आर्यशूरकृत-

# जातकमाला—एक अध्ययन


लखक

**डॉ० कमलाकान्त मिश्र**

एम्० ए०, पी-एच्० डी०, व्याकरण-साहित्याचार्य

अनुसन्धान अधिकारी

गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ,

इलाहाबाद





**गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ**

**मोतीलाल नेहरू पार्क**

इलाहाबाद

१९७७

A STUDY

OF

# THE JATAKAMALA

OF

# ARYASHURA


*By*

**Dr K K MISHRA**

M. A , Ph D., Vyakarana-Sahıtyacharya

**RESEARCH OFFICER**

**G. N Jha Kendriya Sanskrit Vidyapeetha,**

ALLAHABAD





THE

**G N JHA KENDRIYA SANSKRIT VIDYAPEETHA**

ALLAHABAD

1977

# प्रकाशकीय

'जातकमाला—एक अध्ययन' के प्रकाशन की योजना 'राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान' के द्वारा 'विद्यापीठ' को प्राप्त हुई। इसे प्रकाशित रूप मे प्रस्तुत करते हुए हमे हार्दिक प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है। ग्रन्थकार डॉ० कमलाकान्त मिश्र की प्रथम सारस्वत-साधना की लतिका मे प्रसूत प्रथम पुष्प के रूप मे हम प्रस्तुत ग्रन्थ का स्वागत करते है और आशा करते है कि इसके द्वारा डॉ० मिश्र साहित्य आलोचन के क्षेत्र मे व्यापक प्रतिष्ठा के भाजन होगे। डॉ० मिश्र एक उत्साही, श्रमशील एवं विनम्र नवयुवक है और उनका उत्साह अदम्य है।

ग्रन्थ के सम्बन्ध मे केवल हम इतना ही कहना चाहेंगे कि इससे मेधावी ग्रन्थकार की व्यापक शोध-क्षमता का सहज अनुभव किया जा सकता है।

जातक-साहित्य बौद्ध धर्म का एक 'कान्तिमत् रत्नखण्ड' है। आर्यशूर ने उस रत्नखण्ड से जातकमाला की अनुपम सृष्टि की है जो अपने दिगन्तव्यापी यश-प्रसार के कारण किसी भी सस्कृत काव्य-ग्रन्थ से पीछे नही है। 'जातकमाला' के प्रस्तुत 'अध्ययन' के माध्यम से सहृदय पाठक-वर्ग को आर्यशूर और उसके यश पूत कृतित्व के विषय मे जिज्ञासा का अविकल समाधान प्राप्त हो सकेगा।

अन्त मे हम 'संस्थान' के माननीय अधिकारियो को धन्यवाद देते है जिन्होने विद्यापीठ को प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन की अनुमति देने की कृपा की। विद्यापीठ की शोध-प्रकाशन समिति तथा परमादरणीय अध्यक्ष डॉ० बाबू राम सक्सेना के हम बहुत कृतज्ञ है, जिनके आशीर्वाद से यह प्रकाशन संपन्न हो सका है। सकुशल तथा सत्वर प्रकाशन सम्पन्न कर देने के लिए नागरी प्रेस, दारागंज, इलाहाबाद भी प्रशंसा का पात्र है।

डॉ० हरिहर झा
का० प्राचार्य
गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ

इलाहाबाद
तिथि २२-७-१९७७ ई०

# प्रस्तावना

डॉ० कमलाकान्त मिश्र इस विद्यापीठ मे अनुसन्धान अधिकारी हैं। चार वर्ष पूर्व इन्होने पटना विश्वविद्यालय मे "**जातकमाला—एक अध्ययन**" विषय पर शोध-प्रबन्ध प्रस्तुत कर पी-एच्० डी० उपाधि प्राप्त की थी। हमारा सौभाग्य है कि राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान की अनुमति से इस ग्रन्थ को यह विद्यापीठ प्रकाशित कर रहा है।

भारतीय चिन्तन की तीन प्रमुख परम्पराएं है—वैदिक, बौद्ध और जैन। इनमे से बौद्ध धारा ने जितना प्रचार प्रसार और गौरव भारत से बाहर प्राप्त किया उतना शेष दो ने नही। बौद्ध चिन्तन पुरातन मूल रूप मे पालि भाषा मे प्राप्त है। इसका रूप ईसा पूर्व तीसरी शती मे सुनिश्चित हो गया था। कई सौ वर्ष बाद बौद्ध धर्म ग्रन्थ संस्कृत मे प्रणीत हुए। जातकमाला संस्कृत का ग्रन्थ है।

पालि मे ५४७ जातक है। **सुत्तपिटक** के **संयुत्त-निकाय** का एक ग्रन्थ **जातक** है। जातक का मूल रूप गाथाओ मे है। आज प्राप्त जातको का गद्य भाग **'अट्ठकथा'** (भाष्य) के रूप मे कई सौ वर्षो बाद बना। प्राचीन बौद्ध परम्परा मे जीवात्मा नाम का तत्व अग्राह्य है, पर पुनर्जन्म है। कोई जीव कितने बोधिसत्त्वो की स्थिति मे रह कर अन्त मे बुद्ध होता है। जातको मे इन्ही बोधिसत्त्वो की कहानी है। जातकमाला के रचयिता ने कुछ जातक चुन कर संस्कृत मे प्रस्तुत किए है। मूल पालि पाठ से तुलना करने पर पता चलेगा कि संस्कृत रूप किस बात मे पालि से भिन्न है।

डॉ० कमलाकान्त मिश्र ने जातकमाला का अध्ययन अनेक दृष्टियो से किया है और विषय पर प्रचुर प्रकाश डाला है। आशा है यह 'अध्ययन' हमारे ज्ञान मे यथेष्ट वृद्धि करेगा। निश्चय ही डॉ० मिश्र साधुवाद के पात्र है।

**डा० बाबू राम सक्सेना**
एम्० ए०, डी० लिट्०
सभापति, स्थानीय प्रबन्धक समिति
**गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ**
भूतपूर्व कुलपति
इलाहाबाद विश्वविद्यालय

इलाहाबाद
दिनाक २१-७-७७

# सम्मति

डॉ० कमलाकान्त मिश्र, एम्० ए०, पी-एच्० डी० द्वारा लिखित "**जातकमाला—एक अध्ययन**" नामक ग्रन्थ को प्रकाशित होते देख प्रसन्नता हुई। डॉ० मिश्र ने इस पुस्तक को लिख कर संस्कृत तथा हिन्दी की बडी सेवा की है। सरल संस्कृत ग्रन्थो का भी आदर कम होता जा रहा है। अत संस्कृत ग्रन्थो के तथ्यो तथा दार्शनिक ज्ञान का सहज हिन्दी माध्यम से प्रचार बहुत अपेक्षित है।

आर्यशूर की जातकमाला अतिप्रसिद्ध ग्रन्थ है। मूल जातक पालि भाषा मे है, जिनकी प्रामाणिक सख्या ५४७ है। आर्यशूर ने ३४ जातको को सरल कोमल संस्कृत भाषा मे लिख कर संस्कृत साहित्य की अभिवृद्धि की है। इसमे बौद्ध-धर्म तथा उपदेशो का कथाच्छलेन प्रतिपादन परम उपयोगी तथा हृदयग्राही हुआ है। संस्कृत साहित्य मे यह परम्परा पुरानी है। बोधगम्य कथाओ के माध्यम से गंभीर विषयो का प्रतिपादन तथा नीतिशास्त्र के दुरूह तत्त्वो को सर्वसाधारण करने की प्रथा पुरानी है। इनके उदाहरण छान्दोग्योपनिषद्, वृहदारण्यकोपनिषद् तथा ब्राह्मण साहित्य मे भरे पडे है, जिनके निदर्शन रामायण तथा महाभारत मे भी मिलते है। जीव-जन्तुओ की कथा द्वारा उपदेश का परम प्रसिद्ध ग्रन्थ पञ्चतन्त्र आज भी सर्वत्र पढ़ा जाता है और मान्य है। आर्यशूर ने भी इसी परम्परा मे दुरूह बौद्ध दार्शनिक सिद्धान्तो का संस्कृतीकरण कर उन्हें जन-साधारण के लिए सुलभ बनाया है।

अत मेरा विश्वास है कि जिज्ञासुओ के लिए यह ग्रन्थ परम उपादेय होगा।

**डॉ० बेचन झा**
एम्० ए०, डी० लिट्०, साहित्याचार्य, व्याकरणतीर्थ
प्रोफेसर एवं अध्यक्ष
संस्कृत विभाग, पटना विश्वविद्यालय

पटना
तिथि १८-६-१९७७ ई०

"नायं प्रयत्न सुगतिं ममाप्तुं
नैकातपत्रां मनुजेन्द्रलक्ष्मीम् ।
सुखप्रकर्षैकरसां न च द्यां
ब्राह्मीं श्रियं नैव न मोक्षसौख्यम् ।।
यत्त्वस्ति पुण्यं मम किञ्चिदेवं
कान्तारमग्नं जनमुज्जिहीर्षोः ।
संसारकान्तारगतस्य तेन
लोकस्य निस्तारयिता भवेयम् ।।"

—जातकमाला (हस्ति-जातक २१,२२)

# आमुख

"एवं सर्वमिद कृत्वा यन्मयाऽऽसादितं शुभम् ।
तेन स्या सर्वसत्त्वाना सर्वदुःखप्रशान्तिकृत् ॥"
"मुच्यमानेषु सत्त्वेषु ये ते प्रामोद्यसागरा. ।
तैरेव ननु पर्याप्त मोक्षेणारसिकेन किम् ॥"

(बोधिचर्यावतार ३।६, ८।१०८)

मानव-हृदय मे इतिहास के किसी अज्ञात क्षण मे प्रस्फुटित करुणा की उदात्त भावना से आप्लावित उपर्युक्त पद्यो को सुनने के उपरान्त मेरे मन मे उस उत्स को ढूँढ़ निकालने का निश्चय हुआ, जो अब **'जातकमाला—एक अध्ययन'** के रूप मे प्रस्तुत हो रहा है। बोधिसत्त्व की महाकरुणा से उद्दीप्त बौद्ध-साहित्य (विशेषत जातक-साहित्य) ने मानव-हृदय की सबसे निगूढ, विलक्षण निधि—करुणा को अनेक कथाओ के माध्यम से व्यञ्जित कर जगत् का जो हित किया ह, वह अपने आप मे अद्वितीय है। आज स्वार्थ एव हिसा की भावनाओ से व्याप्त मानव-हृदय को परिवर्तित करने तथा ससार को आध्यात्मिक सुख एवं शान्ति की ओर अग्रसर करने के लिए बोधिसत्त्व की करुणा से उल्लसित जातकमाला जैसे ग्रन्थो के परिशीलन की अपेक्षा है। यही कारण था कि मैं इस ग्रन्थ के अध्ययन मे प्रवृत्त हुआ तथा अपनी सामर्थ्य और सीमा मे रहते हुए मैंने जो कुछ प्रयास किया वह अब सहृदय पाठको के समक्ष प्रस्तुत है।

मेरे इस विनम्र प्रयास मे गुरु-जनो के आशीर्वाद एव मित्रो की शुभ-कामनाओ का भी योगदान रहा है, जिसके लिए मैं हृदय से उन सबो का आभारी हूँ।

प्रस्तुत ग्रन्थ श्रद्धेय गुरुवर डॉ० बेचन झा जी (एम् ए, डी. लिट्, साहित्याचार्य, व्याकरणतीर्थ), प्रोफेसर एवं संस्कृत-विभागाध्यक्ष, पटना विश्वविद्यालय के अमूल्य निर्देशन मे लिखा गया तथा सन् १९७३ ई० मे पटना विश्वविद्यालय की पी-एच् डी उपाधि के लिए स्वीकृत हुआ। ग्रन्थ के यथासमय सफलतापूर्वक सम्पन्न होने मे सर्वाधिक श्रेय परम पूजनीय गुरुवर के समुचित निर्देशन एवं अच्छी 'संभावना' को है, जिसके कारण मेरे जैसा साधारण व्यक्ति भी इस कठिन कार्य को पूरा करने मे सफल हो सका है। जैसा कि कहा गया है .—

"सिध्यन्ति कर्मसु महत्स्वपि यन्नियोज्या
सभावनागुणमवेहि तमीश्वराणाम् ।"

(अभिज्ञानशाकुन्तलम् ७।४)

यद्यपि मेरे इस प्रबन्ध के प्रस्तुत होने मे पर्याप्त सामग्री की अनुपलब्धि जैसी नाना कठिनाइयाँ आती रही, तथापि पूज्य गुरुदेव के व्यक्तिगत सहयोग एवं पथ-प्रदर्शन की दीपशिखा के आलोक मे वे स्वत दूर होती गयी। उनके सहानुभूतिपूर्ण वात्सल्य की छत्र-छाया मे ही मेरा यह शोधकार्य संपन्न हुआ है। अत मात्र कृतज्ञता ज्ञापित कर उनसे उऋण होना कदापि संभव नही।

प्रस्तुत विषय पर शोधग्रन्थ लिखने मे मुझे अपने गुरुवर डॉ० उमाशङ्कर शर्मा 'ऋषि', व्याख्याता, सस्कृत विभाग, पटना विश्वविद्यालय से पर्याप्त उत्साह मिला। उन्होने अपना अमूल्य समय देकर प्रारम्भ से ही मेरे इस कार्य मे रुचि ली, अनेक बार आवश्यक सुझाव देने की कृपा की एवं आद्योपान्त इस प्रबन्ध का अवलोकन कर अपना स्नेह सौजन्य प्रदर्शित किया। मेरी हार्दिक कृतज्ञता उन्हे समर्पित है।

विश्वविद्यालय अनुदान आयोग, नयी दिल्ली के प्रति आभार प्रकट करना मैं अपना कर्तव्य समझता हूँ, जिसने अपनी रिसर्च फेलोशिप' (१९७०-७३ वर्ष) प्रदान कर मुझे इस शोधकार्य को यथासमय पूरा करने मे आर्थिक संबल प्रदान किया है।

इस ग्रन्थ को प्रकाश मे लाने का श्रेय राष्ट्रिय सस्कृत सस्थान, नयी दिल्ली को है, जिसने अपनी प्रकाशन समिति की अनुशसा पर (जनवरी १९७६ ई०) मे इसे अपने प्रकाशन कार्यक्रम के अन्तर्गत प्रकाशित करने का निर्णय लिया। किन्तु कतिपय व्यावहारिक कठिनाइयो के परिणाम-स्वरूप मुद्रण-कार्य प्रारम्भ होने मे विलम्ब होता रहा। अन्तत मेरे अनुरोध पर संस्थान ने फरवरी १९७७ ई० मे इस पुस्तक को गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, इलाहाबाद द्वारा प्रकाशित करने की अनुमति दे दी, जिससे मुद्रण एव प्रकाशन कार्य अल्पकाल मे तथा समुचित रूप से संभव हो सका है। इसके लिए संस्थान के निदेशक एवं अन्य अधिकारियो के प्रति मै हृदय से कृतज्ञ हूँ।

इस सन्दर्भ मे मै विद्यापीठ के स्थानीय प्रबन्धक समिति के अध्यक्ष माननीय डॉ० बाबू राम सक्सेना जी के प्रति किन शब्दो मे अपनी हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करूँ, जिन्होने 'विद्यापीठ' से इस 'अध्ययन' को प्रकाशित करने की अनुमति प्रदान की तथा अपने अमूल्य आशीर्वाद से मुझे कृतार्थ किया। प्रकाशन की अनुमति मिलते ही ग्रन्थ को यथाशीघ्र तथा सुचारु रूप से मुद्रित करने के लिए प्रेस आदि की समुचित व्यवस्था कर तथा समय-समय पर अपने अनुभवपूर्ण परामर्श से लाभान्वित कर विद्यापीठ के का० प्राचार्य आदरणीय डॉ० हरिहर झा जी ने जो अपना सहज स्नेह भाव व्यक्त किया है, इसके लिए मै उनका आभारी हूँ।

मुख पृष्ठ का चित्र विश्वन्तर (वेस्सन्तर) जातक की कथा पर आधारित अति प्राचीन (द्वितीय शताब्दी ई० पू० की) भरहुत की इलाहाबाद संग्रहालय

मे सुरक्षित प्रस्तरमूर्त्ति (सं० ५५) का है एवं आवरण पृष्ठ के पिछले भाग का चित्र शश-जातक के दृश्य पर आधारित उसी समय की प्रस्तरमूर्त्ति (इलाहाबाद संग्रहालय संख्या २७) का है, जो संग्रहालय के निदेशक, डॉ० सतीशचन्द्र कालाके सौजन्य से 'अमेरिकन इन्स्टीच्यूट ऑफ इण्डियन स्टडीज', वाराणसी द्वारा सुलभ हुए हैं। इसके लिए मै उनका कृतज्ञ हूँ।

स्नातक कक्षा मे मेरे गुरु प्रो० श्री सूर्यनारायण चौधरी, भू० पू० संस्कृत विभागाध्यक्ष, पूर्णियाँ कालेज, पूर्णियाँ (बिहार) के प्रति आभार प्रकट करना भी मेरा पुनीत कर्तव्य है, जिनकी पुस्तक 'जातकमाला' (का हिन्दी अनुवाद) से मुझे पर्याप्त सहायता मिली है।

समय-समय पर अमूल्य सुझाव देने के लिए अपने अनुभवी मित्र डॉ० किशोर-नाथ झा जी एवं प्रूफ सशोधन, आवश्यक परामर्श आदि के द्वारा ग्रंथ के मुद्रण मे प्रारम्भ से अन्त तक अभिरुचि लेने के लिए अपने सहृदय मित्र डॉ० जगन्नाथ पाठक जी के प्रति जितनी भी कृतज्ञता ज्ञापित की जाय, वह थोडी है।

नागरी प्रेस, दारागंज के अधिपति, श्रीयुत् सरयू प्रसाद पाण्डेय जी ने, जिस तत्परता के साथ अल्प समय मे इस ग्रन्थ को मुद्रित कर अपने सहज सौजन्य का परिचय दिया है, इसके लिए वे धन्यवाद के पात्र हैं।

अपने जिस किसी रूप मे यह 'अध्ययन' मुझ जैसे 'अल्पविषया मति' वाले लेखक के माध्यम से 'सदसद्व्यक्तिसमर्थ' सुजनो के हाथो मे जा रहा है, बस, इतना ही मेरे लिए परितोष का विषय है, क्योकि इसमे यदि कोई वैशिष्ट्य उदित होगा तो उसका सम्पूर्ण श्रेय उन्ही सुजनो को प्राप्त होगा जो अपने सहज सौजन्य से इसे अङ्गीकार करेंगे और त्रुटियो के परिमार्जन के लिए अपेक्षित परामर्श से लेखक को अनुगृहीत करेंगे—

एतावत्सरसिजकुड्मलस्य कृत्य
भित्वाऽम्भ सरसि विनिर्गमो बहिर्यत्।
आमोदो विकसनमिन्दिरानिवास—
स्तत्सर्वं दिनकरकृत्यमामनन्ति ॥

गुरु पूर्णिमा,
प्रयाग
३०, जुलाई १९७७ ई०

कमलाकान्त मिश्र

# विषय-सूची

द्वितीय अध्याय



तृतीय अध्याय



चतुर्थ अध्याय

———

# संकेत-विवरण

| | | |
|---|---|---|
| सा० द० | — | साहित्यदर्पणम् |
| का० प्र० | — | काव्यप्रकाश |
| अभि० | — | अभिज्ञानशाकुन्तलम् |
| का० सू० वृ० | — | काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति |
| वृत्त० | — | वृत्तरत्नाकर |
| काव्या० | — | काव्यादर्श |
| जातक० | — | जातकमाला |
| अभिधान० | — | अभिधानचिन्तामणि |
| ध्वन्या० | — | ध्वन्यालोक |
| ना० शा० | — | नाट्यशास्त्र |
| भू० | — | भूमिका |
| पृ० | — | पृष्ठ |
| साख्य० | — | साख्यकारिका |
| बृहदा० | — | बृहदारण्यकोपनिषत् |
| छान्दो० | — | छान्दोग्योपनिषत् |
| मं० | — | मंगनाचरण |
| तुल० | — | तुलनीय |
| भामह० | — | भामहकृत काव्यालङ्कार |
| सदुक्ति० | — | सदुक्तिकर्णामृतम् । |
| सुभाषित० | — | सुभाषितरत्नकोष |
| श्रीमद्भग० | — | श्रीमद्भगवद्गीता |
| रामा० | — | रामायणम्-वाल्मीकि सं० श्री वासुदेव लक्ष्मण शास्त्री, पणशीकर, १९३० । |
| श्रीमद्वाल्मीकिरामा० | — | श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम्, आर० नारायण स्वामी, मद्रास लॉ जर्नल प्रेस, १९३३ । |
| महायानसूत्र० | — | महायानसूत्रसंग्रह-सं० डॉ० परशुराम वैद्य, मिथिला विद्यापीठ, दरभगा, १९६१ । |
| म० भा० | — | महाभारत |
| शा० प० | — | शान्तिपर्व |

| | | |
|---|---|---|
| ललित० | — | Lalitavistara—Ed. by Dr. P. L. Vaidya, Mithila Institute, Darbhanga. 1958. |
| Speyer | — | Jatakamala, tr by J. S. Speyer, Motilal Banarsidass, Delhi–7, 1971. |
| K. P J. | — | Kashi Prasad Jayasawal "Hindu Polity" Bangalore Printing & Publishing Co Ltd , Bangalore City, 1943 |
| G D. De | — | Gokul Das De—Significance & Importance of Jatakas, Calcutta University, 1951 |
| P. E A. | — | Pillar Edicts of Ashoka, Dr. U. S. Sharma, April-1960. |
| P. T. S | — | Pali Text Society |
| M W. | — | Monier Williams—Sanskrit-English Dictionary |
| Feer | — | M. L. Feer—A Study of the Jatakas—Analytical and critical, Calcutta—1963. |
| J. R A. S. | — | Journal of Royal Asiatic Society. |
| S. B. E. | — | Sacred Books of the East. |
| B. B. | — | Bibliothica Buddhica, Petrograd |
| Pt. | — | Part. |
| Ed. | — | Edited |
| Tr. | — | Translated |
| Intr | — | Introduction |
| P. | — | Page. |

# विषय-प्रवेश

वेदादिशास्त्रो मे मानवमात्र के प्रथम ज्ञान का आदर्श मिलता है। अत्यन्त मौलिक तथा स्थूलरूप मे प्रदर्शित वैदिकज्ञान को उपनिषदो मे सूक्ष्मतर बताया गया है। इसके अनन्तर भी उन सूक्ष्म कल्पनाओ को विद्वानो ने मानवमात्र के कल्याण तथा सरलबोध के लिए कथा का रूप दिया, जिससे पुराण-साहित्य का विकास हुआ। पुराणो मे समस्त कर्मकाण्डो का प्रतीकात्मक वर्णन हटाकर रूपक दिये गये है। स्वर्ग-नरक की विलक्षण कल्पना ने मानव के नैतिक मूल्यो को सुरक्षित रखने मे बडा योगदान दिया है। इतिहास, पुराण तथा वेद के सम्बन्ध पर महाभारत (१।१।२६७) मे कहा गया है—

"इतिहासपुराणाभ्या वेद समुपबृ हयेत् ॥
बिभेत्यल्पश्रु ताद् वेदो मामय प्रहरिष्यति ॥"

किन्तु ये पुराण एवं इतिहास के वाक्य भी सुहृत्सम्मित वाक्य के समान ही कर्त्तव्य की सूचना देने मे समर्थ हुए। माधुर्य एव रसोद्गिरण करते हुए वाणियो मे कर्त्तव्यनिर्देश अब भी शेष ही रहा। यह सर्वविदित है कि बाल्यावस्था मे गुरुजन का हितोपदेश आज्ञा के रूप मे कार्य का निर्देश करता है। कुछ प्रौढ़ता प्राप्ति के अनन्तर सुहृद्-वाक्यो की प्रेरणा से मनुष्य अपने कर्त्तव्य पथ की ओर अग्रसर होता है। अनन्तर जब मनुष्य •गृहस्थधर्म मे सर्वथा आबद्ध हो जाता है, तब उसे अपने कर्त्तव्य-मार्ग पर सञ्चरण करने के लिए कान्तासम्मित वाक्य की आवश्यकता होती है। इसी तरह उपदेश के क्षेत्र मे भी सुहृत्सम्मित उपदेश के अनन्तर आचरण की शिक्षा के लिए कान्तासम्मित उपदेश की आवश्यकता को अनुभूत कर काव्य इस अभाव की पूर्ति मे सचेष्ट हुए। कवि अपनी अमर सहस्र वाणियो द्वारा सहृदयजनो के मानस-पटल पर उपदेश के तत्त्वो को अकित करने मे पूर्ण सफल होने लगे। फलत काव्य की सृष्टि सर्वतोमुखी होकर सभी दार्शनिक सिद्धान्तो को परिस्फुट करने के लिए एकान्तत आधार हो गयी। शब्दालंकार का आश्रयण कर कोमलकान्त पदावली सहृदय-हृदय को सदुपदेश सुनने के लिए सर्वथा आवर्जित करने लगी तथा अर्थालकार अभिप्रेत अर्थों की अभिव्यक्ति मे सहायक होने लगे और सरस वाक्य अपने अर्थो की अमिट छाप अन्त पटल पर अंकित कर उचित कार्य की ओर एकान्तत संलग्न करने लगे। परिणामत अश्वघोष जैसे प्रबुद्ध बौद्ध दार्शनिक को भी अपने सिद्धान्त के प्रचार मे इसी कोमलकान्त पद-शय्या का अवलम्बन करना पडा और बुद्धचरित तथा सौन्दरनन्द जैसे अमर महाकाव्यो के द्वारा वह जन-मन रञ्जन कर बौद्ध सिद्धान्त को कान्तासम्मित उपदेश के द्वारा हृदय-पटल पर अंकित करने मे समर्थ हुए।

'जातकमाला' मे एक ऐसी संस्कृति उपनिबद्ध है, जो मात्र भारतीय सस्कृति नही, वरन् एक सनातन प्राणि-मात्र की संस्कृति है। इसकी कथाओ का मूलाधार, करुणा और मैत्री है। यह उस ज्योति की अमर वाणी से सम्बद्ध है, जिसने भोग-विलास के अन्तस्तल मे करुणा का उद्भावन किया। कनक-कामिनी और कीर्ति रूप दृढतम बन्धन-शृखलाओ को तोडने वाले ज्ञान, करुणा, प्रेम आदि तत्त्वो को जन-मन मे स्थिर करने के लिए जातकमाला की कथाएँ सामाजिक द्वन्द्वो (जैसे-धनी-निर्धन, ऊँच-नीच) से ऊपर उठकर सरल सुबोध भाषा मे लिखी गयी। इन कथाओ की शिक्षा से दीक्षित संसार आज भी श्रद्धा, आदर और गौरव के साथ बुद्ध को स्मरण करता है। भगवान् बुद्ध जिन आर्यसत्यो की ज्ञान-रश्मि से देदीप्यमान थे, उसी का प्रबल प्रकाश इन जातको को प्रभाव-भास्वर करता है। संसार के करोडो प्राणियो की मगलमय कामना से महाकवि आर्यशूर ने बुद्ध के सदेशो को सामान्य कथाओ के द्वारा मानव-हृदयपटल पर अकित करने का प्रयास किया। कठिन विषयो को सरल शब्दो मे इतिहास एवं कथाओ के द्वारा प्रदर्शित कर कर्त्तव्य-मार्ग के निर्देशन की परम्परा हमारे यहाँ अति प्राचीन काल से चली आ रही है। महाभारत एव उपलब्ध पुराण इसी तथ्य के पोषक है। उनमे अनेक पुण्यात्मा राजाओ के चरित्रो को सरल भाषा मे उपनिबद्ध कर सुपथ पर चलने का उपदेश दिया गया है। इसी प्रकार बौद्ध-सिद्धान्त को जन-मन मे अकित करने के लिए कोमल-कान्त पदावली की शय्या देकर अश्वघोष तथा आर्यशूर ने भी इसी मार्ग को प्रशस्त किया है।

बौद्ध-धर्म तथा दर्शन पर आश्रित संस्कृत मे काव्यरूप मे लिखे गये ग्रन्थो मे अश्वघोष के बुद्धचरित तथा सौन्दरनन्द एवम् आर्यशूर-रचित जातकमाला अत्यन्त प्रसिद्ध तथा उल्लेखनीय है। इन तीनो मे जातकमाला की कुछ विशेषताये है। अश्वघोष के काव्यो मे एक सूत्र मे निबद्ध कथा आद्योपान्त प्रवाहित होती रहती है, जिससे महाकाव्यत्व के निर्वाह का अधिक अनुकूल अवसर प्राप्त हुआ है एवं विषय-वर्णन मे भी कोई प्रतिबन्ध नही है। दूसरी ओर जातकमाला, बोधिसत्त्व की विभिन्न कथाओ का उनके अवदानो पर आश्रित निरूपण करने के कारण, अपनी विषय-वस्तु मे बँधी हुई है। प्रत्येक जातक अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखता है, जिसकी कथा आर्यशूर को अधिकाशतया पालि जातको मे उपजीव्य विषय-वस्तु के रूप मे प्राप्त हुई है। उस कथावस्तु का अतिक्रमण आर्यशूर के लिये न तो उचित था और न अपेक्षित ही। स्पेयर ने जातकमाला के अपने अंग्रेजी अनुवाद के अन्त मे (पृ० ३३७-४०) जातकमाला के ऐसे श्लोको की सूची दी है, जो पालि-जातको की गाथाओ के प्राय अनुवाद है। यही कारण है कि जातकमाला अपनी साहित्यिक सम्पत्ति मे अश्वघोष के काव्यो के समकक्ष नही रखी जा सकती।

जातकमाला की दूसरी विशेषता यह है कि इसमे गद्य और पद्य, दोनो का सन्निवेश हुआ है। अपने पूर्ववर्ती ग्रन्थ 'पंचतन्त्र' के आदर्श पर लिखी गयी इस जातकमाला पर उक्त ग्रथ का बहुत अधिक प्रभाव है। पंचतंत्र के बाद क्रमश

विकसित होनेवाली संस्कृत गद्य-शैली के ऐतिहासिक पर्यालोचन के लिये जातक-माला मे प्रयुक्त गद्य का तो महत्त्वपूर्ण स्थान है ही, नीति के उपदेश के रूप मे काव्यात्मक पद्यो का भी अपना विलक्षण सौन्दर्य है। दोनो दृष्टियो से आर्यशूर की यह कृति साहित्यिक अध्ययन की अपेक्षा रखती है।

इतना महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ होते हुए भी इसकी ओर परवर्ती समालोचको की दृष्टि नही पडी, जिसके परिणाम स्वरूप सस्कृत मे इस पर कोई भी टीका नही मिलती। जोन्स्टन ने जिन दो टीकाओ का उल्लेख किया है[1] वे तिब्बती भाषा मे है। प्रथम टीका के लेखक धर्मकीर्ति कहे जाते है और दूसरी टीका "पञ्चिका" है। इन टीकाओ की प्राप्ति के अभाव मे जातकमाला का अर्थ केवल भाषा-ज्ञान के बल पर ही समझा जा सकता है। जातकमाला विशेष रूप से बौद्धो के बीच ही प्रचलित थी। अत सस्कृत के समालोचको की दृष्टि इस पर नही पडी तो इसमे कोई आश्चर्य की बात नही है। एकमात्र 'अभिनन्द' की ही एक उक्ति—

"सुबन्धौ भक्तिर्न क इह रघुकारे न रमते
धृतिर्दाक्षीपुत्रे हरति हरिचन्द्रोऽपि हृदयम्।
विशुद्धोक्ति शूर. प्रकृतिसुभगा भारविगिर
तथाप्यन्तर्मोद कमपि भवभूतिर्वितनुते॥[2]

आर्यशूर की विशेषता प्रकट करती है कि शूर (=आर्यशूर) विशुद्ध अर्थात् स्वाभाविक उक्तियो से परिपूर्ण भाषा-शैली का लेखक था। सचमुच यह आश्चर्य का विषय है कि इतने सुन्दर साहित्यिक ग्रन्थ के विषय मे किसी समालोचक ने कुछ नही लिखा, जबकि अन्य कवियो और लेखको के विषय मे अनेक सूक्तियाँ प्रचलित है।

जातकमाला ग्रन्थ के अब तक निम्नलिखित सस्करण प्रकाश मे आ चुके है—

जातकमाला का प्रथम संस्करण हालैण्ड निवासी डॉ० हेन्ड्रिक कर्न (Dr Hendrik Kern) ने सम्पादित कर अमेरिका के हार्बर्ड प्राच्यमाला (Harvard Oriental Series) के प्रथम ग्रन्थ के रूप मे सन् १८९० मे हार्बर्ड विश्वविद्यालय प्रेस मे मुद्रित तथा प्रकाशित किया। इनके सम्पादन के आधार है—कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय की दो पाण्डुलिपियाँ (संख्या १३२८ तथा १४१५) एवं पेरिस के राष्ट्रिय ग्रन्थागार की एक पाण्डुलिपि (संख्या ८९५)। इस सस्करण के विषय मे

1. The Buddhacharita—tr ed by E H Johnston, Pt II P. XXXVII—

"No commentary was ever written either on it or on the 'Saundarananda', where as two exist for the Jatakamala, which offers far fewer difficulties of interpretation"

२ सुभाषितरत्नकोष, १६९८, सदुक्तिकर्णामृत ५।२६।४।

मैक्समूलर ने कहा है कि डच विद्वान् कर्न द्वारा प्रस्तुत जातकमाला का सस्करण उत्कृष्ट है और संभवत उसमे परिवर्तन न हो सकेगा। "The edition of the Sanskrit text by Prof Kern is not only an 'editio princeps' but the text as restored by him, will probably remain the final text"[1] वस्तुत प्रो० कर्न प्रशसा के पात्र है, क्योकि उन्होने श्लाघनीय संस्कृत पाठ प्रस्तुत किया है। उन्होने सक्षिप्त भूमिका के साथ जातकमाला का मूल मात्र प्रकाशित किया है। उपर्युक्त ग्रन्थमाला के प्रधान सम्पादक Charles Rockwell Lanman थे।

रायल एशियाटिक सोसाइटी, कलकत्ता के पुस्तकालय मे जातकमाला की दो पाण्डुलिपियाँ है, जो नेपाल से आयी है। ये दोनो नेवारी लिपि मे लिखित है। उनमे से एक ( जी० ८८८८० ) खण्डित है तथा ११वी शती की नेवारी लिपि मे तालपत्र पर लिखी हुई है। इसमे अविषह्य जातक से प्रारम्भ होनेवाले पाच जातक है। दूसरी पाण्डुलिपि (बी० १३) १८वी शती की नेवारी लिपि मे कागज पर लिखी हुई है। इसमे "सुभाषराज" नामक एक अधिक जातक है। दोनो पाण्डुलिपियाँ कर्न के सस्करण से प्राय मिलती है। पहली का पाठ अधिक अच्छा है, दूसरी का पाठ कुछ अशुद्ध है।

जातकमाला का चीनी भाषा मे अनुवाद सन् ८६० और ११२७ ई० के बीच हुआ, जिसमे १४ जातक ही है।

जातकमाला का अंग्रेजी अनुवाद प्रो० जे० एस० स्पेयर द्वारा किया गया और ऑक्सफोर्ड की बौद्ध-धर्म ग्रन्थमाला (Sacred Books of the Buddhist) के प्रथम ग्रन्थ के रूप मे सन् १८९५ ई० मे ऑक्सफोर्ड विश्वविद्यालय प्रेस मे छपकर प्रकाशित हुआ। इस ग्रन्थमाला के प्रधान सम्पादक एफ० मैक्समूलर थे। स्पेयर ने ही सर्वप्रथम विद्वानो का ध्यान जातकमाला की साहित्यिक विशेषताओ की ओर आकृष्ट किया है। पूरे एक अनुच्छेद मे उन्होने इसकी साहित्यिक समालोचना दी है। (Speyer Inter P. XXIII IV) उन्होने प्राय गद्गद् होकर लिखा है कि यह अपने प्रकार की सबसे पूर्ण कृति रही है तथा न केवल अपनी शैली की उत्तमता के कारण, प्रत्युत विचारो की उदात्तता के लिये भी यह एक विशिष्ट कृति मानी जायगी। जातक रूपी पुष्पो की यह सचमुच माला है ("It has perhaps been the most perfact writing of its kind It is distinguished no less by the superiority of its style than by the loftiness of its thoughts Above all, I admire his moderation Unlike so many other Indian mastery in the art of literary composition

1 Speyer—preface P XI.

he do s not allow himself the use of embellishing apparel."[1])
इसी प्रकार के भावोच्छ्वासो से स्पेयर ने आर्यशूर का वर्णन किया है। यह दुर्भाग्यपूर्ण स्थिति है कि स्पेयर के बाद इस विषय की चर्चा ही समाप्त हो गयी कि जातकमाला मे साहित्यिक सम्पत्ति भी है तथा इसका अध्ययन साहित्य के इतिहास मे महत्त्वपूर्ण स्थान रख सकता है।

उक्त सस्करणो के अनन्तर भारतवर्ष मे भी जब विश्वविद्यालयो के पाठ्य-क्रम मे जातकमाला का सन्निवेश हुआ, तब चुने हुए जातको के कतिपय सस्करण प्रकाशित हुए। इनमे प० बटुकनाथ शास्त्री के सस्करण मे चुने हुए ११ जातक उनकी "बाला" नामक सस्कृत टीका के साथ प्रकाशित है। प्रो० श्री सूर्यनारायण चौधरी ने भी क्रमश प्रथम २० जातको का हिन्दी अनुवाद के साथ प्रथम सस्करण तथा शेष जातको को पूरा कर द्वितीय सस्करण प्रकाशित किया है। इन सस्करणो मे जातक-माला का वही पाठ स्वीकृत है जो हार्वर्ड से कर्न ने प्रकाशित किया था।

जातकमाला का एक सस्करण मिथिला विद्यापीठ, दरभगा से बौद्ध सस्कृत-ग्रन्थावली (सख्या २१) के अन्तर्गत डॉ० पी० एल० वैद्य के सम्पादन मे सन् १९५९ ई० मे प्रकाशित हुआ है। इसमे आर्यशूर के नाम से प्राप्त "सुभाषित-रत्न-करण्डक-कथा" परिशिष्ट के रूप मे पहली बार प्रकाशित है। जातकमाला के पद्यो मे प्रयुक्त वृत्तो की सूची भी सर्वप्रथम इसी संस्करण मे दी गयी है। वैद्य महोदय ने भी इसकी भूमिका मे इसकी साहित्यिक सम्पत्ति की चर्चा मात्र की है।

इन उत्तम संस्करणो के होने पर भी अभी तक इसका साहित्यिक अध्ययन नही हो सका था। साहित्यिक अध्ययन से मेरा तात्पर्य भारतीय साहित्यशास्त्र के उपादानो के प्रकाश मे जातकमाला का अध्ययन किये जाने से है। साहित्य-शास्त्रियो ने जो साहित्यालोचन के सिद्धान्त रखे है, उन्हे आधार मानकर यदि हम जातकमाला की गद्य-पद्यमयी शैली का अनुशीलन करे तो अनेक रोचक तथ्यो के प्रकाशित होने की संभावना है। विशेषत बौद्ध-ग्रन्थो मे साहित्यिक दृष्टि से विलक्षण होने के कारण इसका काव्यात्मक परिशीलन अत्यन्त आवश्यक है। स्वय आर्यशूर ने जातकमाला के मगलाचरण मे यह स्पष्ट किया है कि इसे वे काव्य का रूप दे रहे है जिससे—

**"स्यादेव रूक्षमनसामपि च प्रसादो**
**धर्म्या कथाश्च रमणीयतरत्वमीयुः।"** (—जातक० म० २)

अर्थात् धर्म-कार्य से उखडे हुए चित्त वाले व्यक्तियो को भी प्रसन्नता हो

---

1. Speyer–Intr P XXIII-IV

तथा धर्म की कथाये और भी रमणीय हो जॉय। अश्वघोष के समान[1] आर्यशूर का भी उद्देश्य धर्मच्युत व्यक्तियो को काव्य के व्याज से नैतिक उपदेश प्रदान करना है। कालिदास, भवभूति, बाण इत्यादि कवियो से भिन्न आर्यशूर साक्षात् धर्मोपदेश मे विश्वास करते है, काव्य का सौन्दर्य-ग्रहण या चित्त-चमत्कार मात्र इनका उद्देश्य नही है। इस प्रकार काव्यरूपता एक साधनमात्र है जैसा कि वे कहते है कि अपनी काव्य-कुसुमाञ्जलि के द्वारा बोधिसत्त्व के अद्भुत कर्मो की हम अर्चना कर रहे है —

"पूर्वप्रजन्मसु मुनेश्चरिताद्भुतानि
भक्त्या स्वकाव्यकुसुमाञ्जलिनार्चयिष्ये।" (जातक॰ मं॰ १)

काव्य की साधनरूपता और साध्यरूपता मे बहुत अन्तर होता है। संस्कृत-साहित्य के इतिहास मे साध्यरूप काव्यो पर अनेक सूक्तियाँ तो है ही, आधुनिक युग मे उन पर अनुशीलनात्मक शोधप्रबन्ध भी अनेकानेक लिखे गये है। किन्तु जो काव्य किसी विशेष उद्देश्य से लिखे गये है, जहाँ कविता व्याजमात्र है, उनके अनुशीलन का समय आ गया है। प्रस्तुत ग्रन्थ इसी दिशा मे किया गया एक विनम्र प्रयास है।

———

१—सौन्दरनन्द —

(क) "इत्येषा व्युपशान्तये न रतये मोक्षार्थगर्भा कृति
श्रोतॄणा ग्रहणार्थमन्यमनसा काव्योपचारात्कृता।
यन्मोक्षात्कृतमन्यदत्र हि मया तत्काव्यधर्मात्कृत
पातु तिक्तमिवौषध मधुयुत हृद्यं कथ स्यादिति ॥—१८/६३

(ख) "प्रायेणालोक्य लोक विषयरतिपर मोक्षात्प्रतिहत
काव्यव्याजेन तत्त्व कथितमिह मया मोक्ष परमिति।—१८/६४

प्रथम अध्याय

## १. बौद्ध-संस्कृत-साहित्य का परिचय

बौद्धसाहित्य के ग्रन्थ दो भाषाओ—पालि एव सस्कृत मे लिपिबद्ध है। धर्मविषयक ग्रन्थ पालि मे लिखे गये है तथा दर्शनविषयक ग्रन्थ संस्कृत मे। संस्कृत ग्रन्थो मे से कुछ हीनयान सम्प्रदाय के है और शेष महायान सम्प्रदाय के। महायान के प्राय सभी ग्रन्थ सस्कृत मे ही है। प्रथमत हीनयान के प्रमुख संस्कृत ग्रन्थो का परिचय प्रस्तुत है—

**"ज्ञानप्रस्थानशास्त्र"**

यह सर्वास्तिवाद का प्रधान ग्रन्थ है। सर्वास्तिवाद बौद्धधर्म के अठारह निकायो मे से एक है[1]। इसके अनुसार बाह्य वस्तुजात तथा आध्यात्मिक वस्तुजात, दोनो का अस्तित्व है। इसके रचयिता कात्यायनीपुत्र थे। ज्ञानप्रस्थानग्रथ की वृत्ति का नाम "विभाषा" है। इसमे सर्वास्तिवादनिकाय के विभिन्न आचार्यो का मत उपनिबद्ध है, जिसमे पाठक अपनी रुचि के अनुरूप मत का ग्रहण कर सकते है। इसी कारण इसका नाम "विभाषा" है। इसकी रचना कनिष्क के राज्यकाल के बाद हुई थी। इसके रचयिता के रूप मे वसुमित्र का नाम लिया जाता है। इस ग्रंथ का पूरा नाम "महाविभाषाशास्त्र" था। "विभाषा" ग्रन्थ अपने असली रूप मे उपलब्ध नही है। इसका कुछ अश ही प्राप्त हुआ है, जिसके अवलोकन से इसकी उत्कृष्टता तथा इसके विस्तार का ज्ञान होता है। इसकी दार्शनिक पद्धति प्रौढ़ है। परमार्थ (४९९ ई०—५६९ ई०) के अनुसार छठी शताब्दी मे यह ग्रन्थ शास्त्रार्थ का प्रधान विषय था, जबकि बौद्धो एवं साख्यो के बीच विवाद चल रहा था।

ज्ञान-प्रस्थान के अतिरिक्त सर्वास्तिवाद के अन्य अभिधर्म ग्रन्थो का उल्लेख भी मिलता है।[2]

---

१—बौद्धधर्मदर्शन—आचार्य नरेन्द्रदेवकृत, पृ० ३६

२—"श्रूयन्ते ह्यभिधर्मशास्त्राणा कर्त्तार । तद्यथा ज्ञानप्रस्थानस्य आर्यकात्यायनीपुत्र कर्त्ता । प्रकरणपादस्य स्थविरवसुमित्र । विज्ञानकायस्य स्थविरदेवशर्मा। धर्मस्कन्धस्य आर्यशारिपुत्र । प्रज्ञप्तिशास्त्रस्य आर्यमौद्गल्यायन. । धातुकायस्य पूर्ण । सगीतिपर्यायस्य महाकौष्ठिल ।"

—"अभिधर्मकोशव्याख्या कारिका—३,
बिब्लिओथिका, २१, पृ० १२ ।

**"अभिधर्मकोश"**[1]

सर्वास्तिवाद का यह एक प्रौढ़ ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ मे आठ कोशस्थान या अध्याय है, जिनके विषय इस प्रकार हैं—

१—धातु, २—इन्द्रिय, ३—लोकधातु, ४—कर्म, ५—अनुशय, ६—आर्य-पुद्गल, ७—ज्ञान, ८—ध्यान। वसुबन्धु ने इसकी रचना कारिका रूप मे की थी और उन्होने इस पर भाष्य भी लिखा था। उस भाष्य पर यशोमित्र ने "स्फुटार्था" टीका लिखी थी। वसुबन्धु का समय ताकाकुसू के अनुसार ४२० ई० और ५०० ई० के बीच का है। बोगिहारा इनका समय ३९० ई० के बीच निर्धारित करते है। एन० पेरी इनका समय ३५० ई० के लगभग सिद्ध करने का यत्न करते है। विन्टरनिट्ज इन्हे चौथी शताब्दी का मानते है। "अभिधर्मकोश" के तिब्बती और चीनी अनुवाद उपलब्ध है। बौद्धसाहित्य और दर्शन के प्रसिद्ध विद्वान् लुई द वाले पूसे (Loue's dela valle Pou ın) ने इसका चीनी से फ्रेन्च मे अनुवाद किया। राहुल साकृत्यायनजी तिब्बत से मूल संस्कृत ग्रन्थ का फोटो लाये और पटना के काशी प्रसाद जायसवाल अनुसंधान-सस्थान के द्वारा इसके प्रकाशन की व्यवस्था हुई। चीनी भाषा मे इसके दो अनुवाद है—

२—परमार्थ (५६३ ई०) का। २—शुआन च्वाङ का।

इस ग्रन्थ का प्रथम सम्पादन बोगिहारा द्वारा जापान से हुआ है। वसुबन्धु ने इसके अतिरिक्त कई ग्रन्थो का प्रणयन किया था, किन्तु उनमे से अनेक प्राय विनष्ट हो चुके। तिब्बत, चीन आदि बौद्ध देशो मे जो ग्रन्थ सुरक्षित रह सके वे है —"परमार्थसप्तति", "तर्कशास्त्र", "वादविधि" और "गाथा-संग्रह"। ये सभी हीनयान के ग्रन्थ है।

कहा जाता है कि महायान के कुछ ग्रन्थो का प्रणयन भी वसुबन्धु ने किया था। उनके नाम है —"सद्धर्मपुण्डरीकटीका", "महापरिनिर्वाणसूत्रटीका", "वज्रच्छेदिका-प्रज्ञापारमिताटीका" और "विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि"।

**महावस्तु**[2]

महावस्तु या "महावत्थु अवदान" हीनयान का एक प्रसिद्ध ग्रन्थ है। यह लोकोत्तरवादी महासाधिको का विनय ग्रन्थ है। महावस्तु का अर्थ है —"महान विषय या कथा अर्थात् उपसम्पदा आदि बौद्ध विनय सम्बन्धी कथा। इस ग्रन्थ मे भगवान बुद्ध के जीवन-चरित तथा संघ-स्थापना का वर्णन है। प्रारम्भ मे ही चार

---

१—अनुवादक एव सम्पादक
आचार्य नरेन्द्रदेव, हिन्दुस्तानी एकेडमी, इलाहाबाद, १९५८ ई०।

2. Ed by E Senert, Paies, 1882-97

बोधिसत्त्व-चर्याओ का वर्णन दिया गया है—प्रकृतिचर्या, प्रणिधानचर्या, अनुलोमचर्या और अनिवर्त्तनचर्या। इन चर्यायो की पूर्ति से बोधिसत्त्व बुद्धत्व की प्राप्ति करते है। इन चर्याओ का उल्लेख कर ग्रन्थ का नाम दिया गया है —

"आर्यमहासाघिकाना लोकोत्तरवादिना मध्यदेशिकाना विनयपिटकस्य महावस्तुनो " आदि। इस परिचय के बाद चतुर्विध उपसम्पदाओ का वर्णन है—स्वाम उपसम्पदा, एहि भिक्षुकाय उपसम्पदा, दशवर्गेण गणेन उपसम्पदा, तथा पचवर्णेण गणेन उपसम्पदा।

महावस्तु मे बुद्धानुस्मृति नाम का बुद्धस्तोत्र है, जिसमे कहा गया है कि दीपकर भगवान के पास जब बोधिसत्त्व ने अनिवर्त्तनचर्या का प्रारम्भ किया तभी से वे वीतराग है—

**"दीपकरमुपादाय वीतरागस्तथागत.।**
**राहुल पुत्र देशेन्ति एषा लोकानुवत्तना॥"[1]**

इस ग्रन्थ मे भगवान को 'लोकोत्तर' माना गया है। हीनयान से महायान की ओर संक्रमण की यह अवस्था है। हीनयान मे समाधि का महत्त्व था। महावस्तु मे भक्ति प्रधान स्थान ले लेती है। स्तूप की परिक्रमा करने अथवा पुष्पोपहार के द्वारा भगवान की आराधना करने से अमित पुण्य होता है।

बोधिसत्त्व की दश भूमियाँ है—पुरारोहा, बद्धमाना, पुष्पमण्डिता, रुचिरा, चित्तविस्तार, रूपवती, दुर्जया, जन्मनिदेश, योवराज ओर अभिषेक। इनका सर्वप्रथम उल्लेख तथा विस्तृत वर्णन महावस्तु मे ही मिलता है। इन्ही को महायान ग्रन्थो मे आगे चलकर पल्लवित किया गया। बुद्ध के जीवनचरित का वर्णन करना महावस्तु का प्रधान उद्देश्य है। इस कारण इसे महावस्तु अवदान भी कहते है। इसका लगभग आधा से अधिक भाग जातक तथा अन्य कथाओ से भरा है जो सामान्यत पालि जातको का अनुसरण करते है।

इसका रचनाकाल अनुमानत २०० ई० पू० माना जाता है। इसी समय इसके मूल रूप की रचना हुई होगी। किन्तु समय-समय पर ग्रन्थ का विस्तार हुआ होगा, लोगो की ऐसी धारणा है। सम्पूर्ण ग्रन्थ मिश्र-सस्कृत मे है। महावस्तु का प्रथम सम्पादन इ० सेना ने तीन भागो मे, सन् १८८२-१८९७ ई० मे किया है।

## अश्वघोष-साहित्य

अश्वघोष ने अपने काव्यो द्वारा बौद्धधर्म के गूढ रहस्यो को काव्यमयी भाषा मे साधारण जनता के समक्ष प्रकट करने का स्तुत्य कार्य किया। उनकी कृतियो मे

१—आचार्य नरेन्द्रदेव-बौद्धधर्मदर्शन, पृ० १२० मे उद्धृत।

हीनयान तथा महायान दोनो सम्प्रदायो के विचार मिलते है। वे हीनयानी सर्वास्तिवादी विद्वान् थे, साथ ही महायान के योगाचार सम्प्रदाय के विज्ञानवादी दार्शनिक भी। हीनयान की कुछ त्रुटियो के परिमार्जन के लिए उन्होने "महायानश्रद्धोत्पादशास्त्र" की रचना की थी।

अश्वघोष को कनिष्क का समकालीन या उससे कुछ पूर्व का समझा जाता है। उनकी काव्यशैली से भी यह प्रतीत होता है कि वे कालिदास से पूर्व के थे। भास उनका अनुकरण करते है। उनके शब्दभंडार से प्रतीत होता है कि वे कौटिल्य के निकटवर्ती है। इस प्रकार अश्वघोष का समय प्रथम शताब्दी समझा जाता है। अश्वघोष अपने को "साकेतक" (अयोध्या के रहनेवाले) कहते है और माता का नाम सुवर्णाक्षी बतलाते है—

"आर्यसुवर्णाक्षीपुत्रस्य साकेतकस्य भिक्षोराचार्य-
भदन्ताश्वघोषस्य महाकवेर्महावादिन कृतिरियम्।"[1]

ये वेद तथा शास्त्रो के ज्ञाता थे। ये ब्राह्मणकुल मे उत्पन्न हुए थे। युवावस्था मे ही अश्वघोष ने महाकवि, सगीतज्ञ, नाटककार तथा अभिनेता के रूप मे ख्याति प्राप्त कर ली थी।

अश्वघोष की तीन कृतियो के सम्बन्ध मे सभी विद्वान् एकमत है। वे है—क—बुद्धचरित, ख—सौन्दरनन्द, तथा ग—शारिपुत्रप्रकरण। प्रथम दो महाकाव्य तथा तृतीय नाटक है। इनके अतिरिक्त चीनी परम्परा के अनुसार इत्सिग ने सातवी शताब्दी मे अश्वघोष की निम्नलिखित कृतियो की सूची दी है—

१—महायानश्रद्धोत्पादसग्रह २—वज्रसूची ३—गाण्डीस्तोत्रव्याख्या ४—सूत्रालंकार।

उनके नाम से "राष्ट्रपाल" ओर "उर्वशी-वियोग" नामक दो नाटको का भी उल्लेख मिलता है।

**बुद्धचरित[2]—**

निर्विवादरूप से यह अश्वघोष की रचना हे। यह महाकाव्य है। इसमे गौतम-बुद्ध का सर्वाङ्गीण चरित्र निबद्ध हुआ है। इसमे २८ सर्ग थे, किन्तु मूलरूप मे सम्प्रति इसके प्रथम सर्ग का ३/४ भाग, २ से १३ सर्ग तथा चौदहवे सर्ग का १/४ भाग ही मिलते है। ग्रन्थ का प्रारम्भ भगवान बुद्ध की स्तुति से होता है तथा सम्वेगोत्पत्ति, अभिनिष्क्रमण, मारविजय, संबोधि, धर्मचक्रप्रवर्त्तन, परिनिर्वाण आदि घटनाओ के

---

[1]—सौन्दरनन्द, बुद्धचरित तथा शारिपुत्रप्रकरण का अन्तिम वाक्य।

2 Ed Cowell, Oxford, 1898 Formichi, Bari, Translation-S B E XLIX, ii, 1912,

वर्णन के उपरान्त इसका अन्त प्रथम धर्मसगीति और अशोक के राज्यकाल के वर्णन से होता है। बुद्धचरित के उपलब्ध सस्करण मे सत्रह सर्ग है। इसके अन्तिम चार सर्ग अमृतानन्द नामक (१८०० ई०) किसी व्यक्ति के द्वारा जोडे गए समझे जाते है। इसका एक अट्ठाइस सर्गो का हिन्दी सस्करण प्रो० श्री सूर्यनारायण चौधरीजी (भू० पू० अध्यक्ष, सस्कृत विभाग, पूर्णिया कॉलेज, पूर्णिया) ने तैयार किया है, जिसके चौदहवें सर्ग तक संस्कृत के श्लोक भी दिये गए हैं। जोन्स्टन का अग्रेजी सस्करण इसका आधार है। बुद्धचरित के सम्बन्ध मे इत्सिंग ने लिखा है कि उस समय भारतवर्ष, जावा, सुमात्रा तथा उनके आसपास के द्वीपो मे इसका पाठ तथा गायन होता था।

**सौन्दरनन्द—**

"सौन्दरनन्द" महाकाव्य मे अठारह सर्ग है। यह समग्र ग्रन्थ सुरक्षित है। इसमे भगवान् बुद्ध के उपदेशो से प्रभावित होकर नन्द के, अपनी पत्नी सुन्दरी और सासारिक विषयो से विरक्त होकर प्रवज्या लेने की कथा का वर्णन है। महाकाव्य के प्रथम तीन सर्गो मे सिद्धार्थ के जन्म से लेकर उसके बुद्धत्व प्राप्त करने तथा कपिलवस्तु लौटने तक का वर्णन है। चौथे सर्ग मे नन्द और उसकी पत्नी सुन्दरी के विवाह और उनकी गहरी अन्योन्यासक्ति तथा भिक्षाटन के लिए उनके द्वार पर आए बुद्ध के खाली हाथ लौट जाने का वर्णन है। पाँचवे सर्ग मे पश्चात्ताप करता हुआ नन्द बुद्ध के समीप जाता है। बुद्ध उसे बौद्धधर्म मे दीक्षित कर लेते है। छठे सर्ग मे पतिवियुक्ता सुन्दरी का करुण विलाप है। सातवे सर्ग मे नन्द की अपनी नवोढ़ा पत्नी के प्रति आसक्ति और उसके पास लौट आने की प्रबल उत्कंठा का वर्णन है। आठवें और नवें सर्ग मे एक श्रमण के द्वारा नन्द को उपदेश देने का वर्णन है। दशवे तथा ग्यारहवें सर्ग मे नन्द की आसक्ति दूर करने के उद्देश्य से बुद्ध योगविद्या के बल पर उसको आकाशमार्ग से उडाकर स्वर्ग ले जाते है। वहाँ की अप्सराओ को देखकर नन्द पत्नी-वियोग भूल बैठता है। बुद्ध उसे अप्सराओ को प्राप्त करने के लिए तपस्या का मार्ग बतलाते है। बारहवे सर्ग मे तपस्यारत नन्द को एक भिक्षु बताता है कि उसकी तपस्या के उद्देश्य की सर्वत्र निन्दा हो रही है। अनन्तर उसका कामुक मन बुद्धत्व की ओर उन्मुख होता है। उसके बाद तेरहवे सर्ग तक नन्द के प्रति बुद्ध के उपदेश का वर्णन है। अन्तिम दो सर्गो मे शान्त-प्रकृतिस्थ नन्द के समाधिस्थ स्वरूप का वर्णन हुआ है।

सौन्दरनन्द की पुष्पिका मे अश्वघोष ने कहा है कि उनका यह ग्रन्थ स्वान्त-सुखाय न होकर सासारिक विषय-भोगो मे आसक्त लोगो का ध्यान बौद्धधर्मानुकूल मोक्षमार्ग की ओर प्रेरित करने के लिए लिखा गया है—

"इत्येषा व्युपशान्तये न रतये मोक्षार्थगर्भा कृति
श्रोतॄणा ग्रहणार्थमन्यमनसा काव्योपचारात्कृता।

**यन्मोक्षात्कृतमन्यदत्र हि मया तत्काव्यधर्मात्कृत**
**पातु तिक्तमिवौषध मधुयुत हृद्य कथ स्यादिति ।।"१**

सौन्दरनन्द मे पूर्ववर्ती किसी काव्य का संकेत नही मिलता। अत प्रो० कीथ का मत है कि सौन्दरनन्द अश्वघोष की प्रथम रचना है, किन्तु अन्य विद्वान् इस मत के विरोध मे अनेक पुष्ट प्रमाण देते है। "सूत्रालकार" ग्रन्थ मे बुद्धचरित का नाम आया है, किन्तु सौन्दरनन्द का नाम नही मिलता। बुद्धचरित मे महायान का एक भी सिद्धान्त उपलब्ध नही होता, किन्तु सौन्दरनन्द के अन्तिम भाग मे कवि का महायान सिद्धान्तो से परिचित होना लक्षित होता है। शैली की दृष्टि से भी सौन्दरनन्द बाद की रचना जान पडता है। क्योकि इस महाकाव्य मे अश्वघोष के अत्यन्त परिष्कृत एवं प्राञ्जल शैली के दर्शन होते है।

**शारिपुत्रप्रकरण—**

यह नाटकग्रन्थ है। इसमे ९ अंक है। इसमे शारिपुत्र और मौद्गल्यायन के बौद्धधर्म मे दीक्षित होने की कथा वर्णित है। इसके कुछ अश ही प्राप्त है। प्रो० लूडर्स ने इसका उद्धार किया है। नाट्यशात्र के नियमानुसार प्रकरण के सभी अको से यह सुसज्जित है। यह "मृच्छकटिक" तथा "मालतीमाधव" की भाँति लिखा गया है। बुद्ध तथा उनके शिष्य सस्कृत मे बोलते है तथा विदूषक और अन्य हीन कोटि के पात्र प्राकृत भाषा का प्रयोग करते है।

**महायानश्रद्धोत्पादसंग्रह[२]—**

इसमे विज्ञानवाद और शून्यवाद का विकसित विवेचन है। अत तकाकुसु, विन्टरनिट्ज, राहुल साकृत्यायन, डॉ० राधाकृष्णन् आदि विद्वानो के अनुसार यह ग्रन्थ शून्यवाद के प्रथम आचार्य नागार्जुन (२०० ई०) तथा विज्ञानवाद के प्रथम आचार्य असग एव वसुबन्धु के पहले का नही हो सकता है। अतएव इस ग्रन्थ का रचयिता अश्वघोष दूसरा है, जो ४०० ई० के बाद हुआ होगा। इसके विपरीत डॉ० टी० सुजुकी आदि कुछ विद्वान् एक ही अश्वघोष को मानते है। उनके अनुसार नागार्जुन से भी पहले प्रथम शताब्दी ई० पूर्व मे विरचित शून्यवादी विचारधारा की प्रथम कृति—"अष्टसाहस्रिकाप्रज्ञापारमिता" के आधार पर महाकवि अश्वघोष ने "महायानश्रद्धोत्पादशास्त्र" की रचना की थी। चीनी परम्परा भी इसी मत का समर्थन करती है। यह ग्रन्थ अश्वघोष की महायान सम्बन्धी विचारधारा का प्रेरक रहा है।

---

१ सौन्दरनन्द १८/६२

2 "Discourse on the Avokening of Faith in the Mahayana", by T Suzuki, Chicago, 1900

**वज्रसूची—**

या "वज्रछेदिका" अथवा वज्रसूचिकोपनिषद्" मे वज्र की सूई की भाँति पैनी दृष्टि से वर्णभेद की समीक्षा की गई है। इसमे श्रुति, स्मृति, एव महाभारत के उद्धरणो को देकर वर्णव्यवस्था की कटु आलोचना की गई है। चीनी परम्परा के अनुसार यह अश्वघोषकृत नही, अपितु धर्मकीर्तिरचित है। इसकी शैली भी अश्वघोष की शैली से सर्वथा भिन्न है। तथापि राहुल जी इसे अश्वघोष की रचना मानते है।

**गाण्डीस्तोद्र—**

यह २६ श्लोकों की एक लघुकृति है। अधिकाश श्लोको का छन्द स्रग्धरा है। इत्सिंग (७०० ई०) तथा विन्टरनिट्ज के अनुसार यह अश्वघोष की रचना है, किन्तु अधिकाश विद्वान् इस मत को नही मानते है। शैली की दृष्टि से इसका अश्वघोष की कृतियो से कोई साम्य नही है। २०वें श्लोक के अनुसार यह ग्रथ कश्मीर मे लिखा गया, जबकि वहाँ का प्रबन्ध बिगड गया था।

**सूत्रालकार[1]—**

इस ग्रंथ के रचयिता के रूप मे अश्वघोष का नाम इत्सिग ने लिया है। किन्तु अब सामान्यत विद्वान् इस पर सहमत है कि यह अश्वघोष की रचना नही है। जातक की कोटि की कथाओ का सकलन इसमे है, जिसमे अश्वघोष की काव्य-शक्ति के दर्शन होते है।[2]

जातकमालाकार श्री आर्यशूर अश्वघोष के ऋणी है। जातकमाला मे ३४ जातको का सग्रह है। लगभग सभी कथाये पालिजातक पर आधारित है। इत्सिंग जातकमाला की प्रशसा करता है कि इसका उस समय बडा आदर था। अजन्ता की गुफाओ मे जातकमाला के दृश्य खचित है। आर्यशूर का समय चौथी शताब्दी है।

## अवदान-साहित्य

अवदान (पालि=अपदान) शब्द की व्युत्पत्ति अज्ञात एव विवादयुक्त है। इसका प्रारम्भिक अर्थ असाधारण अद्भुत कार्य समझा गया। अनन्तर उदारचरित भी अवदान का अर्थ किया गया। महावस्तु को भी अवदान कहा गया है। अवदान-कथाओ का सबसे प्राचीन संग्रह "अवदानशतक" है। उसका चीनी अनुवाद तीसरी शताब्दी मे हुआ था। प्रत्येक कथा के अन्त मे यह निष्कर्ष दिया गया है कि शुक्ल

---

1—Trans Ed, Huees, Paris, 1908

2—' It is a collection of edifying legends of the Jataka type in which Ashwaghosh applies the resources of his poetic sprit to adorn the teachings of the faith "—Keith

—Buddhist Philosophy p 227

कर्म का शुक्ल फल, कृष्ण का कृष्ण तथा व्यामिश्र का व्यामिश्र फल होता है। अनेक अवदानो मे पिछले जन्म की कथा का वर्णन है जिसका फल प्रत्युत्पन्न काल मे मिला। किसी-किसी अवदान मे बोधिसत्त्व की कथा है, जिसे जातक भी कहा जा सकता है। कुछ अवदानो मे प्रत्युत्पन्न की कथा वर्णित कर भविष्यकाल का व्याकरण किया गया है।

**अवदानशतक—**

हीनयान का एक ग्रंथ है। सर्वास्तिवाद आगम के परिनिर्वाणसूत्र तथा अन्य सूत्रो के उद्धरण इसमे पाये जाते है। इसकी कथाओ मे ब्रह्मपूजा की प्रधानता है, किन्तु बोधिसत्त्व का उल्लेख नही मिलता है। अवदानशतक की कथाये अवदान के अन्य सग्रहो तथा कुछ पालि अवदानो मे भी मिलते है।

**दिव्यावदान—**

मूलत हीनयान का ग्रंथ है। यद्यपि इसके कुछ ग्रथ महायान से सम्बन्ध रखते है। इसकी विषयवस्तु मूल सर्वास्तिवाद के विनय से बहुत कुछ मिलती है। दिव्यावदान मे दीर्घागम, उदान, स्थविरगाथा आदि के उद्धरण प्राय मिलते है। इसमे विनय से अनेक अवदान शब्दश उद्धृत हुए है। कही-कही बौद्ध भिक्षुओ की चर्या के विषय भी दिये गए है। अधिकाश कथा सरल सस्कृत गद्य मे है। कुछ मे समासान्त पदो का प्रयोग-बाहुल्य है। दिव्यावदान की कई कथाये अत्यन्त रोचक है, जैसे उपगुप्त एव मार की कथा और कुणालावदान।

अवदानशतक की सहायता से अनेक अवदानमालाओ की रचना हुई है, यथा—"कल्पद्रुमावदानमाला," "अशोकावदानमाला"। "द्वाविंशत्यवदानमाला" भी अवदानशतक का ऋणी है। अवदानो के अन्य सग्रह "भद्रकल्पावदान" और "विचित्रकर्णिकावदान" है। इनमे से अधिकाश प्राय अप्रकाशित है। कुछ के केवल तिब्बती और चीनी अनुवाद मिलते है। क्षेमेन्द्र की "अवदानकल्पलता" भी उल्लेखनीय है। इस ग्रथ की समाप्ति १०५२ ई० मे हुई। इसमे १०७ कथाओ का सग्रह है। तिब्बत मे इस ग्रथ का बडा आदर है। क्षेमेन्द्र के पुत्र सोमेन्द्र ने ग्रन्थ की भूमिका तथा "जीमूतवाहन अवदान" नामक एक कथा अपनी ओर से जोड दी है।

## महायानसूत्र

महायानसूत्र यद्यपि अनेक है, किन्तु उनमे महत्वपूर्ण नौ है—अष्टसाहस्रिका-प्रज्ञापारमिता, सद्धर्मपुण्डरीक, ललितविस्तर, लंकावतार, सुवर्णप्रभास, गण्डव्यूह, तथागतगुह्यक, समाधिकरण और दशभूमीश्वर। इन्हे नेपाल मे नवधर्म (धर्मपर्याय) कहते हैं। नेपाल मे इसकी पूजा होती है। इन्हे वैपुल्यसूत्र भी कहा गया है।

महायान के वैपुल्यसूत्रो मे दो प्रकार के ग्रन्थ पाये जाते है एक मे बुद्ध, बोधिसत्त्व तथा बुद्धयान की महत्ता का प्रतिपादन हुआ है। सद्धर्मपुण्डरीक, ललित-

विस्तर आदि ग्रन्थ इस प्रकार के है। दूसरे प्रकार के ग्रन्थ वे है जिनमे महायान के मुख्य सिद्धान्त "शून्यता" या प्रज्ञा की महत्ता बतलायी गई है। इस प्रकार का ग्रन्थ है—प्रज्ञापारमितासूत्र। इसमे एक ओर शून्यता तथा दूसरी ओर महाकरुणा—इन दो सत्यो के समन्वय का प्रयत्न किया गया है।

महायानसाहित्य मे प्रज्ञापारमितासूत्रो का महत्त्वपूर्व स्थान है। इन्हे आगमग्रन्थ भी कहा जाता है। इनकी सम्वादशैली प्राचीन है। अन्य महायानग्रन्थो मे बुद्ध प्राय किसी बोधिसत्त्व से सम्वाद करते है, किन्तु यहाँ सुभूति नामक स्थविर से उनकी बातचीत होती है। शून्यता के विषय मे प्रज्ञापारमितासूत्र ग्रन्थ मे सुभूति और शारिपुत्र—इन दो स्थविरो का सम्वाद बहुत ही तात्त्विक और गम्भीर है। सन् १७९ ई० मे उसका चीनी भाषान्तर हुआ था। अत ऐसा समझा जाता है कि ई० पूर्व मे इनकी रचना हुई होगी। नेपाली परम्परा के अनुसार मूल प्रज्ञापारमिता-सूत्र सवा लाख श्लोको का था, जो क्रमश घटकर लाख, पचीस हजार, दश हजार और आठ हजार श्लोको का सूत्र-ग्रन्थ बना। दूसरी परम्परा के अनुसार मूलग्रन्थ आठ हजार श्लोको का था, जिसे अष्टसाहस्रिकाप्रज्ञापारमिता कहा जाता है। उसी को बढाकर अनेक पारमिता ग्रन्थ बनाये गए। यह परम्परा अधिक ठीक प्रतीत होती है। सस्कृत मे निम्नलिखित प्रज्ञापारमितासूत्र ग्रन्थ उपलब्ध है—

१—शतसाहस्रिकाप्रज्ञापारमिता, ५—सप्तशतिकाप्रज्ञापारमिता,
२—पञ्चविंशतिप्रज्ञापारमिता, ६—वज्रच्छेदिकाप्रज्ञापारमिता,
३—अष्टसाहस्रिकाप्रज्ञापारमिता, ७—अल्पाक्षराप्रज्ञापारमिता,
४—सार्द्धद्विसाहस्रिकाप्रज्ञापारमिता, ८—प्रज्ञापारमिता हृदयसूत्र।

इन सबो मे अष्टसाहस्रिकाप्रज्ञापारमितासूत्र प्राचीनतम है।

**अष्टसाहस्रिकाप्रज्ञापारमिता—**

इस ग्रथ मे कुल बत्तीस 'परिवर्त्त' है। प्रथम परिवर्त्त का नाम "सर्वाकार-ज्ञताचर्या परिवर्त्त" है। "विराटप्रज्ञापारमिता" मे जिन विषयो की चर्चा बार-बार आती है, उनका साराश इसी परिवर्त्त मे आ गया है। व्यवहारसत्य और परमार्थ-सत्य के एकत्र निरूपण करने मे उत्पन्न कठिनाइयो का प्रत्यय यहाँ शारिपुत्र और सुभूति के संवाद मे मिलता है। बोधिसत्त्व, महासत्त्व, महायान आदि शब्दो के विभिन्न अर्थ इस परिवर्त्त मे बताये गए है। अद्वय-ज्ञान मे प्रतिष्ठित होना ही बोधिचर्या है तथा अद्वयज्ञान ही प्रज्ञा है—इस सिद्धान्त का प्रथम दर्शन स्पष्टत यहाँ होता है।

**सद्धर्मपुण्डरीक[1]—**

सद्धर्मपुण्डरीक महायान के वैपुल्यसूत्रग्रन्थो मे सर्वोत्कृष्ट है। इसके निदान-परिवर्त्त मे कहा गया है—

---

1 Ed. by H Kern and B Nanjio, B B X Petrograd, 1908 H, trans, S. B E XXX, ct J R A S 1916, P 269ff

"वैपुल्यसूत्रराज परमार्थनयावतारनिर्देशम् ।
सद्धर्मपुण्डरीक सत्त्वाय महापथं वक्ष्ये ॥"[1]

महायान की पूर्ण प्रतिष्ठा होने के बाद ही सम्भवत इस ग्रंथ की रचना हुई। सद्धर्मपुण्डरीक के नाम के विषय मे एम० अनिसाकी ने कहा है कि "पुण्डरीक" अर्थात् "कमल" शुद्धता और पूर्णता का चिह्न है। पक मे उत्पन्न होने पर भी जिस प्रकार कमल उससे लिप्त नही होता, उसी प्रकार इस लोक मे उत्पन्न होने पर भी बुद्ध उससे निर्लिप्त रहते है। इस ग्रंथ मे २७ अध्याय हैं, जिन्हे परिवर्त्त कहा गया है। इस ग्रंथ मे महायान धर्म के विशेष सिद्धान्तो का सामान्य विवेचन हुआ है। साहित्य की दृष्टि से भी यह एक उच्चकोटि का ग्रंथ है। इसमे अतिशयोक्ति का बाहुल्य है। इसकी शैली सक्षिप्त न होकर विस्तृत है। एक ही बात बार-बार दुहरायी गई है। यह ग्रंथ चीन, जापान आदि महायानधर्मी देशो मे बहुत पवित्र माना जाता है। चीनी भाषा मे मूल-ग्रथ के छ अनुवाद हुए। सबसे पहला अनुवाद सन् २२३ ई० मे हुआ। चीनी परम्परा के अनुसार इस ग्रंथ पर बोधिसत्त्व वसुबन्धु ने "सद्धर्मपुण्डरीकसूत्रशास्त्र" नाम की टीका लिखी थी, जिसका चीनी भाषा मे अनुवाद लगभग ५०८ ई० मे बोधिरुचि और रत्नमति ने किया था। चीन और जापान मे इसका कुमारजीवकृत अनुवाद अधिक लोकप्रिय है। सन् ६१५ ई० मे जापान के एक राजपुत्र शी-तोकु-ताय-शि ने इस पर एक टीका लिखी थी, जो आज भी बडे आदर से पढ़ी जाती है। सद्धर्मपुण्डरीक मे मिश्र-संस्कृत भाषा, स्तूपपूजा, बुद्धभक्ति का विशेष वर्णन देखकर यह अनुमान किया जाता है कि महावस्तु और ललितविस्तर के बाद प्रथम शताब्दी के आरम्भ मे इसकी रचना हुई है।

**ललितविस्तर[2]—**

महायानसूत्र ग्रंथो मे बहुत पवित्र माना जाता है। आरम्भ मे यह हीनयान के अन्तर्गत सर्वास्तिवादी निकाय का ग्रथ था। पीछे महायान के रूप मे परिणत और परिवर्द्धित हुआ। भूमण्डल पर भगवान् बुद्ध ने जो क्रीडा (ललित) की उसका वर्णन होने के कारण ग्रन्थ का नाम ललितविस्तर पडा। इसको महाव्यूह भी कहते हैं। भगवान् का तुषित लोक मे निवास, गर्भावक्रान्ति, जन्म, बालचर्या, सर्वमार-मण्डलविध्वसन इत्यादि विषयो का इसमे अतिशयोक्तिपूर्ण वर्णन है। २७वें परिवर्त्त मे महायान ग्रन्थो की परिपाटी के अनुसार ग्रन्थ के माहात्म्य का वर्णन है। यह ग्रंथ गद्यमय है। बीच-बीच मे गाथाएँ है, जो वस्तुत सुन्दर ग्राम्यगीत है। ललित-विस्तर मे पुरानी परम्परा के अनुसार बुद्धकथा वर्णित है। इससे बुद्धकथा के विकास का इतिहास ज्ञात होता है। साहित्य की दृष्टि से भी इसका बडा महत्त्व है। ललित-विस्तर मे सुरक्षित गाथा और उसके कथाशा के आधार पर ही अश्वघोष ने बुद्ध-

---

१. आचार्य नरेन्द्रदेव-बौद्धधर्म-दर्शन, पृ० १४२ मे उद्धृत।

2. Ed S Lalnam Halle a. s. 1902-8.

चरित नामक अनुपम महाकाव्य की रचना की थी। डॉ० एस० लेफमान ने ललित-विस्तर के प्रारम्भिक कुछ अध्यायो का अनुवाद सन् १८७५ मे र्वलिन से प्रकाशित किया था।

"बिब्लिओथिका इण्डिका" नामक ग्रंथमाला के लिए डॉ० राजेन्द्रलाल मित्र ने ललितविस्तर का अंग्रेजी अनुवाद तैयार किया था, जिनमे से १५ अध्यायो का अनुवाद सन् १८८१ से १८८६ ई० के बीच प्रकाशित हो सका। इन्होने मूल ग्रन्थ का भी एक सस्करण निकाला था। सम्पूर्ण मूल ग्रन्थ का सम्पादन डॉ० एस० लेफमान ने किया। इसका फ्रेच-अनुवाद फूको ने "एनल द मूसे गिमे"[1] मे प्रकाशित किया। तिब्बती भाषा मे इस ग्रन्थ का अनुवाद पाँचवी शताब्दी मे हुआ था। चीनी भाषा मे इसका अनुवाद ३०० ई० मे हुआ था।

**लङ्कावतारसूत्र—**

महायान बौद्धधर्म मुख्यत शून्यवाद और विज्ञानवाद नामक दो निकायो मे विभक्त है। लकावतारसूत्र विज्ञानवाद का मूल ग्रन्थ है। विज्ञान ही सत्य है। विज्ञान से भिन्न वस्तु की सत्ता नही है, यह इस वाद की मान्यता है। लकावतारसूत्र मे लकाधीश रावण को सद्धर्म का उपदेश वर्णित है। इस ग्रन्थ मे दस परिवर्त्त है। प्रथम परिवर्त्त मे राक्षसाधिपति रावण का बुद्ध से सम्भाषण है। बोधिसत्त्व महामति के कहने पर रावण भगवान् से धर्म और अधर्म के विषय मे प्रश्न करता है। द्वितीय परिवर्त्त मे बोधिसत्त्व महामति स्वय भगवान् से एक सौ प्रश्न पूछता है। प्राय सभी प्रश्न मूलसिद्धान्त से सम्बद्ध है। निर्वाण, ससार-बन्धन, मुक्ति, आलयविज्ञान, शून्यता आदि गम्भीर विषयो के बारे मे तथा चक्रवर्ती माण्डलिक, शाक्यवश आदि के बारे मे भी ये प्रश्न है। तृतीय परिवर्त मे कहा गया है कि बुद्ध के असख्य नाम है, कोई उन्हे तथागत कहते है, तो कोई स्वयंभू, नायक, विनायक, परिणायक, बुद्ध, ऋषि , वृषभ, ब्राह्मण, विष्णु, ईश्वर, प्रधान, कपिल, भूताक, भास्कर, अरिष्टनेमि, राम, व्यास, शुक, इन्द्र, बालि, वरुण आदि नामो से पुकारते है। उन्हे ही अनिरोधानुत्पाद, शून्यता, तथता, सत्य, धर्मधातु और निर्वाण की संज्ञा भी दी गई है। सातवें परिवर्त्त तक विज्ञानवाद के सूक्ष्म सिद्धान्तो की चर्चा है। अष्टम परिवर्त्त मे मास-भक्षण का निषेध है। हीनयान के विनयपिटक मे त्रिकोटि-परिशुद्ध मास का विधान है, किन्तु महायान मे मास-भक्षण वर्जित है। नवम परिवर्त्त मे अनेक धारणियो का वर्णन है। दशम परिवर्त्त मे ८८४ श्लोको मे विज्ञानवाद का विवेचन है, जो आगे के दार्शनिक विज्ञानवाद के लिए आधार स्वरूप है।

लकावतारसूत्र के तीन चीनी-अनुवाद हुए है—४३४ ई० मे गुणभद्र के द्वारा, ५१३ ई० बोधिरुचि के द्वारा एव ७००-७०४ ई० मे शिक्षानन्द के द्वारा।

---

१ जिल्द ६ और १६, पेरिस, सन् १८८४-१८९२ ई०।

इस ग्रथ का सम्पादन "बेनयिड नजिओ" ने क्वीटो (जापान) से १९२३ ई० में किया है। डॉ० सुजूकी ने इस पर विशेष अध्ययनपूर्ण ग्रन्थ लिखा है।

**सुवर्णप्रभाससूत्र**[1]

इसमे भगवान् के धर्मकाय की प्रतिष्ठा है अर्थात् बुद्ध का रूपकाय नही है और इसलिए भगवान् के धातु की वस्तुत उत्पत्ति नही है। इसके तीन चीनी अनुवाद उपलब्ध है—धर्मक्षेम (सन् ४१४-४३३ ई०) परमार्थ तथा उनके शिष्य (सन् ५५२-५५७ ई०) और इत्सिग (सन् ७०३ ई०), के द्वारा कृत अनुवाद। महायान देशो मे इस ग्रन्थ का वडा आदर है।

**गण्डव्यूह—**

वोधिसत्त्व की उपासना के अध्ययन मे इसका महत्त्वपूर्ण स्थान है। यह ग्रन्थ संस्कृत मे प्राप्य है। इसका प्रकाशन डॉ० सुजूकी ने सन् १९३४ ई० मे क्वीटो से किया था। यह ग्रन्थ चीनी अवतंसक से मिलता-जुलता है। भाषा, वर्णन-शैली और कथा की दृष्टि से यह ग्रन्थ अद्भुत है।

**समाधिराजसूत्र—**

इस सूत्र ग्रन्थ मे योगाचार की अनेक समाधियो का वर्णन है।[2] इसका दूसरा नाम चन्द्रप्रदीपसूत्र है।

**दशभूमीश्वर—**

इस महायानसूत्रग्रन्थ मे दश भूमियो का वर्णन है, जिनसे बुद्धत्व की प्राप्ति होती है। इस सिद्धान्त का पूर्वरूप महावस्तु मे मिलता है। दशभूमक इस सिद्धान्त का सबसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ का चीनी अनुवाद धर्मरक्ष ने सन्२९७ ई० मे किया था।

## अन्य सूत्रग्रन्थ

"कारण्डव्यूह" नामक महायानसूत्र मे बोधिसत्त्व की महिमा का वर्णन है। इसे गुणकारण्डव्यूह भी कहा जाता है। यह ग्रन्थ गद्य तथा पद्य दोनो मे मिलता है। पद्यकारण्डव्यूह मे आदिबुद्ध की कल्पना मिलती है। योगदर्शन की नित्यमुक्ति तथा सर्वज्ञ ईश्वर की कल्पना से यह मिलती-जुलती है। यह आदिबुद्ध जगत् का कर्ता है। प्रारम्भ मे "स्वयम्भू" या आदित्यनाथ नामक आदिबुद्ध प्रकट हुए और उन्होने समाधि से विश्व का निर्माण किया। उनके सत्त्व से अवलोकितेश्वर की उत्पत्ति हुई, जिसके शरीर मे देवो की सृष्टि हुई। कारण्डव्यूह मे अवलोकितेश्वर की महाकरुणा

---

1—Ed by Sarad Chandra, Calcutta, 1898.

के अनेक वर्णन है। वह सृष्टि का स्रष्टा भी है। उनका रूप विराट् है। उनकी आँखो से सूर्य और चन्द्र, भ्रू से महेश्वर, भुजाओ मे ब्रह्मा आदि देव, हृदय से नारायण, दन्त से सरस्वती, मुख से मरुत्, पैरो मे पृथ्वी और पेट से वरुण उत्पन्न हुए है। उसकी उपासना मे स्वर्ग की प्राप्ति होती है। इसमे तन्त्र एव मन्त्रो की भी चर्चा है।

"ॐ मणिपद्मे हुँ"—यह षडक्षर मन्त्र सर्वप्रथम कारण्डव्यूह मे मिलता है। इस मन्त्र को तिब्बत मे आज भी पूर्ण प्रतिष्ठा प्राप्त है। इस प्रकार इस ग्रन्थ मे आदिबुद्ध, स्रष्टा-बुद्ध तथा मन्त्र-तन्त्रों से सम्बन्धित बौद्ध-धर्म का और भक्तिमार्ग का दर्शन होता है। गद्यकारण्डव्यूह—सन् १८७३ ई० मे सत्यव्रत सामश्रमी के द्वारा प्रकाशित हुआ था। इसका तिब्बती अनुवाद सन् ६१६ ई० मे हुआ था।

"अक्षोभ्यव्यूह" एवं "करुणापुण्डरीक"—दो सूत्रग्रन्थो मे अनुक्रम से बुद्ध, अक्षोभ्य और पद्मोत्तर के लोको का वर्णन है। चतुर्थ शताब्दी के पहले इन दोनो ग्रन्थो का चीनी भाषा मे अनुवाद हुआ था।

"सुखावतीव्यूह" नामक महायानसूत्र मे बुद्ध-अभिताभ के सुखावतीलोक का वर्णन है। सुखावती बौद्धो का नन्दन-वन है। वहाँ बुद्ध-अमिताभ का राज्य है। जो व्यक्ति पुण्य-सम्भार का अर्जन कर मृत्यु के समय बुद्ध अमिताभ का चिन्तन करता है, वह इस लोक को (बुद्धलोक को) प्राप्त होता है। यहाँ नरक प्रेत, असुर आदि का अभाव है। यहाँ सदा दिन ही रहता है। यहाँ गर्भज-जन्म नही है। सभी सत्त्व कमलदल से उद्भूत है, पाप से सर्वथा विरत और प्रज्ञा से सयुक्त है।

संस्कृत मे इसके दो ग्रन्थ उपलब्ध है—एक दीर्घ, दूसरा संक्षिप्त। पहले का प्रकाशन और अंग्रेजी-भाषान्तर मैक्समूलर ने और दूसरे का फ्रेंच भाषान्तर जापानी विद्वानो ने किया।

"दीर्घसुखावतीव्यूह" के चीनी भाषा मे बारह अनुवाद हुए थे। इनमे से केवल पाँच आज चीनी त्रिपिटक मे प्राप्त होते है। सबसे पुराना भाषान्तर सन् १४७-१८६ ई० के बीच का है। सक्षिप्त सुखावतीव्यूह का चीनी भाषा मे अनुवाद कुमार-जीव, गुणभद्र आदि ने किया था।

"आर्यबुद्धावतंसक" मे बोधिसत्त्व की उपासना का परम प्रकर्ष मिलता है। इस नाम का एक बौद्धनिकाय छठी शताब्दी मे हुआ था। उसी का यह पवित्र ग्रन्थ है। अवतसकसूत्र मूल संस्कृत मे अब उपलब्ध नही है। चीनी परम्परा के अनुसार छ भिन्न-भिन्न अवतंसकसूत्र थे, जिनमे छत्तीस हजार से लेकर एक लाख गाथाओ का संग्रह है। इनमे से छत्तीस हजार गाथाओ का चीनी अनुवाद बुद्धभद्र ने अन्य भिक्षुओ के सहयोग से सन् ४१८ ई० मे किया था।

"काश्यप-परिवर्त्त" मे भगवान् बुद्ध का भिक्षुमहाकाश्यप से सम्बन्ध का वर्णन है। इसमे बोधिसत्त्वयान और शून्य का उल्लेख हुआ है। एक स्थल पर कहा

गया है कि तथागत से भी बोधिसत्त्व की पूजा अधिक फलदायक है। "हे काश्यप! जिस प्रकार प्रतिपदा के चन्द्र की विशेष पूजा होती है, पूर्णिमा के चन्द्र की विशेष पूजा नही होती, उसी प्रकार मेरे अनुयायियो को चाहिए कि वे तथागत से भी अधिक पूजा बोधिसत्त्वो की करे क्योकि तथागत बोधिसत्त्वो से ही उत्पन्न होते है।" काश्यप-परिवर्त्त का चीनी अनुवाद सन् १७८-१८४ ई० के बीच हुआ था।

## परिपृच्छा ग्रन्थ

परिपृच्छा ग्रन्थ अनेक है जैसे, राष्ट्रपालपरिपृच्छा, उरगपरिपृच्छा, उदयन-वत्सराजपरिपृच्छा, चन्द्रोत्तरादारिकापरिपृच्छा, नैरात्म्यपरिपृच्छा आदि। इनका उल्लेख "शिक्षासमुच्चय" मे मिलता है। राष्ट्रपालपरिपृच्छा इन ग्रन्थो मे मुख्य है। इसमे दो परिवर्त्त हैं। पहला निदान-परिवर्त्त है, जिसमे आयुष्मान् राष्ट्रपाल को भगवान् बुद्ध का उपदेश मुख्यतया वर्णित है। द्वितीय परिवर्त्त मे पुण्यरश्मि नाम के राजकुमार की जातक कथा है। राष्ट्रपालपरिपृच्छा का चीनी अनुवाद सन् ५८५ और ५९५ ई० के बीच हुआ था। इसका प्रकाशन एल० फिनो ने सन् १९०१ ई० मे किया है।

## नागार्जुन की कृतियाँ

नागार्जुन का समय लगभग १५० ई० माना जाता है। ये ब्राह्मण से बौद्ध हुए थे। अत बौद्ध-साहित्य के गम्भीर ज्ञान के साथ ब्राह्मण-साहित्य मे भी इनकी असाधारण गति थी। निम्नलिखित कृतिया आचार्य नागार्जुन की है—

१ माध्यमिककारिका, २ दशभूमिविभाषाशास्त्र, ३ महाप्रज्ञापारमिता-सूत्रकारिका, ४ उपायकौशल, ५ प्रमाणविध्वंसक, ६ विग्रहव्यावर्त्तिनी, ७ चतु स्तव, ८ युक्तिषष्ठिका, ९ शून्यतासप्तति, १० प्रतीत्यसमुत्पादहृदय, ११ महायानविंशक, १२ सुहृल्लेख।

इनमे विग्रहव्यावर्तिनी और माध्यमिककारिका ही मूल संस्कृत मे उपलब्ध है। शेष कृतियाँ चीनी तथा तिब्बती अनुवादो मे मिलती हे।

## असङ्गविरचित ग्रन्थ

राहुलजी के अनुसार निम्नलिखित ग्रन्थ असंग के द्वारा रचित है—

१ महायानोत्तरतन्त्र, २ महायानसूत्रालंकार, ३ योगाचारभूमिशास्त्र, ४ वस्तुसंग्रहणी, ५ वज्रच्छेदिका-टीका।

ये ग्रन्थ राहुलजी को तिब्बती, चीनी और जापानी अनुवादो तथा वहाँ के हस्तलिखित ग्रन्थसंग्रहो मे प्राप्त हुए है। योगाचार भूमिशास्त्र और महायानोत्तरतन्त्र मूल संस्कृत मे भी तिब्बत मे मिले है। महायानसूत्रालंकार असंग और उनके गुरु मैत्रेयनाथ की संयुक्त रचना समझी जाती है। इनकी कारिकाये मैत्रेयनाथ की और

व्याख्या असग की है। बौद्धदर्शन मे असग की योगाचारभूमि को इतना महत्त्व प्राप्त हुआ कि तबसे विज्ञानवाद को योगाचार-दर्शन के नाम से कहा गया।

दिङ्नाग बौद्धन्याय के प्रतिष्ठापक माने जाते है। इन्होने लगभग एक सौ ग्रन्थो की रचना की, किन्तु उनमे से कुछ ही उपलब्ध है। उनके महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हैं—प्रमाणसमुच्चयवृत्ति, न्यायप्रवेश, हेतुचक्रनिर्णय और प्रमाणशास्त्र-न्यायप्रवेश।

धर्मकीर्त्ति (सन ६७५-७०० ई०) के निम्नलिखित ग्रन्थ बतलाये जाते है। प्रमाणवार्त्तिक, प्रमाणविनिश्चय, न्यायबिन्दु, हेतुबिन्दु, सम्बन्धपरीक्षा, वादन्याय और सन्तानान्तरसूत्रसिद्धि। इनमे न्यायबिन्दु, हेतुबिन्दु और प्रमाणवार्त्तिक सस्कृत मे उपलब्ध है। इनके अतिरिक्त इन्होने प्रमाणवार्त्तिक और सम्बन्धपरीक्षा पर वृत्तियाँ भी लिखी थीं।

"चतु शतक' आर्यदेव का प्रसिद्ध ग्रन्थ है। ये नागार्जुन के शिष्य थे। इसमे चार सौ कारिकाये है। "चित्तशुद्धिप्रकरण" इनका दूसरा ग्रन्थ बताया जाता है। इसके कुछ ही अश मिले है। "सृष्टिप्रकरण" नामक एक ग्रन्थ भी आर्यदेवरचित ही समझा जाता है जिसके सस्कृत पाठ का निर्माण टामस ने चीनी और तिब्बती अनुवादो की सहायता से किया।

"बोधिचर्यावतार", "शिक्षासमुच्चय" तथा "सूत्रसमुच्चय" के रचयिता के रूप मे शान्तिदेव (७वी शताब्दी) का नाम तारानाथ ने दिया है। बोधिचर्यावतार निर्विवादरूप मे शान्तिदेव की कृति है। इसका सर्वप्रथम प्रकाशन रूसी विद्वान् आई० पी० मिनाएव ने जापेस्की मे किया था। बाद मे हरप्रसाद शास्त्री ने बुद्धिस्ट टेक्स्ट सोसाइटी के जर्नल मे प्रकाशित किया था। प्रज्ञाकरमति ने बोधिचर्यावतार पर "पञ्जिका" नामक टीका लिखी है, जिसका प्रकाशन फ्रेच अनुवाद के साथ लावली पूसे के द्वारा बिब्लिओथिका इन्डिका मे सन् १९०२ ई० मे हुआ था। "शिक्षासमुच्चय" की जो हस्तलिखित प्रति प्राप्त हुई है, उसमे ग्रन्थकार का नामोल्लेख नही है। किन्तु तंजोर-इन्डेक्स ३१ मे इसके रचयिता के रूप मे शान्तिदेव का नाम आया है। महायान धर्म के विद्वान् दीपकर श्री ज्ञान (अतीश) भी इस ग्रन्थ को शान्तिदेव की ही कृति समझते थे। "बोधिचर्यावतारपञ्जिका" मे प्रज्ञाकरमति ने भी शिक्षासमुच्चय का कर्त्ता शान्तिदेव को ही माना है।[1] इसका तिब्बती भाषा मे अनुवाद सन् ८१६ और ८३८ ई० के बीच जिनमित्र और एक तिब्बती पण्डित ज्ञानसेन के द्वारा हुआ था। इससे प्रतीत होता है कि मूलपुस्तक सन् ८०० ई० से पूर्व लिखी गई।" शिक्षा-समुच्चय" का प्रकाशन सी० वेण्डल द्वारा सेण्ट पीटर्स बर्ग

---

१—"शिक्षासमुच्चयोऽपि स्वयमेभिरेव कृत। तदा नानासूत्रैकदेशाना वा समुच्चय एभिरेव कृत ॥

—बोधिचर्यावतारपञ्जिका—५/१०५, १०६।

की रूसी बिब्लिओथिका बुद्धिका ग्रन्थमाला मे सन् १८८७ ई० मे हुआ। इसका दूसरा सस्करण सन् १९०२ ई० मे हुआ। सी० वेण्डल तथा डब्ल्यू० एच० डी० राउज द्वारा इसका अंग्रेजी अनुवाद सन् १९२२ ई० मे इण्डियन टेक्स्ट सीरिज मे प्रकाशित हुआ है।

"सूत्रसमुच्चय" ग्रन्थ शान्तिदेव की रचना है अथवा नागार्जुन की, इस विषय मे पर्याप्त विवाद है, किन्तु वास्तविकता यह है कि इस ग्रन्थ की कोई प्रति उपलब्ध नही है, जिसके आधार पर सही निर्णय किया जा सके।

आठवी शताब्दी मे शान्तरक्षित ने "तत्त्वसंग्रह" नामक ग्रन्थ की रचना की थी। इस ग्रन्थ मे स्वातान्त्रिक योगाचार की दृष्टि से बौद्ध तथा अन्य दार्शनिक मतो का खण्डन है। इस ग्रन्थ का प्रकाशन कमलशील की टीका के साथ बडौदा से हुआ है।

---

## २. त्रिपिटक और जातक

बौद्धो के आगम ग्रन्थ पालि एवं सस्कृत दोनो ही भापाओ मे प्राप्त होते है। पालि भाषा मे लिखित ग्रन्थ अपेक्षाकृत अधिक प्राचीन एवं प्रामाणिक माने जाते है। इन्हे "बुद्धवचन" भी कहा गया है। इन ग्रन्थो को दो वर्गो मे रखा जा सकता है — धर्मविपयक ग्रन्थ और व्याकरण आदि शास्त्रीय विषयक ग्रन्थ। धर्मग्रन्थो को त्रिपिटक (तिपिटक) शब्द से अभिहित किया जाता है।

त्रिपिटको मे भगवान् बुद्ध के बुद्धत्व (ज्ञान) प्राप्त करने मे लेकर निर्वाण (मोक्ष) प्राप्त करने तक के समस्त उपदेशो का सग्रह है।

भगवान् बुद्ध के उपदेश लिखित एव सगृहीत नही थे। उनके परिनिर्वाण के पश्चात् उनके प्रधान शिष्य महाकश्यप ने इस आवश्यकता का अनुभव किया कि प्रमुख भिक्षुओ की एक बैठक आयोजित हो, जिसमे बुद्धवचन का प्रामाणिक सग्रह कर लिया जाय। इससे धर्म की सुरक्षा हो सकेगी तथा भविष्य मे उसकी परम्परा अबाधगति से चलती रहेगी।[1] तदनुसार उन्होने उक्त बैठक मे भाग लेने के लिए पाँच सौ श्रेष्ठ भिक्षुओ को आमन्त्रित किया। तत्कालीन मगध सम्राट अजातशत्रु ने सभा की सारी व्यवस्था की। राजगृह के "बेभार" पर्वत के उत्तरपार्श्व मे स्थित "सत्तपण्णी" गुहा के द्वार पर निर्मित विस्तृत रम्य-मण्डप मे सभा का कार्य सम्पन्न हुआ। बुद्ध के तीन मुख्य शिष्य थे, जिन्होने उनके उपदेशो को यथावत् स्मरण रखा था। वे शिष्य थे—उपालि, आनन्द और महाकश्यप। उक्त सभा मे उपालि से पूछ कर विनय सम्बन्धी नियमो का, आनन्द से पूछकर अभिधम्म का तथा महाकश्यप से पूछकर सुत्तपिटक का सग्रह किया गया।

भगवान् बुद्ध के महापरिनिर्वाण के लगभग एक सौ वर्ष बाद विनय के कुछ नियमो को लेकर भिक्षुओ मे महान विवाद उठ खडा हुआ, जिसके परिणामस्वरूप एक दूसरी संगीति का आयोजन वैशाली मे हुआ। देश के सुदूर प्रान्तो के सात सौ विख्यात भिक्षु इसमे सम्मिलित हुए। इसी कारण यह सगीति "सप्तशतिका" नाम से प्रसिद्ध हुई। इसमे पिटको, निकायो, अगो तथा धम्मखन्ध आदि के नवीन संस्करण किए गए।

---

1—B J K,—Khuddaka Vol VI—Introduction—P. V 6

"The venerable Maha Kassapa felt an urgent need for convening a Grand Council of leading Elders of the sangh to make a full collection of the teachings, and also to adopt maans for their right preservation and transmission to Posterity"

इसके एक सौ वर्ष बाद सम्राट् अशोक का आश्रय पाकर बौद्ध धर्म अत्यन्त आदरणीय बन गया। फलत अनेक अन्य धर्मावलम्बी लोग या तो अन्त करण से या आदर पाने की अभिलाषा से पीला वस्त्र धारण कर भिक्षु बन गए, किन्तु अपने पुराने सस्कार और विचारो से छुटकारा पाना उनके लिए सरल नही हुआ। अत उन्होने अपने-अपने ढग मे धर्म की उलट-पलट व्याख्या करनी आरम्भ कर दी। फलत भिक्षु-सघ का बौद्धिक जीवन उच्छृखल होने लगा तथा धर्म के वास्तविक स्वरूप का निर्णय कठिन हो गया। ऐसी स्थिति मे बौद्ध-धर्म के नायक स्थविर भिक्षुओ ने धर्म की शुद्धता को अक्षुण्ण रखने तथा उमे विरोधीतत्त्वो से बचाने के लिए एक तीसरी सगीति का आयोजन पाटलिपुत्र के "अशोकाराम" नामक विहार मे किया। सम्राट अशोक के गुरु "मोग्गलिपुत्त तिस्स" ने इसकी अध्यक्षता की। इसमे अशुद्ध मतो का खण्डन करते हुए मौलिक परम्परा से मान्य स्थविरवाद नामक धर्म के स्वरूप का प्रतिपादन करते हुए "कथावत्थु" नामक ग्रन्थ की रचना की गयी, जो त्रिपिटक-साहित्य का एक अमूल्य ग्रन्थरत्न माना जाता है। तृतीय संगीति के पश्चात् सम्राट अशोक ने सूदूर देशो मे बौद्ध धर्म के प्रचार के लिए धर्मदूतो को भेजा। इसी क्रम मे उनके पुत्र राजकुमार महेन्द्र तथा पुत्री राजकुमारी संघमित्रा के द्वारा त्रिपिटक साहित्य लंका की भूमि मे पहुँचा। अब तक यह साहित्य गुरुशिष्य-परम्परा से ही सुरक्षित रह रहा था। इसे सर्वप्रथम लिपिबद्ध कर पुस्तक का रूप देने का कार्य लका मे २८० ई० पू० मे राजा "वट्टगामिनि अभय" के संरक्षण मे चतुर्थ सगीति मे किया गया।[1]

इसके बाद सन् १८७१ ई० मे बर्मा देश के माण्डले (Mandla.) नामक नगर मे "राजा मिण्डन (Mindon) के सरक्षण मे पाँचवी-सगीति का आयोजन हुआ, जिसमे सम्पूर्ण पालि-त्रिपिटक का सशोधन तथा नवीन सस्करण प्रस्तुत किया गया और उन्हे अतिम रूप देकर सगमर्मर की पट्टियो पर निम्नलिखित रूप मे उत्कीर्ण कर दिया गया।[2]

विनय—१११ पट्टियाँ (Stables)

सुत्त—४१० पट्टियाँ (Stables)

अधिधम्म—२०८ पट्टियाँ (Stables)

आधुनिक युग मे त्रिपिटक के मुद्रित सस्करण की आवश्यकता का अनुभव बर्मा के "छट्ठ-सघायन" (The Sixth Great Council) मे किया गया। इस बैठक का आयोजन रगून से कुछ ही दूर स्थित एक सुन्दर कृत्रिम पाषाण गुहा मे हुआ, जिसमे ससार के विभिन्न देशो के ढाई हजार विद्वान भिक्षु सम्मिलित हुए थे। बैठक का प्रारम्भ १७ मई १९५४ ई० को हुआ था। बैठक मे त्रिपिटक के

१—महावश, अध्याय (X-XXIII)

२—बौद्धधर्म के २५०० वर्ष, १९५६, पृ० ३५

मूलरूप की स्वीकृति मिलने ही वही एक स्वतत्र मुद्रणालय की स्थापना कर दी गई और मुद्रण कार्य प्रारम्भ कर दिया गया। दो वर्षो तक निरन्तर कार्य कर मई १९५६ ई० मे २५०० वी बुद्धजयन्ती के दिन संघायन की बेठक समाप्त हो गई। लका, वर्मा, थाइलेण्ड और कम्बोडिया के लोगो का प्रधान धर्म बौद्ध स्थविरवाद है, जिसका सर्वमान्य ग्रन्थ हे त्रिपिटक। इन देशो मे समय-समय पर अपनी-अपनी लिपियो मे त्रिपिटक के सुन्दर से सुन्दर सस्करण प्रकाशित होते रहे है। लदन की पालि-टेक्स्ट-सोसाइटी ने रोमन लिपि मे इसे प्रकाशित किया है। भारत मे केन्द्रीय तथा बिहार सरकार के सयुक्त सहयोग से नालन्दा के 'देवनागरी-त्रिपिटक-प्रकाशन विभाग'' को सम्पूर्ण पालि-त्रिपिटक का एक प्रामाणिक देवनागरी-सस्करण प्राय चार-चार सौ पृष्ठो के चालीस खण्डो मे प्रकाशित करने की योजना पूरी हो चुकी है। त्रिपिटक है—

(१) विनयपिटक—अनुशासनविषयक
(२) सुत्तपिटक (सूत्रपिटक)—उपदेशात्मक
(३) अभिधम्मपिटक (अभिधर्मपिटक)—मनोवैज्ञानिक।

**विनयपिटक**

भिक्षुओ के आचरण का नियमन करने के लिए भगवान् बुद्ध ने जो नियम बनाये, वे ''पातिमोक्ख' (प्रतिमोक्ष) कहलाये। इन्ही नियमो की चर्चा विनयपिटक मे है। इसी के आधार पर सघ के सभी भिक्षु-भिक्षुणी दिन-प्रतिदिन कार्य करत थे। पातिमोक्ख का माहात्म्य बतलाते हुए स्वय भगवान् बुद्ध ने कहा था कि उनके न रहने पर भी प्रतिमोक्ष और शिक्षापदो के कारण भिक्षुओ को अपने कर्त्तव्य का ज्ञान होता रहेगा और इस प्रकार संघ स्थायी होगा[१]। प्रतिमोक्ष के अत्यधिक महत्त्व के कारण त्रिपिटको मे विनयपिटक का स्थान सर्वप्रथम हे। इसके तीन भाग है—सुत्त विभग इसका प्रथम भाग हे, जो वस्तुत २७ नियमो का विधान करने वाले सुत्तो (सूत्रो) की व्याख्या हे। इसके ''पाराजिक'' तथा ''पाचित्तिय'' विभाग है। विनयपिटक का दूसरा भाग खन्धक कहलाता ह। ''महावग्ग'' और ''चुल्लवग्ग'' ये दोनो खन्धक मे समाविष्ट है। महावग्ग म प्रव्रज्या, उपोसथ, वर्षावास, प्रवारणा आदि से सम्बन्ध रखने वाले नियमो का सग्रह हे। चुल्लवग्ग मे भिक्षु के पारस्परिक व्यवहार और सघाराम सबधी भिक्षुणियो के विशेप आचार का सग्रह हे। भगवान बुद्ध की साधना का रोचक वर्णन महावग्ग मे आता है ओर उनकी जीवन-कथा का यह भाग ही प्राचीनतम प्रतीत होता है। महावस्तु और ललितविस्तर मे इसी प्रकार का वर्णन पाया जाता है। विनयपिटक का अंतिम भाग ''परिवार'' है, जो बाद का बना हुआ प्रतीत होता है। इसमे वैदिक अनुक्रमणिकाओ की तरह कई प्रकार की सूचियो का समावेश हे।

---

१ आचार्य नरेन्द्रदेव—बौद्ध धर्म-दर्शन, पृ० ३०

**सुत्तपिटक (सूत्रपिटक)**

सुत्तपिटक मे "धम्म" के सम्बन्ध मे भगवान् बुद्ध के द्वारा समय-समय पर दिये गये उपदेशो एवं दृष्टान्तो का संग्रह है। इसके पाँच बडे विभाग है, जो "निकाय" के नाम से प्रसिद्ध है—

१ दीघ-निकाय, २ मज्झिम-निकाय, ३ संयुत्त-निकाय, ४ अगोत्तर-निकाय, ५ खुद्दक-निकाय

दीघनिकाय[1] (दीर्घनिकाय) मे चौतीस सुत्त (सूत्र) है। वे सुत्त लम्बे है। अत एव दीघ या दीर्घ कहे गये है। इनके तीन मुख्य भाग है—"शीलखन्ध", "महावग्ग" तथा "पटिकवग्ग"। "महापरिनिब्बानसुत्त" भी दीघनिकाय के अतर्गत है। इनमे शील, समाधि और प्रज्ञा का विस्तृत तथा रोचक वर्णन है। दीघनिकाय के प्रथम "ब्रह्मजालसुत्त" मे तत्कालीन धार्मिक और दार्शनिक मन्तव्यो का जो सग्रह है, वह भारतीय दर्शनो के प्राचीन इतिहास की सामग्री की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। दूसरे "सामञ्ञफलसुत्त" मे भगवान् बुद्ध के समकालीन धर्मोपदेशको के मन्तव्यो का वर्णन है। वर्ण-धर्म-व्यवस्था के विषय मे बुद्ध का मन्तव्य तीसरे "अम्बट्ठसुत्त" मे सगृहीत है, जो प्राचीन भारतीय समाज-व्यवस्था का अच्छा चित्र प्रस्तुत करता है। पाँचवे "तेविज्जसुत्त" मे वैदिक धर्म के विषय म बुद्ध के कटाक्षो एवं यज्ञो के प्रति उनके विरोधो का संग्रह करके बुद्ध की दृष्टि मे यज्ञ कैसे करना चाहिए, इसका वर्णन किया गया है। इसी प्रकार के कई सुत्त दीघ-निकाय मे है, जो तत्कालीन धार्मिक सामाजिक और दार्शनिक परिस्थिति के हमारे ज्ञान मे वृद्धि करने के साथ ही तत्तद्विषय मे बौद्ध मन्तव्य को भी स्पष्ट करते है।

"मज्झिमनिकाय"[2] (मध्यमनिकाय) मे मध्यम आकार के १५२ सुत्तो (सूत्रो) का सग्रह है। दीघनिकाय की तरह इन सूत्रो मे भी बुद्ध के उपदेशो के ऊपर सम्वादो का सग्रह है। इसमे चार आर्यसत्य, निर्वाण, कम्मं, सत्कार्यदृष्टि, आत्मवाद, ध्यान आदि अनेक विषयो की चर्चा है और बौद्ध धर्म के मन्तव्य का भी स्पष्टीकरण है। इसके "अस्सलायनसुत्त" मे वर्ण-व्यवस्था के दोष बताये गये है और तत्कालीन भारत की सामाजिक परिस्थिति का सुन्दर चित्रण किया गया है। दृष्टान्त, कथा और उपमा के द्वारा कर्त्तव्य को हृदयगम करने की शैली इस निकाय-ग्रन्थ की अपनी विशेषता है। आख्यान की शैली मे अगुलिमाल की कथा ८६वे सुत्त मे रोचक ढंग से कही गई है। वह एक भयकर डाकू था, किन्तु भिक्षु बन गया और निर्वाण को भी प्राप्त हो गया। जातक की शैली की भी कई कथाये इसमे सगृहीत है—जैसे सुत्त ८२ और ८३ मे। इसके अतिरिक्त बुद्ध के कई प्राचीन शिष्यो के

1 Ed. by Trencknen, Pub by P T S. London Vol I, 1887

2 Ed by R Rys Davids & J E Carpenter Pub. by P T. S London, Vol, 1, 1889

विषय मे भी ज्ञातव्य सामग्री इसमे सगृहीत है। इसके प्रसिद्ध महापरिनिव्वाणसुत्त मे बुद्ध के निर्वाण काल का चित्र उपस्थित किया गया है। इस निकाय के अध्ययन से हमारे समक्ष बुद्ध-कालीन भारत का चित्र स्पष्ट होता है।

सयुत्त-निकाय[1] (सयुक्तनिकाय) सुत्तपिटक का तृतीय विभाग है, जो दीघ-निकाय तथा मज्झिम-निकाय का अनुगमन करता है। यह सयुक्त अथवा परस्पर मिलित सूत्रो का सग्रह है।[2] पालि शब्द "संयुत्त" (जो निस्सन्देह संस्कृत "सयुक्त" का रूपान्तर है) का अर्थ है एकत्रित अथवा परस्पर मिले हुए।

संयुत्तनिकाय मे ५५ सूत्र-समूहो का संग्रह है, जिन्हे संक्षेप मे "सयुत्त" कहा जाता है।[3] इनमे विविध विषयो का विवेचन है। जैसे "देवता सयुत्त" मे देवताओ के वचनो का सग्रह है। "मार-सयुत्त" मे बुद्ध को चलित करने के लिए मार के प्रयत्नो का संग्रह है। "भिक्खुणी-सयुत्त" मे भिक्षुणियो को चलित करने के लिए किये गये मार के प्रयत्नो का वर्णन है। "अनन्त-मग्ग मयुत्त" मे संसार की अनादिता और उमके भयंकर दु ख वर्णित है। "ध्यान-सयुत्त" मे ध्गान का वर्णन है। "मातुगाम-संयुत्त" मे नारी के गुण-दोप तथा उसके फलाफल का वर्णन है। "सत्त-सयुत्त" मे बुद्ध के प्रति इन्द्र की भक्ति का निदर्शन है। अतिम "सच्च सयुत्त" मे चतुरार्य-सत्य की विवेचना की गई है। काव्य की दृष्टि से भी इस ग्रन्थ मे पर्याप्त सामग्री है। महाभारत के यक्ष-युधिष्ठिर सवाद की तरह इसमे भी यक्ष-बुद्ध का रोचक सवाद है। लोक-कविता का अच्छा सग्रह मार और भिक्खुणी-सयुत्त मे मिलता है। इन सयुत्तो के आकार मे पर्याप्त असमानता है। कोई दश ही सूत्रो का है, तो कोई अनेक अध्यायो का। सुत्तो (सूत्रो) की लम्बाई मे भी एकरूपता नही है। इनमे कुछ सुत्त अत्यन्त छोटे है जब कि शेप बहुत बडे। किन्तु कुल मिलाकर

---

1 Ed by M I Feer-Vols I-V & by Mrs Rhys Davids-Vol VI Pub. For P T S London by Henery Prowde Oxford University Press, Ware House, Amen Corner, E C 884-1904

2 The Samyutta Nikaya is the third section of the Sutta-Pitak, Forming a sequel to the Digha-Nikaya (Compilation of the long Suttas), and to the Majjhim Nikaya (Compilation of the Middle Suttas) It is the "Compilation of the joined or connected Suttas"
—Samyutta Nikaya of the Sutta Pittak—M L Feer, Vol I Int P VIII

3 "The Samyutta-Nikaya consists of 55 groups of suttas, which are precisely the Samyuttas"—M L Feer Intr. of Samyutta Nikaya, Vol I P VIII

इस संग्रह मे अत्यन्त बडे सूत्रो का सर्वथा अभाव है। सम्पूर्ण सग्रह अर्थात् ५५ संयुक्तो को पॉच बडे विभागो मे विभक्त कर दिया गया है, जो "वग्ग" कहलाते है। सगाथ-वग्गो, निदान-वग्गो, खन्धवग्गो, सलायतनवग्गो एवं महावग्गो। प्रत्येक वग्ग ६ से १३ (औमतन ११) संयुत्तो का है।[1]

"अंगुत्तरनिकाय"[2] मे ३३०८ सुत्त है और उनमे एक वस्तु से लेकर ग्यारह वस्तुओ का समावेश क्रमश किया गया है। प्रथम निपात मे एक क्या-क्या है, यही गिनाया गया है। इसी प्रकार ग्यारहवे निपात मे ग्यारह-ग्यारह वस्तुओ का सग्रह किया गया है। इसमे विषय-वैविध्य होना स्वाभाविक है।

"खुद्दक-निकाय" (क्षुद्र-निकाय) सुत्तपिटक का पंचम तथा अतिम निकाय है। इसमे छोटे-छोटे सुन्दर उपदेशो का संग्रह है, जिनका विस्तृत विवेचन इस अध्याय के अन्त मे समाविष्ट है।

सामान्यत सुत्त-पिटक के सूत्र गद्य मे है। कुछ विद्वानो की ऐसी धारणा है, कि सुत्त-पिटक का प्रादुर्भाव विक्रमाब्द से २५० वर्ष पहले हो चुका था।[3]

**अभिधम्मपिटक—**

अभिधम्मपिटक के संग्रह का श्रेय काश्यप को दिया जाता है। भगवान् बुद्ध के उपदेशो के आधार पर आध्यात्मिक दृष्टि के द्वारा बौद्ध दार्शनिक विचारो की व्यवस्था इस पिटक मे है। यह सुत्तपिटक का ही दार्शनिक प्रतिरूप है। जो बाते वहॉ पंच-निकाओ मे भगवान् के प्रवचन रूप मे कही गई है, उन्ही को यहॉ शास्त्रीय रूप दिया गया है। इस पिटक के सात विभाग है—

१ धम्मसंगणि, २ विभंग, ३ धातु-कथा, ४ पुग्गल-पञ्ञति ५ कथा-वत्थु ६ यमक, ७ पट्ठान

"धम्म-संगणि"[4] मे धर्मा का वर्गीकरण और उनकी व्याख्या की गई है। "विभंग" मे उन्ही धर्मो के वर्गीकरण का विस्तृत विवेकन किया गया है। धातुओ का प्रश्नोत्तर रूप मे व्याख्यान "धातु-कथा"[5] मे है। "पुग्गल-पञ्ञति"[6] (पुद्गल-

---

1 M L Feer Intr of the Samyutta-Nikaya Vol -I, P VIII—"Each of the five Vaggos contains from nine to thirteen, on an average eleven Samyuttas, their respective length somewhat differs"

2. Ed by Morris Vol I-IV P T S London, 1885-88

3 श्री बटुकनाथ शास्त्री—पालि-जातकावलि, भू० पृ० ६।

4 Ed by Muller, P T S London, 1885.

5 Ed by Gooneratna, P T S. London, 1892

6 Ed. by Morris, P T. S. London, 1883,

प्रज्ञप्ति मे मनुष्यो का विविध रूपो मे निर्देश किया गया है। अगोत्तर-निकाय के ३-५ निपात के साथ इसका अधिक साम्य है। इसमे गुणो के आधार पर मनुष्यो का विविध रीति से वर्गीकरण किया गया है। "कथावत्थु"[1] (कथावस्तु) का महत्त्व बौद्धधर्म के विकास के इतिहास के लिए अत्यधिक है। "यमक" मे प्रश्नो का उत्तर दो प्रकार से किया गया है। और "कथावत्थु" तक के ग्रन्थो से जिन शकाओ का समाधान नही हुआ उनका वर्णन इसमे किया गया है।' पट्ठान' (प्रस्थान) को मध्यप्रकरण भी कहते है। इसमे नाम और रूप के २४ प्रकार के काय-कारण-भाव सम्बन्ध की चर्चा है और प्रतिपादन किया गया है कि केवल निर्वाण ही असस्कृत है तथा शेष सब धर्म सस्कृत है।

कुछ लोगो का कहना है और बुद्ध के चरित से उचित भी प्रतीत होता है कि बुद्ध के वचन साक्षात् या परम्परा रूप मे प्रथम दो (विनय और सुत्त) पिटको मे पाये जाते है। उन्होने आध्यात्मिक उपदेश तो दिया ही नही, फिर उनके आध्यात्मिक वचनो के सग्रह (अभिधम्मपिटक) का होना ठीक नही प्रतीत होता। जान पडता है कि अभिधम्मपिटक के विषयो का सग्रह उनके शिष्यो का है। जो कुछ भी हो, इतना तो निर्विवाद है कि यह बौद्धमत का प्रसिद्ध सग्रह है।

खुद्दक-निकाय सुत्तपिटक के पञ्चनिकायो मे अन्यतम है। इसमे निम्नलिखित ग्रन्थ पाये जाते है—

(१) खुद्दकपाठ—बौद्धधर्म मे प्रवेश पानेवालो के लिए ज्ञातव्य-विषयो का इसमे सग्रह है, जैसे—त्रिशरण, दशशिक्षापद, उरशरीर के अवयवो का सग्रह, एक से दश तक की ज्ञेय वस्तुओ का सग्रह आदि।

(२) धम्मपद (धर्मपद)—यह बौद्ध-ग्रन्थो मे सर्वाधिक प्रसिद्ध है। इसमे नैतिक उपदेशो का सग्रह है।

(३) उदान[2]—धम्मपद मे एक विषय की निरूपक अनेक गाथाओ का सग्रह वग्गो मे किया गया है, जबकि उदान मे एक ही विषय का निरूपण करनेवाली अल्प-सख्यक गाथाओ का सग्रह है। प्रारम्भिक दो चार गाथाओ मे बुद्ध का मन्तव्य व्यक्त किया गया है।

(४) इतिवुत्तक[3] (इतिवृत्तक)—भगवान ने ऐसा कहा, इस मन्तव्य से जिन गाथाओ और गद्याशो का संग्रह किया गया है, वह इतिवुत्तक ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ मे उपमा का सौन्दर्य और कथन की सरलता दर्शनीय है।

---

1 Ed by A C Taylor, P. T S London 1895

2 Ed by Steinthal, P T S, London, 1885

3. Ed by Windisch, P T S, London, 1890

(५) सुत्तनिपात[1] (सूत्रनिपात) मे भगवान बुद्ध के प्राचीनतम उपदेशो का संग्रह है।

(६) विमानवत्थु[2] (विमानवस्तु) मे देवयोनि का वर्णन है।

(७) पेतवत्थु[3] (प्रेतवस्तु) मे प्रेतयानि का वर्णन है।

(८-९) थेरगाथा और थेरीगाथा[4] (स्थविर गाथा और स्थविरागाथा)—इन दो ग्रन्थो मे बौद्धभिक्षु और भिक्षुणियो की उल्लासपूर्ण गीतात्मक उक्तियाँ है। इनमे आध्यात्मिक परिशुद्धि, आत्मविजय ओर परमशान्ति की ध्वनि गूँजती है। ये दोनो ग्रन्थ लोककविता के सुन्दर नमूने हैं।

(१०) जातक—इसका विवेचन इसी अध्याय मे आगे प्रस्तुत है।

(११) निद्देस—इसके दो भाग है—"महानिद्देश" और "चुल्ल निद्देस"[5]। विषयवस्तु एव शैली की दृष्टि मे ये त्रिपिटक के अन्य ग्रन्थो से नितान्त भिन्न हैं। वस्तुत इन्हे "अट्ठकथा-साहित्य" (टीकाग्रन्थ) के अन्तर्गत रखा जाना चाहिए, न कि पालिसाहित्य के मौलिक ग्रन्थ के अन्तर्गत, क्योकि ये सुत्तनिपात के अंतिम दो अध्यायो—"अट्ठक वग्ग" तथा "पारायनवग्ग" के भाष्यमात्र है।

(१२) "पटिसंभिदामग्ग" मे प्राणायाम, ध्यान, कर्म, आर्यसत्य, मैत्री आदि विषयो का निरूपण है।

(१३) अपदान (अवदान)—जातक मे भगवान बुद्ध के पूर्व जन्मो के सुचरितो का वर्णन है, तो अवदान मे अर्हतो के पूर्वजन्म के सुचरितो का।

(१४) बुद्धवंसो[6]—इसमे गौतमबुद्ध से पहले होने वाले बुद्धो के जीवनचरित वर्णित है, जिनसे बोधिसत्त्व का साक्षात्कार हुआ था तथा जिन्होने यह भविष्यवाणी की थी कि "यह सम्यक्सम्बुद्धत्व का लाभ करेगा।" वे बुद्ध है—१ दीपङ्कर, २ कोण्डञ्ञ, ३ मङ्गलो, ४ सुमनो, ५ रेवतो, ६ सोभितो, ७ अनोभदस्सी ८ पदुमो, ९ नारदो, १० पदुमुत्तरो, ११ सुमेधो, १२ सुजातो, १३ पियदस्सी, १४ अत्थदस्सी, १५ धम्मदस्सी, १६ सिद्धत्थ, १७ तिस्स, १८ फुस्स, १९ विपस्सी, २० सिखी, २१ वेस्सभू, २२ ककुसन्ध, १३ कोणागमनो, २४. कस्सप।

---

1 Fousboll, P T S London, Vol I 1884, Vol II—1893

2 Ed by Gooneratne, P T S London, 1886

3 Ed by Minayeff, P. T S, London, 1889

4 Ed by Oldenberg, Pischel, P. T S London, 1883.

5 Ed and Pub by J Kashyap Secretary, Pali Publication Board, Nalanda, Patna, 1959

6. Ed by Morris P T. S London, 1882.

यहाँ ध्यान देने की बात यह है कि जैनधर्म की परम्परा मे भी इसी प्रकार पूर्व-तीर्थकरो का उल्लेख मिलता है। साथ ही दोनो की सख्या मे भी अधिक अन्तर नही है।

(१५) चरियापिटक[1]—यह खुद्दकनिकाय का अतिम ग्रन्थ है। इसमे ३५ चरिया (चरित्र) वर्णित है। जातक क समान ही भगवान् बुद्ध के पूर्वजन्मो की ये कथाये बुद्ध के अपने मुख से कहलायी गई है। बुद्ध ने पूर्वभवो मे कौन-सी पारमिता किस भव मे कैसे पूर्ण की उनका वर्णन है। इसमे वर्णित चर्या है—

१ अकिति चरिया, २ सङ्ख चरिया, ३ कुरुराज चरिया, ४ महा सुदस्सन चरिया, ५ महागोविन्द चरिया, ६ निमिराज चरिया, ७ चन्द्रकुमार चरिया, ८ सिविराज चरिया, ९ वेस्सन्तर चरिया, १० ससपण्डित चरिया, ११ मातु-पोसक चरिया, १२ भूरिदत्त चरिया, १३ चम्पेय्यनाग चरिया, १४ चूलबोधि चरिया, १५ महिसराज चरिया, १६ रुरुराज चरिया, १७ मानग चरिया, १८ धम्मदेव पुत्त चरिया, १९ अलीन सत्थु चरिया, २० सङ्खपाल चरिया, २१ युधञ्जय चरिया, २२ मोमनस्स चरिया, २३ अयोधर चरिया, २४ भिम चरिया, २५ सोण पण्डित चरिया, २६ तेमिय चरिया, २७ कपिराज चरिया, २८ सच्चतापस चरिया, २९ वट्टपोनक चरिया, ३० मच्छराज चरिया, ३१ कण्हदी-पायन चरिया, ३२ सुनसोम चरिया, ३३ सुवण्णसाम चरिया, ३४ एकराज चरिया, ३५ महालोमहस चरिया।

यह गाथाबद्ध लघुकाय ग्रन्थ है। प्राचीन पालिछन्दो के अध्ययन के लिए बुद्धवश तथा चरियापिटक का बडा उपयोग है। २४ पूर्वबुद्धो के साथ-साथ बोधिसत्त्व की कल्पना का प्रथम दर्शन हमे इन्ही ग्रन्थो मे होता ह।[2] इनका एक सुन्दर देव नागरी सस्करण नालन्दा से प्रकाशित हुआ है।[3]

## जातक

बौद्ध साहित्य के सुत्त-पिटक क पाँचवे तथा अतिम भाग—खुद्दकनिकाय के दशवे खण्ड मे "जातक" नामक सग्रह मिलता है। श्री गोकुलदास डे महोदय ने

---

1 Ed by Morris, P T S London, 1882.

2 G D De—P XV—

"The conception of Bodhisatta along with that of the twenty four previous Buddhas is noticeable for the first time in the works Buddhavamsa and Cariya Pitaka"

3 Buddhavamsa—Cariyapitaka.

(Khuddaka—Nikaya—Vol VII.)

Ed. by Bhikkhu J Kashyap,

Pali Publication Board, Nalanda, Patna, 1959.

अपनी पुस्तक 'The Significance and Importance of Jataka" की भूमिका मे लिखा है कि जातकों का अस्तित्व त्रिपिटक से पूर्व भी बुद्ध की प्रथम सगीति मे सकलित "आगमपिटक" मे वर्तमान था। आगमपिटक के नो खण्डो[1] मे सातवा खण्ड जातको का था। इनकी प्रामाणिकता इससे सिद्ध होती है कि दोनो सग्रहो—"आगमपिटक" तथा "त्रिपिटक" की जातक कथाओं मे अभिन्नता है।

"जन्" धातु से निष्ठार्थक या भावार्थक "क्त" प्रत्यय के अनन्तर स्वार्थ मे "क" प्रत्यय करने पर "जातक" शब्द निष्पन्न होता है। इसका शाब्दिक अर्थ है—अतीत जन्म की कथा। विकासवाद के सिद्धान्त के अनुसार एक पुष्प को विकसित होने के लिए उस पुष्प की जाति-विशेष की प्राप्ति मे लाखो वर्ष लग जाते है। तब क्या कोई प्राणी साठ, सत्तर या सौ वर्ष के जीवन मे बुद्ध बन सकता है ? उसे इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए अनेक जन्म धारण करने ही होगे। गौतम बुद्ध को भी अनेक जन्म धारण करने पडे। अपने पूर्व जन्मो मे उनकी सज्ञा, बोधिसत्त्व अर्थात् बुद्धत्व प्राप्ति के लिए प्रत्यनशील प्राणी, था। ज्ञान-प्राप्ति के बाद भगवान् बुद्ध ने अपने पूर्व जन्मो का भी ज्ञान पाया। वे अपने पूर्व जन्मो के अनुभवो को स्थिरचित्त होकर स्मरण करते थे तथा प्रसग उपस्थित होने पर अपने अनुयायियो को सुनाते थे। इन्ही वृत्तान्तो को 'जातक' कहा जाता है। भगवान् बुद्ध के श्रीमुख से कही गई उनके पूर्वजन्मो की कथाओ का सग्रह जातक ग्रन्थ है।

साधारण जनता को ओर विद्वानो को भी प्राणिमात्र के मोक्ष तत्त्वो का परिचय सुन्दर तथा बालबोध रीति से कराना ही जातक कथाओ की निर्मिति का उद्देश्य है।[2] कहा जाता है कि अपने धर्म का प्रचार करते समय भगवान् बुद्ध ने ये कथाये कही थी। प्रचारकार्य के लिए युग-प्रवर्त्तक महापुरुषो ने कथाओ के साधन का उपयोग प्रचुरमात्रा मे किया है।[3] सद्धर्मपुण्डरीक मे कहा गया है कि तथागत ने सूत्रगाथाओ और जातककथाओं के द्वारा अपना उपदेश बालबोध कराया है।[4]

---

1—"The Agam Pitaka" which was the only Pitaka or authentic compilation of the Doctrine of the first Council contained the following nine-types of compositions—

The Sutta, The Geyya, The Veyyakaran, The Gatha, The Udan, The Itibuttaka, The Jataka, The Abbhuta and the Vedalls."

—G D De Iutr. P XI

२—इत्सिग ताका कुसू—इत्सिग के प्रवास, पृ० १६३।

3—A Jataka .. ...is a piece taken out from old "Akhyanas" in illustration of some Particular view point of early Budhism either of the doctrine of "Karma" or the practice of Silas.

—G D De, P. 156.

4—Saddharma Pundarika—2/44

जातक मे पशु-पक्षियो की कथाओ तथा अन्य ऐतिहासिक कथाओ को धार्मिक एवं नैतिक पुट देकर सगृहीत किया गया है।[1]

**जातक और जातकट्ठकथा—**

त्रिपिटक मे जिस जातक ग्रन्थ का समावेश है, वह केवल गाथाओ का संग्रह है। जिस प्रकार धम्मपद एक वस्तु है और धम्मपद-अट्ठकथा दूसरी, उसी प्रकार जातक एक वस्तु है और जातकट्ठकथा दूसरी। अन्तर यह है कि धम्मपद का अर्थ बिना धम्मपद-अट्ठकथा के समझ मे आ सकता है, किन्तु जातक बिना जातक-अट्ठकथा के अधूरा है। फिर जातक मे भगवान् बुद्ध के पूर्व जन्मो से सम्बन्ध रखने वाली गाथाये भरी है। जातकट्ठकथा मे अट्ठकथा सहित असली जातक कथायें प्रारम्भ होने से पूर्व निदान-कथा नाम का एक लम्बा उपोद्घात है। इस निदान कथा मे सिद्धार्थ गौतम बुद्ध के जीवन-चरित्र के साथ उनके पूर्व के सत्ताइस बुद्धो का भी जीवन-चरित्र है। यह सारा का सारा बुद्धवंश से लिया गया प्रतीत होता है। जातकट्ठकथा के तीन भाग है —१ दूरेनिदान, २ अविदूरे-निदान, ३ सन्तिके-निदान। सभी जातककथाएँ दूरेनिदान के ही अन्तर्गत आती है।

जातको की सख्या के विषय मे काफी मतभेद रहा है।[2] इनकी अधिकतम संख्या ५६५ बतलायी जाती है। ईशानचन्द्र घोष के अनुसार "महावस्तु" नामक ग्रन्थ मे ८० जातक-कथाओ का होना प्रमाणित है। ई० पू० पहली या दूसरी शताब्दी मे रचित "चुल्ल निद्देस" ग्रन्थ मे जातक-कथाओ की संख्या ५०० बतलायी गयी है—"पञ्च जातकसतानि"।[3] चीन देश के प्रवासी फाहियान ने पाँचवी शताब्दी मे लंका मे ५०० जातको की चित्राकृतियाँ देखी थी। थेरवादियो (सिहल, स्याम, बर्मा, हिन्दचीन आदि देश के बौद्धो) की परम्परा के अनुसार जातकों की संख्या ५५० बतलायी जाती है। आचार्य श्री बटुकनाथ शास्त्री ने भी जातको की कुल सख्या ५५० मानी है।[4] M L Feer महोदय के अनुसार

---

1 The Jatakas are largely folk literature in which beast fables and fragments of historical tradition as well as tales of wisdom have been gathered together with a religious and moral purpose, and the verses at the end form the real text to hang the narrative Summons from"

—G D De Foreword by S. K Chattergee, P VIII.

2 See on the Variations of this number, Kooppen—"Die Religion des Buddha", P 319

3 चुल्ल-निद्देस—२/१४/८१

4 पालिजातकावलि भू० पृ०—६

सामान्यत स्वीकृत जातको की संख्या ५५० है।[1] Hodgson के मतानुसार नेपाल मे प्राप्त जातकमाला मे ५६५ जातक-कथाये मिलती है।[2] "जातकट्ठकथा" मे जातको की कुल संख्या ५४७ कही गयी है।[3] Fousboll द्वारा सम्पादित "जातक" मे ५४७ जातक है। जातक-सग्रह की विभिन्न हस्तलिपियो के सम्यक् अनुशीलन के पश्चात् Feer महोदय ने जातको की प्रामाणिक सख्या ५४७ मानी है।[4] यही संख्या आधुनिक बौद्ध विद्वानो को मान्य है।

**जातक कथाओ के विभाग—**

"जातकत्थवण्णना" नाम की पालिटीका के आधार पर जातक कथाओ के पाँच विभाग किये गये है।[5]

(१) "पच्चुपन्नवत्थु" या प्रास्ताविक कथानक—इसमे भगवान् बुद्ध के अवस्थानकालीन वृत्तान्तो के प्रसगो का निर्देश किया गया है। (२) "अतीतवत्थु" मे बुद्ध के पूर्व जन्मो की कथा का संग्रह है। (३) "गाथा"—इस विभाग मे गाथाएँ और अभिसम्बुद्ध गाथाएँ अर्थात् कुछ श्लोक है, जो पूर्वजन्म के प्रसंग समझे जाते है तथा कुछ दूसरे श्लोक है, जो ज्ञान प्राप्त होने पर भगवान् बुद्ध के कहे हुए माने जाते है, (४) वेय्याकरण—एक छोटी-सी टीका है, जिसमे गाथाओ का शब्दश अर्थ दिया हुआ है, (५) समोधान—इसमे कथा के विभागो का वर्तमान काल से सम्बन्ध

---

1 "The mean number generally accepted is five hundred and fifty"—Feer, P 2

2. Feer, P 2

3—"जातक"—आनन्द कौसल्यायन—प्रथम खण्ड भू० पृ० १६

4 Feer, P 3—"Here, then, is a well-established fact, the definite official number of the Jatakas is five hundred and forty seven"

5 G D De P —XII—

"With regard to the Jatakas, Prof Rhys Davids, the greatest pioneer in the field of Pali studies, has observed in his" "Buddhist India" that a typical Jataka is one which has—(1) an introductory episode, (2) The story of the Past being the Jataka proper in Prose, (3) The verse giving the moral in archaic language and many times appearing redundent for presenting the same fact of the story, (4) An explanation of the verse or verses and (5) Identification of the actors of the Past stories with the present ones among whom Buddha must be the hero, without this frame work no story is to be regarded as a Jataka"

बुद्धदेव ने बतलाया था और श्रोताओ के मन पर कथा सुनने का क्या परिणाम हुआ, इसका भी संकेत किया था।

**जातक कथाओं का काल एवं संग्रह—**

अपनी विख्यात पुस्तक "Hındu Polıty" के प्रथम खण्ड के प्रारम्भ मे स्वर्गीय डॉ० जायसवाल ने जातको का रचनाकाल बुद्ध से पूर्व अर्थात् ईसा पूर्व ६०० वर्ष से भी पहले माना है।[1] श्रीयुत् गोकुलदास डे महोदय ने सिद्ध किया है कि जातक कथाओ का सबसे प्राचीन भाग गाथाओ का है, जो अत्यंत पुरातन भारतीय जनपद वाडमय का एक अंश है।[2] इनका कहना है कि ये गाथायें बुद्ध के समकालीन ही नही, बुद्ध पूर्व भी होगी। पाश्चात्य विद्वानो का भी कहना है कि अधिकाश जातक कथायें बुद्ध पूर्व हे।[3] जातक वाड्मय बुद्धपूर्वकाल मे आख्यानको के रूप मे विशेषत लोककथाओ मे निबद्ध था। तथागत की शरीरावस्था मे और राजगृह मे भिक्षुओ की प्रथम संगीति ( Fırst Buddhıst Councıl ) तक जातक कथासंग्रह बौद्ध कर्म-सिद्धान्त का उदाहरण बन गया, जैसा कि आगमपिटक मे मिलता है। द्वितीय संगीति (Second Buddhıst Councıl) के समय तक इस जातक वाडमय का रूपान्तर नीति एवं धर्म प्रदकथाओ मे हुआ, जैसे—सुत्तन्त जातक और इतर जातक कथायें धर्म-विनय मे मिलती है। तृतीय सगीति ( Thırd Buddhıst Couneıl) के समय मे जातक कथाओ का संग्रह खुद्दक निकाय के अन्तर्गत किया गया। आगे चलकर संग्रह मे और भी वृद्धि हुई। खिस्त पश्चात् पॉचवी शताब्दी मे बोधिसत्त्व के पूर्व जन्मो के बारे मे "जातकट्ठकथा" का अलग संग्रह हुआ। "लेओस" मे प्रचलित जातक कथाओ के एक सग्रह मे २७ कथायें है, जो अन्य किसी संग्रह मे नही मिलती है।[4] तृतीय अथवा चतुर्थ शती मे रचित "जातकमाला" जो संस्कृत मे है, मे ३४ जातक कथाओ का सग्रह है। प्रसिद्ध बौद्ध विद्वान् तारानाथ ने जातकमाला के रचयिता का नाम आर्यशूर लिखा है। ईस्वी पूर्व दूसरी-तीसरी

---

1 ..K P J —Hındu Polıty. Pt I, Chapt I P. 4—"the Jatakas whıch are regarded as Pre-Buddhan' ı e anterıor to 600 B C ) . "

2 Calcuta Revıew, July 1930, P 68—'The Jatakas were orıgınally verses and are suffıcıent to counteract any ınclınatıon whıch may be stıll lıngerıng ın favour of ascrıbıng to them at the tıme of theır formatıon "

3 " . We may be sure that many, perhaps most of these tales are really older than the Buddha and belong to the oldest folklore of Indıa."—Feer, Intr by L D Barnett.

4. Bapat—"2500 years of Buddhısm" P 436

शताब्दी के भरहुत तथा साँची के स्तूपो की शिलाओ पर तीस से अधिक जातक कथाये उत्कीर्ण है।[1] जातको की प्राचीनता निर्विवाद है। तृतीय संगीति मे निर्धारित त्रिपिटको को लेकर अशोक का पुत्र महेन्द्र बौद्ध-धर्म के प्रचार के लिये सिंहल गया था। इससे प्रतीत होता है कि विक्रमाब्द से प्राय तीन सौ वर्ष पूर्व यह अभिधान प्रसिद्धि प्राप्त कर चुका था। "जातक" का प्रथम सम्पादन फस्बोल (Fousboll) महोदय द्वारा किया गया। इसका अंग्रेजी अनुवाद चाइल्डर्स (Childers) ने किया है।

**जातक-कथाओ का प्रभाव तथा साम्य—**

जातक-संग्रह की कथाओ का साम्य अथवा प्रभाव अन्य साहित्य की कथाओ मे दिखाई पडता है। त्रिपिटक अथवा तत्कालीन अन्य किसी साहित्य मे न कही रामायण का उल्लेख मिलता है और न महाभारत का। सारे देश मे रामायण और महाभारत की कथा घर-घर होती रहे और तत्कालीन साहित्य मे उसके विषय मे कही कुछ न कहा गया हो, यह हो नही सकता। इससे प्रतीत होता है कि रामायण एवं महाभारत जातक के बाद के ग्रन्थ है। जातक-कथा का स्पष्ट प्रभाव इन ग्रन्थो पर दिखाई पडता है। रामायण मे बुद्ध का नामोल्लेख मिलता है—

**'यथा हि चोर. स तथा हि बुद्ध-**
**स्तथागत नास्तिकमत्र विद्धि।**
**तस्माद्धि य. शक्यतम प्रजाना**
**न नास्तिके नाभिमुखो बुध स्यात्॥"[2]**

दशरथ-जातक आदि कुछ जातको से तो अत्यधिक साम्य दिखलाई पडता है। जैसे दशरथजातक मे है—

**"फलानं इव पक्कान निच्च पपतना भय।**
**एवं जातान मच्चान निच्च मरणतो भय॥"[3]**

वा० रामायण मे है—

**"यथा फलाना पक्वाना नान्यत्र पतनाद् भयम्।**
**एव नरस्य जातस्य नान्यत्र मरणाद् भयम्॥"[4]**

दशरथ-जातक—

**एको व मच्चो अच्चेति, एको व जायते कुले।"[5]**

---

1 Barooa and Sinha—"Bharhut Inscriptions" P 78-99

२ रामा० २।१०६।१४

३ दशरथजातक—५

४ रामा०—२।१०५।१७

५, दशरथजातक—१०

रामायण मे है—

एको हि जायते जन्तुरेक एव विनश्यति ।"[1]

दशरथजातक मे है—

दसवस्स सहस्सानि सट्ठिवस्स सतानि च ।
कम्बुग्रीवो महाबाहु रामो राज्य अकारयि ॥"[2]

रामायण—

"दश वर्षसहस्राणि दश वर्षशतानि च ।
भ्रातृभि सहित श्रीमान् रामो राज्यमकारयत् ॥[3]

इसी प्रकार "सिवि-जातक" सदृश अनेक कथाओ ने महाभारत मे स्थान पाया है। अपने अविकसित रूप मे जातक-कथा की कहानियो ने महाभारत और रामायण मे आकर विकास पाया।

घट-जातक एक प्रकार से छोटा-मोटा भागवत ही है। इसमे कृष्ण-जन्म से लेकर कंस की हत्या करने और द्वारका जा बसने तक की सारी कथा आई है। चाणूर और मुष्टिक पहलवानो की हत्या करने जैसे छोटी-छोटी बातें भी इसमे है। अत श्रीमद्भागवत के कृष्ण-जन्म की कथा स्पष्टत अपने प्राचीन रूप मे जातक मे विद्यमान है।

ईसा की प्रथम शताब्दी मे गुणाढ्य नामक किसी पण्डित द्वारा पैशाची भाषा मे रचित "बृहत्कथा", जो अब अप्राप्य है, से सामग्री लेकर सोमदेव ने "कथा-सरित्सागर" की रचना की। इसमे अनेक जातक-कथाएँ विद्यमान है। इससे प्रतीत होता है कि "बृहत्कथा" का भी आदिस्रोत जातक कथाएँ रही होगी।

पञ्चतंत्र तथा हितोपदेश की अनेक कथाओ का मूल जातको मे है। "सिहासनद्वात्रिंशिका", "शुकसप्तति" आदि आख्यायिकाओ मे तथा जातक-कथाओ मे समानतायें है, जो वस्तुत जातक-कथाओ के प्रभाव के परिणाम है।

कई जातक-कथाये पृथ्वी के अनेक भागो मे पहुँच गयी है। ईसप की कथाओ के नाम से जिन कथाओ का यूरोप मे प्रचार है, उनके विषय मे विस्तृत अन्वेषण कर रीज डेविड्स (Rhys Davids) ने यह निष्कर्ष निकाला है कि उनमे से किसी

१ रामा०—२।१०८।३
२ दशरथ-जातक—१३
३ श्रीमद्वाल्मीकिरामा०—(६/१२१/१०६)
(पण्डित पुस्तकालय, काशी सं० )

कथा का किसी ईसप मे सम्बन्ध नही है। उनमे से अधिकाश का मूल स्थान जातक-कथाये ही है[1]।

आठवी शताब्दी मे बगदाद के खलीफा अलमंसूर के दरबार का सन्त जान ऑफ डमसकम" (St John of Damascus) नामक ईसाई ने ग्रीक भाषा मे "बरलाम एण्ड जोसफ" (Barlaın And Josıph) नामक पुस्तक लिखी। बोधिसत्त्व ही इसके "जोसफ" है। सन्त जॉन की इस पुस्तक मे बुद्ध का आशिक चरित्र और अनेक जातक-कथाये है।

जिस समय हूण पूर्वी यूरोप मे गये, वे अपने साथ कुछ जातक-कथाओ को ले गये। बहुत सी ऐसी कथाये 'सलाव' लोगो मे मिलती है, जिनका मूल जातक-कथाओ मे है। एक इटालियन विद्वान् ने सिद्ध किया है कि "किताब-उल-सिन्दबाद" की अनेक कथाओ का और अलिफलैला (Arabıan Nıghts) की अनेक कथाओ का मूल-स्थान जातक कथाये ही है।[२] जातक-कथाओ के प्रसार और प्रभाव की कथा अनन्त प्रतीत होती है।

**जातक-कथाओ का महत्त्व—**

बौद्ध-साहित्य मे जातको का महत्त्वपूर्ण स्थान है। भगवान् बुद्ध के सदाचारो को व्यक्त करने वाली इन कथाओ पर बौद्ध-धर्मावलम्बियो की अटूट श्रद्धा है। आज भी सिंहल, ब्रह्मा (बर्मा) आदि देशो मे उपासक एवं उपासिकाये रात-रात भर उत्साहपूर्वक इन कथाओ को सुनती है। अन्य धर्मावलम्बियो के लिए भी इसका महत्त्व कम नही है। नीति-शिक्षण की दृष्टि से इन कथाओ की बराबरी करने वाला ग्रन्थ अन्यत्र दुर्लभ है।

भारतवर्ष का प्राचीन इतिहास इन कथाओ मे सुरक्षित है। अशोक के शिलालेखो मे इन जातको के महत्त्वपूर्ण अंश उत्कीर्ण है, जो तत्कालीन इतिहास के ज्ञान के लिए बहुत महत्त्व रखते है। साँची, भरहुत आदि स्थानो मे भी अनेक जातक-कथाओ के चित्र उत्कीर्ण है।[3] इससे उनकी प्राचीनता तथा महत्त्व का पता चलता है। प्राचीन भारत की सामाजिक अवस्था, वास्तुकला एवं मूर्त्तिकला के जिज्ञासुओ के लिए जातक-कथाओ मे पर्याप्त सामग्री है।

कथा-विज्ञान की दृष्टि से भी इसका महत्त्व है। संसार के कथा-साहित्य मे जातक-कथा-संग्रह अत्यन्त प्राचीन तथा अपेक्षाकृत बडा समझा जाता है।

---

1 Buddhıst Bırth-storıes—P 32

२ भ्रा० कौसल्यायन—जातक (प्रथम खण्ड) भू० पृ० २६

3 Barooa and Sınha—Bharhut Inscrıptıons

इन जातको मे ही सर्वप्राचीन मागधी-भाषा के दर्शन होते है। अतएव भाषावैज्ञानिक अध्ययन के लिए भी यह महत्त्वपूर्ण है।

भारतवर्ष का अधिकाश साहित्य परलोकचिन्तामय है, उसको इहलोक की चिन्ता ही नही है। किन्तु किसी भी जाति का काम केवल परलोकपरक होने से नही चल सकता। भगवान् बुद्ध ने इहलोक तथा परलोक की चिन्ता मे समत्व स्थापित किया। यही कारण है कि जातक-कथाओ को वौद्ध-वाड्मय मे महत्त्वपूर्ण स्थान मिला और उसका विकास हुआ। जातक-साहित्य सच्चे अर्थो मे जनता का साहित्य है। इसमे हमारे, उठने-बेठने, खाने-पीने, ओढ़ने-बिछाने की साधारण बातो से लेकर हमारी शिल्प-कला, कारीगरी, हमारे व्यापार की चर्चा के साथ हमारी अर्थनीति, राजनीति तथा हमारे समाज के सगठन का विस्तृत इतिहास भरा पडा है।[1] उस युग के भूवृत्त, विशेषरूप मे जल-मार्गो एवं स्थल-मार्गो की भी पर्याप्त जानकारी इसमे मिलती है।

सक्षेप मे भारतीय जीवन का कोई पहलू ऐसा नही, जिसका उल्लेख इन कथाओ मे न मिलता हो। यदि मनोरजन के साथ-साथ उपदेश ग्रहण करना हो, यदि हृदय को उदार तथा शुद्ध बनाने वाली कथाओ के साथ-साथ बुद्धि को प्रखर बनाने वाली कथायें पढनी हो, यदि अपने देश की प्राचीन आर्थिक, धार्मिक, राजनीतिक तथा सामाजिक अवस्था से परिचित होना हो तो जातक-कथाओ से बढकर किसी दूसरे साहित्य की प्रशसा नही की जा सकती है। डॉ० सुनीति कुमार चटर्जी ने इसी कारण कहा है—

"The Buddhist Jatakas (in Pali or mixed Sanskrit) form a unique thing in Indian Literature, we may say even in world literature"[2]

———

1 "Jatakas which exclusively belong to the Buddhists, contribute a great deal to the reconstruction of India's past civilization and being limited by no-means, to the Buddhist Period alone, they cover a much earlier time penetrating even into the Vedic."

—G D De. P. 94

2. G D De—P VII.

द्वितीय अध्याय

# जातकमाला के लेखक का काल, व्यक्तित्व एवं कृतित्व

## आर्यशूर का काल—

कला और सौन्दर्य के उपासक, रूप और ऐश्वर्य के प्रशंसक प्रवृत्तिपरक कवि कालिदास ने अपनी कृतियो मे अपने जीवन पर कुछ प्रकाश नही डाला तो त्याग, तपस्या, करुणा और परोपकार के अमृत-रस की धारा बहाने वाले निवृत्तिपरक कवि आर्यशूर को अपने जीवन की कथा लिखने की क्या चिन्ता हो सकती थी ? अतएव जातकमाला के लेखक आर्यशूर के काल-निर्धारण मे अन्त साक्ष्य का नितान्त अभाव है। कुछ बाह्य तथ्यो के आधार पर ही इसका समय निर्धारित किया जाता है। जातकमाला का चीनी भाषा मे अनुवाद ९६० और ११२७ ई० के बीच हुआ। इत्सिंग के अनुसार सातवी शती के अन्तिम भाग मे भारतवर्ष मे जातकमाला का व्यापक प्रचार था। अजन्ता के पत्थर की दीवारो पर जातकमाला के क्षान्तिवादी, मैत्रीबल, महाहस, रुरु, शिबि, महाकपि, महिष आदि जातको के दृश्य चित्रित है और दृश्य-परिचय के लिये उन जातको से उपयुक्त श्लोक भी उद्धृत हुए है। श्लोको के अभिलेख की लिपि छठी शती की है। इससे अनुमान होता है कि ५वी शती तक जातकमाला की ख्याति हो चुकी थी। कहा जाता है कि आर्यशूर ने कर्मफल पर एक सूत्र लिखा था, जिसका चीनी अनुवाद ४३४ ई० मे हुआ था। यदि इस सूत्र के लेखक आर्यशूर ही है तो ये अवश्य इस अनुवाद-काल से पहले हुए होगे। जातकमाला की भाषा के अध्ययन के आधार पर नलिनाक्ष दत्त ने आर्यशूर को तृतीय अथवा चतुर्थ शती के आस-पास का माना है—"It is perhaps from the 3rd or 4th century A D that the highly learned Buddhist thinkers gave preference to Paninian Sanskrit and adopted that language in the composition of their works. To this category belonged writers like Asvaghosa, Nagarjuna, Aryadeo, Asanga, Vasubandhu, Santideo, Aryasura, Ksemendra as also several others"[1]

उपयुक्त तथ्यो के आधार पर जातकमाला का समय ३५० ई० से ४०० ई० के लगभग माना जाता है।

## आर्यशूर का व्यक्तित्व—

जातकमाला के रचयिता आर्यशूर गद्य-काव्य साहित्य के आदि लेखक के रूप मे स्मृत किये जा सकते है, क्योकि काव्य-जगत् मे गद्य के द्वारा उपदेश की परम्परा का

---

1 Bodhi sattvabhami—Intr

श्रीगणेश इन्होने ही किया। ये उन महान् बोद्ध विद्वानो मे से है, जिन्होने भगवान् बुद्ध के धर्मोपदेशो को पाणिनीय व्याकरण की अनुगामिनी शुद्ध स स्कृत भाषा के माध्यम से ससार के समक्ष रखने का स्तुत्य प्रयास किया। भगवान् बुद्ध के प्रति इनकी अटूट निष्ठा थी। रत्नत्रय—बुद्ध, धर्म और सघ के प्रति इनकी निश्चित आस्था थी। ये महायान सम्प्रदाय के प्रति अधिक आग्रहशील थे। ये साहित्य, दर्शन, अलकार एव छन्द शास्त्र के अच्छे विद्वान् थे। जातकमाला मे इन्होने सत्ताइस प्रकार के छन्दो का प्रयोग किया है।

किसी भी कवि अथवा लेखक के स्वभाव की छाप उसकी रचना-शैली पर पडती ही है। प्राय सौम्य वक्ता वदर्भी का एव उद्धत वक्ता गोडी रीति का अनुसरण करता है। आर्यशूर ने जातकमाला मे पूर्ण रूप से वदर्भी रीति का आश्रयण किया है। वे सदेव स्वाभाविक ढग से ही किसी वस्तु का वर्णन करते है। अतएव वे सरल एवं सौम्य स्वभाव के व्यक्ति कहे जा सकते हैं। प्राणियो पर दया की भावना उनके हृदय मे कूट-कूट कर भरी थी। तिब्बतीय बौद्ध-धर्म के प्रसिद्ध इतिहासकार तारानाथ का कथन है कि आर्यशूर ने एक बाघिन और उसके बच्चे को भूख से मरते देखकर उनके आगे अपना शरीर उत्सर्ग करना चाहा। प्रथमत उन्हे भय हुआ, किन्तु बुद्ध के स्मरण से निर्भय होकर उन्होने अपने रक्त से सत्तर श्लोको की एक स्तुति लिखी। फिर अपने शरीर का रक्त पीने के लिये बाघिन और उसक बच्चे को दिया। रक्त पीने पर जब उनके भीतर कुछ शक्ति का सचार हुआ तब आचार्य ने अपना शरीर उनके आगे समर्पित कर दिया। अपने गुरु से सुने हुए व्याघ्री-जातक के बोधिसत्त्व के अलौकिक कृत्य का उन्होने अनुसरण किया। जिस कवि और आचार्य ने हृदय की समस्त श्रद्धा और भक्ति भाव के साथ प्रतिभा-प्रसूत काव्य-कुसुमाजलियो से बोधि-सत्त्व के दिव्य और अद्भुत कर्मो की पूजा की है, उसने यदि अवसर उपस्थित होने पर बोधिसत्त्व के आदर्शो के अनुकरण मे अपना शरीर भी उत्सर्ग कर दिया हो तो इसमे कुछ आश्चर्य नही।

**आर्यशूर की कृतियाँ—**

निम्नलिखित ग्रन्थ आर्यशूर विरचित बताये जाते है—

१—जातकमाला

२—सुभाषितरत्नकरडक-कथा

३—पारमितासमास

४—प्रतिमोक्षसूत्र-पद्धति—केवल तिब्बती अनुवाद मे उपलब्ध।[1]

५—बोधिसत्त्वजातकधर्मगण्डी—केवल तिब्बती अनुवाद मे प्राप्य।[2]

६—सुपथनिर्देशपरिकथा—केवल तिब्बती अनुवाद मे प्राप्य।[3]

---

१—टोहोकू सूची—४१०३

२—टोहोकू सूची=४१५७

३—टोहोकु सूची—४१७५

इनके अतिरिक्त कई अन्य ग्रन्थो का प्रणयन या कम से कम परिष्कार आर्यशूर ने किया है, कुछ विद्वानो की ऐसी धारणा है। स्वसम्पादित जातकमाला की भूमिका मे डा० पी० एल० वैद्य लिखते है कि "दिव्यावदान का ३८वाँ अवदान मैत्रकन्यकावदान आर्यशूर की ही रचना है, यह मेरी निश्चित सी धारणा है, क्योकि उसकी भाषा, शैली तथा उपक्रमोपसंहार की पदावली वैसा स्पष्टतया सूचित करती है।"[१] उनकी यह भी धारणा है कि उस ग्रन्थ का २२वाँ तथा ३२वाँ अवदान आर्यशूर के द्वारा रचित या परिष्कृत है।

सम्प्रति आर्यशूर के नाम से जो ग्रन्थ उपलब्ध होते है, वे है—जातकमाला, सुभाषितरत्नकरण्डककथा एवं पारमितासमास। अन्य सभी अपने मूल रूप को समाप्त कर चुके है। अत मै यहाँ इन्ही तीन ग्रन्थो के विषय मे संक्षिप्त विवेचन करना उपयुक्त समझता हूँ। इनमे सर्वप्रथम "पारमितासमास" पर विचार प्रस्तुत किया जा रहा है।

## पारमितासमास

इसके रचयिता आर्यशूर बतलाये जाते है। इसकी मूल प्रति नेपाल महाराज के पुस्तकालय मे सुरक्षित है। इटली के प्रसिद्ध विद्वान् डॉ० तुचि ने इसकी प्रतिलिपि की थी, जिसे आधार मानकर उनकी शिष्या डॉ० ए० फेरारी (A Ferrari) ने इटली भाषा मे अनुवाद के साथ पारमितासमास का एक सस्करण सन् १९४६ ई० मे रोम से "एनाली लेटरेन्सी" (Annali Lateranse) नामक पत्रिका के X भाग मे प्रकाशित किया है। इस ग्रन्थ मे दानपारमिता, शीलपारमिता क्षन्तिपारमिता, वीर्यपारमिता, ध्यानपारमिता और प्रज्ञापारमिता नामक छ समास या सर्ग है, जिनमे ३६४ श्लोक है। पारमिता अर्थात् नैतिक ओर आध्यात्मिक पूर्णता का जो आदर्श जातकमाला की कथाओ मे पाया जाता है, वही इस पारमितासमास मे भी प्रतिपादित हुआ है। इसकी भाषा भी जातकमाला की भाँति सरल है।

## सुभाषितरत्नकरण्डककथा

यह सर्वप्रथम डॉ० ए० सी० बनर्जी द्वारा नेपाल मे प्राप्त एकाकी पाण्डुलिपि से सम्पादित तथा १९५९ खृष्टाब्द मे मिथिला सस्कृत शोध संस्थान, नरभगा द्वारा बौद्ध-सस्कृत ग्रन्थावली (२१) के अन्तर्गत जातकमाला के साथ चतुर्थ परिशिष्ट रूप मे प्रकाशित हुई है। यह सद्धर्म (भगवान् बुद्ध के उत्कृष्ट धर्म) को लोकप्रिय बनाने के उद्देश्य से लिखा गया सस्कृत ग्रन्थ है। जन-साधारण के मस्तिष्क मे बौद्ध-धर्म के प्रति विश्वास उत्पन्न कराने के लिये भिक्षुओ के उपदेश-वाक्य के रूप मे इसकी रचना की गयी थी। इसमे कुल अट्ठाईस अध्याय है, जो सबके सब पद्य मे है। श्लोको की कुल संख्या एक सौ नब्बे है, जिनमे निम्नलिखित कथाये है—

---

१ जातकमाला—प्रस्तावना—पृ० XIII

| | |
|---|---|
| १—पुण्यप्रोत्साहन-कथा | श्लोक १ से ७ तक |
| २—धर्मश्रवणप्रोत्साहनकथा | " ८ से १४ तक |
| ३—दुर्लभमानुष्य-कथा | " १५ से २० तक |
| ४—दान-कथा | " २१ से ३३ तक |
| ५—पुण्य-कथा | " ३४ से ४५ तक |
| ६—बिम्ब-कथा | " ४६ से ५२ तक |
| ७—स्नान-कथा | " ५३ से ५५ तक |
| ८—कुकुमादि-कथा | " ५६ से ५८ तक |
| ९—छत्र-कथा | " ५९ से ६१ तक |
| १०—धात्वारोपण-कथा | " ६२ से ६४ तक |
| ११—मण्डल-कथा | " ६५ से ६८ तक |
| १२—भोजन-कथा | " ६९ से ७२ तक |
| १३—पान-कथा | " ७३ से ७७ तक |
| १४—वस्त्र-कथा | " ७८ से ८० तक |
| १५—पुष्पादि-कथा | " ८१ से ८४ तक |
| १६—प्रणाम-कथा | " ८५ से ९० तक |
| १७—उज्ज्वालिकादान-कथा | " ९१ से ९४ तक |
| १८—प्रदीप-कथा | " ९५ से ९९ तक |
| १९—विहार-कथा | " १०० से १०३ तक |
| २०—शयनासनदान-कथा | " १०४ से १०६ तक |
| २१—क्षेत्र-कथां | " १०७ से ११३ तक |
| २२—विचित्र-कथा | " ११४ से १५७ तक |
| २३—शीलपारमिता-कथा | " १५८ से १६५ तक |
| २४—क्षान्तिपारमिता-कथा | " १६६ से १७५ तक |
| २५—वीर्यपारमिता- कथा | " १७६ से १८० तक |
| २६—ध्यान-पारमिता-कथा | " १८१ से १८४ तक |
| २७—प्रज्ञापारमिता-कथा | " १८५ से १८९ तक |
| २८—पारमितापरिकथा (समाप्ति) | " (१९०) |

इनमे कुछ अध्याय लम्बे है तथा कुछ अत्यन्त छोटे। उदाहरणार्थ, विचित्र-कथा मे कुल ४४ श्लोक हैं, पारमितापरिकथा मे मात्र एक श्लोक है। अत एव अध्यायो मे समानता नही है। ग्रन्थ के अन्त मे छ पारमिताओ—दान, शील, क्षान्ति, वीर्य, ध्यान एवं प्रज्ञा का परस्पर सम्बन्ध एवं महत्त्व प्रतिपादित हुआ है। प्रत्येक पारमिता का यहाँ पृथक् निदर्शन हुआ हे तथा जीवन मे आध्यात्मिक उन्नति की प्राप्ति के लिये इसे आवश्यक बताया गया है। वास्तव मे पारमिताओ के सिद्धान्त ने जन-मानस को पर्याप्त प्रभावित किया तथा बौद्ध-धर्म को लोकप्रिय बनाया। अन्य महायान ग्रन्थो की भाँति यह ग्रन्थ भी भगवान् बुद्ध के प्रणमन से प्रारम्भ होता है।

नेपाल के पुस्तकालय मे प्राप्त इसकी एकमात्र हस्तलिपि के आधार पर इस ग्रन्थ के रचयिता के रूप मे आर्यशूर का नाम लिया गया है। किन्तु चतुर्थ शताब्दी मे हुए आर्यशूर बौद्ध-सस्कृत-काव्य के एक प्रख्यात लेखक थे। उन्होने परिष्कृत काव्यशैली मे अपनी रचना की है। उनकी रचना मे कृत्रिमता की अपेक्षा कलात्मकता अधिक है। उनकी यह विलक्षणता उनकी एकमात्र प्रकाशित रूप मे प्राप्य कृति जातकमाला से भली-भाँति परिपुष्ट होती है। आर्यशूर ने विशुद्ध सस्कृत-भाषा के लेखक के रूप मे कवियो मे ख्याति प्राप्त की थी। अभिनन्द लिखते है—

**"सुबन्धौ भक्तिर्न क इह रघुकारे न रमते**
**धृतिर्दाक्षीपुत्रे हरति हरिचन्द्रोऽपि हृदयम्।**
**विशुद्धोक्ति शूर प्रकृतिमधुरा भारविगिर**
**तथाप्यन्तर्मोद कमपि भवभूतिर्वितनुते ॥"[1]**

और इसके द्वारा विशुद्ध भाषा-शैली के लिये आर्यशूर की प्रशसा करते है। अत उपर्युक्त वचन के आलोक मे जातकमाला के रचयिता आर्यशूर की ही रचना "सुभाषितरत्नकरण्डककथा" को भी मानना चिन्तनीय है, क्योकि इसमे बहुत अपूर्णताये पायी जाती है। इस रचना मे न काव्यशक्ति का दर्शन होता है और न प्रेरणामूलक कल्पना का। इसमे व्याकरण की अनेक त्रुटियो तथा सदोष छन्दो की भरमार है। विषय की दृष्टि से भी इसमे कोई उन्नयनकारी बात नही है। उदाहरणार्थ, एक विभाग मे भिक्षुओ को दान देने का विषय है, जिसमे सब तरह का दान उपदिष्ट है। अत एव "सुभाषितरत्नकरण्डककथा" का रचयिता या तो कोई अन्य व्यक्ति है अथवा आर्यशूर नाम का कोई परवर्त्ती लेखक।

हम लोग स्पष्टतया जानते है कि नागार्जुन नामधारी दो व्यक्ति दो विभिन्न कालो मे हुए—एक माध्यमिक सम्प्रदाय के प्रवर्त्तक दूसरे महान् तान्त्रिक अध्यापक। दोनो नागार्जुन एक दूसरे से चार सौ वर्ष आगे-पीछे थे, किन्तु तिब्बतीय परम्परा मे असावधानीवश दोनो एक समझ लिये गये। ऐसी ही घटना आर्यशूर के विषय मे भी हुई है। सभवत दो आर्यशूर हुए होगे—एक जातकमाला के लेखक तथा दूसरे सुभाषितरत्नकरण्डककथा के। तिब्बतीय परम्परा मे भ्रमवश दोनो आर्यशूर एक ही व्यक्ति के रूप मे समझ लिये गये होगे। अतएव चतुर्थ शताब्दी मे हुए आर्यशूर की प्रामाणिक रचना एकमात्र जातकमाला है, यह मेरी धारणा है। इसी मत का प्रतिपादन डॉ० पी० एल० वैद्य एव डॉ० ए० सी० बनर्जी[2] ने भी अपने ग्रंथ की भूमिका मे किया है।

---

[1] सुभाषितरत्नकोष, १६६८
सदुक्तिकर्णामृत—५/२६/५

2 Jatakamala—ed by Dr P L Vaidya, P. 278 —"There were very likely two individuals of the name of Aryasura One was the author of the Jatakamala and the other was that of the Subhasi-taratnakarandaka-Katha. In Tibetan accounts, they two have probably been mistakenly taken as one person."

## जातकमाला

इसमे भगवान बुद्ध के पूर्व जन्मो के दिव्य एव अदभुत कार्यो की उपदेशपूर्ण लघुकथाओ के रूप मे व्याख्यानो का रोचक सग्रह उपलब्ध है। बुद्ध ने एक जन्म के ही प्रयत्नो से बुद्धत्व नही पाया था, बल्कि उन्होने असख्य जन्मो तक बुद्धत्व-प्राप्ति के लिये भगीरथ प्रयत्न किये थे । उनके उन्ही पूर्व-जन्मो की कहानियो की माला "जातकमाला" (Garlaı d of birth stories) कहलाती है। इसे "बोधिसत्त्वावदानमाला" भी कहते है। कथाओ की सामग्री प्राय पहले से ही प्राप्त थी। लगभग सारी की सारी कथाये पालि के जातक-ग्रथ मे मिलती है। पालि मे कुल ५४७ जातक-कथाये प्राप्त हैं। बारह कथाये पालि चरियापिटक मे भी मिलती है। कुछ जातक कथाये महावस्तु मे भी मिलती है। जातकमाला मे कुल चौतीस जातक (अर्थात् भगवान बुद्ध के पूर्व जन्मो की कथाये) सगृहीत है। ग्रथ का आरम्भ भगवान् बुद्ध तथा बोधिसत्त्वो की वन्दना मे होता है। प्रत्येक जातक "तद्यथानुश्रूयते" (तब जैसी कि अनुश्रुति है) से आरम्भ होता है। इसमे सगृहीत जातक निम्नलिखित है—

१ व्याघ्री-जातक, २ शिबि-जातक, ३ कुल्मापपिण्डी-जातक, ४ श्रेष्ठि-जातक, ५ अविषह्यश्रेष्ठि-जातक, ६ शश-जातक, ७ अगस्त्य-जातक, ८ मैत्रीबल-जातक, ९ विश्वन्तर-जातक, १० यज्ञ-जातक, ११ शक-जातक, १२ ब्राह्मण-जातक, १३ उन्मादयन्ती-जातक, १४ सुपारग-जातक, १५ मत्स्य-जातक, १६ वर्त्तकापोतक-जातक, १७ कुम्भ-जातक, १८ अपुत्र-जातक, १९ बिस-जातक, २० श्रेष्ठि-जातक, २१ चुड्डबोधि-जातक, २२ हस-जातक, २३ महाबोधि-जातक २४ महाकपि-जातक, २५ शरभ-जातक, २६ रुरु-जातक, २७ महाकपि-जातक, २८ क्षान्ति-जातक, २९ ब्रह्म-जातक, ३० हस्ति-जातक, ३१ सुतसोम-जातक, ३२ अयोगृह-जातक, २३ महिष-जातक, ३४ शतपत्र-जातक।

इनकी कथावस्तु सक्षेप मे इस प्रकार है —

### १—व्याघ्री-जातक

भगवान् बुद्ध पूर्वजन्मो मे भी सभी प्राणियो से अकारण स्नेह करते थे। इस जातक मे उनके नि स्वार्थ स्नेह एव लोकोपकार की भावना का प्रतिपादन मिलता है।

भगवान् बुद्ध जब बोधिसत्त्व की अवस्था मे दान, प्रियवचन, उपकार आदि सत्कर्मो के आचरण तथा दया की वृष्टि से ससार पर अनुग्रह कर रहे थे, तब एक बार स्वधर्मानुराग के कारण पवित्र शील वाले किसी उन्नत और महान ब्राह्मण कुल मे उन्होने जन्म लिया। यथासमय उनके जातक-कर्म आदि सस्कार सम्पन्न हुए। स्वभावत मेधावी, अनुकूल माता-पिता, आचार्य आदि गुरुजनो की उत्तम सहायता से युक्त ज्ञानार्जन के लिये उत्सुक एव आलस्यरहित होने के कारण

उन्होने अल्प काल मे ही अठारहो विद्याओ[1] एव वश-परम्परा के अनुरूप सकल कलाओ मे आचार्य-पद प्राप्त कर लिया।

वे ब्राह्मणो के लिये वेद के समान, क्षत्रियो के लिये आदरणीय राजा के समान, प्रजाओ के लिये साक्षात् इन्द्र के समान और विद्यार्थियो के लिये अनुकूल व उपकारी पिता के समान थे।[2]

सौभाग्य के कारण शीघ्र ही उन्हे महान् सम्पत्ति, सत्कार और कीर्त्ति प्राप्त हुई। किन्तु धर्माभ्यास से पवित्र बुद्धि बोधिसत्त्व को उस लाभ से आनन्द नही हुआ और भोगो मे असख्य दोप देख कर उन्होने गृहस्थी को रोग के समान छोड दिया तथा सन्यासी होकर एक वनगिरि को अलकृत किया। वहाँ उन्होने मैत्री से परिपूर्ण शान्ति रस की धारा बहाई, जिसमे हिसक पशु भी आपस के वैर-भाव को छोडकर तपस्वियो की भाँति विचरने लगे।

पवित्र आचरण, इन्द्रिय-सयम, सतोष और करुणा के कारण वे अपरिचित जनता के भी उतने ही प्रिय हो गये जितना प्रिय कि उन्हे समस्त जीवलोक था।

उनके प्रव्रजित होने का ममाचार सुनकर अनेको लोग स्वजन, परिवार और सम्पत्ति को छोडकर उनके शिष्य बन गये तथा पवित्र शील, इन्द्रिय-संयम, सतत जागरूकता, एकान्त सेवन, मैत्री-भावना आदि से युक्त मानसिक ममाधि के विषय मे उपदेश ग्रहण करने लगे। धीरे-धीरे जब उनकी शिष्यमण्डली बहुत बढ गयी और समार मे कल्याण-मार्ग स्थापित हो गया तब एक बार वह महात्मा इसी जन्म मे सुखपूर्वक विहार करने के लिये अपने तत्कालीन शिष्य अजित के साथ योगानुकूल पर्वत-कन्दराओ एवं निकुंजो मे घूमने गये। उस समय उन्होने पर्वत की कन्दरा मे प्रसव की वेदना मे पीडित एक युवती बाघिन को देखा। उसकी दशा इतनी खराब हो गयी थी कि दूध की प्यास मे समीप मे आये हुए तथा मातृविश्वास से निर्भय अपने नन्हे बच्चो को भी वह अपने आहार के तौर पर निहार रही थी। सच है "भूखा क्या नही करता"[3]। बाघिन की उस दशा को देख धीर होने पर भी बोधिसत्त्व करुणा के वशीभूत हो गये और दु ख से ऐसे काँपने लगे जैसे भूकम्प से

---

१ ४ वेद (ऋक्, साम, यजु, अथर्व), ६ वेदाङ्ग (छन्द, कल्प, ज्योतिष्, निरुक्त, शिक्षा, व्याकरण), ४ उपवेद (आयुर्वेद, धनुर्वेद, गान्धर्ववेद, शस्त्र-शास्त्र या स्थापत्य-शास्त्र) पुराण, मीमासा, न्याय तथा धर्मशास्त्र।

—M W P 963

२ "स ब्रह्मवद् ब्रह्मविदा बभूव राजेव राज्ञा बहुमानपात्रम्।
साक्षात् सहस्राक्ष इव प्रजाना ज्ञानार्थिनामर्थचर पितेव॥" जातक० १/५

३ "बुभुक्षित किं न करोति पापम्।"

—पञ्चतन्त्र—४—१६

गिरिराज काँप रहा हो। वस्तुत "दयालु व्यक्ति अपने भारी दु खो मे भी धैर्य धारण करते है, किन्तु दूसरो के हल्के दु ख से भी विचलित हो जाते है।"[१]

तुरत उन्होने शिष्य मे कहा कि जव तक भूख की पीडा से व्याकुल यह बाघिन अपने सद्य प्रसूत बच्चो की और अपनी भी हत्या नही कर लेती है, तब तक शीघ्र ही कही से भी इसकी क्षुधाशान्ति के लिये कुछ लाओ। मै भी तब तक इसे इस दुस्साहस से रोकने की चेष्टा करता हूँ। "बहुत अच्छा" कहकर शिष्य वहाँ से चला गया और उसके आहार की खोज मे लग गया। तब बोधिसत्त्व बहाने से उस शिष्य को दूर हटा कर सोचने लगे—

इस सम्पूर्ण शरीर के रहते मै किस दूसरे प्राणी का मास खोजूँगा ? क्योकि उसका मिलना भी निश्चित नही है और मेरा यह कार्य भी बिगड सकता है।[२] साथ ही।

"अनात्म, असार, विनाशवान्, दु खमय, कृतघ्न और सदा अपवित्र रहने वाले इस शरीर के दूसरे के उपयोग मे आने पर बुद्धिमान प्रसन्न ही होते है।"[३]

अत बिना किसी सोच-विचार के शीघ्र ही मै पहाड की खडी चोटी से गिरकर प्राण छोडूँगा तथा इस क्षुद्र शरीर के द्वारा पुत्र-वध के पाप से बाघिन को बचाऊँगा तथा इस कार्य के द्वारा लोकोपकार के लिये उत्सुक रहनेवालो का मार्ग प्रशस्त करूँगा, त्यागी पुरुषो को आनन्दित करूँगा तथा बुद्ध के भक्तो को प्रसन्न करूँगा, स्वार्थी, द्वेषी और लोभी मनुष्यो को लज्जित करूँगा तथा निकट भविष्य मे सम्यक् बोधि प्राप्त करूँगा।

उनके इस परोपकार भावना एव त्याग का कारण स्पर्धा या यश की अभिलाषा नही है और न स्वर्ग-प्राप्ति या राज्य-प्राप्ति ही है। जीवलोक के कष्टो का निवारण करना ही इनका लक्ष्य है।[४] इसी कारण परोपकार के लिये प्राण छोडने

---

१—महत्स्वपि स्वदु खेषु व्यक्तधैर्या कृपात्मका ।
मृदुनाप्यन्यदु खेन कम्पते यत्तदद्भुतम् ॥—जातक०—१/१७

२—सविद्यमाने सकले शरीरे
कस्मात्परस्मान्मृगयामि मासम् ।
याहच्छिकी तस्य हि लाभसपत्
कार्यात्यय स्याच्च तथा ममायम् ॥—जातक० १/२१

—निरात्मके भेदिनि सारहीने
दु खे कृतघ्ने सतताशुचौ च ।
देहे परस्मानुपयुज्यमाने
न प्रीतिमान्यो न विचक्षण स ॥—जातक० १/२२

४—'न स्पर्धया नैव यशोऽभिलाषा—
न्नस्वर्गलाभान्न च राज्यहेतो ।
नात्यन्तिकेऽप्यात्मसुखे यथायं
ममादरोऽन्यत्र परार्थसिद्धे ॥"—जातक० १/३०

मे आनन्दित होते हुए उन्होने शरीरोत्सर्ग कर दिया। तब बोधिसत्त्व के शरीर के गिरने का शब्द सुनकर वह बाघिन क्रोध एव कुतूहल से पुत्र-वध के उद्योग मे विरत होकर इधर-उधर देखने लगी तथा बोधिसत्त्व के निष्प्राण शरीर को देखते ही तेजी से समीप पहुँच कर उसे खाने लगी।

तब उनका शिष्य मास पाये बिना ही लौट आया तथा बोधिसत्त्व के निष्प्राण शरीर को युवती बाघिन के द्वारा खाये जाते हुए देखकर महान् विस्मय से भर गया। उनके सद्गुणो के प्रति आदर-भाव होने से अपना श्रद्धोद्गार इस प्रकार प्रकट किया—

"अहो, यह महात्मा दु ख से पीडित प्राणियो के प्रति कितने दयालु और अपने सुख की ओर से कितने लापरवाह थे। इन्होने सज्जनो की मर्यादा को पराकष्ठा पर पहुँचा दिया और असज्जनो की कीर्त्ति को मिट्टी मे मिला दिया।[1]

सब प्राणियो को शरण देनेवाले कारुणिक अत्यन्त धैर्यशाली महाभाग्यवान् लोकोपकारी महापुरुष बोधिसत्त्व को सब प्रकार से प्रणाम है।

तब उसने यह वात अपने सहपाठियो मे निवेदन की। इस कार्य से विस्मित होकर उनके शिष्यो, गन्धर्वो, यक्षो, नागो ओर देवाधिपतियो ने उनकी अस्थि-रूपी रत्नराशि से युक्त उस भूमि को मालाओ, वस्त्रो, आभरणो और चन्दनचूर्ण की वृष्टि से पाट दिया।

कथा के अन्त मे कहा गया हे कि भगवान् बुद्ध पूर्व जन्मो मे भी सभी प्राणियो से अकारण ही अत्यन्त स्नेह किया करते थे और उनके साथ एकात्म भाव को प्राप्त कर चुके थे। इसलिये हमे उन भगवान् मे परम श्रद्धा होनी चाहिये तथा वैसा होने पर अत्यन्त आनन्दित होना चाहिये। इस प्रकार हमारी श्रद्धा स्थिर हो जायगी। यह भी कहा गया है कि हमे आदरपूर्वक धर्म-श्रवण करना चाहिये तथा करुणा रखनी चाहिये, क्योकि करुणा के ही कारण उत्तम स्वभाव का निर्माण होता हे और दूसरो पर अनुग्रह करने की प्रवृत्ति होती है।

इस प्रकार यह जातक समाप्त होता है। पालि के जातको मे यह जातक नही मिलता है।

## २—शिवि-जातक

इस जातक मे बोधिसत्त्व के असाधारण दान का वर्णन है।

एक बार भगवान् बुद्ध बोधिसत्त्वावस्था मे शिवियो के राजा हुए। बाल्य

---

१—"अहो दयास्य व्यसनातुरे जने
स्वसौख्यनै सङ्ग्यमहो महात्मन ।
अहो प्रकर्षं गमिता स्थिति सता—
महो परेषा मृदिता यश श्रियः ॥"—जातक० १/३४

काल से ही वे बडे बूढो की सेवा मे लगे रहते थे तथा अत्यन्त विनयी थे। स्वभाव से ही मेधावी उन्होने अल्पकाल मे ही अनेक विद्याएँ सीख ली। उत्साह, मंत्रणा और प्रभुता की राजोचित शक्तियो तथा देवी सम्पत्ति से युक्त होकर वे अपनी सन्तान के समान प्रजा का पालन करत थे। दान म उनकी अत्यधिक रुचि थी। अपनी उदारता, करुणा और ऐश्वर्य के कारण उत्तम राजा वे इच्छित वस्तु की प्राप्ति के आनन्द से याचको के खिलते हुए चेहरो को देखकर आनन्दित होते थे।[1]

उस दानप्रिय राजा ने नगर के चारो ओर धन-धान्यादि सभी उपकरणो से भरपूर दानशालाये बनवाई तथा अपने माहात्म्य के अनुरूप एव अपने अभिप्राय के अनुसार उचित समय पर याचको को यथाभिलषित दान देने लगे। राजा की इस दानशीलता को सुनकर चारो ओर के देशो के लोग विस्मय और आनन्द के साथ उस देश मे पहुँचने लगे। बटोहियो की वेप-भूपा मे चारो ओर से आये झुण्ड के झुण्ड उन याचको को प्रवास से लौटे हुए बन्धुओ की तरह देख कर राजा की आँखे आनन्द से विकसित हो गयी। प्रिय समाचार के समान याचना के शब्द सुनकर उन्हे आनन्द हुआ और दान देकर याचको से भी अधिक सन्तोप हुआ।[2]

एक बार दान-शालाओ मे घूमते हुए उन्होने देखा कि याचको की इच्छाये तृप्त होने से उनकी सख्या कम हो गयी है। अत दान-धर्म मे रुकावट पडने से राजा को सतोष नही हुआ। उन्होने सोचा—

"वे सज्जन अत्यन्त भाग्यवान है, जिनसे याचकगण विश्वास और निर्भयता-पूर्वक शरीर के अगो की भी याचना करते है। किन्तु मेरे फटकार के कठोर बचनो से मानो भयभीत होकर वे मुझसे केवल धन माँगने का ही साहस करते है।"[3]

अंगो से भी आसक्ति हटाकर दान देने के सम्बन्ध मे राजा के उस उदार विचार को जानकर पृथ्वी काँप उठी।

---

१—उदारभावात्करुणागुणाच्च
वित्ताधिपत्याच्च स राजवर्यं ।
रेमेऽर्थिनामीप्सितसिद्धिहर्षा
दक्लिष्टशोभानि मुखानि पश्यन् ।।—जातक० २/३०

२—विप्रोषितस्येव सुहृज्जनस्य
सदर्शनात्प्रीतिविजृम्भिताक्ष ।
याच्ञा प्रियाख्यानमिवाभ्यनन्द-
द्दत्वा च तुष्ट्यार्थिजन जिगाय ।।—जातक० २/५

३—"अतिसभाग्यास्ते सत्पुरुषविशेषा ये विस्रम्भनिर्यन्त्रणप्रणयमर्थिभि स्वगात्राण्यपि याच्न्ते। मम पुन प्रत्याख्यानरूक्षाक्षरवचनसतर्जित इवार्थिजनो धनमात्रकेऽप्रगल्भप्रणय: संवृत्त इति ।।"—जातक० २/७ के बाद का गद्य ।

भूकम्प के कारण पर्वतश्रेष्ठ सुमेरु के काँपने पर देवेन्द्र शक्र सोचने लगे—"यह क्या हुआ।" तब राजा के उस अलौकिक विचार को भूकम्प का कारण जानकर उन्होने विस्मित हृदय से सोचा—क्या दान देने के हर्षातिरेक से उदात्त चित्त होकर राजा ने यह विचार किया है अथवा दान देने के लिये कटिबद्ध होकर उन्होने अपने अंगदान करने का दृढ़ निश्चय किया है ?[1]

अत मै उनकी परीक्षा करूँगा। ऐसा निश्चय कर देवाधिपति शक्र एक वृद्ध एवं अंधे ब्राह्मण का रूप बनाकर उस समय राजा के समक्ष प्रकट हुए, जब वे अमात्यसहित दानशाला मे बैठकर याचको को यथाभिलषित दान द्वारा तृप्त कर रहे थे। राजा ने अपनी दयार्द्र, मैत्रीपूर्ण धीर, प्रसन्न और सौम्य दृष्टि से उनका स्वागत किया। आगमन का कारण पूछे जाने पर उन्होने राजा को आशीर्वाद देते हुए कहा —

"हे राजेन्द्र, दूर देश से आया हूँ, बूढा और अन्धा हूँ, मै आपका एक नेत्र माँगता हूँ। हे कमलनयन, हे राजेन्द्र, एक नेत्र से भी लोक-यात्रा की जा सकती है।"[2] तब अंगदान की अपनी अभिलाषा को पूर्ण होने का उचित अवसर पा राजा परम प्रसन्न होकर बोले—

"जिस मनोरथ को लेकर, हे ब्राह्मण आप यहाँ आये है, उसे मै पूरा करता हूँ। मेरी एक आँख चाहनेवाले आपको मै अपनी दोनो आँखे देता हूँ।"[3]

राजा के नेत्रदान के निश्चय को जानकर घबडाहट और दु ख से व्याकुल उनके विश्वस्त अमात्यो ने अनेक प्रकार से उन्हे समझाया कि आप धन-सम्पत्ति एवं सकल सुख-सामग्री द्वारा इस दरिद्र ब्राह्मण को तृप्त करे, किन्तु अपना नेत्र देकर सुख मे पली हुई प्रजा को शोकाग्नि से न जलाये।[4]

---

१—"दानातिहर्षोद्धतमानसेन
वितर्कितं किं स्विदिद नृपेण।
आबद्धदानव्यवसायकक्ष्या
स्वगात्रदानस्थिरनिश्चयेन ॥—जातक० २/९

२—दूरादपश्यन्स्थविरोऽभ्युपेतस्-
त्वच्चक्षुषोऽर्थी क्षितिपप्रधान।
एकेक्षणेनापि हि पङ्कजाक्ष
गम्येत लोकाधिप लोकयात्रा ॥— जातक० २/१०

३—येनाभ्युपेतोऽसि मनोरथेन तमेष ते ब्राह्मण पूरयामि।
आकाङ्क्षमाणाय मदेकमक्षि ददामि चक्षुर्द्वयमप्यहते ॥"—जातक० २/१३

४—"धनानि लक्ष्मीप्रतिबोधनानि
श्रीमन्ति रत्नानि पयस्विनीर्गा।
रथान् विनीतांश्च युज प्रयच्छ
मदोर्जितश्रीललितान् द्विपान्वा ॥"

किन्तु दृढ निश्चयी उस राजा ने अनुनयपूर्वक मधुरवाणी मे अमात्यो के तर्कों का खण्डन करते हुए कहा—

"जो चीज माँगी जाय वही देनी चाहिये। अनचाही वस्तु देने से प्रसन्नता नही होती है। बाढ मे बहते हुए को पानी का क्या प्रयोजन ? अत मै माँगी हुई वस्तु ही दूँगा।[1] तब राजा के अत्यन्त विश्वस्त तथा प्रेमी प्रधान-मत्री ने उन्हे समझाते हुए कहा कि क्या लाभ देखकर आप शक्र की समृद्धि से भी स्वर्धा करने वाली अपनी राज्य-लक्ष्मी का अतिक्रमण कर अपना नेत्र-दान करना चाहते है।

इस पर राजा ने कहा—हे अमात्य, "मेरा यह प्रयत्न सम्पूर्ण पृथ्वी का आधिपत्य, स्वर्ग, अपवर्ग या कीर्त्ति प्राप्त करने के लिये नही, किन्तु लोकरक्षा के लिये है। इसलिए मै चाहता हूँ कि याचना करने मे इन्हे जो कष्ट हुआ है वह व्यर्थ न हो।"[2] अनन्तर नीलकमल की पंखुडी के समान कान्तिमान नेत्र को राजा ने वैद्य के बताये तरीके से धीरे-धीरे अखण्डित ही उखाड कर ब्राह्मण को दे दिया और इन्द्र के प्रभाव से उसे उस नेत्रयाची ब्राह्मण के नेत्र-स्थान मे विकसित तथा शोभित देख आनन्द से गद्-गद् हो अपना दूसरा नेत्र भी उसे दे दिया।

उनके नेत्रदान से समस्त प्रजाओ को तथा अमात्यो को तो हार्दिक पीडा हुई किन्तु राजा को परम प्रसन्नता। विस्मित-हृदय शक्र उनके असाधारण त्याग से मन ही मन प्रसन्न हो उनके नेत्र-क्लेश दूर करने के विषय मे सोचने लगे। क्रम से राजा की आँखो का घाव भर गया। एक दिन वे एकान्त सेवन की इच्छा से उद्यान सरोवर के तट पर शीतल मृदु सुगधित सुखदायक हवा मे पर्यङ्कआसन से बैठे हुए थे। वहाँ प्रकट होकर देवेन्द्र शक्र ने कहा—"हे राजर्षि, वर माँगिये। आप जो कुछ चाहते है, वह कहिये।"[3] किन्तु याचना के कृपण मार्ग पर चलने मे अनभ्यस्त उस

---

समुच्चरन्नूपुरनिस्वनानि
शरत्पयोदाभ्यधिकद्युतीनि।
गृहाणि सर्वर्तुसुखानि देहि
मा दा॰ स्वचक्षुर्जगदेकचक्षु ॥—जातक॰

१—"यदेव याच्येत तदेव दद्यान्—
नानीप्सित प्रीणयतीह दत्तम्।
किमुह्यमानस्य जलेन तोयै
दास्याम्यत प्रार्थितमर्थमस्मै॥"—जातक

२—"नाय यत्न सार्वभौमत्वमाप्तु
नैव स्वर्गं नापवर्गं न कीर्त्तिम्।
त्रातु लोकानित्यय त्वादरो मे
याच्ञाक्लेशो मा च भूदस्य मोघ॥—जातक॰ २/२८

३—"वर वृणीष्व राजर्षे यदिच्छसि तदुच्यताम्॥"—जातक॰ २/३२

महादानी राजा ने अभिमान के साथ कहा—मनोरथपूर्ण होने से प्रसन्न याचको के मुख को देखने मे असमर्थ मुझे अब मरण ही प्रिय है।

इस पर शक्र ने पूछा—याचको के कारण ही आप इस दशा मे कष्ट पा रहे है। फिर भी आपका मन क्यो उन्ही मे लगा हुआ है ?

तब राजा ने कहा—अच्छा, हे देवन्द्र सुनिये—

"पहले और अब भी यदि याचको की याचना के वचन मुझे आशीर्वाद की तरह प्रिय लगे है तो मेरे एक नेत्र का उदय हो ॥[१]

यह कहते ही राजा के सत्य-बल और पुण्य-प्रताप से नीलकमल की पंखुडी के समान एक नेत्र प्रकट हो गया। उस प्रसन्न राजा ने शक्र से पुन कहा—

"एक नेत्र माँगने वाले को खुशी से दोनो नेत्र देकर यदि मै आनन्दोल्लास मे तल्लीन हो गया तो मेरा दूसरा नेत्र भी उत्पन्न हो।"[२]

ऐसा कहते ही राजा का द्वितीय नेत्र भी प्रकट हो गया। उस समय सर्वत्र आनन्द की लहरे फैल गयी। सबो ने प्रसन्न होकर राजा के लोकोत्तर कर्म की प्रशसा मे शुभ वचन कहे। "साधु-साधु" कहकर इन्द्र ने भी उनकी प्रशसा की और यह वरदान दिया कि "चारो ओर सौ योजन तक, पहाडो के पार भी देखने की अप्रतिहत शक्ति आपके इन नयनो की होगी।"[३] अनन्तर वे वही अन्तर्धान हो गये।

राजा अपने नगर मे पहुँचे और स्वागत के लिये आये हुए अमात्यो, ब्राह्मणो, वृद्धो, नगरनिवासियो एवं ग्रामवासियो की सभा मे बैठकर स्वानुभूत श्रेयस्कर धर्म का उपदेश किया कि—

विनय और जीवदया से उत्पन्न होने वाले दान से बढ़कर अभ्युदय का अन्य उपाय नही है। मैने मानुषचक्षु देकर इहलोक मे ही अलौकिक दिव्य चक्षु प्राप्त

---

१—"तदैव चैर्त्तहि च याचकाना
वचासि याच्आनियताक्षराणि।
आशीर्मयाणीव मम प्रियाणि
यथा तथोदेतु ममैकमक्षि ॥"—जातक० २/३६

२—"यश्चापि मा चक्षुरयाचतैक
तस्मै मुदा द्वे नयने प्रदाय।
प्रीत्युत्सवैकाग्रमतिर्यथास
द्वितीयमप्यक्षि तथा ममास्तु ॥"—जातक० २/३७

३—"समन्ताद्योजनशत शैलैरपि तिरस्कृतम्।
द्रष्टुमव्याहता शक्तिर्भविष्यत्यनयोश्च ते ॥"
—जातक० २/४५

किया है।[1] अत एव हे शिवियो, दान और उपभोग द्वारा अपनी मम्पत्ति को सफल करो।

इस प्रकार के उपदेशो के साथ कथा का अन्त होता है।

इस जातक के प्रारभ तथा अन्त मे कहा गया है कि—"शत-शत दुष्कर कार्यो द्वारा उन भगवान् ने हमारे लिये जिम सद्धर्म को उपस्थित किया, उमे हमे श्रद्धा-पूर्वक सुनना चाहिये।[2]

इस कहानी से यह शिक्षा भी मिलती है कि आदरपूर्वक मञ्चित पुण्य इहलोक मे अपनी शक्ति और कीर्ति के सुन्दर फूल प्रकट करते है।[3]

## ३—कुल्माषपिण्डी-जातक

इस जातक मे प्रसन्नतापूर्वक सत्पात्र को दिये गये दान के माहात्म्य का वर्णन है।

कथारभ से पहले ही कहा जाता है कि "प्रमन्नतापूर्वक मत्पात्र को दिया गया दान महाफलदायक होने के कारण थोडा नही कहा जा सकता।"[4] तब जैसी कि अनुश्रुति है—

भगवान् बुद्ध जब बोधिसत्त्व थे तब एक बार कोशल देश के राजा हुए। उत्साह, मत्रणा, प्रभुतादि उत्कृष्ट राजोचित गुणो मे युक्त तथा दैवी सम्पत्तिवान् वे स्थिर राज्यलक्ष्मी के रहने पर भी धार्मिक होने के कारण दूसरो को उत्पीडित नही करते थे। एक समय उन्होने अपने अन्तिम पूर्व जन्म का स्मरण किया, जिससे उनको सवेग हो गया और तब उन्होने सन्यामियो, ब्राह्मणो, दीन-दुखियो तथा याचको को खूब दान दिया। सदा शील-संबर का पालन किया और पर्व के दिनो मे उपवास का नियम ग्रहण किया। निरन्तर अपनी सभा एव अन्तपुर मे लोगो

---

१—"परानुकम्पाविनयाभिजाता-
　　　　द्दानात्पर कोऽभ्युदयाभ्युपाय ।
　यन्मानुष चक्षुरिहैव दत्त्वा
　　　　प्राप्त मयाऽमानुषदिव्यचक्षु ।।"—जातक० २/४८

२—"दुष्करशतसमुदानातोऽयमस्मदर्थं तेन भगवता सदधर्म इति सत्कृत्य श्रोतव्य'।"
—जातक० २/५० के बाद का गद्य

३—सत्कृत्योपचितानि पुण्यानीहैव पुष्पमात्रमात्मप्रभावस्य कीर्तिसततिमनोहर प्रदर्शयन्तीति।
— जातक २/५० के बाद का गद्य।

४—"चित्तप्रसादोदगत पात्रातिशयप्रतिपादित च नाल्पक नाम दानमस्ति विपाकमहत्त्वात्।"
—जातक० ३/१ के पहले का गद्य

को श्रेय में लगाने की इच्छा से प्रसन्नचित्त होकर उन्होंने निम्नलिखित अर्थ के दो गाथाओं को गाया—

"यदि सुगतों (आश्रवरहित साधु संन्यासियों) की थोड़ी सी भी सेवा की जाय तो उसका फल अल्प नहीं होता है, ऐसा पहले केवल सुनते थे। अब सूखी रूखी लाल अलोनी कुल्माषपिण्डी (कुल्थी की दाल या कुल्के की साग) की भिक्षा देने का यह महान् फल प्रत्यक्ष देखो।

रथों और घोड़ों से चित्र-विचित्र और मतवाले हाथियों से श्यामल विशाल सेना, सम्पूर्ण पृथ्वी, विपुल धनराशि, अनुरक्त लक्ष्मी, कुलीन स्त्रियाँ—यह सब थोड़ी सी कुल्माषपिण्डी देने का सुन्दर फल है।"[1]

"क्या देखकर महाराज इन दो गाथाओं का निरन्तर पाठ कर रहे हैं" इस कुतूहल से अमात्यों, वृद्ध ब्राह्मणों एवं प्रधान पुरवासियों तथा उनकी प्रिय रानी का भी मन आकुल हो गया। एक दिन उनकी रानी ने सभा में ही बातचीत के प्रसंग में अत्यन्त मृदु वाणी में उनसे इस विषय को पूछ ही दिया। तब राजा ने प्रेम-पूर्ण दृष्टि से रानी को देखकर कहा कि मेरे इस उद्गार का मूल अर्थ नहीं जान पाने के कारण न केवल तुम्हारा अपि तु सम्पूर्ण मंत्रिमंडल तथा अन्तःपुर सहित समस्त पुरवासियों का मन कुतूहल से आकुल और चंचल है। अतः अपनी इस उक्ति का हेतु कहता हूँ।

सोकर उठे हुए के समान मैं अपने पूर्व-जन्म को स्मरण कर रहा हूँ, जिसमें मैं इसी नगर में मजदूर का काम कर अपनी अल्प वृत्ति अर्जन करता था। अपनी तथा अपने परिवार की रक्षा के उद्देश्य से तथा अवृत्ति के भय से मैं अपमान, थकावट तथा दुःख के निवास स्थान—उस सेवाकार्य के लिये जा ही रहा था कि मैंने चार जितेन्द्रिय भिक्षार्थी संन्यासियों को देखा। मैंने प्रसन्न और कोमल चित्त से उन्हें प्रणाम किया और पवित्रतापूर्वक अपने घर में उन्हें केवल थोड़ी सी कुल्माष-पिण्डी (कुल्थी की दाल या कोई साग) दी। उसी का यह फल है कि मेरे चरणों की

---

१—न सुगतपरिचर्या विद्यते स्वल्पिकापि
प्रतनुफलविभूतिर्यच्छ्रुतं केवलं प्राक्।
तदिदमलवणायाः शुष्करूक्षारुणायाः
फलविभवमहत्त्वं पश्य कुलमाषपिण्ड्याः।
रथतुरगविचित्रं मत्तनागेन्द्रनीलं
बलमकृशमिदं मे मेदिनी केवला च।
बहु धनमनुरक्ता श्रीरुदाराश्च दाराः
फलसमुदयशोभां पश्य कुलमाषपिण्ड्याः॥—जातक० ३।४-५

धूल मे राजाओ की चूडामणियो की किरणे पड रही है।[1] हे देवि, यही सोचकर मै यह गाथा-युगल पढ़ता हूँ।

अनन्तर देवी के समान कान्तिमती रानी को स्नेहपूर्वक देखकर राजा ने कहा—"जैसे ताराओ के बीच चाँदनी शोभित होती है वैसे ही तुम स्त्रियो के बीच विराज रही हो। हे कल्याणि, तुमने कौन सा पुण्य कर्म किया था, जिसका यह मधुर फल तुम्हे प्राप्त हुआ है?"[२]

रानी ने कहा—"हे देव, मुझे भी अपने पूर्वजन्म का एक वृत्तान्त ऐसे स्मरण हो रहा है जैसे मैने अपने बचपन मे उसे अनुभव किया हो—दासी का काम करती हुई मे थोडा सा भात निकाल कर निर्मल चित्त मुनि को देकर उस जन्म मे मानो सो रही और इस जन्म मे नीद से जगी। हे राजन्, इतना ही शुभ कर्म मुझे स्मरण हो रहा है, जिस कारण पृथ्वी के साथ-साथ मैने आप जैसे पति को प्राप्त किया है।"[3]

---

१—"सुप्तप्रबुद्ध इव जातिमनुस्मरामि
यस्यामिहैव नगरे भृतकोऽहमासम्।
शीलान्वितोऽपि बनमात्रसममुच्छ्रितेभ्यः
कर्मभिरावनसमर्जितदीनवृत्ति ॥
सोऽह भृति परिभवश्रमदैन्यशाला
त्राणाशयात्स्वथमवृत्तिभयाद्विविक्षु
भिक्षार्थिनश्च चतुर, श्रमणानपश्य
वश्येन्द्रियाननुगतानिव भिक्षुलक्ष्म्या ॥
तेभ्य प्रसादमृदुना मनसा प्रणम्य
कुल्माषमात्रकमदा प्रयत. स्वगेहे।
तस्याङ्कुरोदय इवैष यदन्यराज-
चूडाप्रभाश्चरणरेणुषु मे निषक्ता ॥"—जातक० ३/१०-१२

२—"चन्द्रलेखेव ताराणा स्त्रीणा मध्ये विराजसे।
अकृथा किं नु कल्याणि! कर्मातिमधुरोदयम् ॥" —जातक० ३/१६

३—"बाल्येऽनुभूतमिव तत्समनुस्मरामि
दासी सती यदहमुद्धृतभक्तमेकम्।
क्षीणाश्रवाय मुनये विनयेन दत्त्वा
सुप्तेव तत्र समवापमिह प्रबोधम् ॥
एतत्स्मरामि कुशलं नरदेव! येन
त्वन्नाथतामुपगतास्मि समं पृथिव्या।
क्षीणास्रवेषु न कृतं तनु नाम किञ्चि-
दित्युक्तवानसि यथैव मुनिस्तथैव ॥"—जातक० ३/१७-१८

तब प्रसन्न और विस्मित सभासदो को राजा ने दान-धर्म के विषय मे अनेक प्रकार से उपदेश दिया। दान-सदा साथ रहने वाली महानिधि है, चोर आदि (चोर, राजा, अग्नि, जल) की पहुँच से बाहर है, मानसिक कृपणता-लोभ-द्वेषरूपी मल को धोनेवाला है, ससार-यात्रा की थकावट को दूर करनेवाला सुखदायक सवारी है। अनेक प्रकार के सुख पहुँचाने के कारण दान आनन्ददायक आत्यिन्तिक सन्मित्र है।[1]

दान के द्वारा मनुष्य जो चाहे प्राप्त कर सकता है। दान देना सम्पत्ति का सार ग्रहण करना है। यह ऐश्वर्य का आदि करण है, श्रीमानो की सज्जनता है, सुन्दर-कर्म है, अल्पज्ञो द्वारा किया गया तुच्छ दान भी सुन्दर दान है।[2]

अन्य जातको की तरह इसमे भी अन्त मे शिक्षात्मक वाक्य के रूप मे कहा गया है कि प्रसन्नतापूर्वक सत्पात्र को दिया गया दान महाफलदायक होने के कारण थोडा नही कहा जा सकता।

## ४—श्रेष्ठि-जातक

इस जातक मे बोधिसत्त्व की दानवीरता के प्रदर्शन द्वारा दान के माहात्म्य को बतलाया गया है। आरम्भ मे ही कहा गया है कि अपनी विपत्ति की उपेक्षा करके भी सत्पुरुष दान देने की इच्छा करते है तब जो मनुष्य स्वस्थ है वह क्यो नही दान देगा ?[3] तब जैसी कि अनुश्रुति है—

भगवान् बुद्ध जब बोधिसत्त्व थे तो एक बार किसी उत्तम सेठ-कुल मे उत्पन्न हुए। अपने सौभाग्य और सत्प्रयत्न से प्रचुर सम्पत्ति का अर्जन कर वे उदार दानवीर बन गये। शीघ्र ही उनकी दानवीरता का यश दशो दिशाओ मे व्याप्त हो गया और झुण्ड के झुण्ड याचक उनके यहाँ आने लगे।

---

१—दानं नाम महानिधानमनुगं चोराद्यसाधारण
दान मत्सरलोभदोषरजस: प्रक्षालनं चेतस।
संसाराध्वपरिश्रमापनयन दान सुख वाहन
दान नैकसुखोपधानसुमुखं सन्मित्रमात्यन्तिकम्॥
—जातक० ३/२१

२—सारादान दानमाहुर्धनाना—
मैश्वर्याणा दानमाहुर्निदानम्।
दान श्रीमत्सज्जनत्वावदान
बाल्यप्रज्ञै पासुदानं सुदानम्॥
—जातक० ३/२३

३—अत्ययमप्यविगणय्य दित्सन्ति सत्पुरुषा। केन नाम स्वस्थेन न दातव्य स्यात्।
—जातक० ४/१ के पहले का गद्य।

एक बार उनके भोजन-काल मे भोजन सामग्री परोसी जाने पर उनकी पुण्य-राशि बढ़ाने की इच्छा से एक धीर, शान्त एवं ज्ञानी भदन्त भिक्षु हाथ मे भिक्षापात्र लेकर द्वार के समीप उपस्थित हुए। तब पापी मार ने बोधिसत्त्व की उदारता को नही सह सकने के कारण बिघ्न खडा करने के लिये उन भदन्त तथा द्वार-देहली के बीच अत्यन्त गहरा एवं भयानक नरक बनाया, जिसका भीतरी भाग चंचल ज्वालाओ से विकराल तथा छटपटाते हुए सैकडो लोगो से भरा हुआ था।

"भद्रे, स्वयं जाकर आर्य को पर्याप्त भिक्षा दो।"[1] बोधिसत्त्व का ऐसा आदेश पाकर उनकी पत्नी उत्तम भोजन सामग्री लेकर उस भिक्षु की ओर चली। द्वार के समीप उस भयानक नरक को देख भयभीत होकर लौट आई तथा अवरुद्ध कण्ठ से किसी-किसी प्रकार उसने वह वृत्तान्त अपने पतिदेव से कह सुनाया। अनन्तर उस दानवीर बोधिसत्त्व ने स्वयं उत्तम भोजन सामग्री लेकर द्वार के समीप पहुँच उस अत्यन्त भीषण नरक को देखा। तब उस पापी मार ने घर की दीवार से निकल कर अपनी दिव्य एवं अद्भुत आकृति दिखलाते हुए अन्तरिक्ष मे खडे होकर हितैषी व्यक्ति के समान कहा—हे गृहपति, यह महारौरव नामक नरक है। दान के द्वारा धन का नाश करनेवाले हजारो वर्ष तक इसमे निवास करते है। त्रिवर्ग-साधन के मूल कारण अर्थ का दान द्वारा नाश कर तूने पाप किया है, इसलिये तुझे खाने के लिये यह नरकान्तक मुख आया हुआ है। अत एव दान की ओर से अपने मन को अच्छी तरह रोक ले, जिससे तुम्हारा अभी पतन न होगा।

मेरे दान मे विघ्न खडा करने के लिये इस दुरात्मा की यह चेष्टा है, ऐसा समझ कर बोधिसत्त्व ने नम्र एव मधुर वाणी मे उसके तर्को का खण्डन करते हुए कहा कि दान से बढ़कर कोई धर्म-मार्ग मै नही देखता हूँ तथा मेरा दान लोक-कल्याण के लिये है, आत्मसुख की प्राप्ति के लिये नही। अत एव मै स्वेच्छा से इस नरक मे उतरूँगा तथा याचना द्वारा मित्रता प्रकट करनेवाला भिक्षु का आदर-सत्कार करूँगा।

यह कहकर बोधिसत्त्व अपने भाग्यबल पर निर्भर करते हुए दान देने का परिणाम बुरा नही हो सकता है, यह जानते हुए स्वजन-परिजनों के मना करते रहने पर भी नरक के बीच से चले गये। तब उनके पुण्य-कर्मों के प्रभाव से कीचड के बिना ही उस नरक मे कमल उत्पन्न हो गया जिस पर पैर रखकर उस भिक्षु के समीप पहुँच कर बोधिसत्त्व ने प्रसन्न मन से उन्हे भिक्षा दी। अपना आन्तरिक आनन्द प्रकट करने के लिये भिक्षु आकाश मे उड़ गये और वहाँ विद्युत्प्रकाश युक्त बादल के समान जल बरसाते हुए और प्रज्वलित होते हुए विराजमान हुए।

मार का मनोरथ चूर्ण हो गया और वह कान्तिहीन होकर तुरत अपने नरक के साथ अन्तर्धान हो गया।

---

१—"भद्रे स्वयमार्याय पर्याप्तं पिण्डपात देहि।"—जातक०—४।४ के बाद का गद्य

कथा के अन्त मे इससे प्राप्त होने वाली शिक्षा को स्पष्ट कर दिया गया है कि सज्जन अपनी विपत्ति की उपेक्षा करके भी दान देने की इच्छा करते है तथा भय दिखलाने पर भी वे कुमार्ग पर नही चल सकते है।

## ५—अविषह्यश्रेष्ठि-जातक

दान का माहात्म्य बतलाने मे इस जातक को कहा गया है। प्रारभ तथा अन्त मे कहा गया है कि—"धन क्षीण होने की आशका से या समृद्धि की आशा से सत्पुरुष दान से विरत नही होते।"[१]

बोधिसत्त्वावस्था मे भगवान् बुद्ध एक बार त्याग, शील आदि गुणो से सपन्न श्रेष्ठी हुए। अपनी प्रचुर सम्पत्ति से अतिथि-सत्कार कर वे अनवरत दानयज्ञ मे लीन रहते थे। कृपणता आदि दोषो से अविषह्य (अजेय) होने के कारण वे अविषह्य नाम से विख्यात हुए।

याचको को शिष्टाचार और उदारतापूर्वक यथेष्ट धन-राशि का दान करते हुए उस महापुरुष की दानशीलता को सुन देवेन्द्र शक्र के मन मे विस्मय हुआ। उनके दान देने के निश्चय की स्थिरता का पता लगाने के लिये देवेन्द्र प्रतिदिन उसका धन छिपाने लगे। किन्तु धन क्षीण होते रहने पर भी जब वे दानपरायण बने रहे, तब शक्र ने एक ही रात मे उनकी सारी धन-सम्पत्ति छिपा दी, केवल कुण्डलाकार कुछ रस्सी तथा एक हँसिया छोड दी। प्रात काल जगने पर बोधिसत्त्व ने देखा कि उनका घर धन-धान्य तथा नौकर-चाकर से रहित, नि:शब्द, दीन मलिन और श्री-हीन है। किन्तु अविचल धैर्य के कारण बोधिसत्त्व उदास नही हुए और याचको के स्वागत सत्कार करने के ख्याल से स्वयं रस्सी और हँसिये को हाथ मे लेकर प्रतिदिन घास काट कर लाने लगे तथा उसके बेचने से प्राप्त धन के द्वारा भिक्षुओ का स्वागत सत्कार करने लगे। घोर दारिद्र्य मे भी वे दान देने मे प्रवृत्त है, यह देखकर देवेन्द्र शक्र को आश्चर्य और आदर भाव हुआ। तब अपना दिव्य रूप प्रकट करते हुए अन्तरिक्ष मे खडे होकर उन्होने उस महापुरुष को दान-कर्म से विमुख करने के लिये कहा है गृहपति, दानातिरेक से ही आप इस दुरवस्था को प्राप्त हुए है। "थोडा-थोडा करके भी निरन्तर खर्च करने से उपार्जित धन-राशि भी समय पाकर क्षीण हो जाती है और संचय करने से बडे-बडे वल्मीक स्तूप बन जाते है, यह देख कर वृद्धि चाहने वालो के लिये संयम का ही रास्ता उचित है।[२] अत यदि आप दानासक्ति को छोड दे तो पुन. पूर्वकाल की समृद्धि प्राप्त कर सकते है।

---

१—"न विभवक्षयावेक्षया समृद्ध्याशया वा प्रदानवैधुर्यमुपयान्ति सत्पुरुषा ।"
—जातक०—५।१ के पहले का गद्य

२—"शश्वत् कृशेनापि परिव्ययेण कालेन दृष्ट्वा क्षयमर्जनानाम् ।
चयेन वल्मीकसमुच्छ्रयाश्च वृद्ध्यर्थिन. संयम एव पथा ॥—जातक०५।१०

तब दान देने का माहात्म्य बतलाते हुए बोधिसत्त्व ने कहा—अत्यन्त कष्ट मे पडकर भी हे सहस्रनेत्र आर्यपुरुष के लिये अनार्य कर्म करना कठिन है। इसलिये मुझे वह धन नही चाहिये जिसको लेकर मै याचना के सताप से उदासमुख याचको को प्रसन्न न कर सकूँ। जो जरा-मरण के दु ख से घिरे हुए प्राणियो की रक्षा करने के लिये अपने को भी उत्सर्ग कर देना चाहता है, जो दूसरो के दु खी रहते सुखोपभोग करना नही चाहता, उसको आपकी लक्ष्मी से भी क्या प्रयोजन है ?[1]

तब देवेन्द्र शक्र ने प्रसन्न चित्त से उनकी प्रशसा की तथा छिपायी गयी धन-सम्पत्ति लाकर उन्हे दे दी और उनसे क्षमा-याचना कर वही अन्तर्धान हो गये। यही यह जातक समाप्त हो जाता है।

## ६—शश-जातक

दान का माहात्म्य एवं अतिथिसत्कार का उपदेश-कथन इस जातक मे हुआ है।

बोधिसत्त्व की अवस्था मे भगवान् बुद्ध एक बार किसी जगल के पवित्र स्थान मे खरगोश की योनि मे पैदा हुए। सत्त्वगुण, रूप-सम्पत्ति, अद्भुत शक्ति, विपुल ओज और सन्तोष से युक्त वे वहाँ मुनि के समान शोभित हुए। उनके मैत्रीपूर्ण उज्ज्वल मानसिक, वाचिक और कायिक कर्मो से दुरात्मा पशु भी प्राय उनके मित्र और शिष्य हो गये। उनके विशिष्टमित्र थे—एक ऊदविलाव (ऊध), एक सियाल और एक बानर। वे सभी वहाँ पशु-पक्षियो के स्वभाव से विमुख होकर प्राणियो पर दया करते थे और धर्मानुसार कीर्ति उपार्जन करते थे। शीघ्र ही सज्जनो के अभीष्ट आचरण से उन्होने देवताओ को भी चकित कर दिया।

एक बार सायंकाल मे धर्मोपदेश सुनने के लिये आये हुए उन मित्रो से उस महात्मा ने शुक्लपक्ष की चतुर्दशी के चन्द्रमा को देखकर कहा—स्पष्ट है कि कल पूर्णिमा होगी। अत आप लोग पोषधव्रत के नियमो का पालन करते हुए न्यायपूर्वक प्राप्त उत्तम आहार से समय पर पहुँचे हुए अतिथि का सत्कार कर प्राण-रक्षा के लिये भोजन कीजियेगा। क्योकि भव-चक्र मे भटकते हुए प्राणियो के लिये पुण्य बहुत बडा सहारा है। 'वहुत अच्छा' कह कर तथा अभिवादन और प्रदक्षिणा कर उनके साथी अपने-अपने घर चले गये। तब उस महात्मा ने सोचा—आये हुए अतिथि का जैसे-तैसे सत्कार करने की शक्ति इनमे तो है किन्तु इसमे मै सोचनीय हूँ। अनन्तर उन्होने अपने शरीरोत्सर्ग द्वारा अतिथि-सत्कार का अद्भुत निश्चय किया। उनके इस उत्तम

---

१—"त्रातु लोकान्यस्तु जरामृत्युपरीता
नप्यात्मानं दित्सति कारुण्यवशेन।
यो नास्वाद वेत्ति सुखाना परदु खै
कस्तस्यार्थस्त्वद्गतया स्यादपि लक्ष्म्या॥"—जातक०—५।२४

विचार से आनन्दित और विस्मित होकर देवताओ ने अपना प्रभाव प्रकट किया। देवेन्द्र शक्र उस महासत्त्व का भीतरी भाव जानने की इच्छा से दूसरे दिन तीक्ष्ण आतप मे ब्राह्मण का रूप धारण कर भूख-प्यास एवं थकावट के कष्ट से कराहते हुए, उन चारो से कुछ ही दूर पर जोर-जोर से रो-रोकर चिल्लाया—"अपने साथियो से छूटकर मे अकेला इस गहन वन मे भूख-प्यास से व्याकुल होकर भटक रहा हूँ। साधु लोग मेरी रक्षा करे।[१]

ब्राह्मण के करुण-क्रन्दन को सुनकर उन महात्माओ के हृदय कॉप उठे। समीप पहुँच कर उन्होने सान्त्वना देते हुए आग्रह किया कि आप यहाँ विस्रब्ध होकर रहे तथा आज हम लोगो की सेवा-शुश्रूषा स्वीकार कर अनुगृहीत करे और कल अपने स्थान पर जॉय। ब्राह्मण वेषधारी इन्द्र ने मौन स्वीकृति दे दी। तब ऊदबिलाव ने सात रोहू मछलियाँ ले आकर कहा—आप इन्हे खाकर यहाँ रहे। अनन्तर सियार ने भी उस दिन प्राप्त एक गोह और एक दही की हाँडी उनकी सेवा मे प्रसन्नतापूर्वक प्रस्तुत कर दी। बानर ने पके हुए आमो के गुच्छो से अतिथिदेव का सत्कार किया। तब शश ने समीप जा कर सम्मानपूर्वक कहा—जिसके पास उपयोगी जो धन होता है, उसीसे वह आये हुए अतिथि का सत्कार करता है, मेरे पास इस शरीर से अधिक कुछ नही है। इसलिये आप मेरे इस सर्वस्व को स्वीकार करे।"[२] इतना कह कर वह अग्नि की खोज करने लगा। देवेन्द्र शक्र की महिमा से समीप मे ही प्रज्ज्वलित अग्नि-पुज उत्पन्न हो गया। उसे देख परम आनन्दित हो वह उस प्रज्ज्वलित अग्नि-पुंज पर ऐसे चढ़ गया जैसे राजहंस खिलते हुए कमलो से युक्त जलाशय पर चढ़ रहा हो।

यह देख कर देवेन्द्र के मन मे बडा आश्चर्य हुआ। उन्होने अपना स्वाभाविक रूप धारण कर दिव्य पुष्पो को वृष्टि की और कहा—कहाँ इसकी जाति (पशु-योनि) और कहाँ यह अद्भुत त्याग की उदारता और चित्त की दृढ़ता। स्पष्ट ही इस महात्मा ने पुण्य की ओर से उदासीन मनुष्यों और देवताओ को जीत लिया।"[३]

---

१—"एकं सार्थात् परिभ्रष्ट भ्रमन्त गहने वने।
क्षुच्छ्रमक्लान्तदेहं मा त्रातुमर्हन्ति साधव ॥ —जातक० ६/२२

२—"यदस्ति यस्येप्सितसाधन धन
स तन्नियुङ्क्तेऽर्थिसमागमोत्सवे।
न चास्ति देहादधिकं च मे धन
प्रतीच्छ सर्वस्वमिद यतो मम ॥"—जातक० ६/३०

३—"जाति, क्वेय तद्विरोधि क्व चेद
त्यागोदार्यं चेतस. पाटव च।
विस्पष्टोऽय पुण्यमन्दादराणा
प्रत्यादेशो देवतानां नृणा च ॥—जातक० ६/३५

अनन्तर वे सभी अतिथि सेवी देवलोक मे परम पद को प्राप्त हुए। इस प्रकार पशु-पक्षियो की योनि मे भी महासत्त्व यथाशक्ति दान-धर्म मे प्रवृत्त देखे जाते है। तब मनुष्य होकर कौन दान नही देगा।[1] इससे यह निष्कर्ष भी निकालना चाहिये कि पशु-पक्षी भी अपने गुणानुराग के कारण सज्जनो से पूजित होते है। इसलिये गुणो का आदर करना चाहिये।

यही पर यह जातक समाप्त होता है।

## ७—अगस्त्य-जातक

प्रस्तुत जातक मे बोधिसत्त्व की असाधारण दानवीरता का वर्णन हुआ है।

भगवान् बुद्ध जब बोधिसत्त्व थे तो एक बार किसी महान ब्राह्मण कुल मे उत्पन्न हुए। यथासमय उनके जात-कर्मादि सस्कार सम्पन्न हुए तथा साग वेदाध्ययन कार्य कराये गये। अपनी विद्या और गुण से अलपकाल मे ही उन्होने विपुल सम्पत्ति अर्जित की। उनकी दानवीरता तथा अतिथिसेवा से उत्पन्न यश सर्वत्र फैल गया।

कुछ समय के बाद गृहस्थी को दोषो का घर समझ विपुल धन सम्पत्ति का सर्वथा त्याग कर वे प्रव्रज्या के नियम पालन मे लीन हो गये, किन्तु पूर्व परिचय के कारण उनके गुणो से आकृष्ट होकर मोक्ष चाहनेवाले लोग उनके पास पूर्ववत् आते ही रहे। तब उस महासत्त्व ने ध्यान-सौकर्य के लिये दक्षिण समुद्र के मध्य मे स्थित कारा द्वीप मे जाकर आसन जमाया और उसे अपने आश्रम की शोभा से युक्त किया।

तपोवन मे रहते हुए भी वे स्वच्छ जल, फल-मूल और मनोहर वचन द्वारा आये अतिथियो का सत्कार करते थे तथा उनके उपयोग से अवशिष्ट फल-मूल शरीर-धारणार्थ खाकर जीवित रहते थे। जब उनकी तपस्या की कीर्त्ति चरम सीमा को पार करने लगी तब उससे विचलित होकर देवेन्द्र शक्र ने उस महासत्त्व की स्थिरता की परीक्षा के लिये जंगल के समस्त फल-मूल का क्रम से लोप कर दिया। तब सन्तोषी बोधिसत्त्व इसकी परवाह न कर वृक्षो के नये पत्तो से भोजन का काम निकाल कर तृप्त रहने लगे। सन्तोषियो के लिये कही भी आहार प्राप्त करना कठिन नही है। घास-पात और जलाशय कहाँ नही रहते ?[1]

देवेन्द्र शक्र को उनके व्रत की स्थिरता पर बहुत ही आश्चर्य हुआ, किन्तु अपनी परीक्षा उन्होने जारी रक्खी। उन्होने समस्त तृण-तरुओ और लताओ को

---

१—तिर्यग्गतानामपि महासत्त्वाना शक्त्यनुरूपा दानप्रवृत्तिर्दृष्टा। केन नाम मनुष्यभूतेन न दातव्य स्यात्।''—जातक० ६/३८ के बाद का गद्य

१—न क्वचिद्दुर्लभा वृत्ति. सतोषनियतात्मनाम्।
कुत्र नाम न विद्यन्ते तृणपर्णजलाशया. ॥—जातक० ७/५

पत्रहीन कर दिया। तब बोधिसत्त्व ताजे झडे हुए पत्तो को बटोर कर तथा पानी मे उबाल कर उसे अमृत के समान प्रसन्न चित्त से खाकर ध्यानसुख मे लीन रहने लगे। इतने पर भी इन्द्र को जब सन्तोष नही हुआ तब वे उनके व्रतकाल मे क्रोधी ब्राह्मण-रूपधारी अतिथि बनकर उनके सम्मुख प्रकट हुए तथा भोजन के लिये निमंत्रित किये जाने पर अपनी मौन स्वीकृति दे दी। बोधिसत्त्व ने प्रसन्न मन से अतिथि को कष्ट-पूर्वक प्राप्त किये समस्त आहार (उबाले हुए पत्तो) को देकर स्वय दान-जन्य आनन्द से ही तृप्त हो गये। दूसरे, तीसरे, चौथे और पाँचवें दिन भी इसी प्रकार व्रत-काल मे प्रकट होकर इन्द्र उनका समस्त आहार आतिथ्य रूप मे ग्रहण करते रहे और वे महात्मा अपने ध्यान मे पूर्ववत् दिवारात्रि भूखे रहकर प्रसन्न मन से लगे रहे। सच है—सज्जनो की बढ़ी हुई दानाभिलाषा प्राणान्तक दु खो मे भी क्षीण नही होती।"[१]

तब आश्चर्य और भय से व्याकुल इन्द्र ने अपना दिव्य रूप धारण कर उनसे इस कठिन तप का प्रयोजन पूछा। बोधिसत्त्व ने कहा—"बार-बार जन्म लेना अत्यन्त दु खदायक है, रूप को कुरूप करनेवाला बुढ़ापा, मृत्यु और रोग अत्यन्त दु खदायक है। अत प्राणियो की रक्षा के लिये ही मै इसमे स्थित हूँ।"[२]

ये मेरी लक्ष्मी की कामना नही करते, यह जानकर देवन्द्र शक्र का हृदय आश्वस्त हुआ। तब उन्होने उस महात्मा की भूरि-भूरि प्रशंसा की तथा वर माँगने के लिये बार-बार आग्रह किया। सुख-भोगो मे अनासक्त और संतोष-परायण बोधि-सत्त्व उसे धर्मोपदेश करने की भावना मे प्रथमत लोभानल से, द्वितीयत द्वेषाग्नि से एवं तृतीयत मूर्खो के सम्पर्क से अलग रखने का वर माँगा। साधु-साधु कहकर देवेन्द्र शक्र ने उनका अभिनन्दन किया तथा पुन वर माँगने का आग्रह किया। इस बार धीर-पुरुष के सम्पर्क का वर माँग कर उन्होने सज्जन का माहात्म्य बतलाते हुए कहा—सज्जन स्वयं सुमार्ग पर चलता है और दूसरो को भी उस मार्ग पर ले जाता है। रूखा हितकारी वचन भी उसे विचलित नही कर सकता।[३]

अत्यधिक प्रसन्न होकर शक्र ने पुन प्रार्थना की—

"आप संतोषात्मा ने अवश्य ही सब कुछ प्राप्त कर लिया है। अत मेरे ऊपर अनुग्रह करने के विचार से आप वह ग्रहण करे।"[४]

---

१—दानाभिलाष साधूना कृपाभ्यासविवर्धित ।
नैति सकोचदीनत्व दु खै प्राणान्तिकैरपि ॥—जातक० ७/८

२—पुन पुनर्जातिरतीवदु ख जराविपद्व्याधिविरूपताश्च
मर्त्तव्यमित्याकुलता च बुद्धेर्लोकानतस्त्रातुमिति स्थितोऽस्मि ॥—जातक० ७/१२

३—व्रजति गुणपथेन च स्वय नयति परानपि तेन वर्त्मना ।
वचनमपि न रूक्षमक्षमा जनयति तस्य हितोपसहितम् ॥—जातक० ७/३०

४—कामं सन्तोषसात्मत्वात् सर्वत्र कृतमेव ते ।
मदनुग्रहबुद्धया तु ग्रहीतु वरमर्हसि ॥—जातक० ७/३२

तब बोधिसत्त्व ने उसका हित करने की कामना से दान देने की उत्कृट इच्छा प्रकट करते हुए कहा—

"मुझे कभी क्षीण न होने वाला आपका अन्न हो, दान देने के लिए कोमल मन हो, सदाचारी याचक हो, मै यही वर मागता हूँ।"[1]

इस प्रकार अनेकानेक वर देकर शक्र उन्हे प्रणाम कर वही अन्तर्धान हो गये। रात बीतने पर प्रात काल बोधिसत्त्व ने शक्र के प्रभाव से लाये गये प्रचुर दिव्य अन्न, प्रत्येकबुद्धो तथा भोजन परोसने के लिए उन्नत अनेक देव-कुमारो को देखा। उनके द्वारा महर्षियो को तृप्त कर वे मुनि अत्यन्त आनन्दित हुए तथा स्वयं तपस्वियो के योग्य आहार, ध्यान-नियम और शान्ति से ही प्रसन्न रहे।

इस प्रकार त्याग वीरता तपोवन मे रहने वालो के लिए भी अलंकार है, गृहस्थो के लिए तो पहले ही। दानवीरत्व की प्रशसा मे, लोभ, द्वेष, मोह और मूर्खता की निन्दा करने मे, कल्याण-मित्र की संगति का गुण-गान करने मे, संतोष की कथा कहने मे, और तथागत का माहात्म्य बतलाने मे यह दृष्टान्त उपस्थित करना चाहिए।

## ८—मैत्रीबल-जातक

इस जातक मे बोधिसत्त्व की महाकरुणा का वर्णन है। प्रारभ मे तथा अन्त मे उपदेशवाक्य के रूप मे कहा गया है कि दूसरा के दु ख से दु खी होनेवाले अत्यन्त दयालु मनुष्य अपने दु ख की चिन्ता नही करते है।[2] तब जैसी की अनुश्रुति है—

बोधिसत्त्व एक बार मैत्रीबल नामक राजा हुए। सब प्राणियो के प्रति उनके मन मे मैत्री-भावना थी। वे दयालु महात्मा संसार के कल्याण मे दत्त-चित्त तथा दान, धर्मानुराग आदि लोकोपकारी सद्गुणो से युक्त थे।

एक बार यक्षपति कुबेर द्वारा किसी अपराध मे अपने देश से निर्वासित होकर पाँच यक्ष उस राज्य मे आये। वे प्राणियो के ओज हरण करने वाले तथा दूसरो का बध करने मे निपुण थे। आते ही वे अपने कार्य मे लग गये, किन्तु उस पुण्यात्मा राजा के पुण्य-प्रताप से उस देश के किसी भी आदमी का ओज हरण नही कर सके।

तब ब्राह्मण का रूप बनाकर विचरते हुए उन यक्षो ने एक वनचारी गोपालक (ग्वाले) को छाँहदार वृक्ष के मूल मे हरी दूब पर बैठा हुआ देखा तथा

---

१ त्वदीयमन्न क्षयदोषवर्जित
मनश्च दित्साप्रतिपत्तिपेशलम्।
विशुद्धशीलाभरणाश्च याचका
मम स्युरेता वरसपद वृणे॥—जातक० ७/३४

२. "न परदु खातुरा स्वसुखमवेक्षन्ते महाकारुणिका।"
—जातक० ८/१ के पहले का गद्य

समीप जाकर कहा—"थ थ थ द द का का का का का।[1] हे गोरक्षक, इस एकान्त और निर्जन वन मे अकेला विचरता तू भयभीत क्यो नही हो रहा है ?" यहाँ स्वभाव से ही क्रूर मास-भक्षी राक्षसो का भी वास रहता है। यह सुनकर ग्वाले ने हँसते हुए कहा—"इस देश के लोग महास्वस्त्ययन (महान् रक्षक) के द्वारा परिपालित हैं। इसलिये इन्द्र का भी उन पर कुछ बस नही चल सकता, फिर माँस-भक्षी राक्षसो का क्या कहना ? इसलिये इस जंगल मे भी वैसे ही जैसे कि अपने घर मे, रात्रि मे भी वैसे जैसे कि दिन मे, अकेला भी वैसे-जैसे जनसमुदाय के बीच विचरण करता हूँ।[2] कुतूहल की प्रबलता के कारण उन यक्षो ने कहा—"हे भद्र ! तुम्हारा यह स्वस्त्ययन विशेष (विशिष्ट-रक्षक) कौन है ? तब विस्तृत रूप से उसने अपने राजा का गुण-गान किया।

राजा की दान-प्रियता आदि गुणो को सुनकर उनका अपकार करने की इच्छा से यक्षो ने दर्शन-काल मे उनके समीप जाकर भोजन माँगा। प्रसन्न मन से राजा ने उनके लिये उत्तम भोजन मंगवाया, किन्तु उन्होने ग्रहण नही किया तथा पूछने पर कहा—"हे कमलनयन, हे अखण्डव्रत, मनुष्य का ताजा मास और गर्म रुधिर यही तो यक्षो का खाना और पीना है।[3]

इतना कहकर उन्होने अपने विकृत एवं भयंकर रूप धारण कर लिये जिसे देखने पर राजा को निश्चय हो गया कि ये पिशाच है। तब दयालु राजा ने अनेक प्रकार का चिन्तन कर निश्चय किया कि इन्हे इस प्रकार का आहार देने के निमित्त मैं क्यो एक दिन के लिये भी परहिसा और प्राणि-बध करूँ ? साथ ही याचको को निराश करके लौटाना भी मेरे लिये असंभव है। अत अपने ही शरीर से शोणित-सहित स्थिर और पुष्ट मास काट कर इन्हें दूँगा। इसके अतिरिक्त आये हुए याचको का सत्कार करने के लिये मेरे पास दूसरा कौन सा उचित उपाय है ?"[4] आनन्द-विभोर होकर तब उस महात्मा ने यक्षो से अपना शरीर दिखलाते हुए कहा—

---

१—मनुष्यो की बोली बोल सकने के पहले यक्ष तुतलाते हैं।

२—जन स्वस्त्ययनेनाय महता परिपाल्यते।
देवेन्द्रेणाप्यशक्योऽत्र किं पुन पिशिताशनै ॥
तेन गेह इवारण्ये रात्रावपि यथा दिवा।
जनान्त इव चैकोऽपि निर्भयो विचराम्यहम्। जातक० ८।९-१०

३—प्रत्यग्रोष्मानि मासानि नराणा रुधिराणि च।
इत्यन्नपान पद्माक्ष ! यक्षाणामक्षतव्रत ॥—जातक० ८।१६

४—स्वत शरीरात्स्थिरपीवराणि
दास्यामि मासानि सशोणितानि।
अतोऽन्यथा को हि मम क्रम स्या-
दित्यागतेष्वर्थिषु युक्तरूप ॥—जातक० ८/२२

"मैने यह मास और शोणित लोकोपकार के लिये ही धारण किया है। यदि आज इसका अतिथिसत्कार मे उपयोग हो तो यह मेरा बडा सौभाग्य होगा।"[१] उनके द्वारा स्वीकृति मिलने पर विश्वस्त अमात्यो के विनयपूर्वक अनेक प्रकार से मना करने पर भी राजा ने वैद्य को बुलवा कर अपने शरीर की पाँच रक्तधमनियो को कटवा दी तथा यक्षो से कहा—

"इस दान को स्वीकार कर धर्म-कार्य मे मेरी सहायता करते हुए आप मुझे अत्यन्त आनन्दित कीजिये।"[२]

"बहुत अच्छा" कह कर वे अपने अजलिपुटो से ही राजा का रुधिर पीने लगे। इससे राजा को बहुत आनन्द हुआ। प्यास और थकावट दूर होने पर यक्षो ने राजा से कहा—"बस इतना ही पर्याप्त है। आनन्द से उनके नेत्र और भी खिल उठे। तब तेज तलवार से प्रसन्नतापूर्वक राजा ने अपना मास काट कर उन्हे दिया। इसे देख कर उन राक्षसो के कठोर मन भी कोमल हो गये तथा राजा के प्रति उनमे श्रद्धा उत्पन्न हो गयी। धर्मानुराग या दया के वशीभूत हो कर दूसरो के लिये अपने प्रिय शरीर को त्यागने वाले मनुष्य द्वेषाग्नि से जले हुए चित्त को भी प्रसन्न कर के निर्मल और नया बना देता है।[३]

राजा के प्रति उनका क्रोध दूर हो गया तथा उनको प्रणाम कर उन्होने अपनी संतोषाभिव्यक्ति की और पूछा—

"अनायास ही प्राप्त इस अनुरक्त राज्यलक्ष्मी का अनादर कर वह कौन-सा अद्भुत स्थान है जिसंको इस मार्ग से चल कर आप प्राप्त करना चाहते है? तब राजा ने कहा—

---

१—अमूनि मासानि सशोणितानि
धृतानि लोकस्य हितार्थमेव।
यद्यातिथेयत्वमुपेयुरद्य
महोदय सोऽभ्युदयो मम स्यात्॥
—जातक० ८/२५

२—"धर्मकर्माणि साचिव्य प्रीतिं च परमा मम।
भवन्तः कर्त्तुमर्हन्ति देयस्यास्य प्रतिग्रहात्॥"
—जातक० ८/४०

३—"धर्मप्रियत्वात्करुणावशाद्वा
त्यजन्परार्थे प्रियमात्मदेहम्।
द्वेषाग्निदग्धान्यपि मानसानि
प्रसादसौवर्ण्यनवानि कुर्यात्॥"
—जातक० ८/४७

जब तक मै इन अनाथ देहधारियो को घोर विपत्ति मे देखता हूँ, तब तक केवल अपने ही दु ख का नाश होने से मेरे मन मे सन्तोष नही हो सकता ।

इस पुण्य के द्वारा बुद्धत्व प्राप्त कर और दोष (राग-द्वेष-मोह) रूपी शत्रुओ को जीत कर मै जरा-व्याधि-मृत्युरूपी महातरंगो से युक्त भवसागर से संतप्त प्राणियो का उद्धार करना चाहता हूँ ।[1]

आनन्द से रोमाचित हो यक्षो ने राजा से कहा—आपका यह सम्पूर्ण उद्योग लोकहित के लिये ही है । इस लक्ष्यप्राप्ति के समय हम स्वार्थी यक्षो को भी स्मरण रखियेगा ।

तब प्रसन्न मन से राजा ने कहा—यदि आप मेरा प्रिय करना चाहते है तो प्राणिहिंसा, दूसरो का धन और स्त्री-हरण करने का लोभ, निंदित वचन और मद्य-रूपी पाप को विष समझ कर छोड़ दीजिये ।[2]

तब बहुत अच्छा कह कर उन यक्षो ने वैसा न करने की प्रतिज्ञा की और राजा को प्रणाम कर वही अन्तर्धान हो गये ।

जिस समय बोधिसत्त्व ने रक्त और मास देने का अद्‌भुत निश्चय किया था, उस समय देवादियो ने फूल बरसाये, दुन्दुभियाँ बजायी तथा पृथ्वी प्रकम्पित हो उठी थी, जिससे घबरा कर देवेन्द्र शक्र पता लगाने के लिये निकले और राजा के समीप पहुँचे तथा सारी बातें जान कर उन्हे परम प्रसन्न देख आनन्दित हुए एव अनेक प्रकार से उनकी स्तुति कर दिव्य एवं उत्तम औषधियो से उनके घाव को पूरा कर उनके शरीर को पूर्ववत् कर दिये । तब राजा से पूजित होकर इन्द्र अपने निवास स्थान को लौट गये ।

अन्त मे कहा गया है कि—दाताओ को उत्तेजित करने मे, करुणा का वर्णन करने मे तथागत का माहात्म्य दिखलाने मे और सावधान होकर धर्मश्रवण करने मे यह कथा कहनी चाहिये ।

---

१—अनेन पुण्येन तु सर्वदर्शिता-
मवाप्य निर्जित्य च दोषविद्विष ।
जरा-रुजा-मृत्युमहोर्मिसङ्कुलात्-
समुद्धरेय भवसागराज्जगत् ॥"—जातक० ८।५५

२—"अस्मत्प्रियं चाभिसमीक्षमाणै—
हिंसा भवद्भिर्विषवद्विवर्ज्या ।
लोभ परद्रव्यपरिग्रहेषु
वाग्गर्हिता मद्यमयश्च पाप्मा ॥"—जातक० ८/६०

## ९—विश्वन्तर-जातक

साधारण प्राणियो के लिए बोधिसत्त्व के कार्यो का अनुमोदन करना भी आसान नही है, फिर उनके करने का क्या कहना। तब जैसी कि अनुश्रुति है —

बोधिसत्त्वभूत भगवान् बुद्ध एक जन्म मे शिविराज संजय के विश्वन्तर नामक पुत्र हुए। प्रतिष्ठा मे वे राजा के बाद थे, किन्तु गुणो की ख्याति मे राजा से भी अधिक।

युवा हो कर भी वे वृद्धोचित शान्ति से युक्त, तेजस्वी हो कर भी क्षमाशील, विद्वान् हो कर भी ज्ञान-मद से अनभिज्ञ तथा लक्ष्मीपात्र हो कर भी अभिमान से रहित थे।[1]

युवराज हो कर वे प्रतिदिन आये हुए याचको को प्रिय वचन और शिष्टाचार के साथ मनोरथ से भी अधिक दान दे कर आनन्दित करते थे। इससे उनका दानानुराग चारो ओर फैल गया। तब किसी निकटवर्ती राजा ने उनके सुलक्षणवान गजेन्द्र को दान द्वारा अपहरण कराने की इच्छा से ब्राह्मणो को उनके समीप भेजा। स्पष्टत किसी राजा की यह चाल है, यह समझते हुए भी विश्वन्तर ने सानन्द उस गजेन्द्र वर को दान कर दिया।

इस वृत्तान्त को सुन कर शिवि श देके लोग अत्यन्त क्रुद्ध हो कर राजा के समीप आये और विश्वन्तर को राज्य से निष्कासित कर वङ्क पर्वत पर चले जाने के विषय मे कहा। राजाज्ञा से वे पत्नी एवं बाल-बच्चो सहित वहाँ से निकल कर वङ्क पर्वत पर चने। राह मे उस दानप्रिय राजा से ब्राह्मणो ने रथ ढोने वाले घोडो की याचना की और उन्होने दान भी कर दिया तथा स्वयं रथ ढोने का निश्चय किया। उस समय रोहित-मृगो के रूप मे चार यक्षकुमार प्रकट हुए तथा सुशिक्षित घोडो के समान रथ के जुए को अपने कंधो पर ले लिया। कुछ दूर जाने पर एक दूसरे ब्राह्मण ने उस उत्तम रथ की याचना की। बोधिसत्त्व ने प्रसन्नतापूर्वक स्वजनो को रथ से उतार कर ब्राह्मण को रथ दे दिया। पैदल चल कर तब वे उस पर्वत पर पहुँचे तथा कठिन तपस्या करने लगे। पर्वत पर रहते हुए भी बोधिसत्त्व दानशीलता को छोड न सके। एक दिन किसी वृद्ध ब्राह्मण के याचना करने पर उन्होने अपने बच्चो को भी दान कर दिया। इससे देवेन्द्र शक्र अत्यन्त विस्मित हुए तथा ब्राह्मण का रूप धारण कर उनकी परीक्षा लेने के लिये उनसे उनकी पत्नी की याचना की। उस दानवीर ने परम हर्ष के साथ उसे अपनी भार्या दान कर दी।

---

१ "युवापि वृद्धोपशमाभिरामस्-
तेजस्व्यपि क्षान्तिसुखस्वभाव.।
विद्वानपि ज्ञानमदानभिज्ञ
श्रिया समृद्धोऽप्यवलेपशून्य.॥"
—जातक० ९/३

इस अद्‌भुत त्याग एवं दान से देवेन्द्र शक्र अत्यन्त प्रसन्न हुए। अनेक प्रकार से उनकी प्रशंसा कर उन्होने कहा—"मैं आपकी पत्नी मद्री को वापस दे रहा हूँ तथा शीघ्र ही आपके पिता दोनो बच्चो सहित आपके समीप आयेंगे और आपको राजतिलक दे कर राज्य को उत्तम राजा से युक्त करेंगे।"[1] इतना कहकर शक्र वही अन्तर्धान हो गये। उनके प्रभाव से वह ब्राह्मण बोधिसत्त्व के बच्चो को शिविराज्य मे ही ले गये। जब शिबियो और शिविराज ने बोधिसत्त्व के इस अतिकरुण एव अतिदुष्कर कर्म को सुना तब उनके हृदय पिघल गये। उन्होने बच्चो को ब्राह्मण के हाथ से छुडाया, तपोवन जाकर विश्वन्तर को मनाया और उन्हे सत्कारपूर्वक ले आकर राज्यासन पर बैठाया।

इसलिये कहा गया है कि बोधिसत्त्व के चरित अद्‌भुत है। अत उनके मार्ग पर चलने वाले प्राणियो का अपमान न करना चाहिये और उन्हे विघ्न न पहुँचाना चाहिये।

## १०. यज्ञ-जातक

अपने पूर्व जन्मो मे भी भगवान् बुद्ध लोकोपकार मे दत्त-चित्त रहते थे। तब जैसी कि अनुश्रुति है—

बोधिसत्त्व एक जन्म मे एकच्छत्र पृथिवी के अधिपति हुए। उनका राज्य सभी प्रकार के उपद्रवो से रहित था। धर्माचरण ही उनका एकमात्र कार्य था।

एक बार उनके बाहु-बल से रक्षित होने पर भी उस देश मे प्राणियो के दुष्कर्म से और वर्षा के अधिकारी देव-दूतो की असावधानी से कही-कही अनावृष्टि के कारण बडी व्याकुलता हुई। प्रजा के हितचिन्तन मे तत्पर उस धर्मात्मा राजा ने कुलपुरोहितो, वृद्धब्राह्मणो और बुद्धिमान् मन्त्रियो से इसके निवारण का उपाय पूछा। उन लोगो ने वेद विहित यज्ञ-विधि को वृष्टि का कारण मानते हुए उसका वर्णन किया जो सैकडो प्राणियो की हिसा के कारण भयकर है। उस दयालु राजा ने प्राणि-हिसा युक्त उस यज्ञ का अनुमोदन नही किया, किन्तु नम्रता के कारण स्पष्टत. कुछ नही कह कर उस विषय को टाल दिया। राजा के गम्भीर और गूढ आशय को नही समझ सकने के कारण उन लोगो ने धर्मविषयक बातचीत के क्रम मे यज्ञ करने के लिये उन्हे बार-बार उपदेश दिया।

---

१—"तुभ्यमेव प्रयच्छामि मद्री भार्यामिमामहम्।
व्यतीत्य नहि शीताशु चन्द्रिका स्थातुमर्हति॥
तन्मा चिन्ता पुत्रयोर्विप्रयोगा-
द्राज्यभ्रशान्मा च संतापमागा।
सार्धं ताभ्यामभ्युपेत पिता ते
कर्ता राज्यं त्वत्सनाथ सनाथम्॥"—जातक० ९।९९–१००

बाध्य होकर राजा ने सोचा—भला पशु-हिसा से धर्म का, स्वर्ग-प्राप्ति का या देवताओ की प्रसन्नता का क्या शम्बन्ध हो सकता है ?[1] अत इस सम्बन्ध मे ऐसा करना चाहिये, यह निश्चय कर उनकी बात मान कर राजा ने कहा—मै सुरक्षित और अनुगृहीत हूँ कि आप लोग मेरे हितचिन्तन मे इस प्रकार दत्तचित्त है। मै सहस्र नर-मेध यज्ञ करना चाहता हूँ। अमात्यगण अपने-अपने अधिकारानुसार यज्ञसामग्रियाँ मंगवाइये। यज्ञ-शाला खडी करने योग्य भूमि की परीक्षा कीजिये और यज्ञ के उपयुक्त तिथि करण-मुहूर्त्त-नक्षत्र-योग की जाँच कीजिये।

प्रजाओ को एकत्र कर उन्होने कहा—प्रमाद एवं निद्रा से रहित निर्मल गुप्तचर रूपी नेत्रो द्वारा आज से आप लोगो के बीच जिस किसी को शील-मर्यादा का उल्लंघन करते मेरी आज्ञा की अवहेलना करते देखूँगा उस कुलागार देश-कण्टक को यज्ञ-पशु के निमित्त ग्रहण करूँगा।

प्रजाओ ने सहर्ष राजाज्ञा को स्वीकार की। तब राजा ने विश्वासी अमात्यो को पापियो को पकडने के लिये चारो ओर भेजा तथा प्रतिदिन अपनी घोषणा डके की चोट से करवाई। इससे उस देश के लोग दुराचार की आसक्ति को छोड कर शील-सवर से युक्त हो गये, वैर-भाव से विमुख हो कर परस्पर प्रेम और सम्मान करने मे प्रवृत्त हुए, लडाई-झगडा छोड कर गुरुजनो की आज्ञा मे रहने लगे। वे उदार, अतिथि-सेवक, विनयी और विनम्र हो गये मानो वे कृतयुग मे रहते हो। गुप्तचरो के द्वारा यह वृत्तान्त सुनाने पर प्रसन्न मन से राजा ने उन्हे खूब दान दे कर तृप्त किया तथा मंत्रियो को आदेश दिया कि मेरी प्रजा अब दक्षिणा पाने के योग्य हो गयी है। अत एव मुझसे यथाभिलषित धन प्राप्त कर वह अपनी दरिद्रता दूर करे। तब सचिवो ने दानशालायें बनवा कर याचको को यथेष्ट धन दे कर तृप्त किया। इस प्रकार उनके धर्म-यज्ञ द्वारा समृद्धशालिनी पृथिवी का दृश्य रमणीय हो गया। राजा की कल्याण-कामना मे लगे हुए लोगो ने उनका यश चारो ओर फैलाया।

इससे यह निष्कर्ष निकालना चाहिये कि धर्माचरण से प्रजाओ का कल्याण होता है, इसलिये कल्याण चाहने वालो को धर्म का अनुसरण करना चाहिये। साथ ही पशुहिंसा से कदापि अभ्युदय नही हो सकता, अपितु दान, दम, सयम आदि से अभ्युदय होता है। इसलिये अभ्युदय चाहने वालो को दान आदि करना चाहिये।

## ११—शक्र-जातक

विपत्ति के कारण प्राणियो के प्रति महात्माओ की अनुकम्पा मे कमी नही होती।

---

१—"को हि नामाभिसम्बन्धो धर्मस्य पशुहिंसया।
सुरलोकाधिवासस्य दैवतप्रीणनस्य वा॥"
—जातक० १०।१०

बोधिसत्त्व एक बार देवो के अधिपति इन्द्र हुए। अद्‌भुत लक्ष्मी से युक्त होने पर भी उनका हृदय अभिमान से मलिन नही हुआ। स्वर्ग और पृथिवी के सम्यक् परिपालन से उन्हे त्रिभुवन-व्यापिनी कीर्त्ति प्राप्त हुई। दैत्यो के लिये यह असह्य हो गया तथा अपनी विशाल सेना लेकर उनसे युद्ध करने के लिये वे चल पडे। उस धर्मात्मा राजा ने प्रजा के सुख मे विघ्न की आशंका से अपनी अद्‌भुत देव-सेना के साथ समुद्र तट पर असुर सेना का मुकाबला किया। तब वहाँ भयंकर देवासुर-संग्राम हुआ। राक्षसो की तीक्ष्ण तलवारो और तीरो से डर कर देवेन्द्र की सेना जब भाग चली तब अकेले ही शत्रु-सेना को रोक कर वे समर मे स्थिर रहे।

हर्षोल्लास मे घोर गर्जन करती हुई राक्षसो की विशाल सेना को समीप आते देख कर तथा अपनी सेना को भागने मे तत्पर जान कर देवेन्द्र के सारथि मातलि ने वहाँ से हट जाना ही उचित समझ रथ को घुमाया। सामने शाल्मली वृक्ष पर गरुड नामक पक्षियो के घोसलो को रथ के टकराने के रास्ते मे आये हुए देख कर दयार्द्रचित्त शक्र ने अपने सारथि से उसे बचाने के लिये कहा। तब मातलि ने दैत्यसेना की निकटता से असमर्थता प्रकट की तथा कहा—"हे कमलनयन, इस रथ के घुमाने से तो केवल पक्षियो का ही कल्याण होगा। बहुत देर के बाद देवताओ पर विजय प्राप्त करनेवाली यह शत्रु-सेना हमारा पीछा करती हुई समीप आ रही है।"[1]

तब देवाधिपति शक्र ने अपना उत्कृष्ट धैर्य प्रकट करते हुए कहा—भय से कातर मुख वाले इन प्राणियो को मार कर अपकीर्त्ति से कलंकित हो कर जीवित रहने की अपेक्षा मृत्यु को प्राप्त होना श्रेयस्कर है। अत रथ को लौटाओ। शीघ्र ही मातलि ने उनके हजार घोडो वाले रथ को लौटाया। इन्द्र के रथ को लौटा हुआ देख शत्रु-दल भय से भागते हुए गिरने पडने लगे। आसुरी सेना को अस्त-व्यस्त देख इन्द्र की सेना भी लौट आई तथा शत्रुओ को पुन लौटने की हिम्मत न हुई। विजय-लक्ष्मी से शोभित इन्द्र देवो से सम्मानित होकर अपने नगर और अन्त पुर मे आये।

इसलिये कहा जाता है —

नीच मनुष्य अपनी क्रूरता के कारण सर्वदा पापाचरण करता है, मध्यम बुद्धिवाला दयालु व्यक्ति विपत्ति मे पड कर पाप-कर्म करता है, किन्तु साधु पुरुष तो प्राण जाने पर भी अपनी सद्‌वृत्ति का उल्लंघन करने मे समर्थ नही होता। जैसे कि समुद्र अपनी सीमा को पार नही कर सकता—

---

१—"निवर्तनादस्य रथस्य केवल
शिवं भवेदम्बुरुहाक्ष पक्षिणाम्।
चिरस्य लब्धप्रसरा सुरेष्वसा-
वभिद्रवत्येव तु नो द्विषच्चमू ॥
—जातक० ११/१२

पाप समाचरति वीतघृणो जघन्य
प्राप्यापद सघृण एव तु मध्यबुद्धिः ।
प्राणात्ययेऽपि तु न साधुजन स्ववृत्ति
वेला समुद्र इव लङ्घयितु समर्थं ॥[1]

इससे यह निष्कर्ष भी निकालना चाहिये कि धर्म धार्मिको की रक्षा करता है।

## १२—ब्राह्मण-जातक

आत्म-लज्जा के कारण सत्पुरुष सदाचार की सीमा का अतिक्रमण नही करते। कहते है—

बोधिसत्त्व एक बार किसी महान् ब्राह्मण-कुल मे जन्म लिया। यथासमय उनके गर्भाधान-पुसवन-सीमन्तोन्नयन-जातकर्म आदि सस्कार किये गये। अनन्तर वे वेदाध्ययन के लिये किसी विद्वान् सदाचारी गुरु के समीप गये। अल्प-काल मे ही सहज मेधाशक्ति तथा स्थिर गुरुभक्ति से वे अपने गुरु के अत्यधिक प्रियपात्र बन गये।

एक बार उनके अध्यापक शिष्यो के शील की परीक्षा करने के लिये अपने दारिद्रय का वर्णन करने लगे। गुरु-स्नेह के कारण उनके शिष्य विकलित हो गये तथा उत्तमोत्तम एव अधिकाधिक भिक्षा माग कर लाने लगे। तब गुरु ने उनसे कहा—आप लोगो का यह परिश्रम बेकार है। भिक्षा के अन्न से किसी की दरिद्रता दूर नही हो सकती। तब किन शास्त्र विहित उपायो के करने से आपकी दरिद्रता दूर कर हम गुरु के अध्यापन-परिश्रम से उऋण हो सकते है, ऐसा शिष्यो द्वारा पूछने पर उन्होने कहा .—

द्विजो के लिये चोरी को आपद्धर्म कहा गया है और संसार मे निर्धनता अन्तिम विपत्ति है। इसलिये दूसरो की सम्पत्ति का उपयोग करने मे हम दोषी नही हो सकते और यह सब कुछ तो ब्राह्मणो की ही सम्पत्ति है।"[2]

इस प्रकार जब गुरु ने बन्धन खोल दिया तब बोधिसत्त्व को छोड कर अन्य सभी छात्रो ने उनके वचन को उचित समझ कर स्वीकार कर लिया। किन्तु बोधि-

---

१—जातक० ११/१८

१—"आपद्धर्मः स्तेयमिष्ट द्विजाना-
मापच्चान्त्या नि.स्वता नाम लोके ।
तस्माद् भोज्य स्वं परेषामदुष्टैः
सर्वं चैतद्-ब्राह्मणाना स्वमेव ॥"
—जातक १२/८

सत्त्व न तो इसका अनुमोदन ही कर सके और न विरोध ही। वे लज्जा से मुख झुका कर चुप हो गये। गुरु के द्वारा पूछे जाने पर उन्होने कहा—मै जो इस प्रकार स्थिर हूँ, वह इसलिये नही कि अपनी स्नेह-हीनता और कठोरहृदयता के कारण मै गुरु के दु ख मे दुखी नही हो रहा हूँ, किन्तु इसलिये कि आचार्य का बताया हुआ उपाय संभव नही है। क्योकि किसी के लिये भी छिप कर पापाचरण करना शक्य नही है। क्योकि एकान्त का अस्तित्व ही नही है।[१] गुरु को प्रसन्न चित्त देख कर बोधिसत्त्व ने पुन कहा —

यहाँ मेरे मन मे यह विश्वास नही हो रहा है कि आप भी धन के लिये हमे इस प्रकार बहका सकते है। सद्‌गुण और दुर्गुण का अन्तर जान कर भला कौन मनुष्य सद्‌गुण खो कर धन चाहेगा ? और आप मेरा अभिप्राय सुने —

काषाय वस्त्र पहन कर, भिक्षा-पात्र ले कर पर-गृहो की समृद्धि देखना अच्छा है, किन्तु निर्लज्ज हो कर धर्म की हत्या कर इन्द्र-पद की भी इच्छा करना अच्छा नही है—

"कपालमादाय विवर्णवाससा
वर द्विषद्वेश्मसमृद्धिरीक्षिता।
व्यतीत्य लज्जा न तु धर्मवैशसे
सुरेन्द्रतार्थेऽप्युपसहृत मन ॥[२]

यह सुन कर आचार्य के हृदय मे अत्यन्त आनन्द और विस्मय हुआ। मुक्त-कण्ठ से बोधिसत्त्व की प्रशंसा करते हुए उन्होने कहा —

"कुछ भी कारण पा कर मूर्ख अपने धर्म-मार्ग को छोड देते है, किन्तु तपस्या, विद्या और ज्ञान के धनी सत्पुरुष अत्यन्त कष्ट मे भी विचलित नही होते है।

"निमित्तमासाद्य यदेव किञ्चन
स्वधर्ममार्गं विसृजन्ति बालिशा ।
तप: श्रुतज्ञानधनास्तु साधवो
न यान्ति कृच्छ्रे परमेऽपि विक्रियाम् ॥[३]

---

२—"न खल्वह नि:स्नेहकठिनहृदयत्वादपरितप्यमानो गुरुदु खैरेवमवस्थित किन्त्व-सभवादुपाध्यायप्रदर्शितस्य क्रमस्य। न हि शक्यमदृश्यमानेन क्वचित् पापमाचरितुम्। कुत ? रहोऽनुपपत्ते ।"

—जातक० १२/१३ के पहले का गद्य

१—जातक० १२/१६

२—जातक० १२/२०

अत आपकी विद्या सफल हुई, यह आपके सुन्दर आचरण से प्रकट है और इस सफलता के कारण मेरा परिश्रम सुखदायक हुआ।

इस प्रकार आत्म-लज्जा के कारण सत्पुरुष सदाचार की सीमा का उल्लंघन नही करते।

## १३—उन्मादयन्ती-जातक

तीव्र पीडा से पीडित होकर भी सत्पुरुष अपने धैर्य की दृढ़ता के कारण कुमार्ग पर नही चलते। तब जैसी कि अनुश्रुति है—

बोधिसत्त्व एक बार शिवियो के राजा हुए। वे धर्मपरायण तथा प्रजाहित मे तत्पर थे। उनके राज्य मे एक प्रधान नागरिक की मूर्त्तिमती लक्ष्मी के समान एक कन्या थी, जो साक्षात् रति के समान तथा अप्सरा से भी अधिक रूपवती और परम दर्शनीया थी। उसे देख कर किसी का भी मन उन्मत्त हो जाता था। इसलिए भाई-बन्धुओ ने उसका नाम उन्मादयन्ती (पागलपन पैदा करने वाली) रखा। उसके पिता ने राजा से निवेदन किया—हे देव, आपके राज्य मे स्त्री-रत्न प्रकट हुआ है। इसे स्वीकार या अस्वीकार करने के सम्बन्ध मे देव प्रमाण है। राजा ने ब्राह्मणो को उसका लक्षण देखने के लिये भेजा। पिता की आज्ञा से उन्मादयन्ती जब उन ब्राह्मणो को भोजन कराने लगी, तब वे उसका मुख देख कर मुग्ध हो गये। अपनी आँखो और मन पर उनका वश न रहा। वे बेहोश हो गये। तब उस गृहपति ने उनके दृष्टिपथ से अपनी पुत्री को हटा कर स्वयं ब्राह्मणो को परोस कर खिलाया और विदा किया।

रास्ते मे ब्राह्मणो ने सोचा—निश्चय ही इस रूप-शोभा से राजा के हृदय मे उन्माद पैदा होगा तथा धार्मिक और आर्थिक कार्यो मे उनका उत्साह शिथिल हो जायगा। राज-कार्य समय पर सम्पादित न होगे। इससे प्रजा-हित मे बाधा होगी और उनका अनिष्ट होगा।

यह अपने दर्शन-मात्र से मुनियो की सिद्धि मे भी विघ्न डाल सकती है। फिर सुख मे रहने वाले युवा राजा जब चाव से उसकी ओर देखेंगे तब उनका क्या हाल होगा?

राजा के समीप आकर उन लोगो ने निवेदन किया—"हे महाराज, वह रूपवती अलक्षणो के कारण श्रीहीन है। अत आपके देखने योग्य भी नही है, फिर पत्नी बनाने योग्य कहाँ से होगी? यह सुन कर राजा की चाह नही रही। तब उस गृहपति ने उसी राज्य के अमात्य अभिपारग को अपनी कन्या दान कर दी।

एक बार कौमुदी महोत्सव की शोभा देखने की उत्सुकता से वह राजा उत्तम रथ पर चढ़कर राजधानी में घूमने गये। सहसा उनकी दृष्टि अपनी रूप शोभा के

साथ महल के ऊपर खडी उन्मादयन्ती पर पडी। उसे देखते ही वे मुग्ध हो गये तथा एकान्त मे अपने सारथि सुनन्द से उसके विषय मे पूछा। सारथि ने कहा—वह किरीटवत्स की बेटी तथा देव के अभिपारग नामक मुख्य मंत्री की पत्नी उन्मादयन्ती है। तब राजा को अत्यन्त क्षोभ हुआ तथा उन्होने मन ही मन कहा—इस शुभ्र स्मित वाली का उन्मादयन्ती नाम यथार्थ मे मधुर और कोमल है। इसने मुझे पागल बना दिया है। लाख प्रयत्न करने पर भी वे उसे भूल न सके तथा शनै-शनै क्षीणकाय होने लगे।

कुछ दिनो के बाद उनका मुख्यमत्री अभिपारग कारण सहित राजा का वृत्तान्त जान लिया। उसे स्नेहवश राजा के अनिष्ट की आशंका हुई। एकान्त मे उसने राजा के समीप जा कर निवेदन किया—हे देव, देवपूजन के समय एक यक्ष उपस्थित होकर मुझे सारी बातें बता गया है। अत आप मेरे ऊपर अनुग्रह करने के लिये उन्मादयन्ती को ग्रहण करें। राजा ने अत्यधिक लज्जा का अनुभव किया तथा अमात्य के द्वारा विविध रूप से प्रार्थना की जाने पर भी संयम से ही काम लिया उसे अनेक प्रकार का धर्मोपदेश भी दिया।

इस प्रकार तीव्र पीडा से पीडित होकर भी सत्पुरुष अपने धैर्य की स्थिरता और धर्माभ्यास के कारण नीच मनुष्यो के मार्ग पर नही चलते, यह जानकर धैर्य और धर्म के अभ्यास मे उद्योग करना उचित है।

## १४—सुपारग-जातक

धर्म के नाम पर कहा सत्य वचन भी विपत्ति को टालता है, फिर धर्माचरण के फल का क्या कहना ? तब जैसा कि सुना जाता है—

किसी जन्म मे बोधिसत्त्व एक निपुण नाविक हुए। सतत जागरुकता, कष्ट-सहिष्णुता, सामुद्रिक ज्ञान आदि गुणो के कारण समुद्र-यात्रा मे उन्हें परम सिद्धि प्राप्त हुई। इस कारण उनका नाम सुपारग हुआ तथा जिस नगर मे वे रहते थे, उसका भी नाम "सुपारग" ही पडा, जो आज "सूपारग" के नाम से विख्यात है। यात्रा मे सफलता चाहने वाले सामुद्रिक व्यापारी मंगलमय होने के कारण बुढ़ापे मे भी सुपारग को अनुनय और आदर के साथ अपने-अपने जलयान मे चढ़ा लेते थे।

एक बार सुवर्ण-भूमि के बनियो ने भरुकच्छ से प्रस्थान किया और यात्रा को सफल बनाने की कामना से सुपारग नगर मे पहुँच कर उस महापुरुष से अपने जहाज पर चलने के लिये अनुरोध किया—"आपके चरण-कमलो के सम्पर्क से पवित्र हुई धूल से मंगलमय हो कर हमारी यह नाव इस दुर्गम महासमुद्र मे भी सकुशल चले, इसीलिए हम आपके समीप आये है।[1] तब वह महात्मा बुढ़ापे के कारण शिथिल

---

१—"त्वत्पादपङ्कजसमाश्रयसत्कृतेन मङ्गल्यतामुपगता रजसा त्विय नौ.।
दुर्गे महत्यपि च तोयनिधावमुष्मिन् स्वस्ति व्रजेदिति भवन्तमुपागताः स्म.॥
—जातक०—१४/२

शरीर होने पर भी उन पर अनुग्रह करते हुए उनके जलपोत पर चढ़ गये। इससे व्यापारियो को बहुत प्रसन्नता हुई।

क्रमश उनका जहाज बढने लगा और सायंकाल समुद्र के अथाह मध्य भाग मे पहुँचा, जहाँ से चारो ओर कही भी किनारा दिखाई नही पडता था। सूर्य के अस्त होते ही भयंकर तूफान आया, जिससे प्रलयकालीन दृश्य उपस्थित हो गया। जहाज कॉपने लगा तथा यात्रीगण व्याकुल होकर अपने-अपने इष्टदेव का स्मरण करने लगे। तब सुपारग ने उन्हे धैर्य बँधाते हुए कहा—महासमुद्र के मध्य मे पहुँचने वालो को उत्पात-जन्य कष्ट होता ही है। अत विषाद करना व्यर्थ है। आप लोग उदासी को त्याग कर अपने-अपने कार्य मे सावधान हो जायँ। अनन्तर शान्त चित्त होकर वे लोग समुद्र की ओर देखने लगे। कुछ क्षणो मे समुद्र का रग बदला हुआ तथा भयंकर पुरुषाकार आकृतियाँ जल मे गोता लगाते हुए उन सबो को दृष्टिगत हुआ। इससे भयभीत जान कर सुपारग ने उनसे कहा कि ये मछलियाँ है। इनसे डरना नहीं चाहिये। किन्तु, हम लोग बहाव मे पडकर दोनो ही नगरो से बहुत आगे आ गये है। यह "खुरमाली" नामक समुद्र है। अत लौटने की कोशिश करें। किन्तु प्रचण्ड वेग से बहने वाली जल-राशि और पश्चिमी वायु के कारण जहाज को लौटाने मे वे समर्थ नही हो सके। क्रम से भीतर प्रवेश करते हुए उन्होने समुद्र के अनेक रूप देखे तथा सुपारग से उसका ज्ञान प्राप्त किया। उनका जहाज क्रमश क्षीरसागर नामक दधिमाली (—दही का माला धारण करने वाला) अग्निमाली, कुशमाली, तथा नलमाली नामक सागर से भी आगे ही बढ़ गया। इससे व्याकुल होकर वे लोग सुपारग से अपना कर्त्तव्य पूछने लगे। इतने मे जहाज "बडवामुख" नामम समुद्र मे पहुँच गया, जहाँ से बच कर निकलना असभव है। अपने को मृत्यु-मुख मे पहुँचा जान कर व्यापारीगण जीवन से निराश हो उठे। ऐसी स्थिति देख कर उस महात्मा का हृदय करुणा से भर आया। उसने कहा—मुझे जान पडता है कि अब भी हमारी रक्षा का कोई उपाय है। आप लोग मुहूर्त्त भर के लिये धैर्य धारण करें। अब भी जीने की आशा है, यह जानकर उन बनियो ने धैर्य धारण किया। बोधिसत्त्व ने एक कंधे पर चादर रख कर और दाहिने घुटने को जहाज पर टेक सर्वभाव से तथागतो को प्रणाम कर कहा —

आप मान्य व्यापारियो तथा आकाशवासी देवगण सुनें—"जबसे मै अपने को याद करता हूँ, जब से मुझे ज्ञान हुआ है, ध्यान करने पर भी स्मरण नही हो रहा है कि मैंने कदाचित् किसी प्राणि की हिंसा की है। इस सत्य-वचन से और मेरे पुण्य-बल से जहाज बडवामुख मे प्रविष्ट हुए विना ही सकुशल लौट जाय।

**"स्मरामि यत आत्मान यत. प्राप्तोऽस्मि विज्ञताम्।**
**नाभिजानामि सञ्चिन्त्य प्राणिनं हिंसितु क्वचित्॥**
**अनेन सत्यवाक्येन मम पुण्यबलेन च।**
**बडवामुखमप्राप्य स्वस्ति नौर्विनिवर्तताम्॥"[1]**

---

१—जातक०—१४/३०-३१

तब उस महात्मा के सत्य-बल और पुण्य-प्रताप से जल-प्रवाह के साथ-साथ बदलती हुई हवा ने जहाज को मोड दिया। प्रसन्न मन व्यापारियो ने सुपारग को प्रणाम कर पाल चढा दी। जब जहाज लौट रहा था तथा रात्रि का आरम्भ हो रहा था तब सुपारग ने उनसे कहा —"हे व्यापारियो, नलमाली आदि जिन समुद्रो को आपने क्रमश देखा था, उनसे बालू और पत्थर उचित परिमाण मे लेकर जहाज पर चढ़ा लें। ये बालू और पत्थर मंगलमय है, इनसे अवश्य आपको लाभ होगा।" तब सुपारग के प्रति प्रेम और सम्मान-भाव होने के कारण देवताओ ने उन स्थानो को बतला दिया जहाँ से उन यात्रियो ने वैदूर्य आदि रत्नो को बालू और पत्थर समझ कर जहाज पर चढ़ा लिया। रात बीतते ही उनका जहाज भरुकच्छ पहुँच गया। वहाँ सोना-चाँदी इन्द्रनील और वैदूर्य से जहाज को भरा हुआ देख कर वे आनन्दित हुए तथा अपने देश के समुद्र-तट पर जा कर उन्होने प्रेमपूर्वक सुपारग की पूजा की।

इस प्रकार धर्माश्रित सत्य-वचन भी विपत्ति को टालता है, फिर धर्माचरण के फल का क्या कहना ? इसलिये धार्मिक होना ही चाहिये। यह भी कहना चाहिये कि सन्मित्र के आश्रय मे रह कर मनुष्य कल्याण प्राप्त करते है।

## १५—मत्स्य-जातक

शीलवान व्यक्ति के उत्तम अभिप्राय इहलोक मे ही सिद्ध होते है, फिर परलोक का क्या कहना ?

बोधिसत्त्व एक बार किसी सुन्दर सरोवर मे मछलियो के स्वामी हुए। अपने पूर्वजन्मो मे परोपकार के अभ्यस्त होने के कारण इस जन्म मे भी वे दूसरो के हित-कार्य मे लगे रहते थे। वे महासत्त्व अपनी प्रिय सन्तानो की तरह मछलियो से स्नेह करते थे तथा दान प्रियवचन, उपकार आदि से उन पर अत्यन्त अनुग्रह करते थे।

एक बार प्राणियो के दुर्भाग्य से तथा वर्षा के अधिकारी देवो के प्रमाद से पर्याप्त वृष्टि नही हुई, जिससे वह सरोवर पूर्व की तरह जलपूर्ण नही हो सका तथा ग्रीष्म-ऋतु आने पर क्रम से सूख कर तलैया हो गया।

तब विषाद और दीनता के वशीभूत होकर उस सूखे सरोवर मे मछलियाँ छटपटाने लगी तथा तटवर्त्ती पक्षी उन्हे आहार बनाने को सोचने लगे। यह देख कर मत्स्यकुल पर करुणा करते हुए बोधिसत्त्व ने चिन्तन किया —

इस बचे हुए जल के सूखने पर निश्चय है कि शत्रु आ कर तडपती हुई मछलियो को मेरे देखते ही खा जायेगे। वहाँ से निकल भागने का उपाय नही है। अत इस दारुण विपत्ति मे क्या करना उचित है, यह सोचते हुए उस महात्मा ने देखा कि सत्य का प्रभाव पीडित प्राणियो का एक सहारा है। उनका हृदय करुणा से भर आया और आकाश की ओर देखते हुए उन्होने कहा—

"चिन्तन करने पर मुझे स्मरण नही हो रहा है कि घोर संकट मे भी मैंने

कभी किसी प्राणि की हिंसा की है। मेरे इस सत्य के प्रभाव से देवराज जल बरसा कर जलाशयो को भर दे।"[1]

तब उस महात्मा के पुण्य-प्रताप एवं सत्य-बल से असमय मे ही काले बादल चारो ओर फिर आये तथा मधुर गर्जन करते हुए जल बरसाने लगे। चारो ओर फैले हुए जल-प्रवाह से सरोवर भरने लगा। पृथ्वी पर प्रवाहित जलधारा से कौए आदि पक्षी भाग गये। मछलियाँ आनन्दित हुई तथा बोधिसत्त्व का हृदय आनन्द से भर गया। इससे विस्मित होकर देवेन्द्र शक्र उनके समीप आये तथा स्तुति करते हुए कहा कि असावधानी के कारण मैने यह भारी भूल की है कि लोकोपकार मे दत्तचित्त आप जैसे के कार्य मे मैंने सहायता न की। आगे आप चिन्ता न करें। मै सज्जनो का कार्यभार बहन करूँगा और आपके सद्गुणो के सम्पर्क से यह देश फिर कभी इस प्रकार पीडित न होगा। इतना कहकर वे वही अन्तर्धान हो गये तथा वह सरोवर जल से परिपूर्ण हो गया।

इस प्रकार सदाचारी व्यक्तियों के उत्तम अभिप्राय इहलोक मे ही सिद्ध होते है, फिर परलोक का क्या कहना ? अत शील की विशुद्धि के लिये प्रयत्न करना चाहिये।

## १६—वर्तकापोतक-जातक

एक बार बोधिसत्त्व किसी जंगल के भीतर वर्तकापोतक (बटेर-बच्चा) हुए। अत्यल्प अवस्था मे भी उनका धर्म-ज्ञान लुप्त नही हुआ था। अपने माता-पिता द्वारा लाये गये जीव-जन्तुओ को वे खाना नही चाहते थे। उनके द्वारा लाये गये वन्य तृणो के बीज, वट-वृक्ष के फल आदि खा कर ही वे जीवन-धारण करते थे। उस रूखे-सूखे अल्प आहार के कारण उनका शरीर पुष्ट नहीं हुआ और न पंख ही अच्छी तरह उत्पन्न हुए। किन्तु, दूसरे बटेर-शिशु सभी प्रकार के आहार खा कर बलवान हो गये तथा उनके पंख भी विकसित हुए। यह तो स्वाभाविक ही है कि —

"धर्म-अधर्म का विचार नही करनेवाला सर्वभक्षी प्राणी सुख से रहता है, किन्तु धर्मोचित वृत्ति की खोज करनेवाता और निर्दोष पदार्थो को खाने वाला दु खी रहता है—

"धर्माधर्मनिराशङ्कः सर्वाशी सुखमेधते ।
धर्म्यां तु वृत्तिमन्विच्छन्विचिताशीह दु खित ॥"[2]

---

१—स्मरामि न प्राणिवध यथाह सञ्चिन्त्य कृच्छ्रे परमेऽपि कर्तुम् ।
अनेन सत्येन सरासि तोयैरापूरयन्वर्षतु देवराज ।"
—जातक० १५/८

२—जातक० १६/१

जब बटेर-बच्चो की ऐसी स्थिति थी तब एक दिन कुछ ही दूर पर महान् दावाग्नि प्रकट हुआ। तेज हवा से उडता हुआ वह अग्नि तृणो की खोज करता हुआ उन बटेर-शावको के घोसलो के समीप पहुँच गया। तब वे बटेर तथा बटेर-बच्चे भय से व्याकुल हो फूट-फूट कर रोते हुए एक दूसरे का ख्याल न कर सहसा ही उड गये। किन्तु, अपनी दुर्बलता और पंख उत्पन्न नही होने के कारण बोधिसत्त्व ने उडने का प्रयत्न नही किया। अपना प्रभाव जान कर वे महासत्त्व विचलित नही हुए। तेजी से समीप आते हुए अग्नि से उन्होने अनुनयपूर्वक कहा —

"मेरे छोटे-छोटे अशक्त पैरो को पैर कहना व्यर्थ है, मेरे पंख भी अच्छी तरह उत्पन्न नही हुए है। आपके डर से मेरे माता-पिता भी उड गये। हे अग्नि, आपके अतिथि सत्कार के योग्य यहाँ कुछ भी नही है। अत यहाँ से आपका लौटना ही उचित है।"[१]

उस महासत्त्व के द्वारा इस सत्यपूत वाणी मे कहे जाने पर वह अग्नि तत्क्षण शान्त हो गया मानो जल की अधिकता से बढी हुई किसी नदी मे पहुँच गया हो।

इस प्रकार सत्य-पूत वाणी का अतिक्रमण अग्नि भी नही कर सकता। इसलिये सत्य-वचन का अभ्यास करना चाहिये।

## १७—कुम्भ-जातक

मद्यपान के दोष तथा बोधिसत्त्व की लोकोपकारिता का कथन इस जातक मे है।

भगवान् बुद्ध जब बोधिसत्त्व थे, तब एक बार देवो के अधिपति शक्र हुए। प्राय धनमद के कारण लोग अपने हित मे भी तत्पर नही रहते, किन्तु वे देवेन्द्र की लक्ष्मी पाकर भी मद से निर्लिप्त और परोपकार मे जागरुक रहे।

एक बार मनुष्य-लोक का निरीक्षण करते हुए उन्होने देखा कि सर्वमित्र नामक राजा कुसंगति मे पड कर नगर और ग्राम की जनता के साथ मद्यपान मे आसक्त है। यह देख उस महाकारुणिक को अत्यधिक चिन्ता हुई और वे सोचने लगे कि इनके ऊपर विपत्ति आई है, क्योकि जो दोष देखने मे असमर्थ है, उन्हे यह मद्यपान (जो आरम्भ मे स्वादिष्ट लगता है) रमणीय कुमार्ग की भाँति कल्याण से

---

१—"व्यर्थाभिधानचरणोऽस्म्यविरुढपक्ष-
स्त्वत्सम्भ्रमाच्च पितरावपि मे प्रडीनौ।
त्वद्योग्य॰ऽस्ति न च किञ्चिदिहातिथेय-
मस्मान्निवर्तितुमतस्तव युक्तमग्ने॥"

—जातक॰ १६/७

दूर ले जाता है ।[1] राजा के कार्यों का अनुकरण करना जनता का स्वभाव है । अत इस विषय मे राजा की ही चिकित्सा करना उचित है ।

यह निश्चय कर उस महात्मा ने जटा, वल्कल एव मृगचर्म धारण किये हुए तेजस्वी ब्राह्मण का रूप बनाकर वामपार्श्व मे मदिरापूर्ण मध्यमाकार घडा लेकर मद्य-सभा मे विराजमान राजा सर्वमित्र के समक्ष अन्तरिक्ष मे प्रकट हुए। विस्मय और सम्मान-भाव से प्रेरित सभासद उठ खडे हुए तथा हाथ जोडकर उनकी स्तुति करने लगे । तब उच्च स्वर से उन्होने कहा—इस कण्ठ तक भरे अलकृत घडे को आप लोगो मे से कौन खरीदना चाहता है ? राजा के द्वारा सादर पूछे जाने पर उस घडे मे स्थित द्रव्य (मद्य) के गुणो (समस्त दोषो) का वर्णन उन्होने बडे ही स्पष्ट रूप से किया जिससे राजा का हृदय अत्यन्त प्रभावित हुआ । उनके युक्तिपूर्ण वचनो को सुन तथा मद्य-पान के दोषो को जान राजा मद्य-पान की ओर से विमुख हो गये तथा उन्होने कहा—

स्नेही पिता या गुरु अथवा नीति अनीति के ज्ञाता मुनि जो कुछ कह सकते है, वह सब आपने मेरी भलाई की इच्छा से अच्छा ही कहा । आचरण द्वारा मै आपके बचनो की विविधवत् पूजा करूँगा । तब तक आप हित-वक्ता गुरु को मै पाँच उत्तम ग्राम, एक सौ दासियाँ, एक सौ गाये तथा सुशिक्षित अश्वयुक्त दश रथ देता हूँ अथवा आप जो आदेश दें । अनन्तर अपने वास्तविक रूप मे प्रकट हो कर शक्र ने कहा—हे राजन्, आपके उत्तम ग्रामादि का मुझे प्रयोजन नही है । आप मुझे देवाधिपति समझें । वचन को आचरण मे लाकर ही हितवक्ता की पूजा करनी चाहिए । इससे इहलोक मे कीर्ति एवं लक्ष्मी तथा परलोक मे अनेक प्रकार के सुख मिलेंगे । अत मद्य-पान को त्याग कर धर्म की शरण मे रहते हुए स्वर्ग प्राप्त करें । यह कह कर शक्र वही अन्तर्धान हो गये तथा राजा प्रजा-सहित मद्य-पान से विरत हुए । इस प्रकार मद्य-पान अनेक दोषो से युक्त और अत्यन्तकष्टप्रद है । यह देख कर सज्जन दूसरे को भी इससे रोकते है, अपने को तो पहले ही ।

## १८—अपुत्र-जातक

प्रस्तुत-जातक मे गृहस्थ जीवन के दोषो तथा वैराग्य-जीवन के गुणो का वर्णन हुआ है ।

एक बार बोधिसत्त्व ने किसी धनी और सदाचारी कुल मे जन्म लिया । कालक्रम से बडे होने पर उन्होने समस्त विद्याओ का ज्ञान प्राप्त किया । अपनी दर्शनीय आकृति और धर्मसंगत लोक-व्यवहार की अभिज्ञता से वे लोगो के हृदय मे स्वजन के समान विराजमान हुए ।

---

१. ''प्रमुखस्वादु पान हि दोषदर्शनविक्लवान् ।
श्रेयसोऽपहरत्येव रमणीयमिवापथम् ॥'' —जातक०–१७/३

गार्हस्थ्य दु ख से युक्त और धर्म का बाधक है, जबकि तपोवन सुखप्राप्ति का स्थान है। यह देखकर घर के सुखो मे उनका मन नही लगा।

माता-पिता के काल-कवलित होने पर उन्होने घर की लाखो की सम्पत्ति मित्रो, स्वजनो, दीन-दुखियो, श्रमणो और ब्राह्मणो को यथायोग्य दान कर दी तथा वे प्रव्रजित हो गये। क्रम से ग्रामो, नगरो, निगमो, राज्यो और राजधानियो मे विचरण करते हुए किसी नगर के निकट एक वन मे रहने लगे। उनके प्रव्रजित होने के समाचार को सुनकर प्रजा ने उनका बड़ा सम्मान किया। उनके पिता के मित्रो ने उनके समीप पहुँच कर कुशल-प्रश्न पूछा तथा वार्त्तालाप के प्रसंग मे उनसे स्नेहपूर्वक कहा —

इस अवस्था मे कुल और वंश की उपेक्षा कर प्रव्रजित होना आपकी चपलता है। जबकि सदाचारियो के द्वारा यह धर्म बन मे या घर मे भी प्राप्त किया जा सकता है, तब अपने श्रीसम्पन्न घर को छोडकर आप क्यो जगल मे रहना पसन्द करते हैं? अत आप यहाँ से अपने घर लौट चले तथा वहाँ रह कर धर्म और सत्पुत्र प्राप्त करें। किन्तु वैराग्य-सुख के अमृत-रस से पवित्र-बुद्धि बोधिसत्त्व को कामोपभोग के निमन्त्रण से उतना ही कष्ट हुआ जितना कि भोजन से परितृप्त व्यक्ति को भोजन की बात सुन कर होता है। उन्होने कहा—अवश्य ही स्नेह के वशीभूत होकर आपने यह वचन कहा है। अत इससे बहुत दु ख नही हुआ। किन्तु, गृहस्थी मे सुख होने का भान नही करना चाहिये।" इसके बाद विस्तार से गृहस्थी के दोषों का वर्णन करते हुए उन्होने कहा —

> "मदमानमोहभुजगोपलय प्रशमाभिरामसुखविप्रलयम्।
> क इवाश्रयेदभिमुख विलय बहुतीव्रदु खनिलय निलयम्॥'[१]

अर्थात् घर दारुण विपत्तियो का स्थान, मद, अभिमान और मोहरूप सर्पों का निवास, शान्ति-सुख का विनाशक तथा सामने मे उपस्थित सर्वनाश है। अत घर का आश्रय कौन ले? इसके विपरीप "संतुष्ट प्राणियो के निवास-स्थान, वैराग्य-से परिपूर्ण तपोवन मे मन जितना आनन्दित होता है, उतना आनन्दित स्वर्ग मे भी कहाँ से होगा?"[२]

जब इस प्रकार हृदयग्राही शब्दो मे उन्होने अपने पिता के मित्र को समझाया तब उसने विशेप सत्कार द्वारा उनका सम्मान किया।

---

१—जातक० १८/२०

२—सतुष्टजनगेहे तु प्रविविक्तसुखे वने।
प्रसीदति यथा चेतस्त्रिदिवेऽपि तथा कुत.॥
—जातक० १८/२१

इसलिए गृहस्थ-जीवन शील और शान्ति के प्रतिपक्षो से भरा है, यह समझ कर आत्म-कल्याण की कामना वाले लोग गृहस्थ-जीवन का परित्याग करते है। जिन्होने वैराग्य रस का आस्वादन कर लिया है, वे फिर काम-भोगो मे नही भटकते।

## १९—बिस-जातक

प्रस्तुत जातक मे वैराग्यसुख का वर्णन है।

बोधिसत्त्व ने एक बार किसी विख्यात ब्राह्मण कुल मे जन्म लिया। उनके छ छोटे भाई उन्ही के अनुरूप गुणवान तथा उनके सदा अनुवर्त्ती थे। सातवी एक बहिन थी। बोधिसत्त्व ने साङ्ग वेदाध्ययन कर ससार मे सम्मान प्राप्त किया। देव-तुल्य माता-पिता की अत्यन्त भक्तिपूर्वक सेवा करते हुए तथा आचार्य और पिता के समान भाइयो को विद्या सिखाते हुए वे नीतिपूर्वक घर मे रहते थे। काल-क्रम से उनके माता-पिता की मृत्यु हुई, जिसमे उनके हृदय मे सवेग हो गया। उनका श्राद्ध-सस्कार सम्पन्न होने के कुछ दिनो के बाद बोधिसत्त्व ने भाइयो को अपने प्रव्रजित होने की सूचना दी। यह सुनकर उन लोगो को बडी व्यथा हुई। प्रणाम कर उन लोगो ने कहा —

"पितृ-वियोग के शोक-शल्य का घाव अभी भरा नही है। यह दूसरा दु ख रूपी नमक देकर उसे ताजा करना आप पूज्य के लिए उचित नही है। यदि गृहानु-राग अनुचित और वनवास-सुख कल्याण का मार्ग है, तो हम भी प्रव्रजित होगे।" अनन्तर आठो भाई-बहन विशाल घर-द्वार, बहुमूल्य-सम्पत्ति तथा रोते हुए स्वजनो और बन्धुओ को छोडकर तापसोचित प्रव्रज्या से युक्त हो गये। उनके अत्यन्त अनुरक्त एक सहायक, एक दासी और एक दास भी उनके साथ प्रव्रजित हुए। वे सभी किसी बडे जंगल के भीतर पहुँच कर एक कमलपूर्ण सरोवर के किनारे पृथक्-पृथक् पर्णशाला बनाकर व्रत-नियमो का पालन करते हुए ध्यानावस्थित चित्त से विहार करने लगे। वे प्रति पाँचवें दिन बोधिसत्त्व के समीप धर्मोपदेश सुनने के लिए जाया करते थे। वह दासी स्नेह और सम्मान-भाव के कारण पूर्ववत् उनकी सेवा करती रही। उस सरोवर से कमल-नाल निकाल कर वह किनारे के पवित्र स्थान पर कमल के बडे-बडे पत्तो पर बराबर-बराबर हिस्सा लगाकर रखती थी और काठों की चोट के शब्द से आहार-काल निवेदन कर वहाँ से हट जाती थी। होम-जप के बाद वे ऋषि उम्र के अनुसार एक-एक कर वहाँ आते थे और क्रम से कमल-नाल का एक-एक हिस्सा लेकर अपनी-अपनी पर्णशाला मे चले आते थे। वहाँ विधिवत् उसे खाकर ध्यानावस्थित चित्त से बिहार करते थे। उनके इस निर्दोष शील-सदाचार, वैराग्य-रति एवं ध्यान मे दत्त-चित्तता के कारण उनका यश चारो ओर फैल गया, जिसे सुनकर देवताओ के स्वामी शक्र उनकी परीक्षा लेने के लिये वहाँ आये। आहार-काल की सूचना देकर दासी के हटने पर देवराज इन्द्र ने कमल-नाल के पहले हिस्से को अन्तर्धान कर दिया। पूर्व की भाँति बोधिसत्त्व जब अपना हिस्सा

लेने आये तब वहाँ कमल-नाल को नही पाया । यह देख कर उन्होने निश्चय किया—"किसीने मेरा अंश ले लिया है ।" मन मे संक्षोभ किये बिना ही वहाँ से लौट कर अपनी पर्णशाला मे आये तथा यथोचित ध्यान-विधि मे लग गये । किसी से यह समाचार भी नही कहा । दूसरे भाई पूर्ववत् अपना हिस्सा लेते रहे । इसी प्रकार दूसरे, तीसरे, चौथे एवं पॉचवे दिन भी शक्र ने वैसा ही किया । महासत्त्व बोधिसत्त्व भी उसी प्रकार क्षोभरहित और शान्तचित्त रहे ।

अपराह्ण-काल मे धर्मोपदेश सुनने के लिए वे ऋषि पूर्ववत् बोधिसत्त्व की पर्णशाला मे गये तथा उनके क्षीण काय को देखकर उनसे दुबलेपन का कारण पूछा । बोधिसत्त्व ने सभी बाते सच-सच बतला दी । उन तापसो को आपस मे इस प्रकार के अनाचार की आशंका नही हुई । तब सबो ने आवेग और पवित्रता प्रकट करते हुए काम-भोगो की प्रतिकूलता सूचक शपथ ली, जिससे देवराज इन्द्र के मन मे विस्मय और सम्मान हुआ । अपना उज्ज्वल रूप प्रकट कर उन्होने कहा—कठिन तपस्या से प्राप्य काम-भागो की आप निन्दा क्यो करते है ? तब बोधिसत्त्व ने काम-भोगो के क्लेशो का वर्णन किया जिसे सुनकर इन्द्र को प्रसन्नता हुई तथा उन्होने अपना अपराध स्वीकार किया । कमल-नाल उपस्थापित कर उन्होने उस महात्मा से क्षमा-याचना की ओर अपराध क्षमा कराकर वे वही अन्तर्हित हो गये ।

इस प्रकार जिन्होने वैराग्य-सुख के रस को जान लिया है, उनके लिये काम-भोग हिंसा और विडम्बना के समान अनिष्ट होते है ।

## २०. श्रेष्ठि-जातक

गुण नही होने पर भी यदि उसकी कल्पना की जाय तो इससे साधुजनो को अंकुश की सी प्रेरणा मिलती है । कहा जाता है कि एक बार बोधिसत्त्व किसी राजा के कोषाध्यक्ष हुए । अपनी विद्या, वंश एवं उदार विचार से वे शीघ्र ही विख्यात हुए । महादानी और महाधनी होने के कारण वे बडे-बडे गृहपतियो से पूजित हुए ।

एक बार किसी कार्य से उस महापुरुष के राजकुल जाने पर उनकी सास अपनी बेटी को देखने के लिये उनके घर आई । स्वागत-सत्कार होने पर बातचीत के प्रसंग मे उसने अपनी पुत्री (बोधिसत्त्व की भार्या) से एकान्त मे पूछा—"हे तात । क्या स्वामी तेरा अपमान तो नही करते है ? लजाती हुई उसने धीरे से कहा—इनके जैसा शीलवान और सदाचारी तो प्रव्रजित भी दुर्लभ है । बुढ़ापे के कारण उसकी माता की सुनने और समझने की शक्ति क्षीण हो गयी थी । अत अपनी बेटी के द्वारा लज्जा से संक्षेप मे कहे गये अस्पष्ट वचन को वह ठीक-ठीक न समझ सकी । "प्रव्रजित" शब्द सुनकर उसने निश्चय कर लिया कि "मेरा जामाता प्रव्रजित हो गया" । अपनी बेटी के लिये शोक करती हुई वह जोर-जोर से रोने लगी तथा करुण विलाप करने लगी । अपने पति की प्रव्रज्या के सम्बन्ध मे अपनी माता के

उस करुण और अकृत्रिम विलाप को सुनकर बोधिसत्त्व की पत्नी के हृदय मे व्यथा और घबराहट हुई। शोकवश वह बातचीत के प्रसंस को भूल गयी। मेरे पति प्रव्रजित हो गये, इस अप्रिय समाचार को सुनकर मेरी माता मुझे सान्त्वना देने के लिये यहाँ आई है" यह निश्चय कर वह उच्च स्वर से रोती-विलपती मूर्च्छित हो गयी। यह जानकर घर के अन्य लोग तथा नौकर-चाकर सभी दुख के आवेग से रोने लगे। इस क्रन्दन को सुनकर बोधिसत्त्व के पडोसी मित्र, स्वजन, बन्धुबान्धव, आश्रित ब्राह्मण—और गृहयति प्राय समस्त पुरवासी उस घर मे आ गये।

बोधिसत्त्व जब राजकुल से लौटकर अपने घर के समीप पहुँचे तो अपने घर मे रोने-पीटने का शब्द और लोगो की बडी भीड एकत्रित जानकर वे अपने अनुचर को पता लगाने भेजे। वृत्तान्त जानकर लौटने पर उसने कहा—

**उत्सृज्य भवनं स्फीतमार्य. प्रव्रजित किल।**
**इति श्रुत्वा कुतोऽप्येष स्नेहादेवगतो जन.॥[1]**

अर्थात् आर्य प्रव्रजित हो गये है, कही से यह सुनकर स्नेहवश लोगो की ऐसी दशा हो गयी है।

स्वभाव से ही शुद्धचित्त वे महात्मा अपने संबंध मे लोगो की ऐसी श्रद्धा जान कर लज्जित और विरक्त हो गये तथा सोचने लगे—

**"सभावनामस्य जनस्य तस्मात्क्रियागुणेन प्रतिपूजयामि।**
**असत्परिक्लेशमय विमुञ्चस्तपोवनप्रेमगुणेन गेहम्॥[2]**

अर्थात् अपने गुणो के सम्बन्ध मे लोगो की इस उत्तम संभावना को कार्यरूप मे सम्मानित करूँगा। तपोवन की अभिलाषा से बुराइयो और क्लेशो से परिपूर्ण घर को छोडूँगा। ऐसा सोच कर वे महात्मा वही से लौट गये तथा पुन राजा के समीप जाकर बोले—"मै प्रव्रजित होना चाहता हूँ। देव मुझे इसकी आज्ञा दें। तब घबडा कर और आवेग मे आकर राजा ने अनेक प्रकार से स्नेहपूर्ण शब्दो मे उन्हे समझाया किन्तु उस महाज्ञानी पर कोई प्रभाव नही पडा तथा उन्होने वही से जंगल के लिये प्रस्थान कर दिया। अनन्तर मित्रो, बन्धु-बान्धवो, और आश्रितो ने आँसू बहाते हुए उन्हे रोकना चाहा। किसी ने प्रेमपूर्वक कठोर वचन कहे। गृहस्थाश्रम ही सबसे पवित्र है। इस प्रकार दूसरो ने शास्त्र और युक्ति द्वारा उन्हे समझाना चाहा। अपने उन मित्रो को तपोवन की यात्रा से रोकने मे दृढ़संकल्प तथा अश्रु-जल से आर्द्रमुख देख उन्हे चिन्ता हुई .—

---

१—जातक० २०।६

२—जातक० २०।१२

"निवारणार्थानि सगद्गदानि
वाक्यानि साश्रूणि च लोचनानि ।
प्रणामलोलानि शिरांसि चैषा
मान समानस्य यथा करोति ।।
स्नेहस्तथैवार्हति कर्तुमेषा
श्लाघ्यामनुप्रव्रजनेऽपि बुद्धिम् ।।
मा भून्नटानामिव वृत्तमेतद्—
व्रीडाकर सज्जनमानसानाम् ।।"[१]

अर्थात् जिस प्रकार स्वजन के प्रति सम्मान-भाव के कारण ये मुझे रोकने के लिए गद्गद् वचन कह रहे है, आँखो से आँसू बहा रहे है और शिर झुका कर प्रणाम कर रहे है, उसी प्रकार स्नेह-भाव के कारण इन्हे मेरे पीछे प्रव्रजित होने की सुबुद्धि प्राप्त हो, जिससे इनका यह आचरण नाटक के पात्रो का सा सज्जनो के लिये लज्जाजनक न हो, यह सोचते हुए उन्होने निश्चय किया कि—

यैर्विप्रलब्धा सुहृदो ममैते
न यान्ति शान्ति निखिलाश्च लोका ।
तपोवनोपार्जितसत्प्रभावस्—
तानेव दोषान्प्रसभ निहन्मि ।।"[२]

अर्थात् जिन दोषो के वशीभूत मेरे इन मित्रो तथा समस्त संसार को शान्ति नही मिल रही है, तपोवन मे रह कर मै वह उत्कृष्ट शक्ति प्राप्त करूँगा, जिससे उन दोषो का बलात् विनाश कर सकू । तब वे मित्रो की स्नेहपूर्ण चेष्टाओ की उपेक्षा कर तपोवन चले गये ।

इस प्रकार गुण नही होने पर भी यदि उसकी संभावना की जाय तो इससे साधुजनो को अंकुश की सी प्रेरणा मिलती है । अत गुण प्राप्त करने का प्रयत्न करना चाहिए । धर्म का आश्रय लेने मे साथियो का मिलना कठिन है, यह निष्कर्ष भी निकालना चाहिए ।

## २१—चुड्डबोधि-जातक

इस जातक के द्वारा क्रोध के उपशमन का उपाय विनय है तथा क्षमावान व्यक्ति अपना और शत्रु दोनो का हित-साधक होता है, इसकी शिक्षा दी गयी है ।

सुना जाता है कि एक बार बोधिसत्त्व ने किसी महान् ब्राह्मण-कुल मे जन्म लिया । यथासमय उनके सभी संस्कार हुए । अल्प-काल मे ही वे विद्वानो मे विख्यात

१ जातक० २०/२६–३०
२ जातक० २०/३७

हो गये जैसे रत्नज्ञो के यहाँ रत्न और समर मे शूर[१]। पूर्व-जन्मो से ही प्रव्रज्या से परिचित तथा प्रज्ञा से पवित्र गृहस्थी मे वे आनन्द प्राप्त करने मे असमर्थ हुए। गृहस्थी मे उन्होने अनेक दोषो मे युक्त सासारिक कामोपभोगो को त्याग कर प्रव्रज्या के विनय रूपी नियम को धारण किया।

बोधिसत्त्व का तपोवन-गमन सुनकर अतिशय अनुरागपरायणा उनकी पत्नी ने मना किये जाने पर भी बाह्य अलंकरणो का सर्वथा परित्याग कर स्वाभाविक गुण-शोभा से अलंकृत हो तथा काषाय-वस्त्र धारण कर उनका अनुगमन किया। वे दोनो सघन वृक्षो की छाया से सुशोभित किसी एकान्त स्थान मे आये तथा ध्यान-विधि मे रत हो गये।

एक दिन वहाँ का राजा वामन्तिक शोभा से सुशोभित उस वन मे विचरण करता हुआ विनयपूर्वक वोधिसत्त्व के समीप पहुँचा। समीप से ही सहज-सुन्दर संन्यासिनी को देख कर उसका चित्त आकृष्ट हुआ। अवश्य ही यह इसकी सहधर्म-चारिणी हे, यह जान कर भी अपने चचल स्वभाव के कारण वह उसके अपहरण का उपाय सोचने लगा। तपस्वियो के तप प्रभाव से परिचित रहने के कारण उसने पहले उस महात्मा के तपोबल को जानने की चेष्टा की। उसने सोचा यदि इसके प्रति यह अति अनुरक्त होगा तो इसमे तपस्या का अतिशय प्रभाव भी अवश्य नही होगा। अत उसने कहा—भगवन्, इस एकान्त वन मे ऐसी सुन्दरी के साथ रहना उचित नही है। यदि इसे बलात् अपहरण करने का कोई प्रयास करे तो आप क्या करेंगे ? तब बोधिसत्त्व ने उत्तर दिया—

"स्यादत्र मे य प्रतिकूलवर्ती
दर्पोद्भवादप्रतिसंख्यया वा।
व्यक्त न मुच्येत स जीवतो मे
धाराघनस्येव घनस्य रेणु ॥"[२]

अर्थात् विरोध और अपमानभाव के कारण जो मेरे प्रतिकूल आचरण करेगा निश्चित ही मेरे जीवित रहते वह बच नही सकता, जैसे जल-धारा-वर्षी मेघ धूल को नही छोडता है। तव उस राजा ने सोचा—यह अवश्य ही इसके प्रति अति अनुरक्त तथा तपोबल से रहित हे। अत राजपुरुषो को आदेश दिया—"इस सन्यासिनी को अन्त पुर मे ले चलो।" यह सुनकर उस संन्यासिनी के करुण विलाप करने पर भी राजपुरुष बलपूर्वक रथ पर चढ़ाकर उसे अन्त पुर की ओर ले चले। वोधिसत्त्व क्रोध

---

१—कीर्तिर्विद्वत्सदस्स्वेव विदुषा प्रविजृम्भते।
रत्नज्ञेष्विव रत्नाना शूराणा समरेष्विव ॥
—जातक० २१/१

२—जातक० २१/११

का उपशमन कर पूर्ववत् शान्ति धारण किये बैठे रहे। इस पर राजा ने उत्तेजक वाणी मे कहा—तुमने अभी जो प्रतिज्ञा की थी, उसके अनुरूप कोई भी कार्य करते मै तुम्हे नही देख रहा हूँ। उस महात्मा ने उसी शान्तपूर्ण मुद्रा मे कहा—महाराज, मेरी प्रतिज्ञा अव्यर्थ है। मेरी शान्ति तो भग नही हुई है। क्योकि—

**"योऽभून्ममात्र प्रतिकूलवर्ती**
**विस्यन्दमानोऽपि स मे न मुक्त ।**
**प्रसह्य नीत प्रशम मया तु**
**तस्माद्यथार्थैव मम प्रतिज्ञा ॥"[१]**

अर्थात् यहाँ मेरे प्रतिकूल आचरण करने के लिए जो चलायमान हो रहा था, उसे मैंने न छोडा। उसे बलपूर्वक शान्त कर दिया। अत मेरी प्रतिज्ञा सत्य हुई। बोधिसत्त्व की धैर्यातिशयव्यजक शान्ति को देख कर राजा अत्यन्त प्रभावित हुए तथा समझ गये कि यह महात्मा अतिशय तपोबल से युक्त है। मैने चापल्यवश बहुत बड़ा अपराध किया है। राजा के पश्चात्ताप को सुनकर बोधिसत्त्व ने सुन्दर वाणी मे क्रोध की निन्दा और शान्ति की प्रशसा की। क्रोध के दुष्परिणामो को बतलाकर उन्होने सिद्ध कर दिया कि क्रोध सबसे बडा शत्रु है तथा शान्ति उस पर विजय।

क्रोध के अभिव्यंजक सभी उपकरणो के प्रस्तुत होने पर भी उस महासत्त्व के क्रोध की अभिव्यक्ति न होने से क्रोधरूपी शत्रु पर उनकी विजय प्रदर्शित करना इस कथा का उद्देश्य है। अनुरागवती पत्नी के बलपूर्वक अपहरण से बढ कर क्रोध का अभिव्यंजक और क्या हो सकता है ? क्रोध प्रशमन के द्वारा किसी भी कार्य की हानि नही हो सकती है तथा तपस्वियो का रूप क्षमा ही है, यह भी इस कथा के द्वारा प्रदर्शित किया गया है।

## २२—हंस-जातक

असज्जन पुरुष सज्जनो के वृत्तान्त को किसी भी प्रकार से समझने मे असमर्थ होते है, बोधिसत्त्व के चरित्रो को समझने की तो बात ही क्या ?

सुना जाता है कि बोधिसत्त्व एक जन्म मे मानस-महासरोवर मे असंख्य हंसो के अधिपति धृतराष्ट्र नामक हंसराज हुए। सभी गुणो से युक्त उनका सुमुख नामक सेनापति था। वे दोनो परस्पर अतिशय प्रेम रखते हुए निवास करते थे। वहाँ के हंस उनसे अनुगृहीत होकर धर्मार्थविस्तारपूर्वक समृद्धि-सम्पन्न हुए। सभी प्राणियो के हितसाधन की कामना वाले हंसाधिपति एवं उनके सेनापति के गुणो के प्रभाव से विस्मित सिद्धर्षि, विद्याधर, देवगण, आदि ने सर्वत्र इनकी चर्चा करते हुए यह घोषणा की कि हंस के वेष मे विनय और नय के अवतार ये कोई महापुरुष है।

---

१—जातक० २१/२०

उस समय वाराणसी मे ब्रह्मदत्त नामक राजा थे। उन्होने हंसाधिपति धृतराष्ट्र तथा सेनापति सुमुख की गुण-गरिमा की कथा सुनकर इनके दर्शन का निश्चय किया तथा अनेक शास्त्रवित् मन्त्रियो को इस अभीष्ट-सिद्धि के उपाय का अन्वेषण करने के लिये कहा। उन लोगो ने अपनी-अपनी बुद्धि के अनुसार सोच कर नीतिपूर्ण मार्ग का निर्देश किया—

"सुखाशा देव भूतानि विकर्षति ततस्तत ।
सुखहेतुगुणोत्कर्षश्रुतिस्तावानयेद्यत ।।"[1]

अर्थात् सुख की आशा प्राणियो को दूर-दूर से आकृष्ट करती है। अत सुख के हेतु रूप उत्कृष्ट गुणो का श्रवण उन्हे यहाँ ला सकता है। इसलिये किसी वन-प्रान्त मे अतिशय उत्कृष्ट एक सुन्दर सरोवर की रचना की जाय तथा पक्षियो के अभयदान की घोषणा की जाय। राजा ने उनके कथन का अभिनन्दन किया तथा विमल जल से पूर्ण एव पुष्पित कमलदल से शोभायमान एक बहुत बडे सरोवर की रचना कराई जिससे समीपस्थ क्षेत्र भी सुवासित हो रहा था। पक्षियो के सुखोपभोग की सभी सामग्री प्रस्तुत कर प्रतिदिन उनके विश्वासार्थ अभय-दान की घोषणा कराई जाती थी—

"एष पद्मोत्पलदलच्छन्नतोयमिद सर ।
ददाति राजा पक्षिभ्य प्रीत्या साभयदक्षिणम् ।।"[2]

एक समय, जब सभी दिशाये प्रबुद्ध कमल वन की शोभा से व्याप्त थी, दिग्दिगन्त मे विचरण करते हुए किसी हंस-युगल ने मानस से आने पर हंसराज धृतराष्ट्र से वाराणसी के उस मनोभिराम सरोबर के सौदर्य का वर्णन किया तथा कहा—हे भगवन्, उस सरोवर मे पक्षिगण निर्भय होकर अपने घर के समान विचरण करते है। अत वर्षा-काल व्यतीत होने पर आप भी वहाँ चलने की कृपा करें। अन्य हंसो ने भी वहाँ जाने की उत्कठा व्यक्त की। तब उनके सेनापति ने सानुनय निवेदन किया—आपका वहाँ जाना उचित नही है देव, क्योकि वहाँ लोभनीय मनोहर वस्तु सुलभ है। दौरात्म्य-मधुर और औपचारिक वचनो से प्रच्छन्न रहता है। दुष्ट मानव-हृदय कोमलता से आवृत्त रहता है। वणिक् लोग लाभ की आशाका से व्यय करते ही है—

"उच्यते नाम मधुर स्वनुबन्धि निरत्ययम् ।
वणिजोऽपि हि कुर्वन्ति लाभसिद्ध्याशया व्ययम् ।।"[3]

यदि जाना ही हो तो वहाँ जाकर चिरकाल तक ठहरना तो सर्वथा अनुचित है।

अनन्तर शारदीय शोभा से पूर्ण विमल चन्द्र-किरणो की छाया मे हंसराज यूथसहित ब्रह्मदत्त के उस सरोवर के दर्शन की अभिलाषा से गये। अभय-घोषणा

---

१—जातक० २२/६
२—जातक० २२/१७
३—जातक० २२/२०

सुनकर तथा पक्षियो की स्वच्छन्दता को देखकर उद्यान-यात्रा का अनुभव करते हुए उन लोगो ने वहॉ अतिशय प्रसन्नता का अनुभव किया। उस तालाब के अधिकारियो ने उन हसो के आगमन की सूचना राजा को दी —

"जैसे गुण और रूप की चर्चा इन हसो के विषय मे सुनी गयी थी, वे वैसे ही है। स्वर्ण के समान कान्तिमान पख वाले वे आपके सरोवर की शोभा बढा रहे है।" यह सुन कर राजा ने कुशल व्याधो को उन्हे पकड लाने का आदेश दिया। व्याधो ने हंसराज के विचरण-स्थल मे जाल फेक दिया। विश्वास के कारण निर्भय हसराज विचरण करते हुए जाल मे फस गये। तब उन्होने शब्द द्वारा इसकी सूचना दे दी जिससे अन्य पक्षीगण इस आपत्ति से बच जॉय। उनके फंस जाने से व्यथित-हृदय वे हंस भय से व्याकुलचित्त होकर उड गये, किन्तु उनका सेनापति और अभिन्न मित्र सुमुख उनके समीप से नही हटा। सच है—

"स्नेहावबद्धानि हि मानसानि
प्राणात्यय स्व न विचिन्तयन्ति।
प्राणात्ययाद्दु खतर यदेषा
सुहृज्जनस्य व्यसनार्तिदैन्यम् ॥"[1]

अर्थात् स्नेह से आबद्ध हृदय अपने प्राण के विनाश की भी चिन्ता नही करता, क्योकि अपने मित्रो का दु ख-दैन्य प्राणत्याग से भी अधिक दु खदायी होता है।

अनन्तर बोधिसत्त्व एवं सुमुख के बीच परस्पर नीतिपूर्ण वार्त्तालाप होता है। बोधिसत्त्व कहते है —ये क्षण विलम्ब के नही है। अत जल्दी चले जाओ।

"गच्छ गच्छेव सुमुख क्षम नेह विलम्बितुम्।
साहाय्यस्यावकाशो हि कस्तवेत्थ गते मयि ॥"[2]

अनन्तर सुमुख कहता है —"यहॉ पर स्थित व्यक्ति की न तो ऐकान्तिक मृत्यु हो सकती है और न जाने पर अमरत्व ही मिल सकता है। सुख मे आपकी उपासना कर आपत्ति मे कैसे छोड सकता हूँ ? मात्र अपने प्राण की रक्षा के लिये आपको छोड कर जाने पर कितने धिक्कारो की वर्षा मुझ पर होगी ? अत मै आपको छोडकर नही जाऊँगा—

नैकान्तिको मृत्युरिह स्थितस्य
न गच्छत स्यादजरामरत्वम्।
सुखेषु त्वा समुपास्य नित्य—
मापद्गत मानद केन जह्याम् ॥
स्वप्राणतन्तुमात्रार्थं त्यजतस्त्वा खगाधिप।
धिग्वादवृष्ट्यावरण कतमन्मे भविष्यति ॥

---

१—जातक०-२२/२५
२—जातक०-२२/२६

नैष धर्मो महाराज त्यजेय त्वा यदापदि ।
या गतिस्तव सा मह्य रोचते विहगाधिप ।।"[1]

इस प्रकार प्रेम और त्याग विषयक वार्त्तालाप करते हुए उन दोनो ने साक्षात् मृत्यु के समान व्याध को आते हुए देख कर मौनभाव धारण कर लिया। पाश-स्थान मे आकर उन दोनो को बहेलिये ने देखा तथा उनकी रूप-शोभा से विस्मित होकर पाश समेटने लगा। तब एक को बद्ध तथा दूसरे को स्वस्थचित्त और उसकी उपासना करते देख आश्चर्यचकित होकर उसने सुमुख से वहाँ से नही भागने का कारण पूछा। सुमुख ने मनुष्य की वाणी मे कहा —तुमने तो पाश के द्वारा इनके चरण को बाँधा है, किन्तु इनके दृढ़तर गुणो द्वारा मेरा हृदय बँधा हुआ है। अत· इनको छोडकर जाना कैसे सभव है ?

"अय पाशेन महता सयतश्चरणे त्वया ।
गुणैरस्य तु बद्धोऽहमतो दृढतरैर्हृदि ।।"[2]

और भी—

ये मेरे राजा और प्राण के समान प्रिय मित्र है। इस सुखदाता को विषम स्थिति मे छोड कर अपनी प्राणरक्षा के लिये मै कदापि नही जा सकता हूँ।

"राजा मम प्राणसम सखा च
सुखस्य दाता विषमस्थितश्च ।
नैवोत्सहे येन विहातुमेन
स्वजीवितस्याप्यनुरक्षणार्थम् ।।"[3]

सुमुख के इस प्रकार के प्रेम और त्यागपूर्ण वचन सुन कर कठिन हृदय होने पर भी निषाद ने विस्मय और आदर के साथ उसकी हृदय से प्रशसा की तथा हसराज को पाशमुक्त कर दिया। इससे आनन्दित हो सुमुख ने कहा —तुम हजारो वर्षो तक सुखी रहो। तुम्हारा श्रम विफल न हो। इसलिये हमे पकड कर राजा के समीप ले चलो। इससे प्रसन्न होकर राजा तुम्हे प्रचुर धन देगा। निषाद ने मुक्त हस-युगल को राजा के समक्ष उपस्थित किया। अत्यधिक प्रसन्न होकर राजा ने उससे सम्पूर्ण वृत्तान्त पूछा। निषाद ने आद्योपान्त सच-सच कह दिया। परम प्रसन्न होकर राजा ने उसे रत्नो के प्रभूत दान से सतुष्ट किया तथा ससम्मान हंसराज को सुवर्णासन पर एवं सुमुख को वेत्रासन पर बैठाया। कुशल-प्रश्न के अनन्तर राजा ने निवेदन किया कि सत्समागम की मेरी चिर अभिलाषा आज पूरी हुई। आज आपको पाशबद्ध कर मैंने अतिशय चापल्य किया है। इसके बाद हसयुगल एवं राजा के बीच बहुत ही सुन्दर वार्त्तालाप हुआ और अन्त मे राजा से अभिनन्दित हो दोनो ने वहाँ से प्रस्थान किया। इस प्रकार कष्ट मे पडे हुए

१—जातक० २२।२७-२६
२—जातक० २२।४२
३—जातक० २२।४४

सज्जनो के वृत्तान्त का अनुभव असत्पुरुष नही कर सकते। कल्याण-वाणी सतत कल्याणकर होती है। कल्याणकर मित्र के द्वारा कष्ट मे भी इष्टसिद्धि होती है।

इस जातक के द्वारा मित्र एवं सेवको के कर्तव्य का निर्देश किया गया है। कर्तव्यपरायण व्यक्ति अपना तथा स्वामी का हितसाधक होता है तथा दूसरे मे भी कर्तव्यभावना को अनुप्राणित करता है। सत्पुरुष विपत्ति मे भी अपने कर्त्तव्य का पालन अवश्य करते है।

## २३—महाबोधि–जातक

असत्कृत होने पर भी पूवोपकारियो के प्रति सज्जनो की अनुकम्पा मे कमी नही होती है, क्योकि वे कृतज्ञ और क्षमाशील होते है। यह इस अनुश्रुति से प्रमाणित है—

बोधिसत्त्व की अवस्था मे भगवान् बुद्ध एक बार महाबोधि नामक परिव्राजक हुए। गृहस्थावस्था मे ही उन्होने लोकप्रिय विद्याओ का विधिवत् अभ्यास किया तथा विविध कलाओ की ज्ञानपिपासा शान्त की। प्रव्रज्या लेकर लोकहित के लिए उद्योग करते हुए उन्होने धर्मशास्त्रो का विशेष अध्ययन किया तथा शीघ्र ही उनमे आचार्य का पद प्राप्त किया। अपने पुण्यबल, ज्ञानमाहात्म्य, लोकज्ञान और सुन्दर आचरण के कारण वे जहाँ कही जाते थे, वही विद्वानो, राजाओ, ब्राह्मणो तथा संन्यासियो से स्वागत-सत्कार और सम्मान प्राप्त करते थे।

लोगो पर अनुग्रह करने के लिए संसार मे विचरण करते हुए वे महात्मा एक समय किसी राजा के राज्य मे पहुँचे। उनके आगमन का समाचार जान कर उनके गुणो से आकृष्टचित्त राजा ने प्रसन्न होकर अपने रमणीय उद्यान मे उनके लिए निवास बनवाया तथा शिष्य की भाँति उनकी उपासना करते हुए उन्हे सम्मानित किया। बोधिसत्त्व ने भी सुखद धार्मिक कथाओ से प्रतिदिन उन्हे कल्याणमार्ग का उपदेश देते हुए अनुगृहीत किया। क्योकि—परानुकम्पी धर्मात्मा व्यक्ति सभी को कल्याणकारी उपदेश देते है। कल्याणकामी प्रेमी सत्पात्र की प्राप्ति पर तो कहना ही क्या ?—

"अदृष्टभक्तिष्वपि धर्मवत्सला
हित विवक्षन्ति परानुकम्पिन ।
क एव वाद शुचि भाजनोपमे
हितार्थिनि प्रेमगुणोत्सुके जने ॥"[१]

बोधिसत्त्व के सद्गुणो के प्रतिदिन बढ रहे सत्कार को देख कर राजा के प्रतिष्ठित सभासदो और अमात्यो ने ईर्ष्या-द्वेष से दग्धहृदय होकर भेद उत्पन्न करने वाली बात को हित की बात के समान बार-बार राजा से कहा—

---

१—जातक०–२३/३

"नार्हति देवो बोधिपरिव्राजके विश्वासमुपगन्तुम् । व्यक्तमयं देवस्य गुणप्रियता धर्माभिमुखता चोपलभ्य व्यसनप्रतारणश्लक्ष्णशठमधुरवचन प्रवृत्तिसचारणहेतुभूत कस्यापि प्रत्यर्थिनो राज्ञो निपुण प्रणिधिप्रयोग । तथा हि धर्मात्मको नाम भूत्वा देवमेकान्तेन कारुण्यप्रवृत्तौ ह्रीदैन्ये च समनुशास्ति, अर्थकामोपरोधिषु क्षत्रधर्मबाह्ये-ष्वासन्नापनयेषु धर्मसमादानेषु दयानुवृत्त्या च नाम ते कृत्यपक्षमाश्वासनविधिनो-पगृणीते प्रियसंस्तवश्चान्यराजदूतै । न चायमविदितवृत्तान्तो राजशास्त्राणाम् । अत. साशङ्कान्यत्र नो हृदयानीति ।"[1] अर्थात् "श्रीमान् के लिए बोधिपरिव्राजक पर विश्वास करना उचित नही है । स्पष्ट है कि आपके गुणानुराग और धर्म मे प्रवृत्ति का समाचार पाकर यह किसी विपक्षी राजा का भेजा हुआ कुशल गुप्तचर है । आपको विपत्ति मे फॅसाने के लिए प्रिय, मधुर और दुष्टवचन बोलनेवाला यह आपका समाचार भेजने के लिए नियुक्त हुआ है । यह धर्मात्मा बनकर आपको केवल दयालुता और दीनतापूर्ण लज्जा का उपदेश देता है तथा अर्थ, काम एव राजधर्म के विरोधी और अनीति के सकट से युक्त धर्माचरण का उपदेश देता है । दयापूर्वक आपके कर्त्तव्य का निर्देश करता हुआ आपकी प्रशसा करता है । यह अन्य राजदूतो से परिचित होना चाहता है तथा राजशास्त्रो मे अनभिज्ञ नही है । अत इसके सम्बन्ध मे हमारा हृदय सशक है ।"

बहुतो के द्वारा इस प्रकार के वचनो को सुनकर राजा के मन मे भी बोधिसत्त्व के प्रति सन्देह हो गया । स्वाभाविक है कि पिशुनतारूपी वज्र के प्रहार से विश्वस्त व्यक्ति भी अपना धैर्य छोड देता है । कहा भी गया है—

"पैशुन्यवज्राशनिसन्निपाते
भीमस्वने चाशनिसन्निपाते ।
विस्रम्भवान्मानुषमात्रधैर्य
स्यान्निर्विकारो यदि नाम कश्चित् ।।"[2]

विश्वास के अभाव मे उस महासत्त्व के प्रति राजा का प्रेम और आदर-भाव क्रमश मन्द होने लगा । राजा को अपने प्रति विरक्त-हृदय देख कर उस महात्मा ने वहाँ से प्रस्थान का उपक्रम किया । यह सुन कर अवशिष्ट स्नेह-सौजन्य और विनय के रक्षार्थ राजा ने उनके समीप जाकर सम्मान प्रदर्शित किया और कहा—अकस्मात् हमे छोड कर आप क्यो जा रहे है ? बोधिसत्त्व ने कहा—

"नाकस्मिकोऽय गमनोद्यमो मे
नासत्क्रियामात्रकरूक्षितत्वात् ।
अभाजनत्व तु गतोऽसि शाठ्या-
द्धर्मस्य तेनाहमितो व्रजामि ।।"[3]

---

१—जातक०—२३/४ के बाद का गद्य

२—जातक०— २३/५

३—जातक० २३/७

अर्थात् मेरी यह आकस्मिक यात्रा नही है, आपके असत्कार से रुष्ट होकर भी मै नही जा रहा हूँ। शठता के कारण अब आप धर्म के पात्र नही रहे। इसलिए मै यहाँ से जा रहा हूँ। अनेकविध दृष्टान्तो से फटकारने पर अपने उपेक्षा-भाव के लिए राजा ने उनसे क्षमा-याचना की तथा वही रहने के लिये प्रार्थना की। किन्तु, उस महात्मा ने अनेक प्रकार से समझाते हुए कहा कि—

"असेवना चात्युपसेवना च
याच्ञाभियोगाश्च दहन्ति मैत्रीम्।
रक्ष्य यत प्रीत्यवशेषमेत-
न्निवासदोषादिति यामि तावत्॥"[1]

अर्थात् असेवन अतिसेवन और बार-बार की याचना से मैत्री नष्ट होती है। यहाँ रहने के दोष से बचे हुए स्नेह की रक्षा करनी है। इसीलिए मै यहाँ से जा रहा हूँ। तब राजा ने प्रार्थना की कि अवश्य ही जाना है, यह निश्चय यदि आपने कर लिया है तो पुन यहाँ आकर हमे अनुगृहीत कीजियेगा, क्योकि असेवन से भी स्नेह की रक्षा करनी ही है। बोधिसत्त्व ने कहा—"ससार मे अनेक विघ्न-बाधाये है। अत मै प्रतिज्ञा करने मे असमर्थ हूँ। यहाँ आने का आवश्यक कारण होने पर मै आपका पुन दर्शन करूँगा। इतना कह कर वे उसके राज्य से निकल गये और गृहस्थो के सम्पर्क से व्यथित चित्त होकर किसी वन-प्रान्त मे ध्यानादि मे लग गये।

शान्तिसुख का आस्वादन करते हुए उन्होने अनुकम्पावश एक समय उस राजा का स्मरण किया तो अपनी दिव्य-दृष्टि से देखा कि उसके अमात्यगण अपनी मिथ्या दृष्टि से उसे कुमार्ग की ओर बहका रहे है। कोई अहेतुवाद की ओर खीचता है तो कोई ईश्वर को कारण के रूप मे निर्दिष्ट करता है। दूसरा पहले किये हुए कर्मा का फल सुख-दु ख है, इसकी शिक्षा देता है। कोई उच्छेदवाद की चर्चा से कामभोग मे ही प्रताडना कर रहा है और दूसरा क्षत्र-विद्या के अनुसार कौटिल्यादि नीति की चर्चा करता हुआ या विरोधी कार्यो मे ही राजधर्म का अनुशासन कर रहा है। पापियो के सम्पर्क से तथा दूसरो पर विश्वास कर चलने की बुद्धि से राजा मिथ्या दृष्टि के प्रपात के सम्मुख गिरने के लिये खडा है। यह देख कर दया से द्रवीभूत हो बोधिसत्त्व ने उसे बचाने का उपाय सोचा। सच है—सद्गुणो के अभ्यास से साधुओ के हृदय मे पूर्वकृत उपकार बना ही रहता है, किन्तु उनके हृदय से अपकार उसी प्रकार गिर जाता है जिस प्रकार कमल के पत्ते से पानी।

---

१—जातक० २०/१६

"गुणाभ्यासेन साधूना कृत तिष्ठति चेतसि ।
भ्रश्यत्यपकृत तस्माज्जल पद्मदलादिव ।।"[१]

तब इसके लिये यह उचित समय है, यह निश्चय कर, बोधिसत्त्व ने अपने आश्रम मे एक बडे बानर का निर्माण किया और उसके चमडे को हटा कर, शेष शरीर को लुप्त कर दिया। उस चर्म को धारण कर वे राजभवन के द्वार पर प्रकट हुए। राजा ने अगवानी आदि अतिथिजनोचित उपचार के द्वारा उनकी पूजा की तथा सभा मे उचित आसन पर बैठा कर यह जिज्ञासा की कि भगवन् किसने आपको इस वानर चर्म का उपहार देकर अपने को महान अनुग्रह का पात्र बनाया। वोधिसत्त्व ने कहा—महाराज, मैने स्वयं ऐसा किया है। स्वभावत कठोर पृथ्वी पर धर्मानुष्ठान करने मे कष्ट का अनुभव कर आश्रम मे स्थित महान बानर को मार कर उसका चमडा धारण कर लिया है। सौजन्य एव विनयवश राजा ने कुछ नही कहा और सलज्जहृदय हो वह अधोमुख हो गया, किन्तु पूर्व से ही वैरभाव को प्राप्त उनके अमात्यो ने अवसर पाते ही उनकी निन्दा की। बोधिसत्त्व ने शान्तचित्त से उन अमात्यो के पूर्वकथित सिद्धान्तो का अपने ज्ञान एव तर्क-बल मे खण्डन कर उन्हे अप्रतिभ कर दिया। परिषद् सहित राजा को सन्मार्ग का उपदेश दिया तथा वही से आकाश मे उडकर उन लोगो के द्वारा पूजित हो वन-प्रदेश की ओर प्रस्थान किया।

इस प्रकार अपमानित होने पर भी कृतज्ञता और क्षमाशीलता के कारण सज्जनो की दया उनके पूर्वोपकारियो के प्रति क्षीण नही होती है। इसलिए केवल अपमान से ही पूर्वकृत उपकार को नही भूलना चाहिये।

## २४—महाकपि-जातक

सज्जन अपने दुःख से उतने संतप्त नही होते जितने कि अपकारियो के कुशलपक्ष की हानि से।[२] तब जैसी कि अनुश्रुति है—

बोधिसत्त्व एक बार हिमालय के मनोरम अचल मे एक विशालकाय वानर होकर अकेले विचरण कर रहे थे। उस अवस्था मे भी उनका धर्मज्ञान लुप्त नही हुआ। वे कृतज्ञ, उदारचेता, महाधीर तथा महाकारुणिक थे। तपस्वी के समान जंगली पर्ण-फलो से शरीरयात्रा करते हुए वे महात्मा वहाँ आये हुए प्राणियो पर अनेक प्रकार से अनुकम्पा करते थे।

---

१—जातक० २३/२२

२—"नात्मदुःखेन तथा सन्त सतप्यन्ते यथापकारिणा कुशलपक्षहान्या।"
—जातक० २४/१ के पहले का गद्य

एक समय कोई व्यक्ति अपनी गाय को खोजता हुआ मार्गभ्रष्ट हो वहाँ पहुँचा। भूख-प्यास गर्मी और थकावट से व्याकुल वह एक वृक्ष के नीचे बैठ गया। वहाँ उसने पक कर गिरे हुए कुछ तिन्दुकी फलो को देखा तथा चखा। भूख की असह्य पीडा के कारण उसे वह फल अत्यन्त स्वादिष्ट लगा। इससे आकृष्ट होकर वह प्रपाततट-स्थित तिन्दुकी वृक्ष की फलपूर्ण डाल पर चढा तथा डाल के अन्त तक चला गया। सहसा वह पतली डाल टूट कर गिर पडी और वह व्यक्ति उसके साथ ही बडे पहाडी दुर्ग मे गिर पडा, जो पत्तो के ढेर और पानी की गहराई से युक्त था। अत एव उसका कोई अग-भंग नही हुआ। पानी से निकल कर वह चारो ओर घूमने लगा, किन्तु कही निकलने का मार्ग न देखा। रक्षा का कोई उपाय न देख वह जीवन से निराश हो गया। तीव्र शोकशल्य से पीडित होकर कातर हृदय से भाँति-भाँति का विलाप करता हुआ वह प्रपात-जल और साथ गिरे हुए तिन्दुकी फल पर वहाँ कुछ दिन बिताया। कुछ समय के बाद महाकपि आहार के लिए विचरण करते हुए उस तिन्दुकी वृक्ष पर आये तथा प्रपात की ओर दृष्टिपात करते हुए दयनीय दशा मे स्थित उस क्षीणकाय मनुष्य को देख कर अत्यन्त व्याकुल हो गये। आहार की खोज छोड कर उन्होने मनुष्य की वाणी मे उससे कहा—मनुष्य के लिए दुर्गम इस प्रपात मे घूम रहे तुम कौन हो तथा यहाँ कैसे आये ?

"मानुषाणामगम्येऽस्मिन् प्रपाते परिवर्तसे।
वक्तुमर्हसि तत्साधु को भवानिह वा कुत ॥"[१]

उस मनुष्य ने हाथ जोड कर कहा—हे महाभाग मै मनुष्य हूँ। वन मे विचरण करता हुआ मैं भटक गया तथा फल के लोभ से इस पेड से गिडकर ऐसी महाविपत्ति मे पड गया हूँ। अत हे वानरपति, मुझ असहाय के भी आप रक्षक बने।

"मानुषोऽस्मि महाभाग प्रनष्टो विचरन् वने।
फलार्थी पादपादस्मादिमामापदमागमम् ॥
तत्सुहृद्बन्धुहीनस्य प्राप्तस्य व्यसन महत्।
नाथ वानरयूथाना ममापि शरण भव ॥"[२]

यह सुन कर बोधिसत्त्व को बडी दया आई। उन्होने उस पर करुणा करते हुए सकट काल के लिए दुर्लभ स्नेहपूर्ण-वाणी मे आश्वासन दिया तथा तिन्दुक और दूसरे फल दिये। प्रपात मे जाकर कहा—"आओ मेरी पीठ पर चढ़ कर मुझसे चिपट जाओ। मैं तुम्हारा और अपने शरीर के सार का उद्धार करता हूँ। क्योकि सज्जनो के मतानुसार इस असार शरीर का सार परोपकार ही है। अनन्तर उसने वैसा ही किया। उसके अतिशय भार से उस महाकपि के प्राण निकलने लगे, किन्तु उत्साह के आधिक्य से धैर्य की रक्षा करते हुए, उन्होने बहुत कष्ट से उसे निकाला। इससे उनका

१—जातक०—२४/६
२—जातक०—२४/७-८

मन परम प्रसन्न हुआ। एक सुन्दर शिला को देखकर अपनी थकावट दूर करने की इच्छा से निर्मल-चित्त बोधिसत्त्व ने उस आदमी से कहा—इस वनप्रदेश मे हिंसक पशु निर्बाध पहुँच सकते है। यहाँ थक कर सोये हुए मुझे और साथ ही अपने कल्याण को कोई हठात् ही समाप्त न कर दे। अत चारो ओर दृष्टि रखते हुए तुम मेरी और अपनी रक्षा करो। मेरा सारा शरीर अत्यन्त थका हुआ है। इसलिए मै मुहूर्त्त भर सोता हूँ। उस व्यक्ति ने सविनय कहा—आप इच्छानुसार सोये और सुखपूर्वक जागे। मै आपकी रक्षा के लिए तैयार हूँ। जब वह महासत्त्व गंभीर निद्रा के वशीभूत हुए तब उस आदमी ने सोचा—प्रयत्नपूर्वक प्राप्य वन्य फल-मूलो पर रहने वाला बलहीन मै इस दुस्तर वन को कैसे पार करूँगा। इसके लिये इसका यह मास अपेक्षित ह। यद्यपि इसने मेरा उपकार किया है, तथापि यह भक्षणीय है। अत मैं इसे अपना आहार बनाऊँगा। जब तक यह विश्वस्त होकर सोया हुआ ह, तभी तक मै इसे मार सकता हूँ। क्योकि इसके साथ सम्मुख युद्ध मे सिंह की भी पराजय की ही सभावना है। अत विलम्ब करने का समय नही है। यह निश्चय कर उस दुरात्मा ने एक बडा पत्थर उठा कर उस महाकपि के शिर पर फेंका। शीघ्रता के कारण पूरा पत्थर पूरे वेग से उनके मस्तक पर नही पडा, अत उसे चूर-चूर नही कर सका। किन्तु किनारे के एक भाग से ही उसे पीडित करता हुआ वह वज्र के समान पृथ्वी पर गिरा। पत्थर की चोट से उनका मस्तक फट गया। वेग से उछल कर बोधिसत्त्व ने कहा—"किसने मुझे मारा ?" वहाँ किसी दूसरे को नही, किन्तु लज्जा से उदास और कातर तथा विषाद से विवर्ण उसी आदमी को देखा। भय से उसका कण्ठ सूख रहा था तथा पसीने से वह तर था। तब वह महाकपि, इसी का यह कर्म है, यह निश्चय कर चोट की अपनी असह्य पीडा को भूल कर उसके आत्मकल्याण विरोधी दु खद कर्म से विचलित हो उठे। दया से द्रवीभूत उनकी आँखे सजल हो उठी। उस मनुष्य के प्रति क्रोध या क्षोभ को भूल कर उसके लिये शोक करते हुए उन्होने कहा—हे भद्र ! मनुष्य होकर तुमने यह कुकर्म क्यो किया ? मैंने दुष्कर कार्य किया, यह अभिमान मुझे हुआ, तुमने अति दुष्कर कार्य कर उस अभिमान को दूर कर दिया। तुम परलोक से मानो लाये गये, मृत्युमुख से मानो छुडाये गये। तुम एक प्रपात से निकाले गये ओर दूसरे प्रपात मे गिर पडे हो। अहो ! अति दारुण अज्ञान को धिक्कार है, जो सुख की आशा से विह्वल प्राणियो को विपत्ति मे गिराता है ? तुमने अपने को दुर्गति मे गिराया, मुझे शोकाग्नि मे डाला। यश की शोभा को नष्ट किया तथा गुणानुराग को समाप्त किया। मै तुम्हारे पाप मे निमित्त बना और उस पाप को प्रक्षालित करने मे मै समर्थ नही हूँ, इस बात से मेरे मन मे जितनी व्यथा हो रही है, उतनी व्यथा तो मुझे इस चोट की पीडा से भी नही हो रही है। तुम सन्देह के पात्र हो। अत मेरे द्वारा देखे जाते हुए तुम मेरे बगल से चलो, तब तक इस भयंकर जगल से निकाल कर ग्राम के मार्ग पर पहुँचा देता हूँ। ऐसा न हो कि मार्ग से अनभिज्ञ वन मे भटकते हुए, क्षीण-शरीर और अकेला पाकर

तुम्हे कोई सतावे और मेरे परिश्रम को व्यर्थ कर दे। इस प्रकार समझाते हुए महाकपि ने उस व्यक्ति को जनभूमि मे पहुँचा कर कहा—हे मित्र, वन-भूमि यहाँ तक है। अब दुर्गम-वन के भय को छोडकर आनन्द मे जाओ। पाप-कर्म छोडने का यत्न करो, क्योकि उसका परिणाम अवश्य दु खदायी होता है। उस आदमी को शिष्य की भाँति उपदेश दकर महाकपि उसी वन-प्रदेश को लौट गये।

इधर घोर पाप करने से उस मनुष्य का मन पश्चात्ताप की अग्नि से जलने लगा। असाध्य कुष्ठ रोग मे उसकी आकृति मद्य बदल गयी। फूटते हुए फोडो के बहने से उसका शरीर गीला हो गया तथा उससे अत्यन्त दुर्गन्ध निकलने लगी। वह जहाँ कही भी गया वही उसके वीभत्स और विकराल रूप को देखकर तथा उसके बदले हुए दीन स्वर को मुनकर लोगो को विश्वास नही हुआ कि यह मनुष्य है। उसे साक्षात् पाप मानते हुए उन्होने ढेले और लाठियो तथा फटकार के कठोर वचनो से उसे निकाल दिया। एक बार शिकार खेलते हुए किसी राजा ने जंगल मे उसे प्रेत के समान घूमते देख कर भय और कुतूहल के साथ पूछा—

तुम कौन हो ? भूत-प्रेत पिशाच ? या मूर्त्त पाप ? अनेक रोगो के समूह ? या यक्ष्मा रोगो मे कोई हो क्या ?—

> "कस्त्व प्रेत पिशाचो वा मूर्त्त पाप्माथ पूतन ।
> अनेकरोगसघात कतमो वासि यक्ष्मणाम् ॥"[1]

उसने आर्त्त स्वर मे राजा को प्रणाम करते हुए अपने दुष्कर्म का इस प्रकार प्रकाशन किया—

> "मित्रद्रोहस्य तस्येद पुष्प तावदुपस्थितम् ।
> अत कष्टतर व्यक्त फलमन्यद्भविष्यति ॥"[2]

अभी उस मित्र-द्रोह का यह फूल निकला है। अवश्य ही फल तो दूसरा ही इससे भी कष्टदायक होगा। अत मित्रो के प्रति विश्वासघात शत्रु के समान है। मित्र-द्रोहियो की इहलोक मे ही ऐसी दशा होती हे, परलोक मे होनेवाली दुर्गति की तो बात ही क्या ? किन्तु जिसका हृदय मित्रो के प्रति स्नेह से भरा हुआ है, वह उनका विश्वासपात्र और उनमे उपकृत होता है। वह कीर्त्ति, विनय और आनन्द प्राप्त करता है, शत्रुओ के लिये अजेय होता है और अन्त मे स्वर्ग जाता है—

> "वात्सल्यसोम्यहृदयस्तु सुहृत्सु कीर्त्ति
> विश्वासभावमुपकारसुख च तेभ्य ।
> प्राप्नोति सन्नतिगुण मनस प्रहर्ष
> दुर्धर्षता च रिपुभिस्त्रिदशालय च ।"[3]

---

१—जातक० २४/३७
२—जातक० २४/३८
३—जातक० २४/४१

तथागत के माहात्म्य कथन मे, आदरपूर्वक धर्म-श्रवण करने मे, क्षमा की कथा मे, मित्रो के प्रति द्रोह नही करने मे तथा पाप-कर्म के दोष दिखलाने मे यह कथा कहनी चाहिये।

## २५—शरभ-जातक

हत्या की चेष्टा करने वाला यदि विपत्ति मे पड जाय तो उस पर भी महाकारुणिक करुणा ही करते है। सुना जाता है कि बोधिसत्त्व एक बार किसी वन मे बलवान, रूपवान और तेजस्वी शरभ पशु हुए। उनकी आकृति पशु की थी किन्तु चित्त मनुष्य के समान धीर था। वे तपस्वियो के समान प्राणियो पर दया रखते थे, तृणो के अग्रभाग खाकर संतुष्ट रहते थे और योगी के समान उस एकान्त वन मे विचरण करते थे—

"मृगाकृतिर्मानुषधीरचेता-
स्तपस्विवत्प्राणिषु सानुकम्प ।
चचार तस्मिन् स वने विविक्ते
योगीव सतुष्टमतिस्तृणाग्रै ।।"[1]

एक दिन उस देश का राजा उत्तम घोडे पर सवार होकर मृगो का पीछा करता हुआ अत्यन्त वेग के कारण गज, अश्व, रथ और पैदल सेना को दूर मे छोड कर उस स्थान पर पहुँचा। दूर से ही उस शरभ को देख कर धनुष चढ़ा कर उसने घोडे को उधर घुमाया। अश्व के साथ आते हुए राजा को देख कर उसका सामना करने मे समर्थ होने पर भी हिसा और क्रोध से निवृत्त होने के कारण बोधिसत्त्व अत्यन्त वेग से भागने लगे। वह श्रेष्ठ घोडा भी पूरे वेग से शरभ का पीछा करता हुआ एक गड्ढे के पास पहुँच कर उसे लाघने का निश्चय न कर हठात् ही रुक गया। शरभ पर दृष्टि गडाये राजा ने प्रपात को नही देखा। वेगपूर्वक घोड़े के रुकने से नि शङ्क असावधान वह आसन से चलायमान होकर गिर पडा।

घोडे के पदचाप के बन्द होने से राजा के लौट जाने की संभावना करते हुए बोधिसत्त्व ने पीछे मुड कर देखा। सवार के बिना गड्ढे के किनारे घोडे को खडा देख उन्होने सोचा, अवश्य ही राजा गड्ढे मे गिर पडे हैं। इससे उस महात्मा के हृदय मे उस वध करने वाले के प्रति भी अत्यन्त करुणा उत्पन्न हुई। उसके क्लेश का अनुमान कर वे अत्यन्त दु खी हो गये। क्योकि—

"किणाङ्कितानीव मनासि दु खै-
र्न हीनवर्गस्य तथा व्यथन्ते ।
अदृष्टदु खान्यतिसौकुमार्या-
द्यथोत्तमाना व्यसनागमेषु ।।"[2]

---

१—जातक० २५/१
२—जातक० २५/७

अर्थात् निम्नवर्ग के लोगो के मन दु ख के अभ्यस्त होने के कारण दु ख से उतने व्यथित नही होते है, जितने कि विपत्ति के आने पर उच्च वर्ग के सुकुमार लोगो के मन, जिन्हे दु ख का दर्शन ही नही हुआ है। ये स्वयं इससे निकल नही सकेंगे। अत यदि जीवित है तो इनकी उपेक्षा करना उचित नही है, यह सोचते हुए दयार्द्रचित्त होकर वे उस प्रपात के किनारे गये। वहाँ राजा को छटपटाते हुए देख कर उनकी आँखे आँसुओ से भर गयी। "यह हमारा शत्रु है", यह भूल कर वह उसी के समान दु ख अनुभव करने लगे। विनयपूर्वक अपने साधु-भाव को प्रकट करते हुए उन्होने शान्तिदायक मनोहर वाणी मे उमे सात्वना दी तथा कहा—हे महाराज! आप अधीर न हो। आपके ही तृण-जल पर पले मुझ पर आप विश्वास करें। मैं आपको इससे निकाल सकता हूँ। अत शीघ्र ही आज्ञा दीजिये कि मैं आपके पास आ जाऊँ। उनके अद्‌भुत वचन से विस्मित और लज्जित हो राजा ने सोचा—मेरे शत्रुतापूर्ण पराक्रम को देख कर भी यह दया दिखला रहा है। अवश्य ही यह शरभ की आकृति मे कोई महात्मा है। मै ही पशु या बैल हूँ।[1] अत इनकी प्रार्थना को स्वीकार कर इनका सत्कार करना उचित है, यह निश्चय कर उसने कहा—

"प्रपातपतनक्लेशान्न त्वहं पीडितस्तथा।
इति कल्याणहृदये त्वयि प्रस्खलनाद्यथा।।"[2]

अर्थात् प्रपात मे गिरने की पीडा से मै उतना व्यथित नही हूँ, जितना कि शुद्ध हृदय वाल आपके प्रति अपराध करने से। आपके स्वभाव को न जान कर, आपकी आकृति पर विश्वास कर मैंने आपको जो समझ लिया इसे अपने हृदय मे स्थान नही दीजियेगा। राजा के प्रेमपूर्ण वचन से शरभ ने जान लिया कि निकालने की अनुमति मिल गयी है। तब प्रपात मे उतर कर उसने विनयपूर्वक कहा—महाराज, मेरी पीठ पर चढ़ कर मुझसे चिपट जॉय। "बहुत अच्छा" कह कर राजा घोडे की तरह उन पर चढ़ गया। पूरी शक्ति और वेग से राजा को दुर्ग से निकाल कर तथा घोडे से मिला कर वे अत्यधिक प्रसन्न हुए तथा उसे नगर का मार्ग बतला कर स्वयं वन की ओर उन्मुख हुए। राजा का कृतज्ञ हृदय आनन्द से भर गया। उसने शरभ को आलिंगित करते हुए विनयपूर्वक निवेदन किया कि नगर मे चलें। तब बोधिसत्त्व ने मधुर वाणी मे उसकी प्रशसा करते हुए कहा—"हे नरश्रेष्ठ, मुझ वनवासी को गृहवासी बनाकर अनुगृहीत करने का विचार छोडिये, क्योकि मनुष्य जाति का सुख भिन्न है और पशु जाति का भिन्न। हे वीर, यदि आप मेरा प्रिय करना चाहते है, तो व्याधकर्म को छोडिये। पशु-पक्षी मन्द-बुद्धि होते हैं। वे दया के पात्र है। इसलिए उन पर दया करना ही उचित है। सब प्राणी समान

---

१—"अहो मधुरतीक्ष्णेन प्रत्यादिष्टोऽस्मि कर्मणा।
अहमेव मृगो गौर्वा कोऽप्ययं शरभाकृति ।।
—जातक० २५।१४

२—जातक० २५।१६

रूप से सुख की प्राप्ति और दु ख से मुक्ति चाहते है। अत अपने को जो अच्छा नही लगे, वह दूसरे के प्रति करना आपके लिये उचित नही है।

"सुखाश्रये दु खविनोदने च
समानचित्तानवगच्छ सत्त्वान्।
इत्यात्मन स्यादनभीप्सित य-
न्न तत्परेष्वाचरितु क्षम ते ।।[1]

पाप से दु ख होता है, कीर्ति नष्ट होती है, सज्जनो के द्वारा निन्दा होती है, यह जानकर पाप को शत्रु के समान त्याग दें। जिन पुण्यो के सेवन से आपने लोकमान्य लक्ष्मी-निवास राजत्व को पाया है, उन्ही पुण्यो को मित्र के समान बढावें। आदर के साथ समयोचित विपुल दान देते हुए, सज्जनो की संगति से निरूपित शील का पालन करते हुए, जैसी अपनी वैसी ही अन्य प्राणियो की हितकामना करते हुए यश और सुख के साधन स्वरूप पुण्यो का संचय करें।[2]

इस प्रकार पारलौकिक वातो के उपदेश से राजा को अनुगृहीत कर वे महात्मा उसी जंगल मे चले गये।

इस प्रकार हत्या की चेष्टा करनेवाला भी यदि विपत्ति मे पड जाय तो महाकारुणिक उस पर करुणा ही करते है, उसकी उपेक्षा नही करते है।

## २६—रुरु-जातक

दूसरो का दु ख ही साधुओ का दु ख है। वे इसे नही सह सकते, न कि अपने दु ख को। जैसा कि सुना जाता है—बोधिसत्त्व एक जन्म मे किसी निर्जन वन मे मनोहर रुरु मृग हुए। तीक्ष्ण-बुद्धि, सुन्दर आचरण एवं दिव्य शरीरवान वे सभी पशुओ से पूजित हुए। वहाँ रहते हुए उन्होने एक बार समीप मे बहती हुई जल से भरी हुई नदी की वेगवती धारा मे बहते हुए किसी मनुष्य का करुण क्रन्दन सुना। क्रन्दन के करुण शब्द से हृदय मे मानो आहत होते हुए बोधिसत्त्व "मत डरो मत डरो" शत-शत जन्मो मे अभ्यस्त, भय-विषाद और दीनता को दूर करनेवाली, स्पष्ट अक्षरो वाली वह मनुष्यवाणी बार-बार जोरो से बोलते हुए उस गहन वन से निकल आये और उस मनुष्य को देख कर उन्होने उसे निकालने का निश्चय किया। अपने प्राण की चिंता छोड भयकर वेग से बहती हुई उस नदी मे वे प्रविष्ट

---

१—जातक० २५।२६

२—कालोपचारसुमगैर्विपुलै प्रदानै
शीलेन साधुजनसगतनिश्चयेन।
भूतेषु चात्मनि यथा हितबुद्धिसिद्ध्या
पुण्यानि सचिनु यश सुखसाधनानि ।।"

—जातक० २५।२६

हुए, जैसे कोई वीर मनुष्य शत्रु-सेना को क्षुब्ध करता हुआ उसके भीतर प्रवेश करता है। अपने शरीर से उसके मार्ग को रोक कर उसने कहा—"मेरा आश्रय ग्रहण करो" भयातुर वह उनकी पीठ पर चढ गया। उस मनुष्य के आरूढ होने पर भी तथा नदी के वेग से विचलित किये जाते हुए भी उत्कृष्ट सत्त्व के कारण उनकी अद्भुत शक्ति बनी रही और वे उसके मनोनुकूल तीर पर पहुँच गये। अत्यन्त आनन्द का अनुभव करते हुए उसकी थकावट और दु ख दूर कर, उसे मार्ग बतलाया तथा प्रसन्नता के साथ विदा किया। स्नेही बन्धुओ और मित्रो के लिए भी दुर्लभ उनकी इस दयालुता से उस मनुष्य का हृदय भर आया। विस्मय और सम्मानपूर्वक बोधिसत्त्व को प्रणाम कर उसने कहा—बाल्यावस्था से ही स्नेही मित्र या बन्धु भी इस कार्य को नही कर सकता है, जिसे आपने मेरे लिए किया है। अत ये प्राण आपके हैं। यदि आपके लिए किसी छोटे कार्य मे भी इनका उपयोग हो तो मेरे ऊपर बडी कृपा होगी। अत आप जिस किसी कार्य के योग्य समझे उसे करने की आज्ञा देकर मुझे अनुग्रहीत करें। तब उसकी प्रशसा करते हुए बोधिसत्त्व ने कहा – इस कार्य को स्मरण करते हुए तुम यह बात किसी से न कहना कि इस प्रकार के प्राणि-विशेष ने मुझे निकाला है। मेरा यह सुन्दर रूप लुभावना है। लोभ के कारण मनुष्यो के हृदय प्राय कठोर और अशान्त होते है। अत अपने गुणो की और मेरी रक्षा करो। मित्रद्रोह कही कल्याणकारी नही होता है। वह "बहुत अच्छा" यह वचन देकर उस महासत्त्व को प्रणाम कर अपने घर की ओर चल दिया।

उसी समय किसी राजा की एक रानी थी, जिसके स्वप्न सत्य होते थे। एक समय प्रात काल मे सोई हुई उसने स्वप्न देखा कि कान्तिमान् रुरु-मृग सिंहासन पर विराजमान होकर स्पष्ट अक्षरो वाली मनुष्य की वाणी मे राजा सहित समस्त सभासदो को धर्मोपदेश कर रहा है। यह देखकर विस्मित हृदय रानी ने अवसर पाते ही राजा से उस असाधारण स्वप्न का वर्णन किया और कहा—हे राजन्, उस मृग को प्राप्त करने के लिए उचित यत्न किया जाय। उससे यह अन्त पुर अत्यन्त शोभायमान होगा। उसके स्वप्न को सत्य मान कर राजा ने उस रुरु-मृग की खोज के लिए सभी व्याधो को आदेश दिया और उसे दिखलाने वाले को एक उत्तम ग्राम तथा दश मनोहर स्त्रियाँ देने की प्रतिदिन घोषणा की। बार-बार उस घोषणा को सुनकर धन के लोभ से रुरु-मृग के महान् उपकार को भूलते हुए उस कृतघ्न व्यक्ति ने राजा से निवेदन किया कि हे राजन्, मैं उसे दिखला सकता हूँ। यह सुनकर प्रसन्नचित्त हो राजा स्वयं मृग-यानुरूप वेष धारण कर, बडी सेना के साथ राजधानी से निकल कर उस व्यक्ति के द्वारा बतलाये जाते मार्ग से उस गहन वन मे घुसा। तब उस मृग को निश्चिन्त देख कर उस पुरुष ने ज्यो ही उसे राजा को दिखलाने के लिये भुजा उठाई कि उसका हाथ प्रकोष्ठ से गिर पडा, जैसे तलवार से काट दिया गया हो। अनन्तर उस पुरुष द्वारा बतलाये मार्ग से राजा ने महापुण्यवान रुरु मृग को देखा और उसकी रूप-शोभा से आकृष्ट होकर उसे पकडने के लोभ से धनुष-बाण लेकर उसे

बिद्ध करने की इच्छा से उसकी ओर बढा। चारो ओर से लोगो से घिरा हुआ अनुभव कर बोधिसत्त्व ने मनुष्य की वाणी मे राजा से कहा—हे राजन्, क्षण भर रुकें और मेरी इस जिज्ञासा को शान्त कर दें कि निर्जन गहन वन मे रहने वाले मेरे विषय मे किसने आपको बतलाया। उसकी अद्भुत मनुष्य-वाणी से द्रवीभूत होकर राजा ने अपने बाण के नोक से उस पुरुष को दिखला कर कहा—यही इस अद्भुत रूप को दिखलाने वाला है। उस पुरुष को पहचान कर उसकी निन्दा करते हुए बोधिसत्त्व ने कहा—"सत्य है कि जल-प्रवाह मे पडे हुए काठ को निकालना अच्छा है लेकिन अकृतज्ञ मनुष्य को नही।"

"सत्य एव प्रवादोऽयमुदकौघगत किल।
दार्वेव वरमुद्धर्तु नाकृतज्ञमति जनम् ॥[1]"

मेरे परिश्रम का यही प्रत्युपकार है।

राजा ने उत्सुकतापूर्वक पूछा—हे अद्भुत मृग, किसे लक्ष्य कर आप यह कह रहे है? बोधिसत्त्व ने कहा—"जलप्रवाह मे बहते हुए जिसको मैने दया के वशीभूत होकर बचाया, हे नरश्रेष्ठ, उसी की ओर से मुझ पर यह विपत्ति आई। दुर्जनो की संगति कभी कल्याणकारी नही होती। तब राजा ने तीक्ष्ण दृष्टि से फटकार और रूक्षता के साथ उस पुरुष को पूछा। भय, विषाद एव लज्जा से विवर्णमुख हो उसने धीरे-धीरे कहा—सत्य है। यह सुनकर धिक्कारते हुए राजा ने उसका वध करने के लिये धनुष पर बाण चढाया। महाकारुणिक बोधिसत्त्व ने यह देख उन दोनो के बीच खडे होकर कहा—मरे को न मारे, महाराज। इसके ऊपर दया करें, न कि क्रोध। इसने जो कुछ पाने की आशा की थी, उसे देकर इसके साहस को सफल करें। आपकी आज्ञा के लिये मेरा मस्तष्क झुका हुआ है।

अपकारी के प्रति भी बोधिसत्त्व की यह दयालुता देख राजा ने अत्यन्त विस्मित होकर गुरु के समान उनका सम्मान किया और उन्हे अपने उत्तम रथ पर चढ़ा कर राजधानी लाया। अतिथि सत्कार के अनन्तर सिहासन पर बैठा कर मंत्रियो एवं रानियो के साथ धर्म के विषय मे पूछा। बोधिसत्त्व ने मनुष्य की वाणी मे उन्हे धर्मोपदेश दिया और कहा—हे राजन्, संक्षेप मे दया ही धर्म है। राजा उनके वचन का अभिनन्दन कर प्रजासहित धर्म-परायण हो गया। उसने पशु-पक्षियो तक को अभय दान दे दिया।

इस प्रकार दूसरो का दु ख ही सज्जनो का दु ख है।

## २७—महाकपि-जातक

इसमे बोधिसत्त्व के असाधारण त्याग तथा आश्रितो के प्रति अगाध वात्सल्य का प्रतिपादन हुआ है। एक बार बोधिसत्त्व हिमालय के मनोरम अचल मे वानरयूथ

[1] —जातक०—२६/२४

के अधिपति हुए। वहाँ एक विशाल वटवृक्ष था, जो स्वादिष्ट तथा मनोहर फलो से परिपूर्ण था। उसी वृक्ष का आश्रय लेकर बोधिसत्त्व वहाँ विहार करते थे। उस वृक्ष की एक शाखा फलाधिक्य के कारण समीप मे बहती हुई नदी के ऊपर झुकी हुई थी। दूरदर्शी बोधिसत्त्व ने वानरो को आदेश दिया कि उस शाखा के फलरहित हो जाने पर ही कोई दूसरी शाखा का फल खाय। सभी वानरो ने वैसा ही किया। किन्तु पल्लसमूह से आच्छादित रहने के कारण एक छोटा फल उनकी दृष्टि से बच गया, जो कालान्तर मे पक कर उस नदी की धारा मे गिर गया और बहता हुआ रानी के साथ जलक्रीडारत किसी राजा के जाल मे फँसा। उसके उत्कृष्ट गन्ध, अपूर्व रग तथा अद्भुत रसास्वाद से अत्यन्त विस्मित होकर राजा सोचने लगा—दीर्घ काल तक जल मे नही रहने के कारण इसका वर्ण, गन्ध एवं रस अक्षुण्ण है। अत इसका उत्पत्तिस्थान अवश्य ही समीप मे कही नदी तट है। यह निश्चय कर राजा ने महती सेना के साथ उस नदी का अनुसरण किया। अनेक प्रकार के स्थानो से गुजरता हुआ वह मनुष्यो के लिए दुर्गम उस वृक्ष के समीप पहुँच गया। वहाँ सैकडो वानरो को उसके दिव्य-फल मे रत देख राजा ने अत्यन्त क्रुद्ध होकर तत्क्षण उन्हे ध्वस्त करने का आदेश दिया। आज्ञा पाकर भयानक राजसेना तीरो, ढेलो, लाठियो और बर्छियो की वर्षा मे चारो ओर से उस वृक्ष को व्याप्त करती आगे बढने लगी। इससे भयभीत होकर वानरगण दीनमुख हो बोधिसत्त्व के मुख की ओर ताकने लगे। उनकी यह दशा देख बोधिसत्त्व के हृदय मे बडी करुणा हुई। भय, विषाद एवं घबराहट को छोड तथा वानरयूथ को रक्षा का आश्वासन देकर वे उस वृक्ष के शिखर से समीपवर्त्ती तट पर एक ही छलाग मे चले आये, जहाँ अन्य बन्दर दो छलागो मे भी नही पहुँच सकते थे। पर्वत-शिखर पर चढ कर पर्वत तथा वृक्ष के अन्तर से अधिक लम्बी, बद्धमूल, सुदृढ़ वेत्रलता से अपने पैरो को अच्छी तरह बाँध कर पुन उसी वृक्ष पर उछल पडे। दूरी की अधिकता एवं बन्धन की व्याकुलता के रहते भी उस महासत्त्व ने किसी तरह वृक्ष की शाखा के अग्र-भाग को अपने हाथो से पकडा और सकेत के द्वारा वानरो को वहाँ से निकल भागने का आदेश दिया। भयातुर वानरगण उन्हे रौदते हुए वहाँ से शीघ्र ही उस बेत के द्वारा सकुशल निकल गये।

वानरो द्वारा निरन्तर रौदे जाने पर बोधिसत्त्व के शरीर ने मास को छोड दिया, किन्तु चित्त ने धैर्यातिशय को नही छोडा।[1]

---

१ भयातुरैस्तस्य तु वानरैस्तै-
राक्रम्यमाण चरणै प्रसक्तम्।
गात्र ययौ स्वै पिशितैर्वियोग
न त्वेव धैर्यातिशयेन चेत.॥"

—जातक० २७।११

उनके इस अद्भुत उपाय कौशल एवं असाधारण त्याग से राजा को अत्यन्त विस्मय एवं सम्मान का भाव हुआ। उनकी आज्ञा से राजपुरुषो ने वानरपति के नीचे कपडे का चंदोवा फैला कर एक बाण से बेंत को और दूसरे से वट वृक्ष की डाल को एक साथ ही काट कर बोधिसत्त्व के क्षत-विक्षत शरीर को मुक्त किया। धीरे-धीरे चंदोवे से उतार कर राजा ने उन्हे कोमल बिछावन पर सुलाया और उनका सम्यक् उपचार किया।

आश्वस्त होने पर अत्यन्त सम्मान के साथ कुशल-प्रश्न करते हुए राजा ने उनसे वैसा करने का कारण पूछा। बोधिसत्त्व ने राजा की अनुकूलता का आदर करते हुए कहा—मेरी आज्ञा के पालन मे दक्ष इन्होने मुझे अधिपति का भार दिया। इन पर मेरा पुत्रवत् स्नेह है। स्नेह की रक्षा के लिये मैने यह आचरण किया। अपने आश्रितो की रक्षा कर मेरा चित्त अत्यन्त स्वस्थ है। शारीरिक पीडा, बन्धु-वियोग या सुख का विनाश मुझे संतप्त नही कर रहा है। क्रमागत यह मृत्यु मेरे लिये महोत्सव के समान है। स्वामी होने के कारण अपने जाति वालो से प्रणाम, सत्कार और भक्ति के साथ जिस सुख परम्परा को मैने पाया, उससे आज मै मुक्त हूँ। अत मै अत्यन्त आत्मसुख का अनुभव कर रहा हूँ।

उस अवस्था मे बोधिसत्त्व को अत्यन्त प्रमुदित देख राजा परम विस्मित हुए तथा उनसे शिष्य के समान राजधर्म का उपदेश ग्रहण किया। राजा को समुचित शिक्षा देकर उन्होने अपने पार्थिव शरीर को छोड दिया।

इस प्रकार सदाचार का अनुसरण करनेवाले प्राणी शत्रु के मन को भी जीत लेते हैं।

## २८——क्षान्ति-जातक

इस कथा मे बोधिसत्त्व की अद्भुत क्षमाशीलता का वर्णन हुआ है। गृहस्थ जीवन को दोषो का आस्पद मान कर बोधिसत्त्व ने एक बार संन्यास व्रत धारण किया। वे तपस्वी होकर सदा क्षमा का उपदेश देते थे और तदनुरूप धर्म की व्याख्या करते थे। अत लोग उन्हे क्षान्तिवादी कहते थे। वे एकान्त, रमणीय, सुलभ फल-फूलो से समन्वित विमल कमल युक्त जलाशयो से सुशोभित एवं उद्यानो की रम्य शोभा से विभूषित वनस्थली मे रहते थे तथा कल्याणकामी गुणानुरागियो को क्षमाविषयक धार्मिक कथाओ से अनुगृहीत करते थे।

एक बार उस देश का राजा ग्रीष्म-ऋतु मे जल-क्रीडा की अभिलाषा से अपने अन्त पुर के साथ उस रम्य वनस्थली मे आया। वन-विहार सुख की यथेष्ट अनुभूति पाकर क्रीडाजन्य थकावट और मद्यपान के कारण सुन्दर कुन्ज मे उत्तम शय्या पर जाकर सो गया। तब उनकी स्त्रियाँ वन-शोभा से आकृष्ट होकर चारो ओर विचरण करने लगी। वन की रमणीयता का अवलोकन करती हुई वे क्षान्तिवादी

मुनि के आश्रम मे पहुँच गयी। वहाँ वृक्ष के नीचे बैठे, शान्त, सौम्य तथा धर्मात्मा मुनि को देखते ही वे स्त्रियाँ विभ्रम-विलास तथा उच्छृंखलता का परित्याग कर विनय और शान्ति के साथ उनके चारो ओर बैठ गयी। उस महात्मा ने प्रिय वचनों तथा अतिथियोग्य अन्य मनोहर उपचारो से उनका स्वागत कर सुबोध दृष्टान्तपूर्ण धर्मोपदेश के द्वारा उनका आतिथ्य किया।

इधर नीद टूटने पर रानियो के अनियन्त्रित प्रेमपूर्ण हास्य, संभाषण तथा सरस चेष्टाये देखने के लिये उत्सुक राजा शयनपालिकाओ से उनका अन्यत्र गमन जानकर शय्या से उठ गया तथा दासियो एवं कञ्चुकियो के साथ उन्हे खोजता हुआ उस मुनि के आश्रम मे पहुँचा। वहाँ महर्षि क्षान्तिवादी को रानियो से घिरा हुआ देखते ही नशे से बेहोश तथा ईर्ष्या से हतबुद्धि वह राजा अत्यन्त क्रुद्ध हो गया। विवेकबल के अभाव मे वह विनय और सदाचार से च्युत हो गया। महर्षि को फटकारते हुए उसने कहा—

"अस्मत्तेज. खलीकृत्य पश्यन्नन्त पुराणि न।
मुनिवेषप्रतिच्छन्न कोऽय वैतसिकायते ॥[1]"

अर्थात् हमारे प्रभाव की उपेक्षा कर हमारी स्त्रियो को देखता हुआ यह कौन मुनि के वेष मे छिपा हुआ व्याध का आचरण कर रहा है।

राजा क द्वारा इस प्रकार अपमानजनक शब्दो का प्रयोग करने पर अन्त -पुर के अनुचरो ने घबराहट मे आकर उनसे मुनि का प्रभाव और माहात्म्य बतलाया। किन्तु राजा दूषित आशय के कारण उन बातो पर ध्यान न देकर स्वयं हाथ मे तलवार लेकर उस मुनि पर शत्रु की तरह झपटा। सुन्दर शिष्टाचार और विनय से युक्त रानियो ने उस ऋषि की प्रशसा क द्वारा राजा के क्रोधाग्नि-प्रज्वलित चित्त को शान्त करना चाहा, किन्तु इससे उनका क्रोध और बढ़ ही गया। आक्रमण किये जाने पर भी महासत्त्व निर्विकार, घबराहट से रहित तथा स्वस्थचित्त बने रहे। सबके प्रति क्षमाशील वे उस अपमान से जरा भी विचलित नही हुए। उन्होने अनेक प्रकार के उपदेशप्रद वाक्य राजा के कल्याण के लिये कहा। किन्तु कुटिलता से हतबुद्धि राजा पर इसका उलटा ही परिणाम हुआ। कहा भी गया है—

"पय पान भुजङ्गाना केवल विषवर्द्धनम्।
उपदेशो हि मूर्खाणा प्रकोपाय न शान्तये ॥"

अब यह अनुनय का पात्र नही रह गया है, यह सोच कर बोधिसत्त्व वैद्य द्वारा परित्यक्त रोगी के समान उसके लिये शोक करते हुए चुप हो गये। राजा ने उसके बाद उनके दोनो हाथ पैर, कान तथा नाक को काट डाला। शरीर पर तीक्ष्ण तलवार का प्रहार होने पर भी वे उत्तम मुनि न दु खी हुए, न क्रुद्ध, क्योकि वे जानते थे कि शरीर रूपी यंत्र का विनाश निश्चित है। इसलिये वे सब प्राणियो के

---

१—जातक०—२८।३०

प्रति क्षमाशील थे, किन्तु राजा की धर्मच्युति से वे अत्यन्त संतप्त हुए। सच है— शान्तचित्त दयालु पुरुप अपने पर आये दु ख से उतने दु खी नही होते, जितना कि दूसरो पर आये दु ख से—

"प्रतिसख्यानमहर्ता न तथा करुणात्मनाम्।
बाधते दु खमुत्पन्न परानेव यथाश्रितम्॥"[1]

उस घोर दुष्कर्म के करने पर राजा तत्क्षण अग्नि के समान दाहक ज्वर से ग्रस्त हो गया और उपवन से निकल कर भयंकर शब्द के साथ हठात् ही फटी हुई तथा आग की लपटो से भरी हुई पृथ्वी के भीतर समा गया। इससे समस्त राजकुल को अत्यन्त व्याकुल देख राजा के अमात्य ने महर्षि के चरणो मे नत-मस्तक होकर निवेदन किया कि अज्ञान और चापल्य के कारण राजा ने आपको इस अवस्था मे पहुँचा दिया है। अत वही आपकी क्रोधाग्नि का इन्धन बने। हे सद्गुणो के पक्षपाती ! आप उसके नगर, परिवार तथा दु खी प्रजाओ को न जलावें। बोधिसत्त्व ने आश्वासन दिया कि मरण और व्याधि के दु ख से दु खी, लोभ और द्वेष के वशीभूत अपने दुष्कमो से दग्ध व्यक्ति तो दया का पात्र होता है। उस पर क्रोध कौन करेगा ? अपनी भलाई मे आग लगाने वाले राजा को बचाने की शक्ति मुझमे नही है, तो मै उस पर क्रोध क्यो करूँ ? असंख्य जन्मो मे यह क्षुद्र शरीर नाना प्रकार से नष्ट हुआ, फिर आज इसके नष्ट होने पर मै क्षमा को क्यो छोडूँ ? प्रव्रज्या की प्रतिज्ञा लेकर वन मे रहता हुआ, मै शीघ्र ही प्राण छोडने वाला हूँ। तब क्रोध को क्यो आश्रय दूँ ? अत आपका शुभ हो, आप निर्भय होकर जॉय।

इस प्रकार उन्हे उपदेश देकर तथा शिष्य बना कर महर्षि क्षमाशीलता के कारण अविचल धैर्य के साथ पृथ्वी के निवास को छोड कर स्वर्ग चले गये। क्षमाशीलता के गुण-वर्णन मे तथा कामोपभोगो के दुष्परिणाम दिखलाने मे यह कथा कहनी चाहिये।

## २९—ब्रह्म-जातक

बोधिसत्त्व के धर्म-ज्ञान एवं परोपकार की भावना का प्रतिपादन इस जातक मे हुआ है। अपने पुण्य कर्मो के परिणाम-स्वरूप बोधिसत्त्व ने एक बार ब्रह्मलोक मे जन्म पाया। वहाँ महान् ब्रह्म-सुख पाकर भी उनका मन परोपकार से विमुख नही हुआ, क्योकि विषय-सेवन से होनेवाले सुख को पाकर लोग असावधान होकर निन्दित होते है, किन्तु ध्यानाभ्यास से होने वाले सुख को पाकर भी सज्जनो के परोपकार की इच्छा तिरोहित नही होती है—

"विषयसुखेनापि परा प्रमादवक्तव्यता व्रजति लोक।
ध्यानसुखैरपि तु सता न तिरस्क्रियते परहितेच्छा॥"[2]

---

१ जातक—२८।५७

२ जातक० २९।१

एक बार उस महात्मा ने विविध दुखो से युक्त अनेक लोको का अवलोकन करते हुए "अगदिन्न" नामक विदेहराज को देखा, जो कुसगति तथा दुर्विचारो के अभ्यास से मिथ्या दृष्टि के गहन वन मे भटक रहा था। परलोक नही है, शुभाशुभ कर्मो का परिणाम कहाँ से होगा ? यह निश्चय कर वह दान, सदाचार आदि सत्कर्मो से विमुख होकर भोगो मे आसक्त हो गया था। साधुओ और ब्राह्मणो के प्रति उसका विनय और सम्मान शिथिल हो गया था। परलोक की बातो से उसे हँसी आती थी।

राजा को उस अनर्थकारिणी मिथ्यादृष्टि मे आसक्त देख कर देवर्षि के हृदय मे करुणा उमड पडी। एक समय जब राजा विषय-सुखो मे लीन होकर सुन्दर एकान्त कुज मे बैठा हुआ था, देवर्षि उसके सामने ब्रह्मलोक से प्रज्वलित होते हुए नीचे उतरे। अग्निपुञ्ज के समान प्रकाशमान तथा सूर्य की किरण-राशि के समान अत्यन्त दीप्त उनके तेज से अभिभूत होकर राजा ने घबराहट के साथ उठ कर तथा हाथ जोड कर उन्हे प्रणाम किया और उनका परिचय पूछा। बोधिसत्त्व ने कहा कि रागद्वेष को आत्मसयम की शक्ति से जीत कर ब्रह्मलोक मे रहनेवाले देवर्षियो मे से मै हूँ। अपनी दिव्यशक्ति का रहस्य पूछे जाने पर उन्होने कहा—हे राजन्! पूर्व जन्मो मे अभ्यस्त ध्यान, निर्मल सदाचरण और उत्तम इन्द्रिय-संयम के कारण यह दिव्यशक्ति मुझे प्राप्त हुई है। परलोक क्या है और इस पर कैसे विश्वास किया जा सकता है, यह पूछे जाने पर देवर्षि ने अनेक प्रमाणो एवं तर्को से राजा को परलोक के विषय मे समझाया, किन्तु मिथ्यादृष्टि के दुराग्रह तथा अपने एकत्रित पापो के कारण उस पर उसका कोई प्रभाव नही पडा। तब बोधिसत्त्व ने नरक की भयंकर यातनाओ का विस्तृत वर्णन कर उसे अनेक प्रकारो से समझाया कि आप जैसे लोगो की अन्तिम गति उसी मे होती है। इसे सुनकर राजा के मन मे वैराग्य उत्पन्न हो गया। मिथ्यादृष्टि की आसक्ति का परित्याग कर उसने परलोक पर विश्वास किया और बोधिसत्त्व को प्रणाम कर कहा—

"निशम्य तावन्नरकेषु यातना
भयाद्विद विद्रवतीव मे मन।
कथ भविष्यामि न ता समेयिवान्
वितर्कवह्निर्दहतीव मा पुन॥
मया ह्यसद्दर्शननष्टचेतसा
कुवर्त्मना यातमदीर्घदर्शिना।
तदत्र मे साधुगतिर्गतिर्भवान्
परायण त्व शरण च मे मुने॥"[1]

अर्थात् नरक की यातना सुन कर मेरा मन भयभीत हो रहा है। किस प्रकार मै उस यातना को न प्राप्त करूँ, चिन्ता की यह अग्नि मुझे बार-बार जला रही है।

१ जातक०—२६/४६-४७

मिथ्या दृष्टि से ज्ञान के नष्ट होने के कारण मे अदीर्घ-दर्शी कुमार्ग पर चला। इस लिए इस विषय मे आप उत्तम गति वाले ही मेरी गति, आश्रय और शरण हैं। और भी—

"यथैव मे दृष्टितमस्त्वयोद्धृत
दिवाकरेणेव समुद्यता तम।
तथैव मार्गं त्वमृषे प्रचक्ष्व मे
भजेय येनाहमितो न दुर्गतिम्॥"[1]

अर्थात् जिस प्रकार उगता हुआ सूर्य अन्धकार को दूर करता है, उसी प्रकार आपने मेरी दृष्टि के अन्धकार को दूर कर दिया। इसी प्रकार हे ऋषि! अब आप मुझे मार्ग बतलायें, जिससे मै दुर्गति को न पाऊँ।

वैराग्य तथा धर्माचरण के प्रति राजा का झुकाव देख कर बोधिसत्त्व ने शिष्य की भाँति उस पर अनुकम्पा करते हुए उसके लिए सुगतिमार्ग का उपदेश किया। उसके बाद वे वही अन्तर्हित हो गये। परलोक की कथा की सत्यता को जान कर, सम्यग् दृष्टि का ज्ञान प्राप्त कर अमात्यो एवं प्रजाओ के साथ वह राजा दान, इन्द्रिय-दमन और आत्म-सयम मे तत्पर हो गया।

## ३०—हस्ति-जातक

यह कथा बोधिसत्त्व के अतिथि-सत्कार का अद्भुत दृष्टान्त उपस्थित करती है। एक बार बोधिसत्त्व किसी रमणीय नाग-वन मे विशालकाय एकाकी हाथी हुए। पर्वत प्रान्त मे स्थित वह वन वनचारियो का आश्रय था। वृक्षो, झाडियों एवं जल से रहित एक बडी मरुभूमि उसके चारो ओर मनुष्यो के आवागमन मे रुकावट थी। वहाँ वे तपस्वी के समान वृक्ष के पत्तो, कमल-नाल तथा सन्तोष-शान्ति से ही प्रसन्न रहते थे।

एक बार वन के सीमान्त प्रदेश मे विचरण करते हुए उस महासत्त्व ने मरुभूमि की ओर से क्रन्दन सुना। उन्होने सोचा यह क्या है? इस भूमि से दूसरे देश को जाने वाला कोई मार्ग भी नही है। इतनी बडी मरुभूमि को पार कर शिकार के लिए आना तो और भी असंभव है। स्पष्ट है कि ये मार्ग से भटक गये है, अथवा कोपवश राजा से निर्वासित किये गये है। दु खदैन्यपूर्ण क्रन्दन सुन कर करुणा से प्रेरित बोधिसत्त्व तेजी से उस शब्द की ओर बढ़ने लगे। गहन वन से निकलने पर मरुभूमि मे दूर से ही सात सौ मनुष्यो को देखा, जो भूख, प्यास और थकावट से व्यथित हो वन की ओर सहायता की आशा से देख रहे थे। जंगम हिमगिरि शिखर के समान हस्तिराज को देख कर उन मनुष्यो ने सोचा—अहो! हमारा विनाश निश्चित है। किन्तु भयभीत होने पर भी भूख, प्यास और थकावट से निरुत्साहित होने के

---

१. जातक०—२९।४८

कारण उन्होने भागने की चेष्टा नही की। उन्हे भयभीत जानकर बोधिसत्त्व ने दया से द्रवीभूत होकर मनुष्य की वाणी मे आश्वासन देते हुए पूछा कि आप कौन है और किस प्रकार इस अवस्था को प्राप्त हुए है ? उनकी अभयदानसूचक अनुग्रह-प्रवृत्ति से आश्वस्त होकर उन मनुष्यो ने उन्हे प्रणाम कर निवेदन किया कि हे गजेन्द्र! राजा की क्रोधाग्नि ने हम एक हजार व्यक्तियो को यहाँ डाल दिया। पहले कभी दु ख नही होने के कारण बहुत से लोग भूख, प्यास और शोक से अभिभूत होकर मर गये। इस समय सात सौ मनुष्य बचे होगे। मृत्यु-मुख मे डूबते हुए हम लोगो के लिये आप मूर्त्त आश्वासन के समान उपस्थित हुए है। उनकी बातो को सुन कर महाकारुणिक बोधिसत्त्व की आँखो से आँसू बहने लगे। उन्होने अनेक प्रकार से शोक प्रकट करते हुए सोचा कि भूख, प्यास एवं थकावट से व्याकुल तथा दुर्बल काय ये उचित आहार के बिना निर्बल, छायारहित तथा अतिविस्तृत इस मरुभूमि को कैसे पार करेंगे ? नाग-वन मे भी क्या है, जिससे एक दिन भी भूख से इनकी शरीर-यात्रा चल सके ? हाँ, ये मेरे शरीर को पाथेय बना कर तथा मशक की तरह अँतडियो मे जल लेकर इस मरुभूमि को पार कर सकते है। अत मै विविध रोगो के घर इस देह को पीडित प्राणियो के लिये विपत्ति से निकालने का साधन बनाता हूँ। मेरे क्षेत्र मे आये ये धर्मानुसार मेरे अतिथि है तथा विपत्ति मे और बन्धुरहित है। इसलिए विशेष रूप से मेरी अनुकम्पा के पात्र है। तब उनमे से किसी ने जल की, किसी ने छाया की और किसी ने मार्ग की याचना की। उनकी करुण प्रार्थनाओ से दयार्द्र होकर उस महात्मा ने जिस ओर से मरुभूमि को पार करना शक्य था, उस ओर अपनी सूँड से उन्हे एक पहाड दिखलाते हुए कहा—उस पहाड के नीचे कमलो से शोभायमान, विमल जल का एक बडा सरोवर है। अत इसी मार्ग से जाइये। वहाँ गर्मी, प्यास और थकावट को दूर कर, उस पहाड से कुछ ही दूरी पर गिरे हुए एक हाथी के शरीर को देखियेगा। उसके माँस को पाथेय बनाकर तथा मशक की तरह अँतडियो मे जल लेकर इसी दिशा मे जाइये। इस तरह अल्प कष्ट से ही आप लोग इस मरुभूमि को पार कर लेगे। इस प्रकार आश्वासन देते हुए उस महात्मा ने उन्हे वहाँ से प्रस्थान करा कर स्वयं शीघ्रतापूर्वक दूसरे मार्ग से उस पहाड के किनारे से अपने शरीर को छोड दिया। भयकर शब्द करते हुए उनके पृथ्वी पर गिरने पर देवताओ ने प्रसन्न होकर पुष्प सुगंध आदि की वृष्टि की।

उन मनुष्यो ने क्रम से सरोवर पर पहुँच कर गर्मी, प्यास और थकावट दूर की तथा समीप मे ही कुछ देर पहले मरे हुए हाथी के शरीर को देखा। ध्यान से देखने पर कुछ लोगो ने निश्चयपूर्वक जान लिया कि यह वही श्रेष्ठ हाथी है। इससे उन्हे अद्भुत आश्चर्य हुआ कि जिनके कुल, शील और भक्ति को पहले कभी नही देखा, न सुना, ऐसे हम भाग्यहीनो के प्रति इन्होने इतनी सुजनता दिखलाई, तब अपने मित्रो और बन्धुओ के प्रति ये कितने उदार होगे।

"अदृष्टपूर्वान्वयशीलभक्तिषु
क्षतेषु भाग्यैरपरिश्रुतेष्वपि ।
सुहृत्त्वमस्मासु बतेदमीदृश
सुहृत्सु वा बन्धुषु वास्य कीदृशम् ॥"[1]

ये सर्वथा प्रणम्य है। मृत्युमुख मे आपतित हम पर अनुग्रह करनेवाले ये हाथी के रूप मे कोई है, जो सज्जनो के दुर्लभ आचरण को धारण करते है। तब कौन इस समय स्नेही बन्धुओ से भी बढकर स्नेह करनेवाले, अनुग्रहपरायण, अपने प्राणो से भी हमारे उपकार मे प्रवृत्त, अत्यन्त साधु आचरणवाले इनका मास खा सकेगा ? उचित तो यह है कि विधिपूर्वक पूजा करते हुए हम दाह-क्रिया के द्वारा इनके ऋण से मुक्त हो। यह सोचते हुए उनके हृदय शोकाकुल हो गये मानो उनके स्व-जन की मृत्यु हुई हो।

अनन्तर कुछ धीर मनुष्यो ने कहा—"इस अपरिचित बन्धु ने हमारी रक्षा करने के उद्देश्य से अपना प्रिय शरीर छोडा। इनके उद्देश्य को पूरा करके ही हम इनकी पूजा कर सकेंगे। स्नेह मे अतिथि-सत्कार मे इन्होने अपना सर्वस्व उत्सर्ग कर दिया। अब इसे अस्वीकार कर कौन इस सत्कार को व्यर्थ करेगा ? अत एव गुरु के समान इनके वचन का पालन करते हुए हम इनका सम्मान और अपना कल्याण करे। इस विपत्ति को पार कर हम सभी इनकी पूजा करेंगे और वह सब कर्म करेंगे, जो मरे हुए स्वजन के लिए किया जाता है।

अनन्तर वे सभी उनके वचन के अनुसार हाथी का माँस तथा उसकी अँतडियों मे जल लेकर उनके द्वारा निर्दिष्ट दिशा मे चलते हुए मरुभूमि से सकुशल बाहर हो गये। इस प्रकार साधु-जन प्राण देकर भी दूसरो का दु ख दूर करते है।

## ३१—सुतसोम-जातक

सत्सग का माहात्म्य एव बोधिसत्त्व की करुणा के वर्णन मे यह कथा कही गयी है।

बोधिसत्त्व ने एक बार प्रख्यात कौरव-राजकुल मे जन्म पाया। शत-शत गुण रूपी किरणो से विभूषित वे देखने मे चन्द्रमा के समान सुन्दर लगते थे। अत एव पिता ने उनका नाम सुत-सोम रखा। शुक्लपक्ष के चन्द्रमा के समान उनकी कान्ति बढने लगी। कालक्रम से उन्होने साग वेदो तथा विभिन्न उत्तम कलाओ मे निपुणता पायी। शीघ्र ही अपने सद्गुणो से वे लोगो के प्रेम और सम्मान के पात्र हो गये। प्रजा-पालन मे समर्थ जानकर राजा ने उन्हे युवराज के पद पर अभिषिक्त किया। विद्वान् होने के कारण सुभाषित उन्हे अत्यन्त प्रिय था। अत सुभाषित लेकर आये हुए का वे बडा सम्मान करते थे।

---

१. जातक—३०।३७.

एक दिन सेना के साथ वे क्रीडार्थ किसी उपवन मे गये। वहाँ वे अपनी प्रियतमा के साथ विचरण करने लगे जैसे नन्दन-वन मे कोई पुण्यात्मा विचरण कर रहा हो। मधुर सगीत, सुन्दर नृत्य, हाव-भावमय विलास एवं मनोहर वन-शोभा से वे आनन्दित हुए। वहाँ सुभाषित सुनानेवाला कोई ब्राह्मण आया और उनसे उचित रूप से सत्कृत होकर बैठ गया। अभी उस ब्राह्मण ने वहाँ आने का फल भी नही पाया था कि अचानक एक भयंकर कोलाहल हुआ। भय से काँपते हुए द्वारपाल ने निवेदन किया कि देव! राक्षसो से भी अधिक क्रूर, सैकडो मनुष्यो के संहार का अभ्यस्त नरभक्षी सौदास (सुदास का पुत्र) कल्माषपाद इधर ही आ रहा है, जिससे हमारी सेना व्याकुल होकर भाग रही है। अत उचित कर्त्तव्य का आदेश दें। जानते हुए भी सुतसोम ने पूछा कि यह सौदास कौन है? द्वारपाल ने कहा कि एक समय सुदास नामक राजा मृगया के लिये किसी दुर्गम वन मे गया। वहाँ उसने सिही के साथ सहवास किया, जिससे कुमार का जन्म हुआ। वनचारियो के द्वारा वह राजा के पास लाया गया। पिता के द्वारा लालित पालित हो कर उसने उनकी मृत्यु के बाद राज्य भी पाया, किन्तु मातृदोष के कारण वह पुरवासियो को ही मार कर खाने लगा। फलत पुरवासियो ने उसके वध का प्रबन्ध किया, जिससे भयभीत होकर उसने भूतो की उपासना की तथा उनसे प्रतिज्ञा की कि सकटमुक्त होने पर सौ राजकुमारो की बलि द्वारा वह भूतयज्ञ करेगा। वह सकटमुक्त हो गया। अब वह बलपूर्वक राजकुमारो का अपहरण करता हुआ श्रीमान् के अपहरण के लिये आ रहा है। अत शीघ्र यथोचित आज्ञा दें।

सौदास की दुश्शीलता से पूर्वपरिचित बोधिसत्त्व ने कहा कि नरमास के लोभ से मार्ग-भ्रष्ट होकर वह दयनीय अवस्था मे है। अत उसके पाप को उन्मीलित करने का यत्न करना मुझ जैसे सज्जनो का कर्त्तव्य है। अनन्तर रक्षको को अपने-अपने कार्य मे सावधान रहने का आदेश देकर तथा घबराये हुए लोगो को आश्वासन देकर स्वय राजकुमार उधर बढ़े जिधर से वह क्रूर राक्षस के समान आकृति वाला सौदास आ रहा था। दूर से ही सुतसोम ने निर्भय होकर कहा कि यह मै सुतसोम हूँ, इधर लौटो। यह सुनकर वह बोधिसत्त्व की ओर लौटा तथा उन्हे अपने कन्धे पर चढ़ा कर भागा। अपनी अभीष्ट-सिद्धि से प्रसन्न वह बोधिसत्त्व को मारे हुए मनुष्यो की लाशो से पटा हुआ तथा भयंकर अपने निवास-दुर्ग मे रख कर स्वयं अपनी थकावट दूर करने लगा। तब बोधिसत्त्व को उस ब्राह्मण का स्मरण आया जो सुभाषित रूपी उपहार लेकर आया था तथा पुरस्कार की आशा से उद्यान मे उनके लौटने की प्रतीक्षा कर रहा था। उसके लिये अत्यन्त शोकाकुल होते हुए उस महापुरुष के नेत्रो से आँसू निकल पडे। सौदास ने भय के कारण उन्हे सजलनयन समझ कर हँसते हुए कहा कि मेरे वश मे पड कर धीर कहलाने वाले तुम आँसू बहा रहे हो। ठीक ही कहा गया है—

"आपत्सु विफल धैर्यं
शोके श्रुतमपार्थकम्।

नहि तद्विद्यते भूत-
माहत यन्न कम्पते ॥[1]

अर्थात् विपत्ति मे धैर्य नष्ट हो जाता है। ऐसा कोई प्राणी नही जो विपत्ति या शोक से आहत हो कर विचलित न हो।

बोधिसत्त्व ने कहा—अन्य किसी कारण से नही बल्कि, यह सोच कर मेरी ऑखे सजल हो रही है कि सुभाषितो के साथ पुरस्कार की आशा से आया हुआ ब्राह्मण मेरा अपहरण सुनकर निराशा से दग्ध हो रहा होगा। इसलिये आप मुझे तब तक के लिये छोड दे जब तक कि मै निराशा रूपी अग्नि से जलते हुए द्विज के हृदय को सत्कार रूपी शीतल जल से शान्त कर उससे सुभाषित रूपी मधु ग्रहण कर सकूँ। इस प्रकार द्विज के ऋण से मुक्त होकर यहाँ मै आपके ऋण से सानन्द मुक्त होऊँगा। प्रथमत सौदास को इस पर विश्वास नही हुआ, क्योकि मृत्युमुख से मुक्त हो कर कौन स्वस्थचित्त मनुष्य पुन उसी के पास जायगा ? किन्तु अनेक प्रकार से बोधिसत्त्व के विश्वास दिलाने पर उसने उनकी सत्यवादिता तथा धार्मिकता की परीक्षा के लिये जाने की अनुमति दे दी। शीघ्र लौटने की प्रतिज्ञा कर बोधसत्त्व घर आये। उन्होने ब्राह्मण को बुला कर चार गाथाये सुनी तथा प्रसन्न होकर प्रति सुभाषित सहस्र मुद्रा देकर उसे सम्मानित किया। इसे अतिव्यय समझ कर पिता ने प्रसंगवश उनसे कहा—सुभाषित के पुरस्कार की सीमा का ज्ञान होना चाहिये। इसके लिये सौ मुद्रा ही पर्याप्त है। बोधिसत्त्व ने सुभाषितो के महत्त्व का विस्तृत विवेचन करते हुए कहा कि जिसको सुनते ही मन प्रसन्न होता है कल्याण-प्राप्ति की इच्छा स्थिर होती है, ज्ञान विकसित होकर निर्मल होता है, उसे अपने शरीर का मास देकर भी खरीदना चाहिये। अनन्तर पिता, गुरुजन तथा स्नेही लोगो से अनेक प्रकार से रोके जाने पर भी वे अपनी प्रतिज्ञा से अनुसार निर्भयता-पूर्वक सौदास को विनीत करने की इच्छा से अकेले उसके स्थान पर चले आये।

सत्य की रक्षा मे प्राणो तथा राज्य के मोह को त्यागने वाले बोधिसत्त्व को पुन आया देखते ही सौदास विस्मित, श्रद्धालु और प्रसन्न हुआ। उसने सुभाषित सुनने की इच्छा व्यक्त की। किन्तु बोधिसत्त्व पहले उसे अधार्मिक कहकर फटकारा और बाद मे प्रसंगवश सत्यवचन एवं सदाचरण का सुन्दर उपदेश दिया, जिससे उसका हृदय परिवर्त्तित हो गया। बोधिसत्त्व को प्रणाम कर उसने धर्मश्रवण की महती इच्छा व्यक्त की। उसे शुद्धाशय समझ बोधिसत्त्व ने धर्म एवं सदाचरण की सुन्दर शिक्षा से सौदास को पाप कर्मो से विरत कर सन्मार्ग पर आरूढ़ किया तथा बन्दी बनाये राजकुमारो को मुक्त कराकर अपने-अपने राज्य मे प्रतिष्ठित कराया।

इस प्रकार किसी भी प्रकार से प्राप्त सत्संग कल्याणकारी ही होता है। सत्पुरुष अपने जीवन, सुख और ऐश्वर्य की उपेक्षा कर सत्य की रक्षा करते है।

---

१ जातक०—२१।१४

## ३२—अयोगृह-जातक

संसार की अनित्यता तथा वैराग्य से कल्याण की प्राप्ति के कथन मे यह जातक कहा गया है। बोधिसत्त्वावस्था मे भगवान् बुद्ध एक बार किसी विनय-संपन्न राजकुल मे उत्पन्न हुए। इनके जन्म लेते ही वहाँ प्रभूत दान से ब्राह्मण संतुष्ट हो गये। उज्ज्वल वस्त्राभूषण धारण कर भृत्य आनन्द से फूले नही समाये। कारागार से बन्दी मुक्त कर दिये गये। सर्वत्र आनन्द ही आनन्द हुआ। संतुष्ट मनुष्यो ने राजा के अभ्युदय की कामना की।

उस समय राजा के जो पुत्र उत्पन्न होते थे, वे मर जाते थे। इसे भूतबाधा मान कर राजा ने पुत्र की रक्षा के लिये एक सुन्दर प्रसूतिगृह बनवाया, जो सम्पूर्ण लोहे का बना हुआ था एव मणियो की आकृति से अलंकृत था। भूत-विद्या एवं वेद-सम्मत विधि से भूतो के विनाश का प्रतिकार किया। समुचित शुभ अनुष्ठान और मंगल कर्म किये। उस महासत्त्व की सात्त्विकता, पुण्य-प्रभाव और समुचित रक्षा-व्यवस्था के कारण भूतो के लिये वे असह्य हुए। काल-क्रम से उनके सस्कार किये गये। योग्य आचार्यो से उनकी शिक्षा-दीक्षा हुई। अपने उत्तम गुणो से वे शीघ्र ही सब के प्रिय हो गये।

एक बार अपने उत्तम नगर मे काल-क्रम से उपस्थित कौमुदी-महोत्सव की सुन्दर शोभा देखने की इच्छा से वे पिता की अनुमति लेकर एक उत्तम रथ पर आरूढ हो विचरण कर रहे थे। उस समय वैराग्य से अभ्यस्त होने के कारण उन्हे अपने पूर्वजन्मो का स्मरण हुआ। उन्होने सोचा कि संसार की स्थिति अस्थिरता के कारण दु खमयी और दयनीय है। महाशक्तिशाली शत्रु—व्याधि-बुढापा और मृत्यु मारने के लिये उद्यत है। परलोक रूपी दुर्ग मे अवश्य जाना है। तब ज्ञानी व्यक्ति के लिये आनन्द का अवसर ही कहाँ है ? कोई मिलन नही, जिसका अन्त वियोग न हो। कोई सम्पत्ति नही जिसको विपत्ति नही घेरती। जगत् की स्थिति ऐसी चंचल होने पर भी वास्तविकता को नही देख कर ही लोग आनन्द का अनुभव करते है। इस प्रकार सोचते हुए उस महात्मा का मन विरक्त हो गया तथा अवसर मिलते ही राजा के समीप पहुँच कर उसने तपोवन गमन की अनुमति माँगी। पुत्र-प्रिय पिता ने स्नेहवश उसे रोकने का प्रयत्न किया। तब बोधिसत्त्व ने अनेक प्रकार के वचनो से यह स्पष्ट किया कि जरा और मरण रूप शत्रु से आज तक कोई भी बच नही सका है। अत एव मै धर्माचरण के लिये वन जा रहा हूँ। वन मे कुकार्यों को छोड कर और संग्रह के कष्ट से मुक्त हो कर मनुष्य सुखी होता है, शान्ति ही उसका एकमात्र कार्य होता है, चित्त संतुष्ट रहता है, वह सुख धर्म और यश को पाता है।

**"वने तु सत्यक्तकुकार्यविस्तर·**
**परिग्रहक्लेशविवर्जितः सुखी।**

शमैककार्य· परितुष्टमानस
सुख च धर्म च यशासि चार्च्छति ।।[1]

धर्म ही मनुष्य की रक्षा करता है, धर्म से ही महासुख होता है। धर्मात्मा को मृत्यु भी आनन्द ही देती है। उसके लिये दुर्गति का भय नही है।

इस प्रकार पिता से अनुनय कर वे उनकी आज्ञा प्राप्त कर राजलक्ष्मी को तृण के समान छोड कर तपोवन चले गये। वहाँ चिरकाल तक अपरिमित ध्यान कर अन्त मे ब्रह्मलोकवासी हुए।

अत जिनके मन मे वैराग्य का उदय होता है, राजलक्ष्मी उनके मार्ग को अवरुद्ध नही कर सकती। इस कथा से यह निष्कर्ष भी निकालना चाहिये कि ससार अनित्य और त्राण-रहित है तथा धर्माचरण वन मे सुकर है न कि घर मे।

## ३३—महिष-जातक

बोधिसत्त्व की क्षमाशीलता का वर्णन इस जातक मे है।

एक बार बोधिसत्त्व किसी जगल मे जगली भैंसा हुए। अज्ञानमय पशु-योनि मे पडकर भी वे बडे ज्ञानी और धार्मिक थ। उनके भद्र एव दयालु स्वभाव तथा अक्रोध को जानकर एक दुष्ट बन्दर निर्भीक हो कर उन्हे अनेक प्रकार से सताया करता था। क्योकि—

"दयामृदुषु दुर्जन पटुतरावलेपोद्धव
परा व्रजति विक्रिया न हि भय तत पश्यति।
यतस्तु भयशङ्कया सुकृशयापि सस्पृश्यते
विनीत इव नीचकैश्चरति तत्र शान्तोद्धव ।।"[2]

अर्थात् दयार्द्र व्यक्ति के प्रति दुर्जन उद्धत और उत्तेजित होकर बडी दुष्टता करता है, किन्तु जिस व्यक्ति से भय की थोडी भी आशका रहती है, उसके प्रति वह शान्त और विनीत होकर शिष्य के समान विनम्र आचरण करता है।

वह बन्दर कभी बोधिसत्त्व के सोते रहने या ऊँघते रहने पर उनके ऊपर उछल पडता था। कभी उनके ऊपर चढ कर वृक्ष के समान जोरो से हिलाने लगता था। कभी भूख से पीडित उनके मार्ग को रोक कर खडा हो जाता था। एक बार लकडी लेकर उनके कानो को रगड दिया। इस प्रकार के अनेक उपद्रवो के किये जाने पर भी बोधिसत्त्व क्रोध के वशीभूत नही हुए। उसके सभी अविनीत कार्यों को उपकार के समान समझते हुए उन्होने क्षमा कर दिया।

---

१ जातक० ३२।४६

२ जातक —३३।४

उनके अपमान मे दु खी होकर किसी यक्ष ने एक दिन मार्ग मे बोधिसत्त्व को पूछा—"वेगपूर्वक चलाये गये तुम्हारे सीग का अग्र भाग पत्थर को फोड सकता है, बडे-बडे वृक्षो को विदीर्ण कर सकता है। क्रोधपूर्वक निक्षिप्त तुम्हारे पैर चट्टान मे भी वैसे ही धँस सकते है जैसे कीचड मे। फिर क्यो इस दुष्ट बन्दर के अपमान को सहन करते जा रहे हो ? क्या इसके द्वारा खरीद लिये गये हो या जुए मे हरा दिये गये हो ?" बोधिसत्त्व ने क्षमासूचक कोमल शब्दो मे अपना अभिप्राय प्रकट किया। जो प्रतिकार करने मे असमर्थ है, वह बलवान को क्या क्षमा करेगा ? आचारवान् साधुओ को क्षमा ही करना क्या है ? बलवान ही दुर्बल के अपराध को क्षमा कर सकता है। अत अपमानित होने पर गुणो का त्याग करना उचित नही है। उनके अद्भुत क्षमा-भाव को जान कर यक्ष को अत्यधिक आनन्द और विस्मय हुआ। उसने सम्मानपूर्वक उनकी आराधना एवं उपासना की और दुष्ट बन्दर को उनकी पीठ से हटा दिया। अनन्तर वह वही अन्तर्हित हो गया।

इस प्रकार साधु जन अपकारी का भी आदर करते है।

## ३४—शतपत्र-जातक

बोधिसत्त्व के क्षमाशील तथा उत्तम स्वभाव का चित्रण इस जातक मे हुआ है।

एक बार बोधिसत्त्व किसी वन मे शतपत्र नामक पक्षी हुए। पूर्व जन्मो मे करुणा से अभ्यस्त होने के कारण उस अवस्था मे भी उन्होने शतपत्र की प्राणिहिंसा-वृत्ति का अनुसरण नही किया। पत्र, पुष्प एव फल को खाकर ही वे संतुष्ट रहते थे। यथायोग्य धर्मोपदेश तथा परोपकार करते हुए वे शीघ्र ही उस वन के प्राणियो के आचार्य, बन्धु तथा राजा के समान माननीय हो गये।

किसी वन मे विचरण करते हुए उन्होने एक समय तीव्र वेदना से छटपटाते हुए एक सिह को देखा। स्वभाव से ही कारुणिक उन्होने समीप जाकर कोमल शब्दो मे कहा, हे मृगराज, किस कारण से आप इतने अस्वस्थ दीख रहे है, यदि कहने योग्य हो तो कहिये और जो मेरे करने योग्य हो उसे भी कहिये। सिह ने कहा कि गले के भीतर अटका हुआ हड्डी का टुकडा शल्य के समान मुझे अत्यन्त कष्ट दे रहा है। उसे मैं न तो निगल सकता हूँ और न उगल ही सकता हूँ। मित्रो के लिये सहायता का यही समय हे। अत आप जो कुछ जानते हो, उसके द्वारा मुझे स्वस्थ कीजिये। तब बोधिसत्त्व ने अपनी तीक्ष्ण बुद्धि से हड्डी निकालने का उपाय सोच लिया। उसके मुख-विस्तार की माप का काठ लेकर सिह से कहा कि वह अपनी पूरी शक्ति से मुँह खोले। उसके वैसा करने पर उन्होने उसकी दन्तपंक्तियो के बीच उस काठ को अच्छी तरह स्थिर कर उसके गले मे प्रवेश किया। उसके गले मे स्थित हड्डी को अपनी चोच से पकड कर खीचते हुए तथा मुख-विस्तारक काठ को गिराते हुए वे निकल गये। इस प्रकार सुपरीक्षित निपुण शल्यहारक भी जिसको नहीं निकाल सकता था, उसको उन्होने जन्म परम्परा से प्राप्त निर्मल बुद्धि से निकाला।

कष्टमुक्त होकर सिह ने उनका अभिनन्दन किया और प्रसन्न होकर बोधिसत्त्व अपने अभीष्ट स्थान को चले गये।

एक बार काफी प्रयत्न करने पर भी शतपत्र ने कही कुछ आहार न पाया। भूख की ज्वाला से उनका शरीर जलने लगा। तभी उन्होने उसी सिह को देखा, जो तत्क्षण मारे गये तरुण हरिण का मास खा रहा था। याचना से अनभ्यस्त बोधिसत्त्व उस उपकृत भी सिह से कुछ नही कह सके। किन्तु क्षुधार्त्त रहने के कारण उसकी आँखो के आगे विचरण करने लगे। देखते हुए भी उस कृतघ्न दुरात्मा ने उन्हे आहार के लिये आमन्त्रित नही किया। सच ही कहा गया है—

**"शिलातले बीजमिव प्रकीर्णं हुत च शान्तोष्मणि भस्मपुञ्जे।**
**समप्रकार फलयोगकाले कृत कृतघ्ने विदुले च पुष्पम् ॥"[1]**

अर्थात् जिस प्रकार चट्टान पर बोया गया बीज, उष्णतारहित अग्निपुज मे डाली गयी आहुति निष्फल होती है, उसी प्रकार विदुल का फूल और कृतघ्न के प्रति किया गया उपकार फल काल मे व्यर्थ होता है।

अवश्य ही यह मुझे नही पहचान रहा है, यह सोच कर बोधिसत्त्व ने निश्शंक-भाव से याचक के समान आशीर्वाद देते हुए उससे दान माँगा। सदाचरण से सर्वथा अपरिचित उस क्रूर सिह ने डाँटते हुए कहा—दया रूपी कायरता को नही जानने वाले मेरे समीप आकर भी तुम अब तक जीवित हो, क्या यही बहुत नही है? याचना द्वारा मुझे अपमानित कर तुम परलोक जाना चाहते हो? तिरस्कार के इन रूखे शब्दो मे लज्जित होते हुए बोधिसत्त्व वही आकाश मे उड गये।

तब किसी वनदेवता ने उनके धैर्य की परीक्षा लेने के विचार से उनके समीप पहुँच कर कहा कि हे पक्षिश्रेष्ठ! आपसे उपकृत होकर भी इस दुरात्मा ने आपका असत्कार किया। आप झपट कर इसकी आँखे फोड सकते है और इसके दाँतो के बीच से माँस छीन सकते है। क्यो शक्ति के रहते हुए भी आप इसे सह रहे है? इस प्रकार कहे जाने पर बोधिसत्त्व ने अपने स्वभाव का परिचय देते हुए शान्त भाव से कहा कि हमारे जैसे प्राणी के लिये यह मार्ग अनुचित है, क्योकि सज्जन दया से प्रेरित होकर ही दु ख मे पडे हुए का उपकार करते है, न कि लाभ की इच्छा से। अत उसके कृतघ्न होने पर भी क्रोध ठीक नही है। उपकार करने पर भी यदि किसी मे मित्र का धर्म नही पाया जाय तो मृदुतापूर्वक धीरे-धीरे उससे अलग हो जाना चाहिये।

इस प्रकार के सुभाषितो को सुन कर वनदेवता अत्यन्त प्रसन्न हुए। "साधु-साधु" कहकर उन्होने बोधिसत्त्व की भूरि-भूरि प्रशंसा की। अनन्तर वे अदृश्य हो गये।

अत उकसाये जाने पर भी सज्जन पाप मे प्रवृत्त नही होते।

---

१. जातक०—३४।११

तृतीय अध्याय

## १—महायान सम्प्रदाय और जातकमाला

आज से प्राय ढाई हजार वर्ष पूर्व भारत मे एक विश्वविख्यात ज्योति पुंज ज्ञानसूर्य का प्रादुर्भाव हुआ था। वह ज्ञान, करुणा, प्रेम और त्याग का मूर्तिमान स्वरूप था। उसका हृदय ससार के दु ख और दयनीय दशा को देखकर द्रवीभूत हो गया था। उसने यह जाना कि विश्व के क्षणिक और दिखावटी सुख ऊपरी स्तर तथा एक भयंकर चिरस्थायी-सी वेदना पर टिका हुआ है। उसने यह अनुभव किया कि जगत् की कृत्रिम स्मितिरेखा के नीचे आधि-व्याधि, जरा और मरण की भीषण व्यथा का अट्टहास निहित है। निरन्तर सत्य के शव पर मिथ्या का नर्तन देखते हुए भी विचलित न होने वाले अज्ञानी जगत् के आन्ध्य से क्षुब्ध होकर उसने दु ख-निरोध के मार्ग को खोज निकालने की दृढ़-प्रतिज्ञा की। २९ वर्ष की भरी युवावस्था मे उसने शाक्य-साम्राज्य की समृद्धि और वैभव को ठुकरा दिया। अपनी अनुपम सुन्दरी, सुशीला और गुणवती गृहिणी के अनवद्य प्रेम की भी उसने उपेक्षा कर दी और उसे दम्पति-स्नेह का ग्रन्थिभूत नवजात शिशु भी अभिनिष्क्रमण से रोक न सका। उसने जग के तीन व्यापक और दृढ़तम कनक, कामिनी तथा कीर्तिरूप बन्धन-शृङ्खलाओ को तोड फेंका। छ वर्षो के कठिन तप के पश्चात् मार-विजय करनेवाले उस दुर्बल और कृशकाय व्यक्ति ने एक दिन गया के समीप निरंजना नदी के तट पर बोधिवृक्ष के नीचे अज्ञान के घने अधकार को दूर करनेवाले ज्ञानसूर्य का साक्षात्कार किया। उसने फिर अपने सक्षात्कृत सत्य का प्रतीत्य-समुत्पाद[1], चार आर्यसत्य[2] और आर्य-

---

[1] प्रतीत्यसमुत्पाद—प्रतीत्य (प्रति + इ + ल्यप्) किमी वस्तु की प्राप्ति होने पर समुत्पाद—अन्य वस्तु की उत्पत्ति अर्थात् सापेक्षकारणतावाद। आचार्य चन्द्रकीर्त्ति ने माध्यमिक कारिकावृत्ति मे प्रतीत्यसमुत्पाद का अर्थ इस प्रकार किया है—
"प्रतीत्यशब्दो ल्यबन्त प्राप्तावपेक्षाया वर्तते। यदि प्रादुर्भाव इति समुत्पाद-शब्द प्रादुर्भावेऽर्थे वर्त्तते। ततश्च हेतुप्रत्ययसापेक्षो भावानामुत्पाद प्रतीत्यसमुत्पादार्थ."
इसके द्वादशागो की चर्चा अभिधर्मकोश मे इस प्रकार है—

"स प्रतीत्यसमुत्पादो द्वादशागस्त्रिकाण्डक।
पूर्वापरान्तयोर्द्वे द्वे मध्येऽष्टौ परिपूरणा॥—अभिधर्मकोश ३।२०

वे द्वादशाग इस प्रकार हैं—१ अविद्या, २ ससार, ३ विज्ञान, ४ नाम-रूप, ५. षडायतन, ६. स्पर्श, ७ वेदना, ८ तृष्णा, ९ उपादान, १० भव, ११. जाति, १२ जरा-मरण। इनमे प्रत्येक परवर्त्ती अग स्वाव्यवहित पूर्व अंग का कार्य है। अविद्या मूल कारण है।

[2] (क) दु ख, (ख) दु खसमुदय, (ग) दु खनिरोध, (घ) दु खनिरोध-मार्ग।

अष्टागिक-मार्ग[1] को बिना किसी जाति-पाँति, रूप-रग, स्त्री-पुरुष, राजा-रंक, ऊँच-नीच, छोटे-बडे, धर्मी-विधर्मी आदि के भेदभाव के सब लोगो को सरल-सुबोध भाषा मे समझाया तथा उसे आज भी संसार श्रद्धा, आदर और गौरव के साथ भगवान् बुद्ध के नाम से स्मरण करता है।

बौद्ध धर्म भारत मे ही नही फला अपितु अपनी जन्म-भूमि की सीमा को लॉघ कर लंका, बर्मा, स्याम, मलाया, जावा, सुमात्रा, नेपाल, तिब्बत, मगोलिया, कोरिया, चीन और जापान आदि सुदूर देशो मे गया। भारत मे लगभग डेढ हजार वर्षो तक व्याप्त रहकर और अनेक महान् दार्शनिक तत्त्ववेत्ता विचारको तथा सन्त-पुरुषो को जन्म देकर अन्त मे कालचक्र से अपनी जन्म-भूमि से लुप्त हुआ।

बुद्ध स्वय ज्ञानी थे और उन्होने ज्ञान का साग्रह प्रतिपादन किया। ससार का अर्थ भव-चक्र या आवागमन है। यह क्षणिक और दु खमय है। अविद्या संसार की जननी है और सब दु खो का मूल कारण है। निर्वाण या मुक्ति का अर्थ इस भव-चक्र से, इस आवागमन के चक्र से, इस प्रतीत्यसमुत्पाद के चक्र से मुक्त होना है। यह मुक्ति तभी हो सकती है जब ससार के मूल कारण अविद्या का नाश हो और अविद्या का नाश केवल विद्या या ज्ञान द्वारा ही संभव है। अत ज्ञान ही सबसे श्रेष्ठ एव पवित्र वस्तु है। बुद्धशब्द का अर्थ ही ज्ञानवान् है। भगवान् बुद्ध की प्रसिद्ध उक्ति है—हे भिक्षुगण, जिस प्रकार लोग सोने को अग्नि मे तपा कर, कसौटी पर कस कर और अच्छी तरह ठोकपीट कर पूर्ण परीक्षा करने के बाद उसे खरा मानते है, उसी प्रकार आप लोग मेरे वचनो को ज्ञानाग्नि मे तपा कर, बुद्धिरूपी कसौटी पर कस कर तथा उनकी हर प्रकार से पूर्ण परीक्षा कर के ही उन्हे ग्रहण करे, केवल मेरे प्रति आदर और श्रद्धा के कारण ही उन्हे सत्य मत माने।[2]

भगवान् बुद्ध के पवित्र उपदेशो को उनके परवर्त्ती अनुयायी अपने-अपने ढग से समझने तथा प्रतिपादन करने लगे, फलत हीनयान तथा महायान नामक दो सम्प्रदायो मे बौद्ध-धर्म विभक्त हो गया।

---

[1] १. सम्यक् ज्ञान (आर्यसत्यो का तत्त्वज्ञान), २ सम्यक् सकल्प (दृढ निश्चय), ३ सम्यक् वचन (सत्यवचन), ४. सम्यक् कर्मान्त (हिंसा-द्रोह, दुराचरण-रहित कर्म), ५ सम्यक् आजीव (न्यायपूर्ण जीविका), ६ सम्यक् व्यायाम (बुराइयो को न उत्पन्न होने देना और भलाई के लिए सतत प्रयत्न करना), ७ सम्यक् स्मृति (चित्त, शरीर, वेदना आदि के अशुचि अनित्य रूप की उपलब्धि और लोभादि चित्त सताप से अलग हटना), ८ सम्यक् समाधि (राग-द्वेषादि द्वन्द्व-विनाश से उत्पन्न चित्त की शुद्ध नैसर्गिक एकाग्रता)।

[2] तापाच्छेदाच्च निकषात् सुवर्णमिव पण्डितै।
परीक्ष्य भिक्षवो ग्राह्य मद्वचो न तु गौरवात्॥"

—तत्त्वसग्रहपञ्जिका पृष्ठ १५

हीनयान का सबसे अधिक विख्यात एवं महत्त्वपूर्ण संप्रदाय "सर्वास्तिवाद" जगत् को केवल क्षण-क्षण परिणामी वासनाओ का संघात और जीव को केवल प्रतिक्षण-परिणामी विचारधारा का संतान मानता है। निर्वाण का अर्थ सर्वथा विनाश मानता है। अभावमय तथा अपनी ही मुक्ति की कामना करनेवाले स्वार्थी "अर्हत्" को सिद्ध समझता है। एक ओर तो हमे जीव और जगत् आदि सब वस्तुओ के अस्तित्व का लोभ दिखाता है और दूसरी ओर हमे केवल सन्तान और संघात के क्षणिक टुकडो से बहलाना चाहता है। एक ओर तो बुद्ध के मौन को जगत्, जीव और ईश्वर की सत्ता का निराकरण मानना और दूसरी ओर बुद्ध के शरीर को, अग-प्रत्यंग, को, आराध्य मानकर उनके नख, केश, दन्त, भस्म एवं अस्थि-खण्डो पर भव्य मदिर बना कर स्वय बुद्ध की प्रतिमा को ईश्वर के आसन पर बिठा कर उसकी पूजा करना इस हीनयान सम्प्रदाय की जडो को हिला देता है।

हीनयान के इन दोषो और विरोधो ने कुछ विद्वान् बौद्धो को इन विषयो पर गम्भीर विचार करने को बाध्य किया। वे सोचने लगे कि वास्तव मे क्या ये दोष और बिरोध बुद्धवचनो मे है या हीनयानियो द्वारा अन्यथाप्रतिपादित सिद्धान्तो मे ? अन्तत वे इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि हीनयानियो द्वारा अनुचित रीति से अन्यथा प्रतिपादित सिद्धान्तो मे ही ये दोष और विरोध आते है, बुद्धसम्मत सिद्धान्तो मे नही। बुद्ध भगवान् ने पात्र की योग्यता के अनुसार उपदेश दिया। हीनयानानुयायी श्रावको और प्रत्येकबुद्धो को सत्त्वशुद्धि के लिये कर्म और उपासना का उपदेश दिया और केवल महायानानुयायी बोधिसत्त्वो को उन्होने ज्ञान का असली उपदेश दिया। इन बौद्धो ने ही अपने आपको महायानी और दूसरे बौद्धो को हीनयानी शब्द मे सम्बोधित किया।

महायान का अर्थ होता है—विस्तृत यान (गति-साधन) अथवा प्रशस्त मार्ग। इसका ऐसा नाम इसीलिए पडा कि इसके द्वारा निर्दिष्ट मार्ग पर चल कर असख्य व्यक्ति चरम लक्ष्य को अपना सकते है। इस सम्प्रदाय को सहजयान (Easy Path) भी कहा जाता है, क्योकि इसके सिद्धान्तो को प्रत्येक व्यक्ति सुगमता से हृदयंगम कर सकता है। महायान धर्म की सरलता एवं व्यावहारिकता ही इसे विश्व-धर्म के रूप मे प्रतिष्ठित कर सकी। यह धर्म कोरिया, जापान, चीन आदि देशो मे प्रचलित होकर[२] मुख्यत संस्कृत-भाषा मे ही उपनिबद्ध हुआ है, इसलिए इसे आधुनिक विद्वान् संस्कृत बौद्धधर्म अथवा उत्तरी बौद्धधर्म (Northern Buddhism) के नाम से अभिहित करते है।

महायान धर्म की सबसे बडी विशेषता बोधिसत्त्व की कल्पना है। बोधिसत्त्व की प्राप्ति ही जीवन का उद्देश्य है। महायान मे अपनी मुक्ति की अपेक्षा संसार के समस्त जीवो की मुक्ति पर जोर दिया गया है। महायानी संसार के समस्त प्राणियो के समग्र दु खो का नाश करा उन्हे निर्वाण प्राप्त करा देना अपने जीवन का उद्देश्य मानता है। उसका यह प्रण है कि जब तक एक-एक प्राणी मुक्त नही हो जाता, हम स्वयं निर्वाण-सुख को नही भोगेंगे तथा त्रस्त मानव के निर्वाण-लाभ के लिये

प्रयत्नशील रहेंगे। महायानियो का यह आदर्श बोधिसत्त्व कहा जाता है। जो व्यक्ति इसकी प्राप्ति करता है तथा लोक-कल्याण मे सलग्न रहता है, उसे भी बोधिसत्त्व कहा जाता है। जिस प्रकार पक मे रहकर भी पंकज स्वच्छ तथा निर्मल रहता है, उसी प्रकार ससार मे रहकर भी वे ससारिक आसक्ति से प्रभावित नही होते। लोक-सेवा की भावना से वे जन्म ग्रहण करने को भी तत्पर रहते है।

महायान के "बोधिसत्त्व" हीनयान क "अर्हत्" पद से भिन्न है। हीनयान मे "अर्हत्" की प्राप्ति ही जीवन का चरम लक्ष्य कहा गया है। "अर्हत्" के विचार मे स्वार्थपरता निहित है, क्योकि वे अपनी ही मुक्ति के लिये प्रयत्नशील रहते है। इसके विपरीत महायान के बोधिसत्त्व का आदर्श लोक-कल्याण की भावना पर प्रतिष्ठित है। इस प्रकार हीनयान का लक्ष्य वैयक्तिक है, जबकि महायान का लक्ष्य सार्वभौम।

महायान मे बुद्ध को ईश्वर के रूप मे माना गया है। हीनयान धर्म अनीश्वरवादी होने के कारण लोकप्रिय नही हो सका। धर्म की भावना मे निर्भरता की भावना निहित है। मनुष्य अपूर्ण एवं असीम होने के कारण जीवन के संघर्षो का सामना करने से जब विरसता का अनुभव करने लगता है तब वह एक ऐसी सत्ता की कल्पना करता है जो उसकी सहायता कर सके। ऐसी स्थिति मे वह स्वावलम्बन के प्रति श्रद्धा न रख कर ईश्वरापेक्षी हो जाता है। महायान मे ऐसे व्यक्तियो के लिये भी आशा का सन्देश है। यही कारण है कि महायान मे ईश्वर को करुणामय एवं प्रेममय माना गया है। कहा गया है—"The god of Mahayana is a god of love and lays great stress on devotion."[1] समस्त प्राणी प्रेम, भक्ति और कर्म के द्वारा ईश्वर की करुणा का पात्र हो सकता है।

आगे चलकर महायान मे बुद्ध को पारमार्थिक सत्य का एक अवतार मान लिया गया है। बोधिसत्त्व की प्राप्ति के पूर्व बुद्ध के जितने अवतार हुए थे उनकी कथा जातक मे वर्त्तमान है। परम-तत्त्व को महायान मे वर्णनीय माना गया है। इसका प्रकाशन धर्मकाय के रूप मे हुआ है। धर्मकाय के रूप मे बुद्ध समस्त प्राणी के कल्याण के लिये चिन्तित दीखते है। इस रूप मे बुद्ध को "अमिताभ बुद्ध" कहा जाता है तथा उनकी दया की अपेक्षा करना साधारण मनुष्य क जीवन का आवश्यक अंग होता है। महायान मे ईश्वर की भक्ति पर भी बल दिया गया है। महायान ग्रंथ—"सद्धर्मपुण्डरीक" का कहना ह कि सच्चे प्रेम से बुद्ध को, एक पुष्प के अर्पण द्वारा साधक को अनन्त सुख प्राप्त होता है। इस प्रकार बुद्ध को ईश्वर के रूप मे प्रतिष्ठित कर महायान ने धार्मिक-भावना को संतुष्ट किया है।

महायान मे आत्मा का अस्तित्व माना गया है। इसका कहना है कि यदि आत्मा का अस्तित्व नही माना जाय तो मुक्ति केसे मिलेगी ? मुक्ति की सार्थकता को प्रमाणित करने के लिये आत्मा मे विश्वास आवश्यक हो जाता है। महायान

---

1. "Dynamics of Faith" by K N. Mitra, P 62

मे वैयक्तिक आत्मा को मिथ्या या हीनात्मा कहा गया है। इसके बदले महात्मा की मीमासा हुई है। सभी व्यक्तियो मे एक ही महात्मा वर्त्तमान है। इस दृष्टि से सभी मनुष्य एक दूसरे मे भिन्न होते हुए भी समान है।

हीनयान मे भिक्षु-जीवन अथवा संन्यास पर अधिक जोर दिया गया है, किन्तु महायान मे सन्यास अथवा संसार से पलायन की प्रवृत्ति की कटु आलोचना हुई ह। यद्यपि विश्व पूर्णत सत्य नही है फिर भी संसार को तिलाजलि देना बुद्धि-मत्ता नही है। यदि मनुष्य संसार का पारमार्थिक रूप समझे तो ससार मे रह कर ही बह निर्वाण प्राप्त कर सकता है। महायान यह शिक्षा देता है कि मनुष्य को ससार मे रह कर ही अपनी प्रगति के सम्बन्ध मे सोचना चाहिये।

महायान मे कर्म-विचार मे भी परिवर्त्तन लाने का प्रयास किया गया है। कर्म-सिद्धान्त के अनुसार प्रत्येक व्यक्ति अपने कर्म का फल पाता है। दूसरे शब्दो मे बिना किये हुए कर्मो का फल नही मिलता है तथा किये हुए कर्म का फल भी नष्ट नही होता है। परन्तु, महायान का कहना है कि बोधिसत्त्व अपने कर्मो के फल से दूसरो को लाभान्वित कर सकते हैं तथा दूसरे व्यक्तियो के पापमय कर्मो का स्वयं भोग कर सकते है। जातकमाला के प्राय सभी जातको मे हम मीमासा-दर्शनोक्त कर्म-सिद्धान्त का उल्लंघन पाते है। बोधिसत्त्व चाहे जिस रूप मे भी हो, अपने समस्त पुण्यो के फल का प्रतिदान महान् से महान् पापी या श्वापद तक को करने मे अग्रसर रहते है। प्रतिदान लेने मे शक्र का योगदान मुख्य रूप से रहता है, जो अंशत ईर्ष्यावश और अंशत परीक्षा के लिये बोधिसत्त्व को महाकष्ट मे डाल देता है। नेत्र जैसे अत्यन्त आवश्यक अंग की भी याचना कर लेता है[1], किन्तु बोधि-सत्त्व लोक-कल्याण की कामना से उसे अहित नही समझत।

लोक-कल्याण की भावना से प्रभावित होकर बोधिसत्त्व अपने पुण्यमय कर्मों के द्वारा दूसरो को दु ख से मुक्ति दिलाते है तथा उनके पापमय कर्मो का स्वयं भोग करते है। इस प्रकार कर्मो के आदान-प्रदान को, जिसे परिवर्त्त कहा जाता है, महायान स्वीकार करता है।

महायान मे निर्वाण के भावात्मक मत पर बल दिया गया है। निर्वाण प्राप्त करने के बाद व्यक्ति के समस्त दु खो का अन्त हो जाता है। वह आनन्द की अनुभूति प्राप्त करता है। निर्वाण को आनन्दमय अवस्था कहा गया है। महायान मत की तरह शकर ने भी मोक्ष को एक आनन्दमय अवस्था बतलाया है।

महायान उदार एवं प्रगतिशील है। इसमे अनेक ऐसे अनुयायी आये जो बौद्ध-धर्म ग्रहण करने के पूर्व जिन धार्मिक विचारो को मानते थे, उन्हे बौद्ध-धर्म मे मिला दिया। महायान ने, उदार एवं प्रगतिशील होने के कारण, उनके विचारो को

---

१ जातकमाला-शिबि-जातक

आश्रय दिया, जिसके फलस्वरूप महायान मे अनेकानेक नवीन विचार मिल गये जो इसे जीवित तथा युगानुरूप बनाने मे परम सहायक सिद्ध हुए।

असंग ने महायान-विधर्म-संगति-सूत्र मे महायान की सात मौलिक विशेषताओ का उल्लेख किया है, जो निम्नाकित है—

१—महायान विस्तृत है।

२—यह सभी जीवो के प्रति सामान्य प्रेम को व्यक्त करता है।

३—विषय और विषयी के परम तत्त्व का निषेध कर तथा चैतन्य की एकमात्र सत्ता मानकर बौद्धिकता का परिचय देता है।

४—इसका आदर्श बोधिसत्त्व की प्राप्ति है। बोधिसत्त्व मे संसार के समस्त जीवो की मुक्ति के लिये कर्म करने की अद्भुत शक्ति है।

५—यह मानता है कि बुद्ध ने अपने उपाय कौशल के आधार पर संसार के अनेकानेक मनुष्यो को उनके स्वभाव तथा बुद्धि के अनुसार उपदेश दिया है।

६—इसका अन्तिम उद्देश्य बुद्धत्व को प्राप्त करना है। बुद्धत्व की प्राप्ति के लिये बोधिसत्त्व को दश अवस्थाओ से गुजरना पडता है।

७—बुद्ध संसार के समस्त व्यक्तियो के आध्यात्मिक आवश्यकताओ की पूर्त्ति करा सकते है।

———

## २—बोधिसत्त्व की कल्पना

अब हम जातकमाला की मुख्य दार्शनिक वस्तु बोधिसत्त्व की कल्पना का भी ऐतिहासिक तथा दार्शनिक दृष्टियो से विचार करे। प्राणियो के आर्त्तिनाशन के प्रति बोधिसत्त्व का जो स्वरूप जातकमाला मे प्रदर्शित है, वह मुख्यत महायान की प्रकृष्टतम कल्पना है।

बौद्धधर्म की प्रारम्भिक अवस्था मे "अर्हत्" की भावना पायी जाती है। भगवान् बुद्ध को "अर्हत्" कहा गया। साथ ही चार आर्यसत्य एवं अष्टागमार्ग के उपदेश प्राप्त करने वाले उनके शिष्यो को भी "अर्हत्" पद से अभिहित किया जाने लगा। ऐसे लोग अष्टाग-मार्ग का अनुसरण कर तीनो आस्रवो (ऐन्द्रियिक सुख, सत्ता-प्रेम, अज्ञान) से रहित होते थे। "ब्रह्मजालसुत्त" आदि पालि ग्रन्थ के अनुसार "अर्हत्" वह है, जो मुक्त हो गया है, पुनर्जन्म के बन्धन से रहित है, जिसने अपने सारे भवबन्धनो को त्याग दिया है, जो पवित्र जीवन व्यतीत कर रहा है, जिसकी इच्छा एवं प्रवृत्ति अन्तिम मुक्ति के प्रति उन्मुख है, जो अपने मार्ग मे एकाकी, उत्साहपूर्ण तथा अपना स्वामी स्वय है।[1] "अर्हत्" स्वय मुक्ति प्राप्त कर ससार के अन्य प्राणियो की मुक्ति के लिए बुद्ध के उपदेशो का प्रचार करता था। "अर्हत्" का जीवन मृत्युपर्यन्त सासारिक जीवो के कल्याणार्थ अर्पित होता था। गौतम बुद्ध के परिनिर्वाण के तीन सौ वर्षों बाद तक "अर्हत्" की यही धारणा रही। परन्तु धीरे-धीरे इस भावना मे परिवर्त्तन होने लगा और ईसा पूर्व दो सौ वर्ष तक बौद्ध भिक्षु सासारिक जीवो की दु खनिवृत्ति एवं कल्याण से विमुख होकर अधिक स्वार्थलिप्त हो गये। वे अपनी ही मुक्ति के लिए प्रयत्नशील रहने लगे। सामान्य लोगो के उद्धार के लिए बुद्ध के उपदेशो के प्रचार करने का उत्साह उनमे नही रहा। जन-कल्याण के प्रति भिक्षुओ के उदासीन तथा उनके आत्म-केन्द्रित होने की भावना का उल्लेख परवर्ती पालि-साहित्य मे अनेक स्थलो पर मिलता है। धम्मपद[2] मे जहाँ एक ओर आत्मसंयम, ध्यान आदि की प्रशंसा की गई है, वही सामान्य-जन के कल्याण के प्रति उदासीनता की भावना भी परिलक्षित होती है। थेरगाथा[3] के

---

१ ब्रह्मजालसुत्त (दीघ १, १-४६)

२ धम्मपद (२८ वग्ग) पब्बतट्ठो व भूमट्ठे धीरो बाले अवेक्खत्तीति।

३ (क)—थेरगाथा स० २४५ पृ० ३१:—

"यथा ब्रह्मा तथा एको, यथा देवो तथा दुवे।
यथा गामो तथा तायो' कोलाहलं तत् उत्तरिन्ति।"

(ख) थेरगाथा स० ३८० पृ० ४२—

"यस्स कत्थाय पब्बजितो अगारस्मा अनगारियम्।
सोमे अत्थो अनुप्पत्तो सब्बसयोजनक्खयोति।"

(ग) थेरगाथा २२४, पृ० २९।

"तिस्सो विज्जा अनुप्पत्ता कत्त बुद्धस्य सासन" ति।

अधिकाश कवियो ने वैयक्तिक मुक्ति पर ही ध्यान को केन्द्रित किया है, प्राणियो के कल्याण की बात वहाँ शायद ही कही आयी है । मिलिन्दपञ्ह[१] का कथन है कि "अर्हत्" को अपने ही दु खो से मुक्ति के लिए प्रयत्नशील होना चाहिए ।

उपर्युक्त संकीर्ण विचारो के विरोध मे सभी जीवो की रक्षा एवं कल्याण के सिद्धान्त-रूप मे बोधिसत्त्व की कल्पना का प्रादुर्भाव हुआ ।

"The bodhisattva doctrine was promulgated by some Buddhist leaders as a Protest against this lack of true spiritual fervour and altruism among the monks of that period "[२]

बोधिसत्त्व का मुख्य, कार्य अर्हत् के आध्यात्मिक संकीर्णता की आलोचना एवं निन्दा करना था ।

"A bodhisattve is emphatically and primarily one who criticises and condemns the spiritual egoism of such "Arhats" and Pratyeka-buddhas "[3]

इस सिद्धान्त का अनुगामी संगठन महायान की संज्ञा से अभिहित किया गया ।

बोधिसत्त्व की कल्पना महायान की सबसे बडी विशेषता है । बोधि का अर्थ है बुद्धत्व (Enlightenment)—ऐसा प्राय सभी विद्वान् मानते है । किन्तु सत्त्व का अर्थ विभिन्न विद्वानो ने विभिन्न ढंग से समझा है और इस कारण बोधिसत्त्व शब्द की विविध व्याख्या की है । हरदयाल ने अपनी पुस्तक "The Bodhisattva Doctrine In Buddhist Sanskrit Literature" मे बोधिसत्त्व शब्द के अर्थ का निम्नलिखित ढंग से विश्लेषण किया है—

(१) "सत्त्व ( नपु० ) का अर्थ मोनियर विलियम्स के अनुसार है—बुद्धि, चरित्र, ज्ञान, प्रकृति । अतएव जिसे बोधि अर्थात् पूर्णज्ञान हो, जिसकी प्रकृति पूर्ण ज्ञानमयी हो वह बोधिसत्त्व है ।[४]

(२) "सत्त्व" (पु०) का अर्थ है प्राणी (Any living or sentient being) पालि "सत्त का अर्थ है—सजीव पदार्थ ( A living being, creature, a sentient and rational being, person )

यह अर्थ अधिकाश आधुनिक विद्वानो के द्वारा स्वीकृत है ।

---

१. मिलिन्दपञ्ह—३१ "किंति महाराज इदं दुक्खं निरुज्झाय अञ्ञञ्च दुक्खं न उप्पज्जेय्याति, एतदत्था महाराज अम्हाकं पब्बज्जा अनुपादापरिनिब्बान" ।

2 Hardayal, Bodhisattva Doctrine, P 3.

3 Hardayal, Bodhisattva Doctrine, P. 3.

4 M. Williams Skt Dicy , P. 688b :

"One who has bodhi or perfect wisdom as his essence."

इसी आधार पर समाधिराजसूत्रकार ने बोधिसत्त्व का अर्थ किया है :—

बोधति सत्त्वान् इति बोधिसत्त्व " ।[१]

पी० घोष ने भी सत्त्व का अर्थ प्राणी ही किया है, किन्तु समस्त पद बोधिसत्त्व की व्याख्या उन्होने की है—

"बोधि स चासौ महाकृपाशयेन सत्त्वालम्बनात् सत्त्वश्चेति ।"[२]

इससे द्योतित होता है कि मनुष्य बोधि और सत्त्व दोनो ही है।

(३) सत्त्व का अर्थ है—आत्मा, मनस्, इन्द्रिय, चेतना। पालि मे सत्त का अर्थ है—आत्मा। प्रज्ञाकरमति ने बोधिचयवितार की टीका मे लिखा है—

"तत्र (बोधौ) सत्त्व अभिप्रायोऽस्येति बोधिसत्त्व ।"[३]

पी० घोष ने भी एक व्याख्याकार का उल्लेख किया है जो सत्त्व का अर्थ अभिप्राय करते है—

"बोधौ सत्त्वम् अभिप्रायो येषा ते बोधिसत्त्वा ।',[४]

तदनुसार बोधि पर जिसका मन, प्रवृत्तियाँ विचार तथा इच्छाये केन्द्रित हो, वह बोधिसत्त्व है।

(४) सत्ता का अर्थ है—गर्भ, गुप्त, अज्ञात, अव्यक्त (मो० वि०)। तदनुसार बोधिसत्त्व वह है जिसमे बोधि (ज्ञान) अव्यक्त रूप मे निहित हो।[५]

(५) योग-सूत्र के अनुसार सत्त्व का अर्थ हो सकता है—पुरुषाश्रित—मन, बुद्धि। यह ई० सेना के अनुसार है जिसने बौद्ध-धर्म पर योग-दर्शन का प्रचुर प्रभाव माना है।

किन्तु यह विचार बुद्धिग्राह्य नही हो सकता। क्योकि इसमे इतिहास की भूल (Anachronism) होगी। अधिकाश विद्वान योग-सूत्र का समय ३०० ई० के आसपास मानते है जबकि "बोधिसत्त्व" शब्द पालि निकायो मे ही आता है[६], जिसका समय ५वी-४थी शती ई० पू० माना जाता है।

---

१ समाधिराजसूत्र fol 25a, 4

२, शतसाहस्रिका-प्रज्ञापारमिता पृ० २, note 2 (Chapter 1 xii)

३ बोधिचर्यावतारपजिका, पृ० ४२१

४ सतसाहस्रिका-प्रज्ञा पारमिता, पृ० २ टिप्पणी ३

५. H S Gaur—Buddhism, P xi —
"In whom knowledge is latent and undeveloped."

६, "मय्ह पि खो अनभिम्बुद्धस्स बोधिसत्तस्सेव ।" —मज्झिमनिकाय, १।१७।६

एच० कर्न ने बोधि शब्द को साख्य-योग के 'बुद्धि" शब्द का समानार्थी माना है। "बुद्धिसत्त्व" शब्द योग-साहित्य मे पाया जाता है। इस आधार पर उन्होने बोधिसत्त्व का अर्थ किया है—अन्तर्निहित बुद्धि का मानवाकार रूप (Personification of Potential intelligence)[१]

किन्तु यह अर्थ उपयुक्त नही प्रतीत होना है, क्योकि बौद्धतत्त्व-मीमासा के अनुसार "बुद्धि" सत्ता के निम्नतर स्तर से सम्बद्ध है, जबकि "बोधि" का सम्बन्ध उच्चतम ज्ञान मे है। बोधिचर्यावतार मे कहा गया है —

'बुद्धि. सम्वृत्तिरुच्यते।"[२]

(६) सत्त्व पालि सत्त का रूपान्तर है जो सस्कृत सक्त से वना प्रतीत होता होता है। सक्त (✓ सञ्ज्+क्त) का अर्थ है—सटा हुआ, सम्बद्ध, भक्त, संलग्न। तदनुसार बोधिसत्त्व (बोधिसक्त) का अर्थ है—बोधि मे सलग्न।[3]

किन्तु पी० ओल्ट्रामार द्वारा इस मत का खण्डन इस आधार पर किया गया है कि ✓ सज्ज का प्रयोग कभी भी नैतिक तथा आध्यात्मिक आदर्शो के प्रति संसक्ति के अर्थ मे नही हुआ है।[४]

(७) मोनियर विलियम कृत संस्कृत अग्रेजी कोश मे "सत्त्व" का अर्थ है—शक्ति, बल, साहस, उत्साह।[५] तदनुसार जिस व्यक्ति की शक्ति बोधि (जागृति, ज्ञान) की ओर अभिमुख है। इस अर्थ मे सत्त्व शब्द क्षेमेन्द्र की "अवदानकल्पलता" मे अनेक बार प्रयुक्त हुआ है। यथा—

"सत्त्वाब्धि।"[६]
"सत्त्वोज्ज्वलं भगवतश्चरित निशम्य।"[७]
"सत्त्वनिधिर्।"[८]
"बोधिसत्त्व सत्त्वविभूषित।"[९]
बुद्धचरित मे भी यह शब्द प्रयुक्त हुआ है —
"बोधिसत्त्व परिपूर्णसत्त्व।"[१०]

---

१ "Manual" P 65, note 5 "Histoire" 1, 383, note
—H kern
२ बोधिचर्यावतार—ix 2
३ K E Neumann, Massh, tr vol 1, P 620 note 5—
"One who is devoted or attached to bodhi"
४ P Oltramare, 'Bouddhique" P 250
५ Skt Dicy M W P 1052—"Strength, energy, vigour, power, courage"
६ Avadan Kalplata—II, P 713, verse 42
७ Do —II, P 85, verse 74
८ Do —II, P. 945, verse 21
९ Do —II, P 113, verse 8
१० बुद्धचरित ६।३०

तिब्बती कोशकारो ने भी बुद्धि और उत्साह-सम्पन्नता पर बल दिया है। चीनी कोशकार के अनुसार बोधिसत्त्व वह है जिसकी प्रकृति बोधि हो गयी है।

डॉ० हरदयाल का निष्कर्ष है कि पालि वाङ्मय मे आये हुए "बोधिसत्त" शब्द का सम्बन्ध वैदिक "सत्त्वन्" (वीर, साहसी) शब्द से है जिसके अनुसार हम "अध्यात्म वीर"[1] के रूप मे इसका अर्थ कर सकते हैं। वास्तव मे 'बोधिसत्त्व" शब्द मे दो भावनाये अन्तर्निहित है—एक तो सत्ता की भावना और दूसरी सघर्षमय जीवन की। केवल सत्ता की भावना से बोधिसत्त्व का सम्बन्ध दिखाना भ्रामक है। अत दूसरो के कल्याण के लिए निरन्तर सघर्षशील रह कर इस संसार मे "अध्यात्म वीर" की भूमिका का निर्वाह करने वाला व्यक्ति ही बोधिसत्त्व है। इसे महासत्त्व भी कहते है।

बोधिसत्त्व की अवस्था को प्राप्त करनेवाले साधक के जीवन का लक्ष्य नितान्त उदात्त, महनीय तथा व्यापक होता है। उसके जीवन का उद्देश्य जगत् का परम कल्याण साधन होता है। बोधिसत्त्व का स्वार्थ इतना विस्तृत रहता है कि उसके "स्व" की परिधि मे जगत् के समस्त जीव समा जाते है। उसके प्रधान गुण होते है—महामैत्री और करुणा। पिपीलिका से लेकर हस्ति-पर्यन्त विश्व के जीवो मे जब तक एक भी प्राणी दु ख का अनुभव करता है, तब तक वह अपनी मुक्ति नही चाहता है। उसका हृदय प्राणियो के क्लेशो के निरीक्षण से स्वभावत द्रवीभूत हो उठता है। बोधिचर्यावतार तृतीय परिच्छेद मे बोधिसत्त्व के आदर्श का सुन्दर वर्णन है—

"एव सर्वमिद कृत्वा यन्मयाऽऽसादित शुभम्।
तेन स्या सर्वसत्त्वाना सर्वदु.खप्रशान्तिकृत्॥
मुच्यमानेषु सत्त्वेषु ये ते प्रामोद्यसागरा.।
तैरेव ननु पर्याप्त मोक्षेणारसिकेन किम्॥"

बोधिसत्त्व की यही अन्तिम कामना रहती है कि सौगत मार्ग के अनुष्ठान से मैने जिस पुण्य-सभार का अर्जन किया है, उसके द्वारा समग्र प्राणियो के दु खो की शान्ति हो। मुक्त जीवो के हृदय मे जो आनन्द-सागर हिलोरें मारने लगता है, वही मेरे जीवन को आनन्दमय बनाने के लिये पर्याप्त है। रसहीन सूखे मोक्ष को लेकर क्या करना है ?

बोधिसत्त्व को प्रथमत बोधिचित्त का ग्रहण करना पडता है। सब जीवो के उद्धार के लिये सम्यक् संबोधि मे चित्त को प्रतिष्ठित करना बोधिचित्त का ग्रहण है। उसके लिये वन्दना, पूजा, पापदेशना, पुण्यानुमोदन, अध्येषणा बोधिचित्तोत्पाद तथा परिणामना—इन सप्तविध अनुत्तर पूजा का विधान है। षट् पारमिताओ

---

1. Bodhisattwa Doctrine, P 9—
"Heroic being, Spiritual warrior."

का—अर्थात् पूर्णत्व का—अनुशीलन भी नितान्त उपयोगी साधन है। दान अर्थात् आत्मभाव का त्याग तथा नि स्वार्थबुद्धि की प्रकृष्टता, शील अर्थात् प्राणातिपात आदि गर्हित कृत्यो मे चित्त की विरति, क्षान्ति अर्थात् दूसरो के अपकार किए जाने पर भी चित्त की अकोपनता, वीर्य, ध्यान तथा प्रज्ञा—इन षट्पारमिताओ का अर्जन बुद्धत्व प्राप्ति का नैसर्गिक उपाय है। दान आदि पचपारमिताओ का उद्देश्य प्रज्ञा-पारमिता का उदय कराना है। प्रज्ञापारमिता अर्थात् पूर्णज्ञान या सर्वज्ञता की प्राप्ति शून्यता मे प्रतिष्ठित होने वाले व्यक्ति की होती है। प्रज्ञापारमिता प्राप्त करने वाले बोधिसत्त्व के लिए इस जगत के समस्त व्यवहार मायिक तया स्वप्नवत् प्रतीत होते है। बोधिचित्त नि.स्वभाव, निरालम्ब, सर्वशून्य, निरालय तथा प्रपंच-समतिक्रान्त आदि गुणो से युक्त होता है। नैरात्म्यपरिपृच्छासूत्र मे बोधिचित्त का लक्षण इस प्रकार किया गया है—

**"नि स्वभाव निरालम्ब सर्वशून्य निरालयम्। प्रपञ्चसमतिक्रान्त बोधिचित्तस्य लक्षणम्॥**
**न काठिन्य न च मृदुत्व न चोष्ण नैव शीतलम्। न सस्पर्श न च ग्राह्य बोधिचित्तस्य लक्षणम्॥**
**न दीर्घ नापि वा ह्रस्व न पिण्ड न त्रिकोणकम्। न कृश नापि च स्थूल बोधिचित्तस्य लक्षणम्॥**
**न श्वेत नापि रक्त च न कृष्ण न च पीतकम्। अवर्ण च निराकार बोधिचित्तस्य लक्षणम्॥**
**निर्विकार निराभास निरूह निर्विबन्धकम्। अरूप व्योमसकाश बोधिचित्तस्य लक्षणम्॥**
**भावनासमतिक्रान्त तीर्थिकानामगोचरम्। प्रज्ञापारमितारूप बोधिचित्तस्य लक्षणम्॥**
**अनौपम्यमनाभासम् अदृश शान्तमेव च। प्रकृतिशुद्धमद्रव्य बोधिचित्तस्य लक्षणम्॥"[१]**
**इत्यादि।**

प्रज्ञापारमिता की देवीरूप से उपासना बौद्धो का प्रधान आचार है।[२] बोधि-सत्त्व मे ही प्राणियो को मुक्त बनाने की योग्यता रहती है।

जातकमाला का दूसरा नाम है—बोधिसत्त्वावदानमाला। अवदान का अर्थ है सुकर्म। इस प्रकार बोधिसत्त्वावदानमाला का अर्थ होगा—बोधिसत्त्व के अवदानो अर्थात् सुकर्मो की माला। इसमे भगवान् बुद्ध के पूर्व-जन्मो की कथाये है। बुद्ध ने एक जन्म के ही प्रयत्नो से बुद्धत्व नही पाया था। उन्होने असंख्य जन्मो तक बुद्धत्व प्राप्ति के लिये भगीरथ प्रयत्न किये थे। जब वे अपने पूर्व-जन्मो मे सद्गुणो का विकास और सत्कर्मो का आचरण कर रहे थे तब उनकी संज्ञा बोधिसत्त्व थी। बोधिसत्त्व को हम भावी बुद्ध भी कह सकते है। भगवान बुद्ध सर्वज्ञ थे। वे अपने

---

१ "नैरात्म्यपरिपृच्छासूत्र"—१२-१८

२ "सर्वेषामपि वीराणा परार्थनियतात्मनाम्।
बोधिका जनयित्री च माता त्वमसि वत्सला॥
बुद्धै. प्रत्येकबुद्धैश्च श्रावकैश्च निषेविता।
मार्गस्त्वमेका मोक्षस्य नास्त्यन्य इति निश्चय.॥"
—प्रज्ञापारमितासूत्र

पूर्व-जन्म की घटनाओ को भी जानते थे।[1] बोधिसत्त्व भी कभी-कभी अपने पूर्व जन्म का स्मरण कर सकते थे। बोधिसत्त्व कोशलाधिपति ने अपने अतीत जन्म का स्मरण करते हुए कहा था कि पूर्वजन्म मे जब वे मजदूर थे तब भिक्षुओ को कुछ भोजन देने के फलस्वरूप ही वे दूसरे जन्म मे कोशल के अधिपति हुए—

"सुप्तप्रबुद्ध इव जातिमनुस्मरामि
यस्यामिहैव नगरे भृतकोऽहमासम् ।
शीलान्वितोऽपि धनमात्रमपुच्छ्रितेभ्य
कर्माभिराधनसमर्जितदीनवृत्ति ॥
सोऽह भृति परिभवश्रमदैन्यशाला
त्राणाशयात्स्वयमवृत्तिभयाद्विविक्षु ।
भिक्षार्थिनश्च चतुर श्रमणानपश्य
वश्येन्द्रियाननुगतानिव भिक्षुलक्ष्म्या ॥
तेभ्य प्रसादमृदुना मनसा प्रणम्य
कुल्माषमात्रकमदा प्रयत स्वगेहे ।
तस्याङ्कुरोदय इवैष यदन्यराज-
चूडाप्रभाश्चरणरेणुषु मे निषक्ता ॥[2]

और उनकी धर्मपरायणा रानी ने भी (जो बोधिसत्त्व नही थी) अपने अतीत जन्म को स्मरण करते हुए कहा कि पूर्व-जन्म मे जब वह दासी थी तो किसी मुनि को कुछ भोजन देने के फलस्वरूप ही वह कोशलाधिपति की रानी हुई।

"बाल्येऽनुभूतमिव तत्समनुस्मरामि
दासी सती यदहमुद्धृतभक्तमेकम् ।
क्षीणाश्रवाय मुनये विनयेन दत्त्वा
सुप्तेव तत्र समवापमिह प्रबोधम् ॥
एतत् स्मरामि कुशल नरदेव ! येन
त्वन्नाथतामुपगतास्मि सम पृथिव्या ।
क्षीणाश्रवेषु न कृत तनु नाम किञ्चि—
दित्युक्तवानसि यथैव मुनिस्तथैव ॥[3]

---

१ तुलनीय—

बहूनि मे व्यतीतानि जन्मानि तव चार्जुन ।
तान्यहं वेद सर्वाणि न त्व वेत्थ परंतप ॥
—श्रीमद्भगवद्गीता—४।५

२. जातक०—३।१०–१२

३. जातक० ३/१७–१८

जातकमाला के सभी जातकों के प्रधानपात्र बोधिसत्त्व हैं। वे मनुष्यों की योनि में कभी राजा[1], कभी आचार्य[2], कभी ब्राह्मण[3], कभी तपस्वी[4], कभी परिव्राजक[5], कभी श्रेष्ठी[6], और कभी नाविक[7] के रूप में प्रकट होते हैं। देवयोनि में देवताओं के अधिपति शक्र[8] होते हैं और पशु, पक्षियों की योनि में व्याघ्री[9], शशक[10], मत्स्य[11], मृग[12], कपि[13], हस्ती[14], वनमहिष[15] या हंस[16] होकर जन्म लेते हैं। जिस किसी भी योनि में उत्पन्न हों वे बचपन से ही बड़े होनहार होते हैं। अल्पकाल में ही सर्वगुणसम्पन्न हो जाते हैं।

बोधिसत्त्व के जीवन का प्रधान लक्ष्य—भागवत की इन पंक्तियों के उद्धरण में प्रायः प्रकट हुआ है—

> "न कामयेऽहं गतिमीश्वरात् परामष्टर्द्धियुक्तामपुनर्भवं वा।
> आर्तिं प्रपद्येऽखिलदेहभाजामन्तःस्थितो येन भवन्त्यदुःखाः ॥" ६।२१।१२

वे भूख की ज्वाला से व्याकुल होकर अपने सद्यःप्रसूत शावकों को खाने के लिए उद्यत बाघिन के आगे अपना शरीरोत्सर्ग कर उसकी प्राणरक्षा और धर्मरक्षा करते हैं।[17] वे सर्वस्वदान से ही संतुष्ट न होकर अपने शरीर का अवयव भी प्रसन्नतापूर्वक दे देते हैं।[18] दान-कर्म में भयानक विघ्न उपस्थित होने पर भी वे अपने कर्म

---

१ शिबि० कुल्माषपिण्डी० मैत्रीबल० विश्वन्तर० यज्ञ० उन्मादयन्ती० सुतसोम० तथा अयोगृहजातक

२. ब्राह्मणजातक

३. बिस० तथा चुड्डबोधिजातक

४. अगस्त्य तथा क्षान्तिजातक

५. महाबोधिजातक

६. श्रेष्ठि० अविषह्यश्रेष्ठि० तथा श्रेष्ठिजातक (२०वें)

७. सुपारग-जातक

८. शक्रजातक तथा कुम्भजातक

९. व्याघ्रीजातक

१०. शश-जातक

११. मत्स्य-जातक

१२. शरभजातक तथा रुरु-जातक

१३. महाकपि-जातक (२४वें तथा २७वें जातक)

१४. हस्ति-जातक

१५. महिष-जातक

१६. हंस-जातक

१७. व्याघ्री-जातक

१८. शिबि-जातक

से विचलित नही होते ।[1] तपस्याकाल मे जब वे केवल कमल-नाल खा कर रहते थे, लगातार कई दिनो तक इन्द्र के द्वारा उनका आहार लुप्त किये जाने पर भी उनके मन मे विकार का उदय नही होता है ।[2] मनुष्य का ताजा मास और गर्म रुधिर चाहने वाले भूखे और प्यासे यक्षो को अपने ही शरीर से मास के टुकडे खिला कर और रुधिर की धारा पिला कर वे उन क्रूर-हृदयो मे भी करुणा का संचार करने मे समर्थ होते है ।[3] शशक-योनि मे उत्पन्न होने पर वे भूखे अतिथि के लिए अपने सुन्दर शरीर को ही अग्नि मे डाल कर अतिथि-सत्कार का अलौकिक दृष्टान्त उपस्थित करते है ।[4] आजन्म आचरित अहिसा के प्रभाव से वे समुद्र मे सकटापन्न जहाज के संत्रस्त यात्रियो की प्राण-रक्षा करने मे समर्थ होते है ।[5] वे अपने अमात्य की रूपवती पत्नी को देख कर मोहित होते है और अमात्य द्वारा पत्नी अर्पित की जाने पर भी उसे अस्वीकार करते हुए शीघ्र ही मोहमुक्त होकर सन्मार्ग का उपदेश करते है ।[6] वे देवेन्द्र शक्र होकर मद्य-पान मे आसक्त राजा को मद्य-पान से विरत कर राजा और उसकी प्रजा का कल्याण करते है ।[7] विपत्ति मे पडे हुए प्राणियो को देख कर बोधिसत्त्व दया से द्रवीभूत हो उठते है और अपने अलौकिक पराक्रम से उनकी रक्षा करते है । उपकृत प्राणी कृतघ्नता या विश्वासघात करे, बोधिसत्त्व उनका उपकार ही करते है। वे रुरुमृग होकर प्रखर जलधारा मे बहते हुए, जीवन से निराश मनुष्य को जान की बाजी लगा कर बचाते है । किन्तु वह कृतघ्न उसका बदला लोभवश उन्हे राजा से पकडवा कर देता है । फिर भी राजा द्वारा उस पापी के बध की चेष्टा करते समय बोधिसत्त्व पुन उसकी प्राणरक्षा कर दया का अद्भुत दृष्टान्त उपस्थित करते है ।[8] शतपत्र पक्षी होकर वे कण्ठ मे अस्थिखण्ड के अटक जाने से व्याकुल सिह की प्राणरक्षा करते है और कालान्तर मे आहार ग्रहण करते हुए उसी सिह के पास क्षुधार्त्त होकर पहुँचने पर भी फटकार कर भगाये जाते है । समर्थ होकर भी वे उसका बदला नही लेते है और उसे क्षमा कर देते है ।[9] वे क्षान्तिवादी ऋषि होकर क्रोधी, हिसक एवं कर्त्तव्यच्युत राजा के द्वारा अंग-अंग काट डालने पर भी क्षमाशील बने रहते है और उसके कल्याण की कामना करते है ।[10]

---

१ श्रेष्ठि-जातक (४थ)
२ बिस-जातक
३ मैत्रीबल-जातक
४ शश-जातक
५ सुपारग-जातक
६. उन्मादयन्ती-जातक
७ कुम्भ-जातक
८. रुरु-जातक
९ शतपत्र-जातक
१०. क्षान्ति-जातक

कुमार्गगामी हिंसक प्राणियो पर करुणा करते हुए वे सदुपदेश और सदाचरण के द्वारा उनका हृदय-परिवर्तन कर उन्हे सन्मार्ग पर लाते है। वे क्रूर नरभक्षी सौदास को सत्यनिष्ठा और सुभाषितो के द्वारा प्राणिहिंसा एवं नरमास भक्षण से विरत कर देते हैं।[1] वानरपति होकर वे अपने आश्रित वानरो को संकट से पार करने के लिए स्वय सेतु बन जाते है और इस प्रकार प्राणत्याग कर परम सुखशान्ति का अनुभव करते है।[2] हाथी होकर वे भूख-प्यास से व्याकुल मरुभूमि मे भटकते हुए सात सौ मनुष्यो को जल से भरा हुआ सरोवर दिखाते है और उनके आहार के लिए अन्य कोई उपाय न देख अपने को ही पहाड से नीचे गिरा कर अतिथिसेवा मे अपना सर्वस्व उत्सर्ग कर देते है।[3]

उनके इस प्रकार के उत्तम आचरण का उद्देश्य भी कितना महान और पवित्र है, इसे उन्ही के शब्दो मे सुनिये—

"नाय प्रयत्न सुगति समाप्तु नैकातपत्रा मनुजेन्द्रलक्ष्मीम्।
सुखप्रकर्षैकरसा न च द्या ब्राह्मीं श्रिय नैव न मोक्षसौख्यम्॥
यत्त्वस्ति पुण्य मम किञ्चिदेव कान्तारमग्न जनमुज्जिहीर्षो।
ससारकान्तारगतस्य तेन लोकस्य निस्तारयिता भवेयम्॥[4]

सुकर्मो द्वारा पुण्य का संचय वे संसार रूपी कान्तार मे फँसे हुए लोगो के उद्धार की भव्य भावना से ही करते है, न कि सासारिक या पारलौकिक सुख-समृद्धि, यश या मोक्ष की प्राप्ति के लिए। लोकरक्षा ही उनका प्रधान लक्ष्य है और इसी के अनुष्ठान मे वे सदैव यत्न करते हैं—

"नाय यत्न सार्वभौमत्वमाप्तु नैव स्वर्गं नापवर्गं न कीर्तिम्।
त्रातु लोकानित्यय त्वादरो मे याच्ञाक्लेशो मा च भूदस्य मोघ.॥[5]

इस प्रकार बोधिसत्त्व के कर्म दिव्य आर अद्भुत है। उनका जीवन अलौकिक और आदर्श है। उनके सदाचरण से हमे प्रेरणा मिलती है। हम भूखी बाघिन के आगे अपना शरीर उत्सर्ग न कर सके, किन्तु भूखे प्राणियो—पशुओ और मनुष्यो की वेदना से द्रवीभूत होकर उनकी भूख की ज्वाला शान्त करने के लिए कुछ उद्योग अवश्य करें। हम परोपकार करना सीखें। उससे प्राप्त होनेवाला दिव्य आनन्द ही हमारा अपूर्व पुरस्कार होगा।

---

१ सुतसोम-जातक

२. महाकपि-जातक

३ हस्ति-जातक

४. जातक० ३०/२१

५ जातक० ९/२८

## ३—निर्वाण और पुनर्जन्म-सिद्धान्त

द्वितीय आर्यसत्य मे भगवान् बुद्ध ने दु ख के कारणो को बताया है। यदि दु:ख के कारण का अन्त हो जाय तो दु ख का भी अन्त अवश्य हो जायगा। वह अवस्था जिसमे दु खो का अन्त होता है, "दु ख-निरोध" कहलाती है। इसी दु ख-निरोध को भगवान बुद्ध ने निर्वाण कहा है। अन्य भारतीय दर्शनो मे जिस स्थिति को मोक्ष कहा गया है उसी को बौद्ध दर्शन मे "निर्वाण" की संज्ञा दी गयी है। इस प्रकार वस्तुत निर्वाण और मोक्ष समानार्थक है। बौद्ध दर्शन मे निर्वाण का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है। इसे जीवन का चरम लक्ष्य माना गया है। यही बौद्धधर्म का मूलाधार है।

विद्वानो ने "निर्वाण" शब्द का अर्थ दो प्रकार से लगाया है। कुछ लोगो ने इसका अर्थ "बुझा हुआ" (Blowing out or extinguishing) तथा कुछ लोगो ने शीतलीकरण (Cooling) लगाया है। प्रथम प्रकार के मत को निषेधात्मक तथा द्वितीय प्रकार के मत को भावात्मक समझा जाता है।

निषेधात्मक मत के समर्थको ने निर्वाण की तुलना दीपक के बुझ जाने से की है। तेल के समाप्त हो जाने पर जिस प्रकार दीपक बुझ जाता है और उसके प्रकाश का अन्त हो जाता है, उसी प्रकार काम, भोग, तृष्णा आदि आस्रवो के क्षीण होने पर आवागमन नष्ट हो जाता है और व्यक्ति का समस्त दु ख मिट जाता है। मुक्त जीव को बुझी हुई अग्नि के समान कहा गया है।[1]

निर्वाण के इस अर्थ से प्रभावित होकर कुछ बौद्ध तथा अन्य दार्शनिको ने निर्वाण का अर्थ पूर्ण विनाश (Extinction) समझा है। इन लोगो के अनुसार निर्वाण प्राप्त करने के बाद व्यक्ति के अस्तित्व का विनाश हो जाता है। अत इन लोगो ने निर्वाण का अर्थ जीवन का अन्त समझा है। किन्तु यह मत तर्कसंगत नही है। यदि निर्वाण का अर्थ पूर्ण विनाश अर्थात् जीवन का अन्त माना जाय तब यह नही कहा जा सकता कि मृत्यु के पूर्व बुद्ध ने निर्वाण को प्राप्त किया। किन्तु बुद्ध के सारे उपदेश इस बात के प्रमाण है कि उन्होने मृत्यु के पूर्व ही निर्वाण को प्राप्त किया था। अत निर्वाण का अर्थ जीवन का अन्त समझना भ्रमात्मक है। प्रो० मैक्समूलर और चाइल्डर्स ने निर्वाण विषयक समस्त उद्धरणो का सम्यक् अध्ययन

---

१ (क) दीघनिकाय ii—१५
(ख) मज्झिमनिकाय—७२
(ग) श्वेताश्वतरोपनिषद्—४/१६

कर यह निष्कर्ष निकाला है कि निर्वाण का अर्थ पूर्ण विनाश नही है ।[1] बल्कि इसका आशय लोभ, घृणा, हिंसा आदि प्रवृत्तियो का विनाश है ।[2]

भावात्मक मत के समर्थको ने निर्वाण का अर्थ शीतलता लगाया है । बौद्ध-धर्म मे वासना, क्रोध, मोह, भ्रम, दु ख इत्यादि को अग्नि के तुल्य माना गया है । निर्वाण का अर्थ वासना एवं दु खरूपी आग का ठडा हो जाना है —"निर्वाण शान्तम् ।"[3] कुछ विद्वानो ने निर्वाण को आनन्द की अवस्था (The stat- of bli s) कहा है । इस मत के समर्थको मे प्रो० मैक्समूलर, चाइल्डर्स, श्रीमती राइज डेविड्स और डॉ० राधाकृष्णन् के नाम विशेष उल्लेखनीय है । पालि ग्रन्थो मे भी निर्वाण को आनन्द की अवस्था कहा गया है । धम्मपद मे निर्वाण को आनन्द, परमसुख, पूर्णशान्ति तथा लोभ घृणा और भ्रम से रहित अवस्था कहा गया है ।[4] यह अच्युत पद है ।[5] इसे भयहीन अवस्था कहा गया है ।[6] निर्वाण प्राप्त व्यक्ति की अवस्था का वर्णन नही किया जा सकता, क्योकि यह ज्ञानातीत अवस्था है । तर्क और प्रमाण के माध्यम से उस अवस्था को चित्रित करना असभव है । डॉ० दासगुप्ता ने कहा है कि लौकिक अनुभव के रूप मे निर्वाण कानिर्वचन मुझ एक अध्यास कार्य प्रतीत होता है । क्योकि यह एक ऐसी स्थिति है जहाँ सभी लौकिक अनुभव निरुद्ध हो जाते हैं । इसलिए इसका विवेचन भावात्मक प्रणाली से शायद ही सभव है । डॉ० कीथ ने भी इसी तथ्य की ओर ध्यान आकर्षित करते हुए कहा है कि "सभी व्यावहारिक शब्द अवर्णनीय का वर्णन करने मे असमर्थ है ।"

बौद्धधर्म के प्रसिद्ध धर्मोपदेशक नागसेन ने यूनान के राजा मिलिन्द (मिनेन्डर) के सम्मुख निर्वाण की व्याख्या उपमाओ की सहायता से की है । निर्वाण को उन्होने सागर की तरह गहरा, पर्वत की तरह ऊँचा और मधु की तरह मीठा कहा है । साथ ही उन्होने यह भी कहा है कि निर्वाण के स्वरूप का ज्ञान उसे ही

---

1, "There ıs not one passage whıch would requıre that ıts meanıng should be annıhılatıon "

—Quoted ın P 449 Vol I of Indıan Phılosophy by Radhakrıshnan

2 "Nırvana ıs only the destructıon of the fires of lust, hatred and ıgnorance"—Radhakrıshnan, Indıan Phılosophy, Vol I, P 447

३ "क्लेशशून्या चित्तसन्ततिर्मुक्तिरिति वैभाषिका ।" सेतु०—पृ० ७६

४ "निब्बाण परमं सुखम् "—धम्मपद-२०३

"इह नन्दति पेच्च नन्दति"—धम्मपद-१८

५ "निब्बाण पदमच्चुतम् ।"—सुत्तनिपात (विजनसुत्त)

६. "निब्बाणं अकुतोभयम् ।"

—इतिवुत्तक ११२

हो सकता है जिसे इसकी अनुभूति प्राप्त हो। जिस प्रकार अन्धे को रंग का ज्ञान प्राप्त कराना सभव नही है, उसी प्रकार जिसे निर्वाण की अनुभूति अप्राप्त है, उसे निर्वाण का ज्ञान प्राप्त करना सभव नही है।

निर्वाण की प्राप्ति इस जीवन मे भी सम्भव है। कोई मानव इस जीवन मे भी अपने दु.खो का निरोध कर सकता है। कोई यदि अपने जीवनकाल मे ही राग, द्वेष, मोह आसक्ति, अहकार इत्यादि पर विजय पा लेता है, तब वह मुक्त हो जाता है। क्योंकि निर्वाण तज्जन्य दु ख के नाश की अवस्था है। इस अवस्था मे ससार मे रह कर भी वह सासारिकता से निर्लिप्त रहता है। जैसे कमल जल मे रह कर भी जल से अलग रहता है।[1]

भगवान् बुद्ध ने पैंतीस वर्ष की अवस्था मे निर्वाण प्राप्त किया था। किन्तु तत्पश्चात् वे पैंतालीस वर्ष तक जीवित थे। बुद्ध की भाँति अन्य लोग भी अपने जीवन काल मे निर्वाण को प्राप्त कर सकते है। निर्वाण प्राप्ति के बाद भी शरीर कायम रहता है। क्योंकि शरीर पूर्व जन्म के कर्मो का फल है। बुद्ध की यह धारणा उपनिषदो की जीवन्मुक्ति से मेल खाती है।

जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति की तरह कुछ लोग निर्वाण और परिनिर्वाण मे भेद करते है। परिनिर्वाण का अर्थ मृत्यु के उपरान्त निर्वाण की प्राप्ति से होता है। इसे अनुपाधिशेष निर्वाण भी कहा जाता है। इस अवस्था मे जीव के पूर्ण अस्तित्व का विनाश हो जाता है।[2] बुद्ध को परिनिर्वाण की प्राप्ति अस्सी वर्ष की अवस्था मे हुई, जब कि उन्हे निर्वाण पैंतीस वर्ष की अवस्था के बाद ही हो गया था। मिलिन्दप्रश्न के उद्धरणो से यह प्रतीत होता है कि बुद्ध परिनिर्वाण के बाद अस्तित्व-रहित हो गये थे।[3] अत निर्वाण का अर्थ जीवन का अन्त नही है, बल्कि यह अवस्था जीवन काल मे ही प्राप्य है।

निर्वाण निष्क्रियता की अवस्था नही है, जैसा कि कुछ लोग समझते है। यह सही है कि निर्वाण की प्राप्ति के लिये मनुष्य को सभी बाह्य वस्तुओ तथा आन्तरिक भावो से मन को हटा कर आर्यसत्यो पर केन्द्रीभूत होना पडता है और निरन्तर उनका मनन करना पडता है। किन्तु एक बार जब स्थायी रूप से ज्ञान की प्राप्ति हो जाती है, तब निरन्तर उसे समाधि मे मग्न रहने की आवश्यकता नही रहती ओर न जीवन के कर्मो से अलग रहने की ही आवश्यकता रहती है। उसे कल्याण की भावना से समन्वित देखा जाता है। दूसरो के प्रति उनकी दया और प्रीति और भी बढ़ जाती है जिससे उनके उद्धार के लिये वे अपने ज्ञान का अधिकाधिक

१ "लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा"—श्रीमद्भगव० ५।१०

२ मिलिन्द०—II-2,4

३ मिलिन्द०—III-५,१०

प्रचार करते है। निर्वाण-प्राप्ति के बाद भगवान् बुद्ध ने ससार के लोगो को दु खों से पीडित देख कर लोक-कल्याण की भावना से प्रेरित हो अपने उपदेशो को जनता के बीच घूम-घूम कर रखा। दु खो से पीडित मानव को आशा का सन्देश दिया, अनेक सघो की स्थापना की। धर्मप्रचार के लिए अनेक शिष्यो को विदेशो मे भेजा। इस प्रकार निर्वाण के पश्चात् बुद्ध का सारा जीवन कर्म का अनोखा उदाहरण बन गया। अत निर्वाण का अर्थ कर्म संन्यास समझना भ्रान्तिमूलक है।

भगवान् बुद्ध का उपदेश है कि कर्म दो तरह के होते है। एक तरह का कर्म राग, द्वेष तथा मोह के कारण होता है, जो हमारी विषयानुरक्ति की वृद्धि करता है तथा ऐसे संस्कारो को पैदा करता है जिनके कारण जन्म-ग्रहण करना ही पडता है। दूसरे तरह का कर्म बिना राग, द्वेष तथा मोह के होता है, जो अनासक्त भाव से तथा संसार को अनित्य समझ कर किया जाता है। इससे पुनर्जन्म की संभावना नही रह जाती है। जैसे सामान्य ढंग से यदि बीज का वपन किया जाय तो पौधे की उत्पत्ति होती है, किन्तु यदि बीज को भूँज दिया जाय ता उसके वपन से पौधे की उत्पत्ति नही हो सकती है। उमी प्रकार राग, द्वेषादि का परित्याग कर अनासक्त भाव से किया गया कर्म पुनर्जन्म का कारण नही होता है। निर्वाण प्राप्त व्यक्ति भी इसी प्रकार के कर्म मे प्रवृत्त होते है।

निर्वाण से दो तरह के लाभ हैं। प्रथम तो यह कि निर्वाणप्राप्ति के बाद पुनर्जन्म और तज्जनित दु ख संभव नही है, क्योकि जन्म-ग्रहण के लिए जो आवश्यक कारण है, वे नष्ट हो जाते है। दूसरा लाभ यह है कि निर्वाण प्राप्त व्यक्ति का जीवन मृत्यु-पर्यन्त पूर्णज्ञान और शान्ति के साथ बीतता है। निर्वाण के बाद जो शान्ति मिलती है, उसकी तुलना सासारिक सुखो के साथ नही हो सकती है। निर्वाण की अवस्था पूर्णतया, शान्त, स्थिर तथा तृष्णाविहीन होती है। साधारण अनुभवो के द्वारा इसका वर्णन नही किया जा सकता।

जैन-दर्शन मे निर्वाण को मोक्ष कहा गया है। राग, द्वेष और मोह के कारण आस्रव होता है जिससे जीव बन्धन मे फँस जाता है। जीव और पुद्गल के सयोग को बन्धन कहते है। अत जीव का पुद्गल से वियोग होना ही मोक्ष है। यह तभी होता है जब नये पुद्गल का आस्रव बन्द हो और जो जीवन मे पहले से ही प्रविष्ट है, वह नष्ट हो जाय। पहले को 'संवर" और दूसरे को "निर्जरा" कहते हे। इस प्रकार कर्म-पुद्गलो से मुक्त होने से जीव सर्वज्ञ, सर्वद्रष्टा होकर मुक्ति का अनुभव करने लगता है। इस अवस्था को भाव-मोक्ष या जीवन्मुक्ति कहते है। यह अवस्था वास्तविक मोक्ष के पूर्व की अवस्था है। इस स्थिति मे चार घातीय कर्मो का अर्थात् ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, मोहनीय एवं अन्तराय का नाश हो जाता है। इसके पश्चात् क्रमश चार आघातीय कर्मो का अर्थात् आयु, नाम, गोत्र तथा वेदनीय का भी नाश हो जाता है। इस स्थिति मे द्रव्यमोक्ष की प्राप्ति होती है।

जीव मुक्त होने के पश्चात् सभी कर्मो से तथा औपशमिक, छायोपशमिक, औदयिक तथा भव्यत्व भावो से मुक्त हो जाता है। यह ऊर्ध्व गति होने के कारण ऊपर लोक की सीमा पर्यन्त पहुँच जाता है। आलोकाकाश मे धर्मास्तिकाय के न रहने के कारण जीव, लोक के परे नही जा सकता।[1] वह पुन लौट कर संसार मे नही आता है और न मुक्त जीव परमात्मा के साथ एकाकार ही होता है। वह सिद्धशिला मे अनत काल के लिये वास करता है।

जीव मे पुद्गल का आस्रव जीव के अर्न्तनिहित कषायो (क्रोध, मान, माया, लोभ) के कारण होता है। इन कषायो का कारण अज्ञान है। अर्थात् आत्माओ तथा अन्य द्रव्यो का यथार्थ ज्ञान प्राप्त न होने के कारण ही हमारे मन मे क्रोध, मान, माया और लोभ की उत्पत्ति होती है। अज्ञान का नाश ज्ञान-प्राप्ति से ही हो सकता है। अत जैन दार्शनिक सम्यक् ज्ञान को अधिक महत्त्व देते है। सम्यग्ज्ञान की प्राप्ति पूर्ण ज्ञानी तीर्थकरो या मुक्त महात्माओ के उपदेशो के मनन से होता है। साथ-साथ यथार्थ ज्ञान के प्रति श्रद्धा का होना भी आवश्यक है। इसे सम्यग्दर्शन कहते है। कुछ लोगो मे यह स्वभावत विद्यमान रहता है और कुछ इसे विद्योपार्जन एव अभ्यास के द्वारा भी सीख सकते है। सम्यक् चरित्र भी इसके लिये एक आवश्यक साधन है। सम्यक् चरित्र के अनुसार हमे वासना, इन्द्रिय, मन, वचन तथा कर्म को सयत करना पडता है। परिणामत नये कर्मो का संचय बन्द हो जाता और पुराने कर्म भी नष्ट हो जाते है। फलस्वरूप उन पुद्गलो का भी नाश हो जाता है जिनके कारण जीव बन्धन मे पडा रहता है। जैन दार्शनिक सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन तथा सम्यक् चरित्र को ही मोक्ष का मार्ग बताते है—"सम्यग्दर्शनज्ञानचरित्राणि मोक्षमार्ग ।"[2] इन तीनो के सम्मिलित होने पर ही मोक्ष मिलता है।

साख्य-दर्शन मे त्रिविध दु खो—आध्यामिक, आधिभौतिक तथा आधिदैविक—से आत्यन्तिक निवृत्ति को अपवर्ग या मोक्ष कहा गया है। इसके अनुसार कर्म के द्वारा मोक्ष की प्राप्ति सभव नही है। क्योकि अच्छे कर्म से स्वर्ग की तथा बुरे कर्म से नरक की प्राप्ति होती है और दोनो ही बन्धन की अवस्था है। मोक्ष की प्राप्ति ज्ञान से ही सभव है। क्योकि बन्धन का मूल कारण अज्ञान है। अन्य पदार्थो से आत्मा के पृथक्त्व का जब ज्ञान हो जाता है, तब बन्धन के नष्ट होने से मोक्ष की प्राप्ति होती है। साख्यकारिका मे कहा गया है—

"एव तत्त्वाभ्यासान् नास्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम्।
अविपर्ययाद्विशुद्ध केवलमुत्पद्यते ज्ञानम् ॥"[3]

---

१ तत्त्वार्थसूत्र १०।५

२. तत्त्वार्थाधिगमसूत्र १।२।३—उमास्वामी

३ साख्यकारिका—६४

साख्य-दर्शन जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति स्वीकार करता है। ज्ञान की प्राप्ति हो जाने पर भी प्रारब्ध कर्म के कारण जीव शरीर धारण किये रहता है। यह जीवन्मुक्ति की अवस्था है। इस अवस्था मे वह ऐहिक जीवन से वितृष्ण रहता है। अतएव उसके कर्मो का फल संचित नही होता है।

**"सम्यग्ज्ञानाधिगमात् धर्मादीनामकारणप्राप्तौ ।**
**तिष्ठति सस्कारवशात् चक्रभ्रमिवद् धृतशरीर ॥[1]**

मृत्यु के अनन्तर विदेहमुक्ति होती है—

**प्राप्ते शरीरभेदे चरितार्थत्वात् प्रधानविनिवृत्तौ ।**
**ऐकान्तिकमात्यन्तिकमुभय कैवल्यमाप्नोति ॥[2]**

साख्य के अनुसार मुक्ति की अवस्था सुख-दु ख से रहित ह, क्योकि सुख और दु ख सापेक्ष है। सुख सत्त्व गुण का परिणाम है और मुक्ति की अवस्था मे तीनो गुणो का समापन हो जाता है। इसके अनुसार बन्धन और मुक्ति का विषय प्रकृति है, पुरुष नही। पुरुष न तो कभी बन्धन मे पडता है और न कभी मुक्त होता है—

**"तस्मान्न बध्यतेऽद्धा न मुच्यते नापि ससरति कश्चित् ।**
**ससरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृति ॥[3]**

योगदर्शन मोक्ष के स्थान पर "कैवल्य" मानता है। पुरुष के गुणो से आत्यन्तिक वियोग को कैवल्य कहा जाता है। इस अवस्था मे पुरुष या चितिशक्ति स्वच्छ, ज्योतिर्मय अपने स्वरूप मे केवली होकर प्रतिष्ठित हो जाती है। **"सत्त्वपुरुषयो शुद्धिसाम्ये कैवल्यमिति"**[4] अर्थात् विवेकज ज्ञान प्राप्त होने पर या न होने पर बुद्धिसत्त्व तथा पुरुष की जो शुद्धि एव सादृश्य है, वही कैवल्य है।

न्यायवैशेषिक दर्शन मोक्ष विषयक विचार मे भी अपनी समानतन्त्रता का निर्वाह करते है। मोक्ष का पर्याय "अपवर्ग" के रूप मे (न्यायदर्शन) अथवा नि श्रेयस (वैशेषिक दर्शन) के रूप मे इन दर्शनो मे स्वीकार किया गया है। दोनो ही दर्शन अपवर्ग की विशुद्ध निषेधरूपता के आग्रही है। गौतम ने बाधना या पीड़ा के रूप मे दु ख का लक्षण मानकर[5] उससे आत्यन्तिकरूप से विमुक्त हो जाने को अपवर्ग स्वीकार किया है।[6] वात्स्यायन ने आत्यन्तिक दु खाभाव के अर्थ मे ही आगमोक्त

१ साख्य०—६७

२ साख्य०—६८

३. साख्य०—६२

४ पतञ्जलि—योगसूत्र—३।५५

५ न्यायसूत्र—१।१।२१—
"बाधनालक्षणं दु खम् ।"

६ वही १।१।२२—"तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्ग ।"

सुख की सिद्धि की है ।[1] मोक्ष की स्थिति मे आत्मा के सभी गुण नष्ट हो जाते है । इसीलिए किसी प्रकार के अनुभव की सत्ता नैयायिको को अपवर्गावस्था मे स्वीकार्य नही है ।

वैशेषिकदर्शन भी न्याय के समान नि श्रेयस की निषेधरूपता स्वीकार करता है । शंकरमिश्र ने वैशेषिक दर्शन (१।१।४) के अपने उपस्कार-भाष्य मे इस विषय का विशेष रूप से प्रदर्शन किया है कि आत्यन्तिकी दु खनिवृत्ति ही नि श्रेयस है । अन्य मोक्षसिद्धान्त उन्हे अमान्य है ।

मीमासा-दर्शन के अनुसार तीन प्रकार से प्रपञ्च अर्थात् ससार मनुष्य को बन्धन मे डालता है—भोगायतन शरीर, भोगसाधन इन्द्रियाँ तथा शब्द, स्पर्श, रूप आदि भोग्य विषय । इन तीनो के द्वारा मनुष्य सुख तथा दु ख के विषय का साक्षात् अनुभव करता हुआ बन्धन मे पडा रहता है । इन तीनो के आत्यन्तिक नाश होने से मुक्ति मिलती है ।

"त्रिविधस्यापि बन्धस्य आत्यन्तिको निलयो मोक्ष ।।[2]

पूर्व मे उत्पन्न शरीर, इन्द्रियाँ तथा विषयो का नाश एवं भविष्यत् काल मे होने वाले शरीर, इन्द्रियो तथा विषयो का पुन न होना आत्यन्तिक नाश कहलाता है । सुख तथा दु ख से रहित होकर मुक्त पुरुष स्वस्थ हो जाता है । अर्थात् ज्ञान, सुख, दु ख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म तथा सस्कार से रहित हो कर पुरुष अपने स्वरूप मे स्थित रहता है । भट्टमीमासको के मत मे पंचस्कन्धविलय ही मोक्ष है । मोक्षावस्था मे जीव मे न सुख है, न ज्ञान है—

"तस्मात् नि.सम्बन्धो निरानन्दश्च मो क्ष."[3]

प्रभाकर-मत मे धर्म तथा अधर्म का नि शेष रूप मे नाश होने से देह के आत्यन्तिक नाश को मोक्ष कहा गया है .—

"आत्यन्तिकस्तु देहोच्छेदो मोक्ष ।"[4]

मुक्तावस्था मे जीव की सत्ता मात्र रहती है ।

वेदान्त दर्शन मे निर्वाण का समानार्थक शब्द "मुक्ति" है । शांकर-

---

१ द्रष्टव्य वात्स्यायनभाष्य—१।१।२२—"यद्यपि कश्चिदागम स्यात् मुक्तस्यात्यन्तिक सुखमिति । सुखशब्द आत्यन्तिके दु खाभावे प्रयुक्त इत्येवमुपपद्यते । दृष्टो हि दु खाभावे सुखशब्दप्रयोगो बहुल लोके ।"

२ शास्त्रदीपिका—पृ० १२५

३ शास्त्रदीपिका—पृ० १२५-३०

४ प्रकरणपञ्चिका, पृ० १५६

वेदान्त (अद्वैत वेदान्त) के अनुसार जीव और ब्रह्म का ऐक्य ही मुक्ति है। ब्रह्मसाक्षात्कार के साथ समस्त अज्ञान तथा उसके कार्यो का नाश हो जाता है। पुन ब्रह्म को छोड कर और कुछ नही बचता। जीव और ब्रह्म के ऐक्य हो जाने से तथा उस जीव के लिये माया के विलीन हो जाने से इस श्रुति-वाक्य का उसे बोध हो जाता है—

"एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म नेह नानास्ति किञ्चन।"[1]

मुक्ति दो प्रकार की होती है—जीवन्मुक्ति और मुक्ति। सचित और क्रियमाण कर्मो के नाश होने पर जीवितावस्था मे ही तत्त्वज्ञान हो जाने पर जीव प्रारब्ध कर्म के क्षयपर्यन्त शरीर को पूर्ववत् धारण किये रहता है। इस अवस्था को जीवन्मुक्ति कहते है। प्रारब्ध कर्म के क्षय होने पर शरीर का पतन होता है। उस अवस्था को मुक्ति कहते है।

भास्कर वेदान्त उपाधियो से मुक्त होकर जीव के अपने स्वाभाविक स्वरूप-धारण करने को मुक्ति कहता है। इसके अनुसार मुक्ति के दो भेद है-सद्योमुक्ति और क्रममुक्ति। साक्षात्कारणस्वरूप ब्रह्म की उपासना करने पर मिलने वाली मुक्ति सद्योमुक्ति है। क्योकि यह तत्क्षण प्राप्त होती है।

कार्यस्वरूप ब्रह्म के द्वारा प्राप्त मुक्ति क्रममुक्ति है। अच्छे कार्य करने से मरने पर देवयान मार्ग से अनेक लोको मे घूमते हुए हिरण्यगर्भ के साथ जीव मोक्ष पाते है इसके अनुसार जीवन्मुक्ति की अवस्था नही होती। क्योकि शरीरपतन के उपरान्त ही मुक्ति होती है।

गीता-दर्शन मे मुक्ति दो प्रकार की बतायी गयी है—परा गति और अपरा गति। जो लोग बहुत ही पवित्र कार्य करते है, जिन्हे ज्ञान की प्राप्ति हो गयी हे और जिनके कर्म ज्ञान के तेज से दग्ध होकर भविष्य मे फल देने मे असमर्थ है, उन लोगो के मरने पर उनकी जीवात्मा देवयान मार्ग से सूर्य की रश्मि को पकड कर ऊपर की ओर जाती है और वहाँ से लौट कर पुन इस संसार मे नही आती है।[2] उनके कर्मो का भोग समाप्त हो जाता है। उन्हे मुक्ति मिल जाती है। इसे परा गति कहते हैं।

जो लोग साधारण रूप से अपना कर्म करते है, कुछ पुण्य और मृत्यु के पश्चात् उनकी जीवात्मा पितृयान मार्ग से चल कर चन्द्रलोक को जाती है, और कुछ समय तक वहाँ रह कर पुन अवशिष्ट कर्म वासनाओ का भोग करने के लिए इस संसार मे लौट आती है।[3] इसे अपरा गति कहते है।

---

१ आध्यात्मोपनिषद्—६३

२ श्रीमद्भगवद्गीता १५।६—"यद् गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम।"

३ "ते त भुक्त्वा स्वर्गलोक विशालं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोक विशन्ति।"

—श्रीमद्भग० ६।२१

मुक्ति की दो अवस्थाये बतलायी गयी है—जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति। ज्ञान प्राप्त करने पर भी जीव जब इसी संसार मे रहता है और परमात्मा का साक्षात्कार करता है, तब उसकी वह अवस्था जीवन्मुक्ति कही जाती है। प्रारब्ध कर्म के अनुसार जब वर्त्तमान शरीर का सभी भोगो को समाप्त करने के बाद क्षय होता है, तब वह जीवन्मुक्त जीव स्वतंत्र होकर अनन्त धाम मे भगवान मे मिल जाता है। ऐसे जीव जब शरीर से रहित हो जाते है, तब उनकी अवस्था विदेहमुक्ति कहलाती है।

**पुनर्जन्म सिद्धान्त—**

निर्वाण के सिद्धान्त की आवश्यक्ता तभी संभव हो सकती है, जब पुनर्जन्म का सिद्धान्त स्वीकार किया जाय। इसलिए प्राचीन काल से ही भारतीय दार्शनिको ने पुनर्जन्म के सिद्धान्त को स्वीकार कर इस पर पर्याप्त विचार किया है।

वेदों मे जीव के तीन जन्म स्वीकार किये गए है। प्रथमत शिशु के रूप मे, द्वितीयत आध्यात्मिक शिक्षा की प्राप्ति के द्वारा और तृतीयत मृत्यु के अनन्तर। आत्मा को जीवनचक्र से सम्बद्ध माना गया है।

पुनर्जन्म के सिद्धान्त का प्रारम्भिक रूप शतपथ ब्राह्मण मे दिखाई पडता है। इसके अनुसार जिन्हे सम्यक् ज्ञान है तथा जो अपने कर्त्तब्यो का पालन उचित रूप से करते है, मृत्यु के उपरान्त अमरत्वप्राप्ति के लिए उनका पुनर्जन्म होता है। इसके विपरीत जो अज्ञानी है तथा अपने कर्त्तव्यो की अवहेलना करते है, उन्हे मृत्यु का शिकार बनने के लिए बार-बार जन्मग्रहण करना पड़ता है।

उपनिषदो मे पुनर्जन्म का अस्तित्व इहलोक मे माना गया है। अच्छे एवं बुरे कार्यों का प्रतिफल दो रूपो मे प्राप्त होता है। (१) परलोक मे और (२) पुन इस पृथ्वी पर जन्मग्रहण करने पर।

"अथैनमग्नये हरन्ति तस्याग्निरेवाग्निर्भवति समित्समिद्धमो धूमोऽर्चिरर्चिरङ्गारा अङ्गारा विस्फुलिङ्गा विस्फुलिङ्गास्तस्मिन्नेतस्मिन्नौ देवा. पुरुष जुह्वति तस्या आहुत्यै पुरुषो भास्वरवर्ण सभवति ॥[1]

पुनर्जन्म के विषय मे प्राचीनतम वर्णन छान्दोग्योपनिषद् और बृहदारण्यकोपनिषद् में प्राप्त होता है।

ब्रह्म से ऐक्य की अवस्था उत्तम प्रकार का अमरत्व है। जब हम इस अवस्था से च्युत होते है। तब संसार मे एक जन्म से दूसरे जन्म मे भटकने लगते है। इस जीवन मे किए गए कर्मो के अनुसार हमारा अगला जन्म निर्धारित होता है।

---

१ बृहदा० ६।२।१४

"आकाशो वै नाम नामरूपयोर्निर्वहिता ते यदन्तरा तद्ब्रह्म तदमृतं स आत्मा प्रजापते· सभा वेश्म प्रपद्ये यशोऽहं भवामि ब्राह्मणानां यशो राज्ञा यशो विशा यशोऽहमनुप्रापत्सि स हाह यशसा यश· श्येतमदत्कमदत्क श्येत लिन्दुमाऽभिगा लिन्दु माऽभिगाम् ।।"[1]

अच्छे कर्म करने वाले मृत्यु के उपरान्त शीघ्र ही अच्छा जन्म—ब्राह्मण, क्षत्रिय अथवा वैश्य का जन्म पाते है, किन्तु जिनका आचरण बुरा होता है, वे मरणोपरान्त शीघ्र बुरे जन्म श्वान या चाण्डाल का जन्म पाते है।

"तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीया योनिमापद्येरैन् ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वाऽथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूया योनिमापद्येरञ्श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वा ।।[2]

छान्दोग्य कौषीतकि की तरह बृहदारण्यक उपनिषद् की कुछ उत्तरवर्ती पंक्तियो मे आत्मा का प्रवेश पशुयोनि मे भी निर्दिष्ट है। यह विचार सभवत यहाँ आर्येतर जातियो से आया प्रतीत होता है। संसार के प्राय सभी अविकसित जातियो के बीच यह धारणा रही है कि मानव आत्मा पशुयोनि मे स्थानान्तरित हो सकती है।

आत्मा अपने कृतकर्मो के फल भुगतने के लिए मृत्यु के पश्चात् दो मार्गो से पार हो सकती है—

(१) देवयानमार्ग (प्रकाशमार्ग)
(२) पितृयानमार्ग, (धूममार्ग अथात् तम.मार्ग)

प्रथम मार्ग अग्नि आदि विभिन्न लोको से होकर ब्रह्म या सत्य लोको को जाता है जहाँ से पुनरावर्त्तन नही होता। पितृयान धूमरात्रि आदि विभिन्न लोको से होते हुए चन्द्रलोक को ले जाता है जहाँ से अपने सुकर्मो का फल भोगने के उपरान्त जीव को पुन. इस संसार मे आना पड़ता है।[3]

---

१. छादोग्य० ८।१४।१
२ छान्दोग्य० ५।१०।७
३ "अग्निर्ज्योतिरहः शुक्ल· षण्मासा उत्तरायणम्।
तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जना ।।
धूमो रात्रिस्तथा कृष्ण षण्मासा दक्षिणायनम्।
तत्र चान्द्रमसं ज्योतिर्योगी प्राप्य निवर्तते ।।
शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगत शाश्वते मते।
एकया यात्यनावृत्तिमन्ययावर्तते पुन ।।" —श्रीमद्भगवद्· ८।२४-२६

कौषीतकि उपनिषद् के अनुसार मृत्यु के उपरान्त सभी चन्द्रलोक को जाते हैं जहाँ कुछ पितृमार्ग होते हुए ब्रह्म तक पहुँचते है जब कि शेष अपने कर्म और ज्ञान के अनुसार मानव से लेकर कीट पर्यन्त विभिन्न योनियो मे जन्मग्रहण कर संसार मे लौट आते है।

एक तीसरे आनन्दविहीन तिमिराच्छन्न लोक को ले जाने वाले मार्ग का भी निर्देश है—

"पीतोदका जग्धतृणा दुग्धदोहा निरिन्द्रिया ।
अनन्दा नाम ते लोकास्तान् स गच्छति ता ददत् ।"[१]

अर्थात् जो (अन्तिम बार) जल पी चुकी है, जिनका घास खाना समाप्त हो चुका है, जिनका दूध भी दुह लिया गया है और जिनमे प्रजनन शक्ति का भी अभाव हो गया है उन गौओ का दान देने वाला अनन्दलोको को जाता है।

यह वह मार्ग है जहाँ जीव कीट पतंग आदि निकृष्ट योनियो मे गुजरता हुआ जन्न-मृत्यु का शिकार होता है।[२]

मुक्त मानव, जो ब्रह्म से अपना ऐक्य समझ लेता है, उसे मुक्ति के लिए कही भटकने की आवश्यकता नही है। जहाँ कही वह रहता है वह ब्रह्म का साक्षात् अनुभव करता है।

गीता-दर्शन स्पष्ट शब्दो मे पुनर्जन्म के सिद्धान्त को स्वीकार करता है। अर्जुन को उपदेश देते हुए स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण कहते है —

"बहूनि मे व्यतीतानि जन्मानि तव चार्जुन ।
तान्यह वेद सर्वाणि न त्व वेत्थ परतप ॥"[३]

अर्थात् हे परंतप (शत्रुतापन) अर्जुन, मेरे और तुम्हारे अनेक जन्म व्यतीत हो चुके है जिन्हे मै तो जानता हूँ किन्तु तुम नही।

पुन द्वितीय अध्याय मे वे कहते है—

"जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुव जन्म मृतस्य च ॥[४]

अर्थात् प्रत्येक जन्म लेने वाले की मृत्यु और मरने वाला का जन्म लेना निश्चित है। जन्मने और मरने की क्रियायें अनादि काल से जारी है और तब तक जारी रहेगी जब तक यह सृष्टि रहेगी।

---

१. कठोपनिषद् १।१।३
२ "ते कीटा॰ पतङ्गा. यदिदं दन्दशूकम् ।" बृहदा॰ ६।२।१६
३ श्रीमद्भग॰—४।५
४ वही—२।२७

आत्मा के स्वरूप के प्रतिपादन क्रम मे कहा गया है कि जिस प्रकार मनुष्य जीर्ण वस्त्र का परित्याग कर नवीन वस्त्र धारण करता है, उसी प्रकार आत्मा भी एक शरीर छोड कर दूसरे शरीर को धारण करती है —

"वासासि जीर्णानि यथा विहाय
नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि ।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णा-
न्यन्यानि संयाति नवानि देही ।"[1]

मनुष्य का भावी जन्म उसके गुणो के आधार पर निर्धारित होता है । सत्त्व गुण के उत्कर्ष मे मृत्यु प्राप्त करने वाले प्राणी स्वर्ग आदि निर्मल लोक को प्राप्त होते है । रजो-गुण की प्रबलता मे मरने वालो को अगले जन्म मे इसी ससार मे आकर उन्ही कर्मो मे फँसना पडता है, जिनमे वे पहले लिप्त थे । तमो-गुण धारी मनुष्य का सारा जीवन इन्द्रियो के लालन-पालन मे ही बीतता है । अतएव मरणोपरान्त इनकी सद्गति का तो प्रश्न ही नही उठता । इन्हे कीट-पतग इत्यादि निकृष्ट योनियो मे जन्म-ग्रहण करना पडता है, जहाँ ज्ञानरूपी सूर्य के प्रकाश का सर्वथा अभाव रहता है—

"यदा सत्त्वे प्रवृद्धे तु प्रलय याति देहभृत् ।
तदोत्तमविदा लोकानमलान्प्रतिपद्यते ।।
रजसि प्रलय गत्वा कर्मसङ्गिषु जायते ।
तथा प्रलीनस्तमसि मूढयोनिषु जायते ।।[2]

जन्म-मरण के चक्र से छुटकारा तभी मिलता है जब कर्म-बन्धन का नाश हो जाता है और ज्ञान से ही यह कर्म-बन्धन नष्ट होता है—

"यथैधासि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन ।
ज्ञानाग्नि सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुते तथा ।।[3]

अर्थात् जैसे अच्छी प्रकार से प्रज्ज्वलित अग्नि काष्ठ-समूह को भस्मरूप कर देता है, वैसे ही ज्ञान-रूप अग्नि सब कर्मो को भस्मरूप अर्थात् निर्बीज कर देता है ।

जगत् की सारी लीलाये त्रिगुणात्मक (सत्त्व-रज-तमात्मक) है तथा इनके आधार रूप जो आत्मतत्त्व है, वह इनसे सर्वथा भिन्न, त्रिगुणातीत, निर्विकार और सच्चिदानन्द स्वरूप है । इस रहस्य का ज्ञान जब मनुष्य को हो जाता है तो वह सम्पूर्ण विश्व मे परम पिता परमात्मा को ही देखता, सुनता और पाता है । सृष्टि के रंगमंच पर अपना अभिनय करता हुआ वह उसके विकारो से अलिप्त रहता

---

१. श्रीमद्भग०—२।२२

२ वही—१४।१४-१५

३. वही—४।३७

है तथा सदा परमात्मा मे ही रमण करता है। ऐसा व्यक्ति तीनो गुणो से परे होकर जन्म, मृत्यु और जरा के दु.खो से विमुक्त हो जाता तथा मोक्ष की प्राप्ति करता है—

"गुणानेतानतीत्य त्रीन्देही देहसमुद्भवान्।
जन्ममृत्युजरादु.खैर्विमुक्तोऽमृतमश्नुते ।।"[१]

तत्त्व रूप से भगवान के दिव्य जन्म तथा कर्मो को जान लेने वाले व्यक्ति को शरीर त्याग के अनन्तर पुन इस संसार मे आना नही पडता है—

"जन्म कर्म च मे दिव्यमेव यो वेत्ति तत्त्वत ।
त्यक्त्वा देह पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन ।।"[२]

राग, भय और क्रोध से रहित होकर भगवान के परायण हुए अनेक लोगो ने इस प्रकार ज्ञान रूप तप से शुद्ध होकर भगवत्भाव को प्राप्त किया है—

"वीतरागभयक्रोधा मन्मया मामुपाश्रिता.।
बहवो ज्ञानतपसा पूता मद्भावमागता. ।।"[३]

मरण-काल मे विष्णु का स्मरण करता हुआ शरीर त्याग करने वाला मनुष्य निस्सन्देह परम पद को प्राप्त करता है—

"अन्तकाले च मामेव स्मरन्मुक्त्वा कलेवरम्।
य. प्रयाति स मद्भाव याति नास्त्यत्र स शय ।।[४]

परमात्मभाव को प्राप्त व्यक्ति का पुनर्जन्म नही होता है—

"मामुपेत्य तु कौन्तेय पुनर्जन्म न विद्यते ।"[५]

**बौद्धमत में पुनर्जन्म**

यद्यपि आत्मा के जन्म-जन्मान्तर मे स्थानान्तरण के उपनिषदो के सिद्धान्त को बौद्ध-दर्शन स्वीकार नही करता है, तथापि पुनर्जन्म के सिद्धान्त को यह स्वीकार करता है। इसके अनुसार पुनर्जन्म का सिद्धान्त वस्तुत भव-चक्र पर आधारित है। उत्पत्ति-प्रक्रिया ही भव-चक्र है। कर्म से तथा अविद्या आदि क्लेशो से अभिसंस्कृत पंचस्कन्ध ही पूर्वभव सन्तति-क्रम मे एक प्रदीप से दूसरे प्रदीप के जलने की तरह गर्भ मे प्रवेश पाता है।

ऐसे कारण, जिनके होने पर जरा-मरण रूप दु.ख उत्पन्न होता है, बुद्ध ने बारह बतलाये है—

---

१ श्रीमद्भग० १४।२०

२ वही ४।९

३. वही ४।१०

४ श्रीमद्भग० ८।५

५. वही ८।१६

१—अविद्या
२—सस्कार } —भूत-जीवन।

३—विज्ञान
४—नाम-रूप
५—षडायतन
६—स्पर्श
७—वेदना } —वर्त्तमान जीवन
८—तृष्णा
९—उपादान
१०—भव
११—जाति

१२—जरा-मरण } भविष्य जीवन

बुद्ध का कथन है कि जीव का वर्त्तमान जीवन से भी पहले कोई जन्म अवश्य था, जिसके कारण मनुष्य अनादिकाल से अज्ञान (अविद्या) के अन्धकार मे पडा हुआ है। उन कर्मो को भोगने के लिए मनुष्य इस जन्म मे आया। इसका रहस्य विज्ञान बताता है। जन्म-धारण करने के बाद मनुष्य को नाम-रूप अर्थात् भौतिक और मानसिक स्वरूप मिले। इसके बाद छ इन्द्रियो का समावेश हुआ और इसको षडायतन कहा गया। इन्द्रियो के प्राप्त हो जाने पर जीव मे बाह्यजगत् के रूपो का आधान हुआ जिसके फलस्वरूप उसको वेदना का अनुभव हुआ। इन्द्रिय तथा विषयो का सयोग होने के बाद उसमे तृष्णा का आधान हुआ, जिससे उसकी सुखप्रद वस्तुओ के प्रति रुचि हुई। इसी को उपादान या आसक्ति कहा जाता है। इस प्रकार वह भव के अच्छे बुरे कार्यों की ओर प्रवृत्त हुआ। इन कर्मों के परिणामस्वरूप उसको दूसरे जन्म मे लिप्त होना पडा, जिसका परिणाम मृत्यु अर्थात् जरा-मरण है।

इस दृष्टि से पुनर्जन्म का सम्बन्ध भूत, वर्त्तमान और भविष्य तीनो कालो से है। बुद्ध का कहना है कि मनुष्य या जीव तब तक इस भवचक्र मे घूमता रहता है, जब तक उसका वह अज्ञान नष्ट न हो जाय जो तृष्णा का कारण है। अविद्या-तृष्णा के नाश होने तक अच्छा बुरा कर्म ही उसका सब कुछ है। भगवान् बुद्ध का उपदेश है —

**"कम्मस्सकोम्हि, कम्मदायादो, कम्मयोनि, कम्मबन्धु, कम्मपरिसरणो, यं कम्मं करिस्सामि कल्याण वा पापक वा, तस्स दायादो भविस्सामिति अभिण्ह पच्च-वेक्खतब्बं गहट्ठेन वा पब्बजितेन वा।"**[1]

अर्थात् सभी को इस बात पर सदा मनन करना चाहिये कि मेरा जो कुछ भी है, कर्म ही है, कर्म ही दायाद है, कर्म से ही उत्पत्ति है। कर्म ही बन्धु है, कर्म ही शरण स्थान है। जो मै अच्छा बुरा कर्म करूँगा उसका मै उत्तराधिकारी होऊँगा।"

१ अगुत्तरनिकाय—पंचक निपात (२।१।७)

अतीत जीवन के कर्म ही वर्तमान और भविष्य जीवन की स्थिति के निर्धारक होते है।

"कर्मो की भिन्नता के कारण ही सभी मनुष्य समान नही होते है। कुछ मनुष्य दीर्घायु होते हैं और कुछ अल्पायु, कुछ स्वस्थ तथा कुछ रुग्ण।"[1]

तृष्णा का क्षय हो जाने पर कर्म का भी क्षय हो जाता है और पुनर्जन्म का भी। किन्तु जब तक तृष्णा का क्षय नही होता, तब तक तो जीव को जन्म-जामान्तर तक जन्मो के चक्कर मे रहना ही पडता है। बुद्ध ने जब उरुबेला के निकट बोधि-वृक्ष के नीचे ज्ञान प्राप्त किया, उस समय इन्होने सर्वप्रथम यही कहा—

"अनेकजातिससार सन्धाविस्सं अनिब्बिस।
गहकारक गवेस्सन्तो दुक्खा जाति पुनप्पुन॥
गहकारक दिट्ठोसि पुन गेह न काहसि।
सब्बा ते फासुका भग्गा गहकूट विसङ्खित।
विसखारगतं चित्त तण्हान खयमज्झगा॥"[2]

अर्थात् दुःखदायी जन्म बार-बार लेना पडा। मै संसार मे (शरीर-रूपी गृह को बनाने वाले) गृहकारक को पाने की खोज मे निष्फल भटकता रहा। लेकिन गृहकारक! अब मैने तुझे देख लिया। अब तू फिर गृह-निर्माण न कर सकेगा। तेरी सब कडियाँ टूट गयी। गृह-शिखर बिखर गया। चित्त निर्वाण प्राप्त हो गया। तृष्णा का क्षय हो गया।

बुद्ध की शिक्षा के अनुसार रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार तथा विज्ञान इन पाँच स्कन्धो का ही यह व्यक्ति वा संसार बना है। उन पञ्चस्कन्धो की धारा अच्छे बुरे कर्मानुसार बहती रहती है और तब तक बहती रहेगी, जब तक कोई भी व्यक्ति तृष्णा का सम्पूर्ण क्षय नही कर लेता।

अपनी प्रारम्भिक अवस्था मे बौद्धधर्म ने जातक-कथाओ के द्वारा पुनर्जन्म के सिद्धान्त को अधिक लोकप्रिय बनाया, जिनमे बुद्ध के पूर्वजन्मो के उन सुकर्मो का वर्णन है, जिनके द्वारा उन्होने अपने आपको बोधिवृक्ष के नीचे निर्वाणप्राप्ति के योग्य बनाया था।

---

१. मज्झिम—३, २०३

बुद्धघोष—अट्ठसालिनी—पृ० ८८

२ धम्मपद, जरावग्ग १५३, १५४

चतुर्थ अध्याय

## संस्कृत-साहित्य मे जातकमाला की पृष्ठभूमि

संस्कृत साहित्य मे कठिन एवं गम्भीर विषयो का विवेचन तथा नीतिशास्त्र जैसे दुरूह शास्त्रो का उद्देश्य एवं साधारण कथाओ के व्याज से उपदेश की परम्परा सुदूर पूर्वकाल से पायी जाती है। पूर्व मे सूत्रशैली का अवलम्बन कर समास मे ही जीवन को उन्नत करने के लिए अपेक्षित उपदेशो का निदर्शन मिलता है। दार्शनिक तत्त्वो की व्याख्या कथोपकथन एव सुन्दर हृदयग्राही कथाओ के उदाहरणो से उपनिबद्ध मिलती है। जैसे—छान्दोग्योपनिषद् मे आत्मतत्त्व को समझाने के लिए इन्द्रविरोचन के प्रजापति के पास गमन के उपाख्यान को बहुत ही सुन्दर शब्दो मे संगृहीत किया गया है। प्रजापति ने किसी समय कहा कि जो आत्मा पापशून्य, जरारहित, मृत्युहीन, विशोक, क्षुधारहित, पिपासारहित, सत्यकाम और सत्यसंकल्प है, उसका अन्वेषण करना चाहिए। उस आत्मतत्त्व को विशेषरूप से जानने की इच्छा करनी चाहिए। शास्त्र और आचार्य के उपदेशो से उसका ज्ञान प्राप्त करना चाहिए।[1] इस आत्मतत्त्व की उपलब्धि के लिए हृदय पुण्डरीक को स्थान कहा गया है, वहाँ पर अविद्या—मिथ्या से अपिहित सत्यकाम अवस्थित है। उस सत्यस्वरूप को आवृत कर अज्ञान अपनी विक्षेपशक्ति के द्वारा जगत्-प्रपञ्च को प्रदर्शित करती है। उस आत्मतत्त्व की प्राप्ति अर्थात् स्वसम्बन्ध-तत्त्व की प्राप्ति के द्वारा समस्त लोको के भोगो एवं सर्वात्मरूप की प्राप्ति हो जाती है। उस व्यापक तत्त्व-आत्मा के सर्वात्मरूप की उपलब्धि के अनन्तर कोई भी वस्तु उससे अतिरिक्त शेष ही नही रह जाती है। अत सकल कामनाओ की प्राप्ति का एकमात्र साधन आत्मतत्त्व ही है। यह बात कदाचित् सुर और असुर के मध्य मे कही गयी थी।

यह बात स्वत सिद्ध है कि कामना की प्राप्ति के लिए सतृष्ण व्यक्ति के सम्मुख सकल कामनाओ की पूर्त्ति का साधन हो, तो उसकी प्राप्ति से अपने को विमुख कौन कर सकता है? इस गहन आत्मतत्त्व विवेचन के लिए उपनिषद् मे इन्द्रविरोचन को प्रजापति के समक्ष उपस्थित कर बहुत ही सरल उदाहरणो के द्वारा आत्मतत्त्व के क्रमिक उपदेश देने की चेष्टा की गई है। तदनन्तर भोग की प्राप्ति के लिए प्रतिरूप को विसर्जन करने वाले इन्द्र और विरोचन अपनी भोग सामग्रियो का परित्याग कर तथा हाथ मे समिधाओ का आश्रयण कर उनके समक्ष उपस्थित

---

१ "य आत्मापहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको विजिघत्सोऽपिपास सत्यकामः सत्यसकल्प सोऽन्वेष्टव्य स विजिज्ञासितव्य स सर्वांश्च लोकानाप्नोति सर्वांश्च कामान्यस्तमात्मानमनुविद्य विजानातीति।"

—छान्दो० ८।७।१

हुए। इस गमन के प्रकार की सूचना से एक अमिट् छाप हृदयपटल पर अंकित हो जाती है कि गुरु के समीप मनुष्य को किस रूप मे जाना चाहिए एव तृष्णा का अवसान इन्द्रत्व प्राप्ति के बाद भी सम्भव नही है। बत्तीस वर्षो तक ब्रह्मचर्य-धारण कराने के उपरान्त प्रजापति ने कहा—किस कामना की पूर्त्ति के लिए आपलोग यहाँ उपस्थित हुए हैं ? तब उन लोगो ने उस आत्मा के विषय मे पूछा जिसकी प्राप्ति से समस्त लोक एवं समस्त कामनाओ की प्राप्ति हो जाती है। प्रजापति ने ब्रह्मचर्य के द्वारा एवं योग्य व्यक्ति समझ कर उन्हे आत्मा का उपदेश दिया कि पुरुष के नेत्रो मे जो द्रष्टा पुरुष दिखाई देता है, वही पूर्वोक्त आत्मा है।[१] इसका ज्ञान होने पर सम्पूर्ण कामनाओ की प्राप्ति हो जाती है। उन लोगो ने छायापुरुष को ही आत्मा समझ कर जिज्ञासा की कि जल मे, दर्पण मे, तलवार आदि स्वच्छ पदार्थो मे जो प्रतिबिम्ब दिखाई देता है, इनमे आत्मा कौन है।[२] इस जिज्ञासा के उत्तर मे ब्रह्मा ने कहा—वह इन सबो क भीतर दिखाई देता है।[३] रहस्य यह है कि ब्रह्मा ने द्रष्टा को आत्मा बताया और इन लोगो ने दृश्य को आत्मा समझा। जलपूर्ण पात्र मे उन लोगो ने देखा। तब प्रजापति ने जिज्ञासा की कि तुम क्या देखते हो। उनलोगो ने कहा—नख और लोमपर्यन्त को देखते है।[४] पुन प्रजापति ने कहा—अलंकृत होकर सुन्दर वस्त्र पहन कर जल मे देखो। उन लोगो ने वैसा ही किया। तब प्रजापति ने जिज्ञासा की कि अब क्या देखते हो ? उन्होने कहा—जिस प्रकार से अलकृत रूप मे हम लोग है, उसी रूप मे आत्मा को देखते है।[५] प्रजापति ने कहा—वही आत्मा है।[६] वे दोनो शान्तचित्त से चले गये। विरोचन असुरो के पास पहुँचा और देह ही आत्मा है, यही पूजनीय है, यही सेवनीय है, इसकी सूचना दे दी। यही कारण है कि आज भी शुभ कर्म न करने वाले, मात्र शरीर के भोगविलास मे रत व्यक्ति को आसुरी भाव सम्पन्न कहा जाता है।[७] ऐसे व्यक्ति शव को अलंकृत करने के समान ही अपने को अलंकृत कर सन्तुष्ट होकर चले जाते हैं, किन्तु देवत्व के समीप नही पहुँच सकते है। इन्द्र आत्मचिन्तन करता हुआ इस निष्कर्ष पर पहुँचा कि यह आत्मा अलंकृत करने पर अलंकृत होता है, अन्धे होने पर अन्धा होता है और शरीर के नाश होने पर नष्ट हो जाता है। अत पूर्वोक्त आत्मा तो नही हो सकता। अतएव

---

१ "य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यत एष आत्मेति।"—छान्दो० ८।७।४

२. "योऽयं भगवोऽप्सु परिख्यायते यश्चायमादर्शे कतम एष इति।"—छान्दो० ८।७।४

३ "एष उ एवैषु सर्वेष्वन्तेषु परिख्यायत इति।" —छान्दो० ८।७।४

४ "सर्वमेवेदमावा भगव आत्मान पश्याव आ लोमभ्य आ नखेभ्य प्रतिरूपमिति।" —छान्दो० ८।८।१

५ "यथैवेदमावा भगव साध्वलकृतौ सुवसनौ परिष्कृतौ स्व एवमेवेमौ भगव साध्वलकृतौ सुवसनौ परिष्कृताविति।" —छान्दो०—८।८।३

६. "एष आत्मेति · एतदमृतमभयमेतद्ब्रह्मेति।" —छान्दो० ८।८।३

७ "तस्मादप्यद्येहाददानमश्रद्दधानमयजमानमाहुरासुरो०।" —छान्दो० ८।८।५

छाया-दर्शन से असन्तुष्ट वह पुन प्रजापति के समक्ष उपस्थित हुआ। प्रजापति ने पूछा – तुम तो विरोचन के साथ शान्तचित्त होकर गया था, फिर क्यो लौटा ? उसने शरीर को आत्मा मानने पर अपनी चिन्ता व्यक्त की[1] और पुन इस अजर-अमर आत्मा के उपदेश के लिए आग्रह किया। ब्रह्मा ने पुन बत्तीस वर्ष ब्रह्मचर्य धारण करने का निर्देश दिया।

ब्रह्मचर्य के बाद प्रजापति के सम्मुख उपस्थित होने पर प्रजापति ने 'स्वप्न मे जो अनेक प्रकार के भोगो का अनुभव करता है, वही आत्मा है।", यह निर्देश किया। यह सत्य है कि स्वप्न-शरीर इस शरीर के अन्धादि होने पर भी अन्धा नही होता है। इस देह के वध होने से उसका नाश नही होता है। फिर भी उसके उत्पीडन, रुदन की अनुभूति आदि वह करता है। अत इस आत्म-दर्शन से किसी फल की अनुभूति मै नही देखता हूँ, यह सोचता हुआ इन्द्र पुन प्रजापति के पास पहुँच कर पूर्वोक्त निवेदन किया। प्रजापति ने पुन बत्तीस वर्षो के ब्रह्मचर्यव्रत का निर्देश किया। इस प्रकार क्रमिक सुप्तादिपुरुष मे आत्मोपदेश कर अन्त मे सत्यज्ञान का उपदेश दिया।

इसी तरह सहज बोधगम्य कथाओ के माध्यम से कठिन विषयो के उपदेश करने की परम्परा वृहदारण्यकोपनिषद् मे यत्र-तत्र मिलती है। याज्ञवल्क्य-मैत्रेयी-सवाद इसका सुन्दर उदाहरण है। एक समय याज्ञवल्क्य ने मैत्रेयी से कहा कि मै दूसरे आश्रम मे (गार्हस्थ्य से संन्यास मे) जाना चाहता हूँ। अत तुमको कात्यायनी से अलग कर देना चाहता हूँ। इसके उत्तर मे मैत्रेयी ने कहा—कि भगवन् धन से पूर्ण सम्पूर्ण पृथ्वी यदि मुझे प्राप्त हो जाय तो क्या मुझे अमरत्व की प्राप्ति हो सकती है ?[2] याज्ञवल्क्य ने कहा - नही। अनेक भोग सामग्रियो के रहने पर जैसा जीवन व्यतीत होता है, वैसा ही जीवन तुम्हारा भी व्यतीत होगा। अमरत्व की प्राप्ति धन के द्वारा नही हो सकती।[3] इस विषय मे अनेक उदाहरण प्रस्तुत कर आत्मज्ञान को समझाया गया। उपनिषदो मे मकरी, वृषभ आदि की अनेक गाथायें कठिन विषयो की उपलब्धि के लिए कही गयी है।

कथाओ के माध्यम से उपदेश की परम्परा ब्राह्मण ग्रंथो मे भी पायी जाती है। उदाहरण के लिए ऐतरेय ब्राह्मण के तैंतीसवें अध्याय मे वर्णित हरिश्चन्द्रो-

---

१ 'यथैव खल्वय मगवोऽस्मिञ्छरीरे साध्वलङ्कृते साध्वलङ्कृतो भवति सुवसने सुवसन परिष्कृते परिष्कृत एवमेवायमस्मिन्नन्धेऽन्धो भवति स्रामे स्राम परिवृक्णे परिवृक्णोऽस्येव शरीरस्य नाशमन्वेष नश्यति नाहमत्र भोग्य पश्यामीति।"

—छान्दो० ८।६।२

२ 'यन्नु, म इय भगो सर्वा पृथिवो वित्तेन पूर्णा स्यात् कथ तेनामृता स्याम्।"

—बृहदा० २।४।२

३ "नेति यथैवोपकरणवता जीवित तथैव ते जीवित स्यादमृतत्वस्य तु नाऽशास्ति वित्तेनेति।"—बृहदा० २।४।२

पाख्यान को लिया जा सकता है। पुत्र एवं भ्रमण के महत्त्व को प्रतिपादित करने मे यह कहानी कही गयी है। इक्ष्वाकुवंश मे उत्पन्न हरिश्चन्द्र नामक एक राजर्षि थे। एक दिन पर्वत एवं नारद नामक दो महर्षि इनके यहाँ उपस्थित हुए। सन्तान सुख से वंचित राजा हरिश्चन्द्र ने नारद से पुत्र के महत्त्व के विषय मे प्रश्न किया—"ज्ञानी और अज्ञानी सभी पुत्र की कामना करते है, आखिर इस पुत्र मे क्या रखा है।"[1] इस पर नारद ने दश गाथाओ (श्लोको) के द्वारा पुत्र के महत्त्व का वर्णन किया। पृथ्वी, अग्नि और जल से अधिक सुखद या उपकारी कोई भी क्या हो सकता है, किन्तु पुत्र का महत्त्व इनसे भी अधिक उन्होने बताया—

"यावन्त. पृथिव्या भोगा यावन्तो जातवेदसि।
यावन्तो अप्सु प्राणिना भूयान्पुत्रे पितुस्तत ॥"[2]

अनन्तर राजा के जिज्ञासा करने पर उन्होने पुत्रप्राप्ति के लिए बताया कि तुम वरुण की प्रार्थना करो कि मुझे पुत्र हो जाय तो मै उससे आपका यज्ञ करूँ। राजा के वैसा ही करने पर वरुण ने प्रसन्न होकर कहा—तुम्हे पुत्र का मुख तो देखने को मिलेगा, किन्तु जन्म लेते ही उसे तुम्हे मुझे बलिरूप मे दे देना होगा। राजा ने यह शर्त मान ली, क्योकि "अपुत्रस्य गतिर्नास्ति' वाली बात थी। कुछ समय के उपरान्त उसे रोहित नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। तब वरुण ने उपस्थित होकर कहा—"अब तुम्हे पुत्र उत्पन्न हो गया है, इससे मेरा यज्ञ करो।"[3] राजा ने कहा—जब पशु दश दिनो का हो जाता है, तभी वह यज्ञ के योग्य होता है, क्योकि गर्भ के मल को दूर होने मे इतने दिन लगते हैं। कहा भी गया है—

अजा गावो महिष्यश्च ब्राह्मणी च प्रसूतिका।
दशरात्रेण शुध्यन्ति • ॥

अत उसे दश दिनो का होने दीजिये, तब उससे आपका यज्ञ करूँगा। ऐसा ही हो कह कर वरुणदेव उस समय तो चले गये। पर दश दिनो के बाद पुन आ पहुँचे। तब राजा ने पशु के दाँत उगने का बहाना बनाया। अनन्तर वरुणदेव से राजा ने क्रमश पशु के दाँत गिरने, उसके फिर उगने और क्षत्रिय के अपनी रक्षा के लिए योग्य होने का बहाना बनाया। तब वरुण-देव एक दिन अचानक आ गये। उस दिन राजा कोई बहाना नही बना सका। पुत्र को बुला कर उसने अपनी समस्या बतलाई। बलि दिये जाने की बात सुनते ही रोहित तुरत धनुष लेकर वहाँ से जंगल की ओर भाग गया। उसके भाग जाने पर हरिश्चन्द्र को ही वरुणदेव ने

---

१ "य न्विमं पुत्रमिच्छन्ति ये विजानन्ति ये च न।
किं स्वित्पुत्रेण विन्दते तन्म आचक्ष्व नारद ॥इति॥
—हरिश्चन्द्रो० अ० ३३।१

२. हरिश्चन्द्रो०—अ० ३३।१।२

३ "अजनि वै ते पुत्रो, यजस्व माऽनेनेति"—हरिश्चन्द्रो० ३३।१।

पकडा। उसे जलोदर[१] रोग हो गया। रोहित ने कुछ दिनो के बाद जब यह सुना तो घर लौट आने का विचार किया, किन्तु इन्द्र ने मनुष्य का रूप धारण कर उसे भ्रमण करने का ही उपदेश दिया। "चरेवेति" का अमूल्य उपदेश उसके हृदय मे बैठ गया इसका प्रभाव वर्ष भर रहा। पुन दूमरे, तीसरे, चौथे, पाँचवे एव छठे वर्ष भी इन्द्र ने उसे भ्रमण का उपदेश दिया। इस प्रकार कुल ६ वर्षो तक वह वन मे भ्रमण करता रहा। भ्रमणशील व्यक्ति का भाग्य भी भ्रमण करता रहता है।[२] रोहित के भाग्य मे भी इस भ्रमण से परिवर्तन आया। भ्रमण क्रम मे वन मे उसने सौयवसि अजीगर्त्त नामक एक भूखे ब्राह्मण परिवार को पाया जिसके तीन पुत्र थे – शुन पुच्छ, शुन शेप और शुनो लागूल। उनमे से शुन शेप को रोहित ने वलि देने के लिए दम्पति को एक सौ गाये देकर खरीद लिया और घर लौटा। छ वर्षो से जलोदर रोग से पीडित पिता समाचार जान कर परम प्रसन्न हुए एवं तुरत वरुणदेव से वलि लेने के लिए उसने निवेदन किया। वरुण ने राजसूय यज्ञ करने तथा उसमे अभिषेक के दिन पुरुष-पशु को वलिदान करने का आदेश दिया। उनके आदेशानुसार यथासमय राजसूय यज्ञ की तैयारी हुई। अभिषेक के दिन वलि-पशु को स्वीकार करने के बाद खूँटे मे बाँधने के लिए कोई तैयार नही हुआ। तब लोभासक्त अजीगर्त ही पुन सौ गायो के दिये जाने पर उस निन्दनीय कर्म के लिए तैयार हुआ। बाँधने के बाद मारने के लिए भी कोई तैयार नही हुआ। पुन एक सौ गायो के लोभ पर अजीगर्त अपने-पुत्र को अपने ही हाथो से बध करने के लिए भी तैयार हो गया। सच है—"लोभ पापस्य कारणम्।' तलवार की धार तेज करते हुए निकट आते अपने पिता को देख कर शुन शेप से रहा न गया और अधीर होकर वह देवताओ की शरण मे गया। क्रमश प्रजापति, अग्नि, सविता, वरुण पुन अग्नि, विश्वेदेव, इन्द्र, अश्विनो आदि की प्रार्थना करने के उपरान्त उसने तीन ऋचाओ से उषा की स्तुति की ओर अन्तिम ऋचा के उच्चारण होते ही एक ओर शुन शेप मुक्त हो गया तथा दूसरी ओर हरिश्चन्द्र नीरोग हो गया। शुन शेप के इस प्रभाव को देख पुरोहितो ने उसे ही उस यज्ञ का अध्यक्ष बना यज्ञ सम्पन्न कराया तथा यज्ञ-समाप्ति के बाद विश्वामित्र ने उसे अपना पुत्र वनाया।

१ जलोदर रोग का लक्षण आयुर्वेद मे इस प्रकार है—

"य स्नेहपीतोऽप्यनुवासितोऽपि वान्तो निरक्तोऽप्यथवा निरूढ ।
पिबेज्जल शीतलमाशु तस्य स्रोतासि दुष्यन्ति हि तद्वहानि ॥
स्नेहोपलिप्तेष्वथवापि तेषूदकोदर पूर्ववदभ्युपैति ।
स्निग्ध महत्तत्परिवृत्तनाभि समानतं पूर्णमिवाम्बुना च ॥
यथा दृति क्षुम्यति कम्पने च शब्दायते चाप्युदकोदरं तत् ।"

—शब्दकल्पद्रुम, पृ० २६२

२ "आस्ते भग आसीनस्योर्ध्वंस्तिष्ठति तिष्ठत ।
शेते निपद्यमानस्य चराति चरतो भग ॥

—ऐतरेयब्राह्मण ३३।१।३

इस तरह के अनेकानेक उपाख्यानो के द्वारा ब्राह्मणग्रंथो मे उपदेशपूर्ण एवं दार्शनिक तत्त्वो की व्याख्या हुई है।

भारतीय साहित्यिक धारा मे सुदूर पूर्वकाल से ही कठिन विषयो की अवगति के लिए कथाओ एवं उदाहरणो का आश्रयण होता आ रहा है, यह पूर्व पृष्ठो से स्पष्ट होता है। महाभारत एवं रामायण मे आध्यात्मिक तथा राजनैतिक तत्वो को सहज सुवोध रीति से बुद्धिगम्य करने के लिए अनेक पशु-पक्षियो की कथाओ का आश्रयण किया गया है। उदाहरणार्थ महाभारत शान्तिपर्व के एक सौ तिरपनवें अध्याय की एक कथा यहाँ उद्धृत की जाती है।

किसी ब्राह्मण का शिशु अकाल कालकवलित हो गया था। उस शिशु को लेकर उसके बन्धुवर्ग श्मशानघाट पर उपस्थित होते हैं। बालक के पूर्व-भाषणो का स्मरण कर वे लोग अत्यधिक व्यथित हो जाते हैं और पृथ्वी पर उस बालक को निक्षिप्त कर लौट जाने मे समर्थ नही होते है। उन लोगो के करुण-क्रन्दन को सुन गृध्र उपस्थित होता है और उस बालक को छोड कर जाने के प्रसंग मे अनेक प्रकार से उपदेश देता है। वह कहता है—हजारो पुरुष, हजारो स्त्रियाँ काल द्वारा ग्रसित होकर यहाँ आयी और बन्धुवर्ग उनको छोड कर चले गये। यह संसार सुख दु.ख से परिपूर्ण है। संयोग और वियोग यहाँ आता ही रहता है। अत इस भयंकर, कंकालपूर्ण गृध्र और गोमायु से युक्त श्मसान मे रहने की आवश्यकता नही है। प्रिय हो या अप्रिय कोई भी काल के आ जाने पर जीवित नही रह सकता है। यह मर्त्यलोक है। अत सबों को एक दिन जाना है। यमराज के द्वारा निहत व्यक्ति को कौन जिला सकता हे ?[1] अनन्तर गोमायु अनेक प्रकार के मृदु भाषणो से उन लोगो को भास्कर के स्थितिकाल तक रुकने के लिए कहता है। इस संसार मे किस मुहर्त मे क्या होगा, यह कौन जानता है। संभव है कोई ऐसा भी मुहूर्त आ जाय

---

१ "अल स्थित्वा श्मशानेऽस्मिन् गृध्रगोमायुसकुले।
कङ्कालबहुले रौद्रे सर्वप्राणिभयकरे ॥
न पुनर्जीवित कश्चित् कालधममुपागत।
प्रियो वा यदि वा द्वेष्य प्राणिना गतिरीदृशी ॥
सर्वेण खलु मर्त्तव्य मर्त्यलोके प्रसूयता।
कृतान्तविहिते मार्गे मृत को जीवयिष्यति ॥
कर्मान्तविरते लोके अस्त गच्छति भास्करे।
गम्यतां स्वमधिष्ठान सुतस्नेह विसृज्य वै ॥"

—म० भा० शा० प० १५३।११-१४

जिसमें यह बालक जीवित हो जाय।[1] तत्पश्चात् गृध्र बहुत सुन्दर उपदेश देकर शीघ्र ही लौट जाने के लिए बाध्य करता है। इन लोगो के परस्पर कथनो से अनेक प्रकार की शिक्षाओ की प्राप्ति होती है।

पञ्चतंत्र जीवजन्तुओ की कथाओ का एक अभूतपूर्व सग्रह है। भारतीय सस्कृति के अनुसार जीवन को उदात्त और उन्नत बनाने के लिए अपेक्षित सभी सामग्रियाँ इसमे उपलब्ध होती है। इस ग्रंथ मे राजनीति के प्राथमिक ज्ञान के लिए अनेक कठिन शास्त्रो से विषयो का संग्रह कर उन सामग्रियो को सन्निहित किया गया है, जिनके आधार पर मानव चरित्र उन्नत हो सकता है। मनुष्य सदाचार से परिपूत जीवन बिता सकता है तथा जीवन के चरम प्रयोजन की उपलब्धि कर सकता है। इसके अनुरूप आचरण करने से मानवता का पूर्ण विकास सभव है। साथ ही मर्यादित जीवन व्यतीत करने के लिए अर्थशास्त्र, धर्मशास्त्र एव आन्विक्षिकी आदि विद्याओ के सभी गुणो का निर्देश इसमे किया गया है। ससार मे सहजीवन व्यतीत करने अर्थात् जीवलोक मे सामाजिक तथा लोकतान्त्रिक जीवन व्यतीत करने के लिए किस नीति का अवलम्बन और कैसा आचार अपेक्षित है, इसकी सहज सुबोध शिक्षा यदि कही उपलब्ध होती है तो पचतत्र मे ही होती है। अनेक पशुओ के उपाख्यानो का अवलम्बन कर विरुद्ध दिशाओ की ओर चलने वाले पशुओ का सहवास, यहाँ तक कि भक्ष्य और भक्षक की सहस्थिति का भी सुन्दर और सजीव चित्र इन शब्दराशियो मे अंकित हुआ है। इसका साक्षी विश्व-साहित्य मे अनेकानेक भाषाओ मे अनूदित यह ग्रंथ ही वर्तमान है। इसकी आचार-शिक्षा एवं सहज सुबोध शैली से आकृष्ट होकर ही ससार के मनीषियो ने इसे अपना बनाने का प्रयास किया और लोगो को सहजनीति का उपदेश देकर कैसे विरुद्ध प्राणियो की सह-स्थिति संभव होती है, इस उदाहरण से सामाजिक जीवन व्यतीत करने के लिए प्रेरणा प्रदान की। इसे किसी भी रूप मे अस्वीकार नही किया जा सकता कि सासारिक जीव एक दूसरे का भक्ष्य है। सृष्टि का कण-कण सृजन के साथ ही किसी की भक्ष्य-सामग्री बन जाती है, किन्तु सृष्टि का कभी भी विलोप तो नही होता है। पंचतंत्रकार ने यह सिद्ध करने का प्रयास किया है कि विज्ञान-कोष से

१ "आदित्योऽय स्थितो मूढा स्नेह कुरुत मा भयम् ।
बहुरूपो मुहूर्त्तश्च जीवेदपि कदाचन ॥
भूयो भूमौ विनिक्षिप्य पुत्रस्नेहविनाकृता ।
श्मशाने सुतमुत्सृज्य कस्माद् गच्छत निर्घृणा ॥
न वोऽस्त्यस्मिन् सुते स्नेहो बाले मधुरभाषिणि ।
यस्य भाषितमात्रेण प्रसादमधिगच्छत ॥
ते पश्यत सुतस्नेहो यादृशः पशुपक्षिणाम् ।
न तेषा धारयित्वा तान् कश्चिदस्ति फलागम ॥"

—म० भा० शा० प० १५३।१६-२२

पूर्ण प्राणी की तो बात ही क्या, जिनमे विज्ञान का पूर्ण विकास नही हुआ है, वह भी कतिपय नीतियो के आधार पर एकत्र रखे जा सकते है। सामाजिक एवं राजनैतिक व्यवस्थित जीवन व्यतीत करने के लिए पंचतंत्र की कथाये चिरकाल तक सक्षम बनी रहेगी।

बौद्धदर्शन मे अपने दार्शनिक सिद्धान्तो को सामान्यजनो तक पहुँचाने के लिए अनेक मार्गो का अवलम्बन किया गया है। उन लोगो ने उसी भाषा को उपदेश का माध्यम बनाया, जिसके द्वारा उनके सिद्धान्त जन-मानस का विषय बन सके। यही कारण था कि उनके सिद्धान्त बहुधा पालि भाषा मे ही उपनिबद्ध हुए। शैली की दृष्टि से उन लोगो ने शास्त्रीय शैली को अपने सिद्धान्त विश्लेषण का माध्यम नही बनाया, वरन् उस काव्य शैली को अपनाया जिसमे सरल ढंग से विषयो की अवगति हो सके। भाषा की सरलता, छन्दो की हृदयग्राहकता तथा सामान्य पशु और प्रसिद्ध पौराणिक व्यक्तियो का कथानक के रूप मे अवलम्बन यहाँ मिलता है। सामान्यतया ये सभी वैशिष्ट्य राजनीति और सदाचार के उन्नायक पचतत्र मे उपलब्ध होते है। यहाँ कवि ने न तो कादम्बरी के सघन अलङ्कारो से बोझिल तथा कठिन पदावलियो एवं निरन्तर श्लेषो से युक्त गद्यो को अपनी भावाभिव्यक्ति का माध्यम बनाया है और न भारवि एव भवभूति की तरह कठिन पद्यो को ही अपनी विषयाभिव्यक्ति के लिए अवलम्बन किया है। यही कारण है कि अनेक भाषाओ मे अनुवादो की उपलब्धि होने पर भी इस सरल सुबोध ग्रंथ की अर्थावगति के लिए किसी टीका की आवश्यकता आज तक किसी ने नही समझी। कवि ने अपनी विषयाभिव्यक्ति के लिए प्रसादगुणगुम्फित छोटे-छोटे गद्यो को ही अपने काव्य मे उपनिबद्ध किया है। परिणामत भाषा एवं शब्द की ओर दृष्टि निक्षिप्त करने की अपेक्षा अर्थ की ओर ही पाठको की दृष्टि केन्द्रित हुई और पंचतंत्र के रचयिता मे उत्थित भावो का अवलम्बन करने वाले कोमलकान्त पदावलियो के द्वारा पाठक के मनोमुकुर मे वे भाव सदा के लिए एक अमिट छाप देकर स्थिर हो गये। साथ ही कवि ने उन विषयो की सुदृढता के लिए ऐसे उदाहरणो को अपनाया जिनकी फलश्रुति सदाचार के आचरण की ओर दृढप्रतिज्ञ होने के लिए वाध्य किया।

पचतंत्र एक ऐसा काव्य है जिसकी मधुर छाया मे कुछ क्षणो तक अवस्थित होने से मनुष्य सभी अनुचित आचरण-जन्यश्रम से शून्य हो एक नवीन चेतना, नवीन दृष्टि से प्रभावित हो ऐसे कर्तव्य-पथ का पथिक हो जाता है जिस पथ पर पग-पग पर विकसित पुष्पो की मन्द-गन्ध से सरस तथा मन्द-मलयानिल से आन्दोलित होता हुआ स्निग्ध आर्यजनोचित कर्तव्य-कल्पतरु की छाया मे बढ़ता हुआ वह एक दिन उस शान्ति की प्राप्ति कर लेता है जिसके लिए देव-दानव सभी लालायित रहते है और अपने मर्त्यलोक के आगमन को भी सर्वथा सार्थक कर लेता है। इसमे कवि कर्तव्य-पथ पर आरूढ होने के लिए अनेक मनीषियो द्वारा रचित नीतिशास्त्र के सारो को संगृहीत कर तथा हृदयावर्जक पशु-पक्षी की कथाओ द्वारा उन्हे सयोजित

कर एक सुन्दर मार्ग पर चलने का निर्देश प्रदान करता है। उस मार्ग पर चलने से मनुष्य लौकिक एवं पारलौकिक दोनो सफलताओ को प्राप्त करता हुआ जीवन सार्थक कर लेता है। न उसे वेदान्त की कठोर चपेटिका को वहन करना पडता है और न उसके कठोर सिद्धान्तो के पालन के लिए अनेक कठिन ग्रंथो के अध्ययन की ओर प्रवृत्त ही होना पडता है। वह कर्तव्य-सिद्धान्तो को वेद, धर्मशास्त्र, पुराणादि के अध्ययन के बिना ही समझ लेता है। आचार्यो ने जो काव्य के फलो के निर्देश क्रम मे—"यशसे अर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये"[१] एवं धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष मे विचक्षणता[२] आदि जिन फलो का वर्णन किया है, वस्तुत उन फलो की ओर अभिनिवेश इन काव्यो के अध्ययन से सहसा ही हो जाता है।" रामादिवत् प्रवर्तव्य न रावणादिवत्" यह जो काव्य के फल की श्रुति आलङ्कारिको ने दी है, वह एकान्तत इसी ग्रथ के अध्ययन से सार्थक होती है। बौद्धकवियो ने भी जातकादि-ग्रथो मे इसी शैली को अपनाया है। जातकमाला तो इसका एक ज्वलन्त उदाहरण है।

जातकमाला बुद्ध की कीर्त्ति-गाथाओ एवं अनवद्य चरित्रो का एक मनोहर संकलन है। आर्यशूर ने कोमलकान्त पदावलियो मे गाथाओ की कुसुमाजलि विश्व के समक्ष उपस्थित करने का एक सफल प्रयास किया है। सुबन्धु और बाणभट्ट की कठोर एवं समस्त पदावलियाँ यहाँ नही मिलती है। यह एक सरल संस्कृतनिष्ठ प्रसादगुणगुम्फित मनोहर काव्य है। कान्तासम्मित उपदेश के रूप मे हृदय को आह्लादित करती हुई, सुन्दर मार्ग पर चलने की शिक्षा देना इसका प्रधान उद्देश्य है। सुन्दर अभिधा वृत्ति के द्वारा अर्थ को प्रतिपादित करनेवाले शब्दो की योजना इसमे सुन्दर ढंग से हुई है। कवि ने वैदर्भी रीति का अधिक आश्रयण तथा प्रसाद गुण का सर्वाधिक ग्रहण इसमे किया है। कवि ने ग्रंथ के उपक्रम मे ही अपने काव्य के प्रतिपाद्य विषय के सम्बन्ध मे कहा है कि स्तुत्य मार्ग के चिह्न स्वरूप कर्मो से बोधिमार्ग का उपदेश एव सभी व्यक्तियो को प्रसन्नतापूर्वक धर्मकथाओ की अवगति इसका उद्देश्य है।[३] आगे उन्होने कहा है कि मैं लोक-कल्याण के उद्देश्य से परम्परा

---

१ "काव्य यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।
सद्य परनिर्वृत्तये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे॥"
—का० प्र० १।२

२ "धर्मार्थकाममोक्षेषु वैचक्षण्य कलासु च।
करोति कीर्त्तिं प्रीतिञ्च साधुकाव्यनिषेवणम्॥"
—भामह० १।२

३ "श्लाघ्यैरमीभिरभिलक्षितचिह्नभूतै-
रादेशितो भवति यत्सुगतत्वमार्ग।
स्यादेव रूक्षमनसामपि च प्रसादो
धर्म्या कथाश्च रमणीयतरत्वमीयु'॥
—जातक०—२॥

और शस्त्रसम्मत पद्धति के अनुसार लोकोत्तम बुद्ध के उत्तम चरित्रो का वर्णन करने का प्रयत्न कर रहा हूँ और इस कार्य के द्वारा अपनी काव्य-प्रतिभा को श्रुतिप्रिय बनाने का यत्न करूँगा।[1] बुद्ध के चरित्र की महत्ता इस काव्य के लेखन से अणुमात्र भी वृद्धि नही प्राप्त करेगी, किन्तु इतना सत्य है कि सदाचरण के अनुकरण की ओर प्रवृत्त कराने मे यह ग्रंथ अवश्य सहायक होगा। कवि ने छोटे-छोटे गद्यो एव सरल श्लोको के द्वारा सच्चरित्र की गाथाओ की माला समुपस्थित करने का प्रयास किया है। आरम्भ से ही सहज क्रियाओ का प्रयोग एवं छोटे-छोटे वाक्य बरबस अर्थों की परिचिति के लिए अपनी ओर आकृष्ट कर लेते है। इनकेग्रथ को देख कर जयदेव की वे पंक्तियाँ बरबस स्मृति-पथ पर आ जाती है .—

"यदि हरिस्मरणे सरस मनो
यदि विलासकलासु कुतूहलम्।
मधुरकोमलकान्तपदावलि
शृणु तदा जयदेवसरस्वतीम्॥"[2]

जातकमाला मे भी वही स्थिति है। इन्होने बुद्ध के संस्मरणो को सरस कोमलकान्त पदो मे हम लोगो के सम्मुख उपस्थित करने का प्रयास किया है। इसमे उन्हे पूरी सफलता भी मिली है। इतनी सरस, एवं सरल शैली अन्यत्र सुदुर्लभ है। अश्वघोष एवं कालिदास की प्रतिभा से ही ऐसे सरस एवं कोमल पद्य निःसृत हुए है। शूर के वे पद्य यहाँ द्रष्टव्य है जो उन्होने उन सन्तानो के मुख से कहलाये है, जिनके पिता ने असाधारण उदारतावश उन्हे दान कर दिया है तथा निर्दयतापूर्वक ब्राह्मण उन्हे खीच कर ले जा रहा है। पुत्री कृष्णाजिना कहती है —

"अय मा ब्राह्मणस्तात लतया हन्ति निर्दय।
न चाय ब्राह्मणो व्यक्त धार्मिका ब्राह्मणा. किल॥
यक्षोऽय ब्राह्मणच्छद्मा नूनं हरति खादितुम्।
नीयमानौ पिशाचेन तात किं नावुपेक्षसे॥"[3]

अनन्तर पुत्र जाली सरल किन्तु करुण शब्दो मे जो कहता है वह है —

"नैवेदं मे तथा दुःख यदय हन्ति मा द्विज।
नापश्यमम्बा यत्वद्य तद्विदारयतीव माम्॥

---

१ "लोकार्थमित्यभिसमीक्ष्य करिष्यतेऽयं
श्रुत्यार्षयुक्त्यविगुणेन पथा प्रयत्न।
लोकोत्तमस्य चरितातिशयप्रदेशै.
स्व प्रातिभ गमयितु श्रुतिवल्लभत्वम्॥"
—जातकमाला म० ३

२ गीतगोविन्द—३

३ जातक०—९।६५-६६

रोदिष्यति चिरं नूनमम्बा शून्ये तपोवने।
पुत्रशोकेन कृपणा हतशावेव चातकी॥
अस्मदर्थे समाहृत्य वनान्मूलफलं बहु।
भविष्यति कथं न्वम्बा दृष्ट्वा शून्यं तपोवनम्॥
इमे नावश्वकास्तात हस्तिका रथकाश्च ये।
अतोऽर्द्धं देयमम्बायै शोकं तेन विनेष्यति॥
वन्द्यास्मद्वचनादम्बा वार्या शोकाच्च सर्वथा।
दुर्लभं हि पुनस्तात तव तस्याश्च दर्शनम्॥
एहि कृष्णे मरिष्याव को न्वर्थो जीवितेन नौ।
दत्तावावां नरेन्द्रेण ब्राह्मणाय धनैषिणे॥"[1]

अधिक प्रयाससापेक्ष विषयों मे भी आर्यशूर इसी प्रकार प्रसादयुक्त है जैसे न्यायप्रिय राजा के शासन के वर्णन मे—

"समप्रभावा स्वजने जने च
धर्मानुगा तस्य हि दण्डनीतिः।
अधर्म्यमावृत्य जनस्य मार्गं
सोपानमालेव दिवो बभूव॥"[2]

जातकमाला पर प्रभाव डालनेवाली शैलियो मे शिलालेख साहित्य का उल्लेख न करना असंगत है। यद्यपि संस्कृत का प्रथम शिलालेख ७९ ई० मे उत्कीर्ण मथुरा का लेख है किन्तु उसका शैलीगत महत्त्व नही है। इसके अनन्तर गिरिनगर के शकवंशीय क्षत्रप रुद्रदामन् (१५० ई०) का शिलालेख आता है, जिसका संस्कृत साहित्य मे पर्याप्त महत्त्व अंकित किया गया है। सम्पूर्ण लेख गद्य मे होने के कारण तात्कालिक गद्य शैली के विकास का अध्ययन करने के लिए इसका महत्त्व बहुत अधिक है। शब्दयोजना, वाक्य-विन्यास, समासप्रयोग, अलङ्कारप्रयोग इत्यादि की दृष्टि से रुद्रदामन् का यह शिलालेख आर्यशूर की शैली का मानो अग्रदूत है। इनके निम्नलिखित कतिपय वाक्यखडो का उदाहरण अनपेक्षित न होगा—

(१) "सर्वक्षत्राविष्कृतवीरशब्दजातोत्सेकाविधेयाना यौधेयानाम्'

(२) "कनकरजतवज्रवैडूर्यरत्नोपचयविष्यन्दमानकोशेन "

(३) "शब्दार्थगान्धर्वन्यायाद्याना विद्याना महतीना पारणधारणविज्ञानप्रयोगावाप्त विपुलकीर्त्तिना (रुद्रदाम्ना)"[3]

---

१ जातक ९।६७-७२

२ जातक० १३।२

३ उत्कीर्णलेखाञ्जलि पृ० ९-११

इन पंक्तियो की छाप हम जातकमाला मे स्पष्ट देख सकते है, जहाँ बोधिसत्त्व के आरम्भिक वर्णनो मे ऐसी ही शैली एवं भावो का भी प्रयोग हुआ है।[1] इससे अनुमान होता है कि १०० ई० के निकट संस्कृत भाषा मे अलकृत गद्यलेखन की प्रणाली आ गयी थी, यद्यपि अभी कोमल कान्तपदावली तथा अलंकारो का मसृण-विन्यास आने मे शताब्दियो की देर थी। तात्पर्य यह कि गद्य की रुक्षता अभी भी यथापूर्व विद्यमान थी।

शिलालेख का दूसरा उदाहरण हमे समुद्रगुप्त का प्रयागस्तम्भलेख के रूप मे मिलता है, जो जातकमाला की गद्यपद्यात्मक शैली का समुचित अग्रदूत माना जा सकता है। समुद्रगुप्त के जीवनवृत्त सम्बन्धी तथ्यो के आधार पर कुल ८२ श्लोको तथा यथेष्ट गद्य से युक्त यह शिलालेख अलङ्करण का आदर्श है। इसके श्लोको की प्रसादपूर्ण शैली जातकमाला के श्लोको की शैली से बहुत कुछ मिलती है। समुद्रगुप्त के युवराजपद पाने का इतिवृत्त विशुद्ध गद्यात्मक रूप मे श्लोकबद्ध किया गया है—

आर्यो हीत्युपगुह्य भावपिशुनैरुत्कर्णितै रोमभि
सभ्येषूच्छ्वसितेषु तुल्यकुलजम्लानाननोद्वीक्षित.।
स्नेहव्याकुलितेन बाष्पगुरुणा तत्त्वेक्षिणा चक्षुषा
य. पित्राभिहितो निरीक्ष्य निखिला पाह्येवमुर्वीमिति ॥[2]

प्रस्तुत श्लोक मे अनेक तथ्यो से परिपूर्ण एक संसृष्ट वाक्य की रचना की गई है, जो लेखक हरिषेण की प्रतिभा का परिचायक है। आर्यशूर मे ऐसे श्लोक प्रचुर संख्या मे मिलते हैं, किन्तु वाक्य की संसृष्टता उतनी अधिक नही। उदाहरण के लिए—

दानं नाम महानिधानमनुग चौराद्यसाधारण
दान मत्सरलोभदोषरजस प्रक्षालन चेतस·।
ससाराध्वपरिश्रमापनयनं दान सुख वाहन
दानं नैकसुखोपधानसुमुख सन्मित्रमात्यन्तिकम् ॥[3]

वाक्यो की सरलता की पृष्ठभूमि मे व्यक्ति और विषय की सरलता काम करती है। इसलिए आर्यशूर पर अक्षमता का दोष नही लगाया जा सकता। अन्यथा गद्य के

---

१ (क) "चाधिगतविपुलधनसमृद्धिरविषमव्यवहारशीलत्वाल्लोके बहुमाननिकेतनभूत उदाराभिजनवाननेकविद्याकलाविकल्पाधिगमविमलतरमतिर्गुणमाहात्म्यात् •
—जातक० ४।१ के पहले का गद्य

(ख) अथ बोधिसत्त्वो नैकशतसहस्रसंख्य मणिकनकरजतपरिपूर्णकोश विविधधन-धान्यनिचयवन्ति कोशकोष्ठागाराणि दासीदासयानवाहनवसनपरिच्छदादि च सर्वमर्थिभ्यो यथार्हमतिसृज्य ··· "—जातक ६।४३ के बाद का गद्य

२ समुद्रगुप्त का प्रयागस्तम्भलेख श्लोकसख्या ४

३ जातक० ३।२१

उदाहरणो मे जब हम आर्यशूर की असाधारण वाक्यविन्यास शक्ति देखते है, तो हरिषेण का गद्य महत्त्वपूर्ण नही लगता। यह दूसरी बात है कि हरिषेण ने अपने शिलालेख मे समुद्रगुप्त द्वारा पराजित राजाओ की सूची देने मे बहुत लम्बे समस्तपद का प्रयोग किया है।[1]

दशपुर शिलालेख के पद्यो का स्पष्ट प्रभाव जातकमाला के पद्यो मे परिलक्षित होता है।

**च–त्पताकान्यबलासनाथान्यत्यर्थशुक्लान्यधिकोन्नतानि।**
**तडिल्लताचित्रसिताभ्रकूटतुल्योपमानानि गृहाणि यत्र ॥[2]**

जातकमाला के अधोलिखित श्लोक पर इसका प्रभाव है—

**निर्जनान्यनुपमुक्तसरित्तृणानि नानाविहङ्गविरुतानि मृगाकुलानि।**
**वैडूर्यकुट्टिमनोहरशाद्वलानि क्रीडावनाधिकसुखानि तपोवनानि ॥[3]**

जातकमाला की शैली बौद्धेतर साहित्य से तो प्रभावित है ही, यदि हम ध्यान से देखे तो बौद्ध संस्कृत साहित्य का प्रभाव भी इस पर कम नही है। महायान बौद्धधर्म के नो धर्मों[4] मे जो अष्टसाहसिकाप्रज्ञापारमिता, गण्डव्यूहसूत्र इत्यादि

---

१ P E A–P 28
कौसलकमहेन्द्रमाहाकान्तारकव्याघ्रराजकैरलकमण्डराजपैष्टपुरकमहेन्द्रगिरिकौट्टूरकस्वामिदत्तैरण्डपल्लकदमनकाञ्चेयकविष्णुगोपावमुक्तकनीलराजवैगेयकहस्तिवर्मपालक्क-कोग्रसेनदेवराष्टककुबेरकौस्थलपुरकधनञ्जयप्रभृतिसर्वदक्षिणापथराजग्रहणमोक्षानुग्रहजनितप्रतापोन्मिश्रमहाभाग्यस्य, रुद्रदेवमतिलनागदत्तचन्द्रवर्मगजपतिनागनागसेनाच्युतनन्दिबलवमद्यनेकार्यावर्तराजप्रसभोद्धरणोद्वृत्तप्रभावमहत ।

२. दशपुर शिलालेख स० ५२९ श्लो० ०

३ जातक० ९।३३

४ नवधर्मा —
१. ललितविस्तर
२ समाधिराजसूत्रम्
३ लंकावतारसूत्रम्
४ अष्टसाहस्रिका (प्रज्ञापारमिता)
५ गणडव्यूहसूत्रम्
६ सद्धर्मपुण्डरीकसूत्रम्
७ दशभूमिकसूत्रम्
८ सुवर्णप्रभाससूत्रम्
९ तथागतगुह्यकम्
—पृ० ३४५ ललित

आते है, इनका प्रभाव जातकमाला की शैली पर बहुत अधिक है, इनमे ललितविस्तर की गद्यपद्यमयीशैली की तुलना जातकमाला के कई अंशो से की जा सकती है। यह ध्यातव्य है कि ललितविस्तर में भी यद्यपि बुद्ध का जीवनचरित धर्मचक्रप्रवर्तनपर्यन्त चम्पूशैली मे निबद्ध है किन्तु प्रथम पाच परिवर्त्तो मे उनके जन्म के पूर्व की कथा भी वर्णित है। बोधिसत्त्व की कल्पना से प्रत्येक परिवर्त्त ग्रन्थित है। ललितविस्तर के सभी परिवर्त्त भिक्षुओ को सम्बोधित है तथा बुद्ध को भी बोधिसत्त्व के रूप मे स्थापित करके परिवत्तो का आरम्भ किया गया है। हमे स्थान-स्थान पर "इतिभिक्षव बोधिसत्वेन" इत्यादि शब्द मिलते हैं। इस प्रसग मे वह भी ज्ञातव्य है कि ललितविस्तर की भाषा विशुद्ध संस्कृत नही है। न तो इसमे अश्वघोष के काव्यग्रन्थो के समान पाणिनीय व्याकरण का अनुसरण दिखलाई पडता है और न जातकमाला के समान ही परम्परित बौद्धेतर संस्कृत रचनाशैली के दर्शन होते है। इसकी भाषा संकरसस्कृत (Hybrid Sanskrit) कहलाती है, तथा ऐसे बहुत कम स्थल है जहाँ पालि भाषा के प्रभाव से संस्कृत के विकृतरूप दृष्टिगोचर होते है।

ललितविस्तर भी गद्यपद्यात्मक चम्पूशैली मे निबद्ध संस्कृतग्रन्थ है और जातकमाला की भी यही स्थिति है। ललितविस्तर मे जहाँ प्रदर्शन की भावना बहुत अधिक है, जातकमाला इससे सर्वथा शून्य है। यदि हम ललितविस्तर के द्वितीय समुत्साह परिवर्त्त के आरम्भ मे स्थित प्राय' दो पृष्ठो के लम्बे वाक्य[1] का अवलोकन करें, तो ज्ञात होगा कि बाणभट्ट की कादम्बरी की शैली की पूर्वकल्पना बहुत पहले ही हो चुकी थी, यद्यपि इस शैली मे बाण के विपरीत इतिवृत्तात्मक रूप मात्र रख कर शब्दो का केवल संग्रह किया गया था। कोई काव्यचमत्कृति इसमे नही मिलती, फिर भी कुछ शब्दो का चयन बहुत अलङ्करण प्रधान है, जैसे—

**"गम्भीरवीर्यसलिलाभिषिक्तस्य उपायकौशलकर्णिकस्य बोध्यङ्गध्यानकेशरस्य समाधिकिञ्जल्कस्य गुणगणविमलसरसिसुजातस्य विगतमदमानपरिवाहशशिविमलविस्तीर्णपत्रस्य (बोधिसत्त्वस्य)"**[2]

दूसरी ओर ललितविस्तर मे पालिवाङ्मय मे बहुधा प्राप्त "**परियायो**" का निवेश करने मे भी संकोच नही किया गया है। उदाहरण के लिए कुलपरिशुद्धिपरिवर्त्त नामक तीसरे परिवर्त्त मे एक लम्बा उद्धरण देखा जा सकता है[3] जिसमे प्रत्येक का अन्त "**तत्कुलम् भवति**" से होता है। इस सन्दर्भ मे चौसठ आकारो या रूपो से किसी के कुल की सम्पन्नता बतलायी गयी है, जिसमे चरमभविक (अंतिमजन्य) बोधिसत्त्व का जन्म हो सकता है। इस तरह के उदाहरण ललितविस्तर मे

---

१ द्रष्टव्य ललित० पृ० ७-८

२. ललित० पृ० ७

३ ललित, पृ० १६-१९।

कई स्थानो पर मिलते है। उक्त परिवर्त मे ही जो ललित गद्य मे शुद्धोदन की पत्नी माया देवी का वर्णन किया गया है, वह शीलसौन्दर्य से परिपूर्ण है—

**"नवतरुणी रूपयौवनसम्पन्ना अप्रसूता अपगतपुत्रदुहितृका दर्शनीया देवकन्येव सर्वालङ्कारभूषिता अपगतमातृग्रामदोषा सत्यवादिनी ... कोकिलस्वरा ... समसंहतशिर कर्णनासा भ्रमरवरसदृशकेशी ... स्मितमुखी ... श्लक्ष्णमधुरवचना ... ... ... मृदुतरुणहस्तपादा ... चारुदशना ... ... गजभुजसमसमाहितसदृशोरू ऐणेयमृगसदृशजङ्घा ."[1]**

गद्य और पद्य मे शैली का पार्थक्य स्पष्ट है। ललितविस्तर के पद्य गद्य की अपेक्षा अधिक अपाणिनीय है। गद्य की अपेक्षा पद्य प्राचीन है, यह कुछ लोगो का कहना है।[2] विशेष रूप से इसकी शैली और पाणिनीय व्याकरण के प्रति उनके दृष्टिकोण के आधार पर ऐसा कहा जा सकता है। ललितविस्तर का समय प्राय: दूसरी शताब्दी ई० है।[3] इससे जातकमाला पर इसका स्पष्ट प्रभाव पडना सम्भव है। यह विशेष रूप से कहा जा सकता है कि आर्यशूर ने ललितविस्तर के गद्य का तो अधिकाधिक अनुकरण किया है, किन्तु इसके पद्यो मे जो पालि वाङ्मय की छाप है, तथा सस्कृत के अशुद्ध प्रयोग है, उनकी प्रतिक्रिया मे आर्यशूर ने जातकमाला मे अपने मौलिक श्लोक लिख कर यह दिखलाया है कि पालि की गाथाओ को किस प्रकार सफलतापूर्वक संस्कृत मे उतारा जा सकता है।

जातकमाला के लेखक ने ललितविस्तर का अनुकरण करते हुए भी अपनी गद्यशैली को कही भी प्रदर्शन का विषय नही बनाया है। सर्वत्र एक समान अल्पसमासयुक्त गद्य की धारा बहती रही है। ललितविस्तर मे जहाँ बाण के समान शब्दचित्र खीचने का प्रयास हुआ है,[4] जातकमाला मे ऐसे स्थल नही है। गद्य केवल कथा का विस्तार करता है। शब्दो का संग्रह करने की प्रवृत्ति जो ललितविस्तर के गद्य मे दिखलाई पडती है, उसकी अनुकृति जातकमाला की इन पंक्तियो मे स्पष्ट देखी जा सकती है—

**"बोधिसत्त्व किल सालबकुलपियालहिन्तालतमालनक्तमालविदुलनिचुलक्षुपबहुले शिंशपातिनिशशमीपलाशशाककुशवशशरवणगहने कदम्बसर्जार्जुनधवखदिरकुटजनिचिते विविधवल्लीप्रतानावगुण्ठितबहुतरुविटपे रुरुपृषतसृमरचमरगजगवयमहिषहरिणन्यङ्कुवराहद्वीपितरक्षुव्याघ्रवृकसिंहर्क्षादिमृगविचरिते मनुष्यसम्पातविरहिते महत्यरण्यवनप्रदेशे ।"[5]**

१ ललित०, पृ० १८

२. ललित० P. IX—"It is suggested by some scholars that portions in verse constitute older stratum, while prose portions are added later"

3 ललित० P XII—"It must have been in existence in the first or second century A D, the age of the composition or Compilation of the Mahayanasutras in general."

४. ललित० पृ० १४६

५ जातक० २६।१ के पहले का गद्याश

इस पूरे सन्दर्भ मे अरण्य का वर्णन करते हुए जीव-जन्तुओ तथा पेड-पौधो के नाम गिनाने मे ही आर्यशूर कृतकृत्य मालूम पडते है ।

संवादों का निरूपण करते हुए आर्यशूर एकाध स्थानो पर समासरहित शैली का भले ही प्रयोग करते है, किन्तु ललितविस्तर की वह सरलता नही छू सकते, जिसमे "इह ते बाला बध्यन्ते कपय इव लेपेन"[1] जैसे वाक्य कहे गए है। कुल मिला कर इनकी विशुद्धोक्ति अक्षुण्ण रह जाती है । इस प्रकार गद्य के विषय मे आर्यशूर की शैली मे हम निम्नलिखित तथ्य पाते है—

१—ललितविस्तर जैसे ग्रन्थो से इनकी गद्यशैली प्रभावित है, किन्तु क्लिष्ट और सरल इन दोनो विपरीत शैलियो का मिश्रण कर इन्होने एक मध्यम मार्गीय शैली आविष्कृत की है ।

२—इनके गद्य मे मुख्यत कथावस्तु का इतिवृत्तात्मक रूप आगे बढता है । धर्मोपदेश या चिन्तन नही होता । तात्पर्य यह है कि गद्य मे आर्यशूर स्वय बोलते है ।

३—इनका गद्य सर्वत्र एकरूप है, कही भी आरोह-अवरोह की शैली नही है।

४—किसी भी कथाश मे साहित्यिक या रसमय वातावरण आने पर ये उनकी सर्वथा उपेक्षा नही करते । प्रचलित प्रणाली तथा शब्दावली मे उसका चित्र खीचते है ।

जहाँ तक आर्यशूर की पद्यशैली का प्रश्न है, इसका विषय गद्य से भिन्न है । पद्यो मे जातकमाला के पात्रो का चिन्तन, भाषण, धर्मोपदेश इत्यादि मिलते है । आर्यशूर इन पद्यो मे स्वयं प्रत्यक्षत नही उतरते । उनका तथ्य-कथ्य पात्रो के माध्यम से होता है । इस विषय वस्तु की पृष्ठभूमि मे पद्यो की शैली विचारणीय है । आर्यशूर के पूर्व अश्वघोष की शैली बौद्ध-संस्कृत साहित्य मे अत्यधिक प्रचलित रही होगी । इनकी प्रसन्न शैली का प्रभाव जातकमाला की रचना पर भी अवश्य पडा होगा। दूसरी ओर ललितविस्तर मे जो पालिवाङ्मय की गाथाओ को संस्कृत मे रखने की पद्धति पायी जाती है, उससे भी आर्यशूर पर उद्वेगमूलक प्रभाव पडा होगा। कदाचित् उन्होने इसीलिए संस्कृत की स्वाभाविक शैली मे (न कि पालि की छाया छूते हुए) उन गाथाओ को मौलिकरूप से नवजीवन देकर लिखने का प्रयास किया होगा । इसमे दो मत नही हो सकते कि उन्हे पर्याप्त सफलता मिली है तथा सस्कृत नीति-कथाओ के श्लोको के समान जातकमाला के पद्यो मे भी नैसर्गिक प्रवाह प्राप्त होता है। न तो कही छन्दोभग है और न कही अपाणिनीय प्रयोग। भाषा की स्वच्छता तथा रमणीयता तो अश्वघोष से भी कही अधिक है । निम्नलिखित श्लोक मे भाषा का नैसर्गिक प्रवाह होने के साथ-साथ समुचित उपमा का प्रयोग आर्यशूर की स्वाभाविक शैली का अच्छा आदर्श प्रस्तुत करता है :—

---

१. ललित० पृ० १४६ प० २४

"पाप समाचरति वीतघृणे जघन्य
प्राप्यापद सघृण एव तु मध्यबुद्धि.।
प्राणात्ययेऽपि तु न साधुजन स्ववृत्ति
वेला समुद्र इव लङ्घयितु समर्थं ।[1]"

इस प्रसंग मे ललितविस्तर के छन्दोभंग स्मरणीय है। केवल लय पर आश्रित छन्द का यह उदाहरण प्रस्तुत है जो द्रुतविलम्बित छन्द मे निबद्ध है, किन्तु छन्द की रक्षा प्रथम दो चरणो मे नही हो सकी है—

"अतिमोहतमावृत दुर्मति कामगुणैर्निगुणैगुणसञ्जिन ।
विहगपञ्जरमध्यगता यथा न हि लभन्ति कदाचि विनि सृतिम् ।।[2]

इसमे "कदाचित्" का "कदाचि" तथा "लभन्ते" का "लभन्ति" निश्चितरूप से पालिप्रभाव है। किन्तु इस प्रकार के प्रयोग जातकमाला मे कही भी नही है। यदि यह मालूम न हो कि जातकमाला पालिजातक पर आश्रित है, तो कहा भी नही जा सकता कि यह मौलिक नही है। इन पद्यो मे भी कई स्थलो पर लालित्यपूर्ण तथा सौन्दर्यवर्णन के तथ्य प्राप्त होते है, जैसे—

"कनकगिरिशिलाविशालवक्षा·
शरदमलेन्दुमनोज्ञवक्त्रशोभः।
कनकपरिघपीनलम्बबाहु-
र्वृषभनिभेक्षणविक्रमो नरेन्द्र ।।"[3]

( सुवर्णपर्वत की शिला के समान विशाल वक्षस्थल वाला, शरद ऋतु के विमलचन्द्र के समान मुखवाला, सुवर्णदण्ड के समान मोटी और लम्बी भुजाओ वाला, साँढ़ की-सी दृष्टि और पराक्रमवाला, हमारा राजा है )।

"ततश्चकम्पे सधराधरा धरा
व्यतीत्य वेला प्रससार सागर.।
प्रसक्तगम्भीरमनोज्ञनि·स्वना.
प्रसस्वनुर्दुन्दुभयो दिवौकसाम् ।।"[4]

( उस समय पर्वतो सहित पृथ्वी काँपी, सागर अपने तीर का अतिक्रमण कर आगे बढ़ा और लगातार गम्भीर एवं मनोरम ध्वनि करती हुई देव दुन्दुभियाँ बजी )।

इस प्रकार इनके पद्यभाग मे विषयवस्तु के अनुरूप भाषा-प्रवाह, प्रसाद-गुण, एवं सौम्यशैली का रूप मिलता है। इन पद्यो मे वाल्मीकि की चित्रात्मकता,

१ जातक० ११।१८
२ ललित० पृ० १४६-१५।२७
३ जातक० ८।११
४ जातक० २।३८

भास की सरलता तथापि चतन्त्र का प्रवाह भी समवेत है। इनकी भाषा मे वैसे सामान्यतया पालि वाङ्मय का प्रभाव बहुत अधिक नही है, किन्तु अपेक्षित शास्त्रीय शब्दावली का प्रयोग करने से ये विमुख नही रहे है। इसीलिए विनय-विषयक अनेक शब्द कथाओ के आरम्भ और अन्त मे आए है, जैसे—

रत्नत्रय[1], गुणप्रतिपत्ति[2], प्रज्ञापरिग्रह[3], पोषध[4], इत्यादि। इसी प्रकार उत्साह, मन्त्र, प्रसाद इन तीन शक्तियो का भी उल्लेख एक स्थान पर किया है।[5] कतिपय अप्रचलित शब्दो का भी प्रयोग जातकमाला मे प्राप्त होता है—प्रक्ष्वेडित[6], खट्वङ्कता[7], कुहनी[8], शीभर[9], कुचेल[10], जातिस्मर[11], तिनिश[12], प्रत्येकबुद्ध[13], हालहलम्[14], शौटीर्यम्[15], इत्यादि।

जातकमाला की भाषा कादम्बरी और पचतंत्र के बीच की है। पंचतंत्र से इसका अधिक साम्य है। जातकमाला गद्य-पद्य मिश्रित संस्कृत मे है। गद्य से कथा का आरम्भ कर पद्य मे इसका विस्तार हुआ है। कभी एक और कभी बहुत-से पद्यो से मिश्रित गद्य मे लिखी हुई इनकी कथाओ के स्वरूप का ऐतिहासिक महत्व है। इस शैली के प्रयोग मे इन्होने कुमारलात एवं अन्य पूर्ववर्त्ती लेखको का अनुकरण किया है। कही-कही जातकमाला के गद्य के वाक्य बडे-बडे है और उनमे लम्बे समासो का प्रयोग भी हुआ है, किन्तु सर्वत्र अर्थ स्पष्ट है और सरलता वर्तमान है। जैसे।

"अथ तस्य राज्ञः क्रमात्वरूढ़नयनव्रणस्यावगीतप्रतनूभूतान्त पुरपौरजानपदशोकस्य प्रविवेककामत्वादुद्यानपुष्करिण्यास्तीरे कुसुमभरावनतरुचिरतरुवरनिचिते मृदुसुरभिशिशिरसुख-पवने मधुकरगणोपकूजिते पर्यङ्केण निषण्णस्य शक्रो देवेन्द्र. पुरस्तात्प्रादुरभवत्।"[16]

---

१. जातक० १।४ के बाद का गद्य
२. वही १।४ के बाद का गद्य
३. वही १।४
४. वही ६।५
५ वही २।१ के पहले का गद्य
६ वही ८।६ के बाद का गद्य
७. वही १।३६
८ वही १।१०
९. वही २२।८२
१० वही १८।६, २२
११ वही २९।८
१२ वही २६।१ के पहले का गद्य
१३ वही ७।३९ के पहले का गद्य
१४ वही ३१।६७
१५ वही २।३२ के बाद का गद्य
१६. वही २।३१ के बाद का गद्य

जातकमाला एक कलाकार की कृति है। इसकी शैली उदात्त, ओजस्वी और अलंकृत है। आर्यशूर ने इसमे विविध छन्दो का सफल प्रयोग किया है जिसका दिग्दर्शन पंचम अध्याय मे प्रस्तुत है। इसकी भाषा मे यत्र-तत्र पालि का प्रभाव दिखाई पडता है, किन्तु इससे भाषा की शुद्धता मे कोई अन्तर नही पडता है। इसकी भाषा पाणिनीय व्याकरण की अनुगामिनी है।



पञ्चम अध्याय

# जातकमाला और संस्कृत-आलोचना के सिद्धान्त

इस अध्याय मे जातकमाला का संक्षिप्त विवेचन कर संस्कृत आलोचना के उपादान-भूत रस, रीति, गुण तथा अलङ्कारो के अनुसार इसका साहित्यिक मूल्याकन करना अभीष्ट है। काव्य-साहित्य विभिन्न दुरूह विषयो (जैसे धर्म मीमासा आदि) को जनसाधारण के हृदय तक सरलतम रीति से पहुँचाने मे समर्थ है।[१] अतएव धर्मप्रचारक मनीषियो ने अत्यन्त प्राचीनकाल से ही अपने धर्म के प्रचार-प्रसार के लिए काव्य की सहायता ली है। उनमे अश्वघोष एवं आर्यशूर ने बौद्ध-धर्म के तत्त्वों को काव्य द्वारा जन-मानस तक पहुँचाने का सुन्दर प्रयास किया है।

आर्यशूर की दिगन्तविश्रुत कीर्त्ति का महास्तम्भ इनका एकमात्र ग्रंथ जातक-माला है, जिसमे सुन्दर परिष्कृत काव्य-शैली का प्रयोग तथा भव्य संस्कृत साहित्यिक भाषा का संगुम्फन हुआ है। इसमे चौतीस जातक हैं, जिनके आधार पर भगवान् बुद्ध को "चतुस्त्रिंशज्जातकज्ञ" (चतुस्त्रिंशत् जातकानि व्याघ्रीप्रभृतीनि जानातीति स) कहा गया है .—

**"बुद्धस्तु सुगतो धर्मधातुस्त्रिकालविज्जिनः।**
**बोधिसत्त्वो महाबोधिरार्य. शास्ता तथागत ॥**
**पञ्चज्ञान षडभिज्ञो दशार्हो दशभूमिग.।**
**चतुस्त्रिंशज्जातकज्ञो दशपारमिताधर.॥"[२]**

ये जातक पालि-जातको के आधार पर तथा प्राचीन बौद्ध अनुश्रुति पर अवलम्बित है। बौद्ध-देशना के प्रचार की भव्य-भावना ने ही प्रधान रूप से आर्यशूर की वाणी को काव्यमय बनाने का सौभाग्य प्रदान किया। अपने उद्देश्य का प्रतिपादन करते हुए ग्रन्थ के प्रारम्भ मे उन्होने कहा है—

**"स्यादेव रूक्षमनसामपि च प्रसादो**
**धर्म्या. कथाश्च रमणीयतरत्वमीयुः।"[३]**

---

१ तुल०—(क) धर्मार्थकाममोक्षेषु वैचक्षण्य कलासु च।
करोति कीर्त्ति प्रीतिं च साधुकाव्यनिबन्धनम् ॥ भामह० १।२
(ख) चतुर्वर्गफलप्राप्ति सुखादल्पधियामपि।
काव्यादेव यतस्तेन तत्स्वरूप निगद्यते ॥—सा० द० १।२

२ अभिधान०—२।१४६-४७

३ जातक० — मं० २

अर्थात् इससे रूक्ष जन-मानस को भी प्रसन्नता होगी और धार्मिक कथाएँ अधिक रमणीय होंगी।

बौद्ध-कथाओं को काव्यात्मक तथा रोचक शैली में जातकमाला में उपनिबद्ध कर कवि ने अपने उद्देश्य में पूर्ण सफलता प्राप्त की है। पालि-जातक बौद्ध-कथाओं का विशाल भाण्डागार है। उस भाण्डागार से चुनी हुई उपदेशमयी कथाओं को रत्न रूप से संग्रह कर आर्यशूर ने संस्कृत में इस प्रकार की गद्य-पद्यात्मक रचना की है, जो पालि जातकों का अनुवाद न होकर एक सर्वविद्वन्मान्य स्वतंत्र ग्रन्थ हो गया है। इनकी "जातकमाला" एक आख्यानग्रन्थ है, जिसका उद्देश्य सरलतम भाषा, सहज शैली तथा उपदेशात्मक चरितोपन्यास के द्वारा अधिक से अधिक पाठकों को आकृष्ट करना है। इस अवस्था में उसकी साहित्यिक विशेषताओं के अन्वेषण में अधिक उपलब्धि की संभावना बहुत कम है। इसलिए परवर्त्ती साहित्यिक आचार्यों ने आर्यशूर को विशुद्धोक्ति के लिए ही स्मरण किया है—

"सुबन्धौ भक्तिर्नः क इह रघुकारे न रमते
धृतिर्दाक्षीपुत्रे हरति हरिचन्द्रोऽपि हृदयम्।
विशुद्धोक्तिः शूरः प्रकृतिमधुरा भारविगिर-
स्तथाप्यन्तर्मोदं कमपि भवभूतिर्वितनुते॥"[1]

विशुद्धोक्ति शब्द से उनका तात्पर्य अनलंकृत तथा अकृत्रिम भाषा से ही रहा है। यहाँ "शुद्धि" से व्याकरण की शुद्धि-मात्र विवक्षित नहीं है; क्योंकि वह तो भाषा का जीवन ही है। उसके बिना भाषा भाषा ही नहीं हो सकती। ऐसी स्थिति में विशेष रूप से रस, रीति, गुण, अलंकार—इन चार साहित्यिक तत्त्वों पर आर्यशूर ने विशेष ध्यान न दिया हो, यह स्वाभाविक है। आर्यशूर की शैली से यह स्पष्ट है कि उन्होंने जान-बूझ कर भाषा को अनलंकृत रखा है। "जातकमाला" लिखते समय उनका ध्यान साधारण पाठकों पर था, जिनका आवर्जन सरलतम भाषा के द्वारा ही संभव था। इसमें वर्णन की प्रधानता है; फिर भी सरल सुबोध शैली में सरसता की कमी नहीं है।

"रसो वै सः", "रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति", इन श्रुतियों से स्पष्ट होता है कि काव्य में रसानुभूति होने पर ही सहृदय पाठकजन लोकोत्तर आह्लाद से चमत्कृत हो सकते हैं। रसानुभूति की प्रक्रिया में आलम्बन एवं उद्दीपन विभावों को उसका बाह्य कारण तथा स्थायी भाव को आन्तरिक एवं मुख्य कारण माना गया है। स्थायी भाव मन के भीतर स्थिर रूप से रहनेवाला वासनात्मक संस्कार है, जो स्वानुकूल आलम्बन एवं उद्दीपन स्वरूप उद्बोधक साधनों को प्राप्त कर

१: (क) सदुक्ति०—५।२६।५
(ख) सुभाषित०—१६६६

अभिव्यक्त हो जाया करता है। स्थायी भाव की अभिव्यक्ति होने पर सहृदय पाठको के हृदय मे लोकोत्तर आह्लाद की अनुभूति होने लगती है। अत भरत के अनुयायी रस-सम्प्रदाय के प्रवर्त्तक अभिनवगुप्त आदि आचार्यो ने स्थायी भाव की अभिव्यक्ति को ही रसास्वादन मे प्रधान समझ कर "रस" शब्द से व्यवहृत किया है। इसी आशय को आचार्य मम्मट प्रकट करते है—

"कारणान्यथ कार्याणि सहकारीणि यानि च।
रत्यादे. स्थायिनो लोके तानि चेन्नाट्यकाव्ययोः॥
विभावा अनुभावास्तत् कथ्यन्ते व्यभिचारिण।
व्यक्तः स तैर्विभावाद्यै. स्थायी भावो रस स्मृतः।"[1]

इन कारिकाओ से स्पष्ट किया है। व्यवहारदशा मे सहृदय पाठको को जिस प्रकार की अनुभूतियाँ होती है, उन्ही को ध्यान मे रखकर रस-सम्प्रदाय के आचार्यो ने स्थायी भाव की गणना करते हुए इसके नव भेद कहे हैं। शृङ्गार, हास्य, करुण, रौद्र, वीर, भयानक, बीभत्स, अद्भुत और शान्त—इन नवविध रसो के क्रमश रति, हास, शोक, क्रोध, उत्साह, भय, जुगुप्सा, विस्मय और निर्वेद स्थायी भाव होते है।

जिस "रस" शब्द से शृङ्गार आदि नव रसो का ग्रहण होता है, उससे "रस्यते इति रस" इस व्युत्पत्ति के द्वारा भाव का भी ग्रहण होता है।[2]

भाव की परिभाषा करते हुए आचार्यो ने कहा है—

"रतिर्देवादिविषया व्यभिचारी तथाञ्जितः। भाव प्रोक्त"[3]

अर्थात् देव, मुनि, गुरु, नृप, पुत्र, शिष्य आदि के विषय मे उत्पन्न होनेवाली रति (प्रीति) और प्रधानतया प्रकटीकृत अथवा व्यक्त व्यभिचारी को भाव कहते है। जैसे—

"शैलेन्द्रप्रतिपाद्यमानगिरिजाहस्तोपगूढोल्लस-
द्रोमाञ्चादिविसस्थुलाखिलविधिव्यासङ्गभङ्गाकुल।
आः शैत्य तुहिनाचलस्य करयोरित्यूचिवान् सस्मित
शैलान्त पुरमातृमण्डलगणैर्दृष्टोऽवताद्व शिवः॥"[4]

(हिमाचल के कन्यादान के समय पार्वती के कर-स्पर्श से रोमाञ्चादि सात्त्विक विकारो के उदय होने पर विधिभंग से व्याकुल होकर बात छिपाने के लिए, "अहो

---

१. का० प्र०—४।२७-२८

२. सा० द०—१।३—"रस्यते इति रसः" इति व्युत्पत्तियोगाद्भावतदाभासादयोऽपि गृह्यन्ते।"

३ का० प्र०—४।३५

४. सा० द०—१०।६२ मे उद्धृत

हिमाचल के हाथो मे बडी ठण्ड है", यह कहते हुए और उसी समय हिमालय के अन्त पुर मे स्थित मातृमण्डल से स्मितपूर्वक देखे गये शिवजी तुम्हारी रक्षा करें।)

विवाह के समय शिवजी ने जब पार्वती का हाथ पकडा तो सात्त्विक भाव—रोमाञ्च और कम्प का आविर्भाव हुआ। इससे उस समय की पूजन आदि विधि मे कुछ गडबडी हुई। इससे व्याकुल होकर शिवजी ने असली बात छिपाने के लिये ठण्ड का बहाना किया। उधर अन्त पुर मे बैठी हुई देवमातायें—जो यह जानती थी कि इस रोमाञ्च और कम्प का कारण शीताधिक्य नही, कुछ और ही है—शिवजी के—"आः शैत्यम्"—इस बहाने को सुनकर इनकी ओर कुछ मुस्करा कर देखने लगी।

इस श्लोक मे श्रृङ्गार रस की पूरी सामग्री वर्त्तमान है, तथापि रसात्मकता नही है। वह कविनिष्ठ शिवविषयक भाव का ही पोषक है। ऐसे स्थल मे श्रृंगारादि रस प्रधान नही हो पाने के कारण रस-सज्ञा नही प्राप्त कर सकते है।

जातकमाला मे भाव ही प्रधान है। इस ग्रन्थ मे भगवान् बुद्ध के प्रति जो कवि के हृदय मे रति वर्तमान है, वही भाव रस-स्थानीय है। ऐसी स्थिति मे अन्यान्य रसो की कल्पना करना अनुचित है। कथाविशेष मे, वर्णनक्रम मे, जो श्रृंगारादिरस आपातत. प्रतीत होते हैं, उन्हे विश्रान्तिधाम न होने के कारण रस नही कहा जा सकता है। वे तो भाव के पोषकमात्र होते है। जैसे—

"स्वार्थोद्यतैरपि परार्थचरस्य यस्य
नैवान्वगम्यत गुणप्रतिपत्तिशोभा।
सर्वज्ञ इत्यवितथाक्षरदीप्तकीर्ति
मूर्ध्ना नमे तमसमं सहधर्मसघम्॥"[1]

(स्वार्थ मे तत्पर रहनेवाले लोग जिन लोकोपकारी के सुन्दर सदाचरण का अनुकरण न कर सके तथा "सर्वज्ञ" इस सार्थक शब्द से जिनकी कीर्ति प्रज्वलित है, धर्म और संघ के साथ उस अनुपम मुनि के आगे सिर नवाता हूँ।)

इस श्लोक मे भगवान् बुद्ध के प्रति रति का वर्णन है। भाव का दूसरा उदाहरण निम्नलिखित श्लोक हो सकता है—

"अल्पेच्छभावात्कुहनानभिज्ञ-
स्त्यक्तस्पृहो लाभयशःसुखेषु।
स देवतानामपि मानसानि
प्रसादभक्तिप्रवणानि चक्रे॥"[2]

---

१. जातक० १।४।

२. जातक० १।१०

इसी प्रकार—

'अनेन नाथेन सनाथता गत
न शोचितव्य खलु साम्प्रतं जगत् ।
पराजयाशङ्कितजातसम्भ्रमो
ध्रुव विनिश्वासपरोऽद्य मन्मथ. ।।"[1]

इस प्रकार के अनेकानेक श्लोक इसके उदाहरण हो सकते है । जातकमाला मे जितनी कथायें है, उनमे कही शृंगार, कही दानवीर, कही भयानक रस प्रतीत होते है, परन्तु उन सबो का तात्पर्य कविनिष्ठ बुद्धविषयक भाव के पोषण मे ही विश्रान्त होता है । अत उन्हे रस न मानकर खण्ड-रस मानना ही शास्त्रानुमोदित होगा ।

## रीति

कवि अपनी रुचि तथा स्वभाव के अनुसार अपने हृदय के भावो को प्रकट करता है । कोई साधारण अर्थ के प्रतिपादन के लिए असाधारण शब्दो का प्रयोग करता है, तो कोई विशिष्ट अर्थो को प्रकट करने के लिए सामान्य शब्दो का ही व्यवहार करता है । अपने मनोगत भावो को अभिव्यक्त करने के लिए प्रत्येक लेखक एवं कवि एक विशिष्ट मार्ग का अवलम्बन किया करता है । इसी विशिष्ट लेखन-प्रकार को शैली या रीति कहते है । दण्डी तथा भामह ने इसे ही "मार्ग" शब्द से अभिहित किया है । प्रत्येक लेखक एवं कवि की अपनी विशिष्ट शैली या रीति होती है, जिसका प्रयोग वह अपने लेखो मे करता है । इसलिए कवि की संख्या के अनुपात मे रीतियाँ भी है । दण्डी ने इसी कारण कहा है कि रीतियाँ अनन्त है तथा इनका परस्पर भेद भी बहुत ही सूक्ष्म होता है,[2] जिसका सम्यक् प्रतिपादन कठिन है । अतएव आचार्यो ने रीति के स्वरूप तथा प्रकार का सामान्य विवेचन ही प्रस्तुत किया है ।

भोजराज ने "रीति" शब्द की निरुक्ति गमनार्थक "री" धातु से मानी है[3]—**रीणन्ति गच्छन्त्यस्या गुणा इति, रीयते क्षरत्यस्या वाङ्मधुधारेति वा रीति.** । अत. "रीति" शब्द "मार्ग" शब्द का ही पर्याप्त है । आचार्य वामन "विशेष प्रकार की पदरचना" को रीति कहते है और "विशेष" का अर्थ गुणस्थिति करते है ।[4]

रीतियाँ मुख्यत. तीन प्रकार की होती है—वैदर्भी, गौडी और पाञ्चाली ।[5]

---

१. जातक० १।३७ ।

२ "अस्त्यनेको गिरा मार्ग सूक्ष्मभेद परस्परम् ।"—काव्यादर्श १।४०

३ "वैदर्भादिकृत: पन्था: काव्ये मार्ग इति स्मृत ।
रीङ् गताविति धातो सा व्युत्पत्त्या रीतिरुच्यते ।"—सरस्वतीकण्ठाभरण २।५१

४ 'विशिष्टा पदरचना रीति ", "विशेषो गुणात्मा"—का० सू० वृ० १।२।७-८

५. "सा त्रिधा वैदर्भी, गौडीया पाञ्चाली चेति ।।'—का० सू० वृ० १।२।९

काव्य-दोषो से सर्वथा रहित, समग्र गुणो से समन्वित तथा वीणा के स्वर के समान श्रवणसुभगा रीति वैदर्भी कहलाती है —

"अस्पृष्टा दोषमात्राभि· समग्रगुणगुम्फिता ।
विपञ्चीस्वरसौभाग्या वैदर्भी रीतिरिष्यते ॥"[1]

इसकी प्रशंसा मे कहा गया है—

"सति वक्तरि सत्यर्थे सति शब्दानुशासने ।
अस्ति तन्न विना येन परिस्रवति वाङ्मधु ॥"[2]

अर्थात् सुकवि वक्ता, सुवर्ण्य अर्थ और शब्दशास्त्र पर अधिकार रहने पर भी जिसके विना कवि-वाणी से मधु का क्षरण नही होता है, वही वैदर्भी रीति है। उदाहरण—

"गाहन्ता महिषा निपानसलिलं शृङ्गैर्मुहुस्ताडित
छायाबद्धकदम्बकं मृगकुल रोमन्थमभ्यस्यतु ।
विस्रब्ध कुरुता वराहवितितिर्मुस्ताक्षति पल्वले
विश्रान्ति लभतामिद च शिथिलज्याबन्धमस्मद्धनु. ।"[3]

समासबहुल, अत्यन्त उग्र पदो से युक्त तथा ओज एवं कान्ति गुणो से समन्वित रीति को गौडी रीति कहते है —

"समस्तात्युद्भटपदामोज कान्तिगुणान्विताम् ।
गौडीयामिति गायन्ति रीतिं रीतिविचक्षणाः ॥"[4]

जैसे—

"दोर्दण्डाञ्चितचन्द्रशेखरधनुर्दण्डावभङ्गोद्यत-
ष्टकारध्वनिरार्यबालचरितप्रस्तावनाडिण्डिमः ।
द्राक्पर्यस्तकपालसंपुटमितब्रह्माण्डभाण्डोदर-
भ्राम्यत्पिण्डितचण्डिमा कथमहो नाऽद्यापि विश्राम्यति ॥"[5]

गाढत्वहीन एवं असमासबहुल तथा मधुर एवं सुकुमार पदो से युक्त रीति पाञ्चाली कहलाती है—

"अश्लिष्टश्लथभावां ता पूरणच्छायया श्रिताम् ।
मधुरा सुकुमारा च पाञ्चालीं कवयो विदुः ॥"[6]

---

१. "का० स० वृ० १।२।११ वृत्ति
२. का० सू० वृ० १।२।११ वृ०
३ अभिज्ञानशाकुन्तलम्—२।६
४ का० सू० वृ०—१।२।१२
५. महावीरचरितम् १।५४
६..का० सू० वृ० १।२।१३ वृ०

जैसे—

"ग्रामेऽस्मिन् पथिकाय नैव वसति पान्थाऽधुना दीयते
रात्रावत्र विहारमण्डपतले पान्थ. प्रसुप्तो युवा ।
तेनोत्थाय खलेन गर्जति घने स्मृत्वा प्रिया तत् कृत
येनाद्यापि करकदण्डपतनाशकी जनस्तिष्ठति ॥"[1]

दण्डी तथा वामन ने वैदर्भी रीति को सर्वाधिक महत्त्व दिया और कहा कि उक्त तीनो रीतियो मे वैदर्भी ही ग्राह्य है शेष दो नही । क्योकि वैदर्भी मे सभी गुण मिलते है शेष दो मे कम —

"तासा पूर्वा ग्राह्या गुणसाकल्यात् । न पुनरितरे, स्तोकगुणत्वात् ॥"[2]

वह वैदर्भी भी यदि समासरहित हो तो शुद्ध या उत्कृष्ट वैदर्भी कहलाती है .—

"साऽपि समासाभावे शुद्धवैदर्भी ॥"[3]

इस प्रकार की शुद्ध वैदर्भी मे अर्थगुण सम्पत्ति आस्वादयोग्य होती है । इतना ही नही, इसके सहारे अर्थ का लेश (सामान्य अर्थ) मात्र भी आस्वाद योग्य होता है ।[4] जैसा कि कहा भी गया है—

"किन्त्वस्ति काचिदपरैव पदानुपूर्वी
यस्या न किञ्चिदपि किञ्चिदिवावभाति ।
आनन्दयत्यथ च कर्णपथ प्रयाता
चेत सताममृतवृष्टिरिव प्रविष्टा ॥"[5]

अर्थात् वह वैदर्भी रीति कोई विलक्षण ही पदरचना है जिसमे असत् विषय भी असत् की तरह नही प्रतीत होता है । सहृदयो के कर्णगोचर होकर वह वैदर्भी इस तरह चित्त को आनन्दित करती है, मानो अमृत की वर्षा होती हो ।

"वचसि यमधिगम्य स्पन्दते वाचकश्री-
वितथमवितथत्व यत्र वस्तु प्रयाति ।
उदयति हि स तादृक् क्वापि वैदर्भरीतौ
सहृदयहृदयाना रञ्जकः कोऽपि पाक ॥"[6]

---

१. शार्ङ्गधरपद्धति० श्लोक संख्या ३८३९
२. का० सू० वृ० १।२।-१४, १५
३ का० सू० बृ० १।२।१६
४ तस्यामर्थगुसम्पदास्वाद्या । तदुपारोहादर्थगुणलेशोऽपि
—का० सू० बृ० १।२।२०, २१
५. का० सू० वृ० १।२।२१ वृ०
६. का० सू० वृ० १।२।२१ वृ०

अर्थात् काव्यरूप वाक्य मे जिस वैदर्भी रीति को प्राप्त कर शब्द-सौन्दर्य स्पन्दित होने लगता है, नीरस पदार्थ भी सरस हो जाता है, सहृदय-हृदयो को आनन्दित करनेवाला कोई ऐसा शब्दपाक उस वैदर्भी रीति मे उदित हो जाता है जो सहृदयाह्लादकारक बन जाता है।

जातकमाला मे वैदर्भी रीति का ही पोषण किया गया है। समस्त पदो का इसमे अल्पमात्रा मे ही प्रयोग हुआ है, वह भी अनिवार्य होने पर ही। अत गौडी आदि रीतियाँ यहाँ अपना स्थान नही बना सकी है। इसकी रचना-शैली प्रसाद-गुणगुम्फित है। कथानक के मार्मिक स्थानों का सुबोध शैली मे प्रकाशन इसकी विशिष्टता है। उदाहरणार्थ, विश्वन्तर जातक मे राजकुमार विश्वन्तर की पत्नी वन-गमन के समय तपोवन-सौन्दर्य का जो वर्णन करती है, वह बहुत ही सरस एव सरल होकर आर्यशूर की लेखनी से प्रवाहित होता है :—

"निर्दुर्जनान्यनुपभुक्तसरित्तरूणि
नानाविहगविरुतानि मृगाकुलानि।
वैडूर्यकुट्टिममनोहरशाद्वलानि
क्रीडावनाधिकसुखानि तपोवनानि॥

अपि च देव,

अलंकृताविमौ पश्यन्कुमारौ मालभारिणौ।
क्रीडन्तौ वनगुल्मेषु न राज्यस्य स्मरिष्यसि॥
ऋतुप्रयत्नरचिता वनशोभा नवा नवा:।
वने त्वा रमयिष्यन्ति सरित्कुञ्जाश्च सोदका॥
चित्र विरुतवादित्र पक्षिणा रतिकाङ्क्षिणाम्।
मदाचार्योपदिष्टानि नृत्तानि च शिखण्डिनाम्॥
माधुर्यनिवगीत च गीत मधुपयोषिताम्।
वनेषु कृतसगीतं हर्षयिष्यति ते मन॥
आस्तीर्यमाणानि च शर्वरीषु
ज्योत्स्नादुकूलेन शिलातलानि।
सवाहमानो वनमारुतश्च
लब्धाधिवास. कुसुमद्रुमेभ्यः॥
चलोपलप्रस्खलितोदकाना
कला विरावाश्च सरिद्वधूनाम्।
विभूषणानामिव सनिनादाः
प्रमोदयिष्यन्ति वने मनस्ते॥"[1]

---

1. जातक० ६।३३-३६।

इस सरस सुन्दर तपोवन-वर्णन मे मयूरो का मनोरम नृत्य, मधुकरियो का मधुर संगीत, कुसुमवृक्षो के परिमल से सुगंधित पवन एवं नदियो की कोमल कल-कल ध्वनि का वर्णन रूक्ष जन-मानस के लिए भी परम आकर्षक है।

इनकी रचना-शैली मे लंबे समासो का प्रयोग बहुत ही कम है। समासयुक्त वर्णन मे भी कही क्लिष्टता का अनुभव नही होता।[1] इनका गद्य-भाग जिस तरह सुश्लिष्ट, सुन्दर एवं सरस रूप मे प्रस्फुटित हुआ है, उसी तरह पद्य-भाग भी। आर्यशूर स्वाभाविक सौन्दर्य के प्रेमी है। अत वे कृत्रिम तथ्यो से कोसो दूर रहते है तथा किसी वस्तु का वर्णन स्वाभाविक ढंग से करते है। गद्य-पद्य मिश्रित आख्यान शैली मे रचित इनकी जातकमाला एक आदर्श ग्रथ है। उनके समय तक गद्य-मिश्रित पद्य-काव्य की शैली इस तरह परिमार्जित होकर उतनी विकसित नही हो पायी थी। अत इनका यह ग्रंथ निदर्शन के रूप मे उपस्थित हुआ है। जातकमाला मे वर्णन की प्रधानता है, फिर भी सरल सुबोध शैली मे सरसता की कमी नही है।

## गुण

जिस प्रकार शूरता, वीरता, सत्यवादिता आदि गुणो के कारण व्यक्ति समाज मे आदर पाता है, उसी प्रकार काव्य भी माधुर्य आदि गुणो के कारण प्रशंसनीय होता है तथा सहृदय श्रोताओ के चित्त को आकृष्ट करता है। इस कारण अति प्राचीन काल से ही संस्कृत साहित्यशास्त्र के प्रधान आचार्यो ने इस पर पर्याप्त विचार किया है।

गुण काव्य के उत्कर्षसाधक तत्त्व है, इसे सभी सहृदय समालोचक स्वीकार करते है। किन्तु दण्डी तथा वामन[2] इन्हे शब्दार्थाश्रित मानते है, जबकि भरत, आनन्दवर्धन[3], मम्मट[4] तथा विश्वनाथ[5] इन्हे रसाश्रित मानते है। वास्तविकता यह

---

१ जैसे :—

"अथ कदाचित् स राजा . . . . . पुष्पोपहारशबलभूमिभागधवल प्रवृत्तनृत्तगीतहास्यलास्यवादित्र पुष्पधूपचूर्णवासमाल्यासवस्नानानुलेपनामोदप्रसृतसुरभिगन्धि प्रसारितविविधरुचिरपण्यं तुष्टपुष्टोज्ज्वलतरवेषपौरजानपदसबाधराजमार्गं पुरवरमनुविचरस्तस्यामात्यस्य भवनसमीपमुपजगाम।"

—जातक० १३।७ के बाद का गद्य

२. "ये खलु शब्दार्थयोर्धर्मा काव्यशोभा कुर्वन्ति ते गुणा.।"

—का० सू०—३।१।१ वृत्ति

३. "तमर्थमवलम्बन्ते येऽङ्गिनं ते गुणा स्मृता·।"

—ध्वन्या०—२।६

४. "ये रसस्याङ्गिनो धर्मा शौर्यादय इवात्मना।
उत्कर्षहेतवस्ते स्युरचलस्थितयो गुणा.॥"—का० प्र० ८।६६

५ "रसस्याङ्गित्वमाप्तस्य धर्मा शौर्यादयो यथा गुणा॥"

—सा० द०—८।१

है कि गुण मुख्यत रस के धर्म है, साथ ही वे शब्दार्थ से सर्वथा असम्बद्ध नही है। पण्डितराज जगन्नाथ ने इस तथ्य को स्पष्टत स्वीकार किया है। मम्मट और विश्वनाथ ने भी माधुर्यादि का वर्णो से स्पष्ट सम्बन्ध माना है। माधुर्यादि के स्वरूप-निर्धारण मे वर्णगुम्फ तथा शब्दगुम्फ का आधार सदा ही निश्चयपूर्वक ग्रहण किया गया है। अतएव गुणो को रस के धर्म तो मानना ही चाहिये, किन्तु शब्दार्थ के धर्म मानने मे भी आपत्ति नही करनी चाहिये। शौर्यादि की उपमा भी इस मंतव्य को पुष्ट करती है। क्योकि वे मूलत आत्मा के अन्तरङ्ग व्यक्तित्व के धर्म है, परन्तु बाह्य व्यक्तित्व से उनका कोई सम्बन्ध ही न हो, यह भी नही माना जा सकता। मधुर अथवा ओजस्वी व्यक्तित्व के लिए आत्मा के ही माधुर्य अथवा ओज की अपेक्षा नही होती, आकृति के माधुर्य और तेज की भी आवश्यकता होती है।

अत. गुण काव्य के उन उत्कर्षसाधक तत्त्वो को कहते है, जो मुख्य रूप से रस के और गौण रूप से शब्दार्थ के नित्य धर्म है।

**गुणो की संख्या—**

आचार्य भरत, दण्डी तथा वामन ने दश गुणो का प्रतिपादन किया था।[1] जिनका खण्डन कर भामह, मम्मट, आनन्दवर्धन, अभिनवगुप्त तथा विश्वनाथ आदि अलंकारशास्त्र के प्रसिद्ध आचार्यो ने केवल तीन गुणो का अस्तित्व स्वीकार किया। तीन गुण विद्वानो को मान्य हुए। काव्यास्वादन की स्थिति मे चित्त की तीन अवस्थाये होती है—द्रुति, दीप्ति और व्यापकत्व। गुण भी तदनुसार तीन हुए—माधुर्य, ओज और प्रसाद।[2]

चित्त का द्रुति-स्वरूप आह्लाद जिसमे अन्त करण अद्भुत सुकुमारता से भर उठे ऐसा आनन्दविशेष माधुर्य कहलाता है। इसमे चित्त एकदम पिघला सा बन जाता है। संभोग शृंगार, करुण, विप्रलम्भ शृङ्गार और शान्त रसो मे यह क्रमश बढ़ा हुआ रहता है।[3]

---

१ (क) "श्लेष प्रसाद समता समाधि माधुर्यमोज पदसौकुमार्यम्।
अर्थस्य च व्यक्तिरुदारता च कान्तिश्च काव्यस्य गुणा दशैते॥"
ना० शा० २।६२

(ख) "श्लेष. प्रसाद समता माधुर्यं सुकुमारता।
अर्थव्यक्तिरुदारत्वमोज कान्ति. समाधय: ॥"—काव्यादर्श–१।४१

२. "माधुर्यौज प्रसादाख्यास्त्रयस्ते न पुनर्दश ॥"
—का० प्र०—८।६८

३ "चित्तद्रवीभावमयो ह्लादो माधुर्यमुच्यते।
संभोगे करुणे विप्रलम्भे शान्तेऽधिक क्रमात्॥"
—सा० द० ८।२

माधुर्य के व्यंजक वर्ण है—अपने वर्ग के अन्तिम वर्ण से संयुक्त स्पर्श वर्ण, तथा लघु र, ण। समास का सर्वथा अभाव होता ह अथवा छोटा समास होता है। रचना मधुर होती है,[1] जैसे—

"अनङ्गरङ्गप्रतिमं तदङ्गं
भङ्गीभिरङ्गीकृतमानताङ्ग्या ।
कुर्वन्ति यूना सहसा यथैत.
स्वान्तानि शान्तापरचिन्तनानि ।"[2]

यहाँ माधुर्यस्रोत के रूप मे विप्रलम्भ शृंगार रस विराजमान है।

चित्त का विस्तारस्वरूप दीप्तत्व ओज गुण कहलाता है। वीर, बीभत्स और रौद्र रसो मे क्रमश इसकी अधिकता होती है।[3] इसके अभिव्यंजक हैं— वर्ग के प्रथम वर्ण का द्वितीय से और तृतीय का चतुर्थ से योग (जैसे पुच्छ, बद्ध आदि मे), रेफ का ऊपर, नीचे अथवा दोनो ओर से किसी वर्ण से संयोग ( जैसे कि वक्त्र निर्ह्लाद आदि मे), समान वर्णो का परस्पर सयोग (जैसे वित्त, चित्त आदि मे), ट, ठ, ड, ढ, श, ष का प्रयोग, दीर्घ समास तथा उद्धत पदसंघटना।[4] जैसे —

"चञ्चद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघात-
संचूर्णितोरुयुगलस्य सुयोधनस्य ।
स्त्यानावनद्धघनशोणितशोणपाणि-
रुत्तंसयिष्यति कचास्तव देवि भीम. ॥"[5]

जैसे सूखे इन्धन मे अग्नि झट से व्याप्त होती है, उसी प्रकार जो गुण चित्त मे सद्य व्याप्त हो, उसे प्रसाद कहते है। यह गुण सभी रसो और सम्पूर्ण रचना मे रह सकता है।

---

१ "मूर्ध्नि वर्गान्त्यवर्णेन युक्ताष्टठडढान्विना ।
रणौ लघू च तद्व्यक्तौ वर्णा कारणता गता ॥
अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा मधुरा रचना तथा ॥"—सा० द० ८।३

२ का० प्र०—८।७४ मे उद्धृत।

३. "ओजश्चित्तस्य विस्ताररूपं दीप्तत्वमुच्यते ।
वीरबीभत्सरौद्रेषु क्रमेणाधिक्यमस्य तु ॥"—सा० द० ८।४

४. "योग आद्यतृतीयाभ्यामन्त्ययो रेण तुल्ययो ।
टादि. शषौ वृत्तिदैर्ध्यं गुम्फ उद्धत ओजसि ॥
—का० प्र०—८।७५

५ बेणीसंहारनाटक—१।२१

सुनते ही जिनका अर्थ प्रतीत हो जाय, ऐसे सुबोध और सरल पद प्रसाद के व्यंजक होते है।[1] जैसे—

"परिम्लान पीनस्तनजघनसङ्गादुभयत-
स्तनोर्मध्यस्यान्त परिमिलनभप्राप्य हरितम् ।
इद व्यस्तन्यास श्लथभुजलताक्षेपवलनै
कृशाङ्ग्या' सन्ताप वदति विसनीपत्रशयनम् ।।"[2]

यहाँ माधुर्योचित वर्ण, मध्यम समास सब के सब प्रसाद के ही अभिव्यंजन करते लग रहे है।

जातकमाला मे गुणो की चर्चा करते समय यह ध्यान मे रखना है कि इसका उद्देश्य सरलतम भाषा मे भगवान् बुद्ध के पूर्व जन्मो की आख्यायिकाओ का वर्णन है। ऐसी स्थिति मे प्रसाद के अतिरिक्त गुण का अन्वेषण यहाँ व्यर्थ है। प्रसाद गुण के लिए जिस सरलता की आवश्यकता होती है, वही इस रचना का आधार है। बिना अन्वय किये प्रकरण का प्रकरण अपने अर्थ को कहता चला जाता है। इसीलिए प्रसाद गुण की मात्रा इसमे पर्याप्त है। आर्यशूर और अश्वघोष के पद्य कुछ अधिक सरल है। कही-कही शूर के पद्य भी अत्यन्त सरल है। देखिये उन पद्यो को जो उन्होने उन सन्तानो के मुख से कहलाये है जिनके पिता ने असाधारण उदारतावश उन्हे दान कर दिया है तथा निर्दयतापूर्वक ब्राह्मण उन्हे खीच कर ले जा रहा है। पुत्री कृष्णाजिना कहती है —

"अय मा ब्राह्मणस्तात लतया हन्ति निर्दयः ।
न चाय ब्राह्मणो व्यक्त धार्मिका ब्राह्मणा. किल ।।
यक्षोऽय ब्राह्मणच्छद्मा नून हरति खादितुम् ।
नीयमानौ पिशाचेन तात कि नावुपेक्षसे ।।"[3]

अनन्तर पुत्र जाली सरल किन्तु करुण शब्दो मे जो कहता है, वह है—

"नैवेद मे तथा दुःख यदय हन्ति मा द्विज. ।
नापश्यमम्बा यत्त्वद्य तद्विदारयतीव माम् ।।
रोदिष्यति चिर नूनमम्बाशून्ये तपोवने ।
पुत्रशोकेन कृपणा हतशावेव चातकी ।।
अस्मदर्थे समाहृत्य वनान्मूलफल बहु ।
भविष्यति कथ न्वम्बा दृष्ट्वा शून्य तपोवनम् ।।

---

१ "चित्त व्याप्नोति य क्षिप्र शुष्केन्धनमिवानल ।
स प्रसाद. समस्तेषु रसेषु रचनासु च ।।
शब्दास्तद्व्यञ्जका अर्थबोधका श्रुतिमात्रत ।।" —सा० द० ८।७-८

२ रत्नावलीनाटिका—२।१३

३ जातक०—९।६५-६६

इमे नावश्वकास्तात हस्तिका रथकाश्च मे ।
अतोऽर्द्धं देयमम्बायै शोक तेन विनेष्यति ।।
वन्द्यास्मद्वचनादम्बा वार्या शोकाच्च सर्वथा ।
दुर्लभ हि पुनस्तात तव तस्याश्च दर्शनम् ।।
एहि कृष्णे मरिष्याव· कोन्वर्थो जीवितेन नौ ।
दत्तावावा नरेन्द्रेण ब्राह्मणाय धनैषिणे ।।"[1]

अधिक गहन तथा दुरूह विषयो मे भी आर्यशूर इसी प्रकार प्रसादयुक्त है, जैसे न्यायप्रिय राजा के शासन के वर्णन मे—

"समप्रभावा स्वजने जने च
धर्मानुगा तस्य हि दण्डनीति ।
अधर्म्यमावृत्य जनस्य मार्ग
सोपानमालेव दिवो बभूव ।।"[2]

जातकमाला मे प्रसाद गुण की पुष्टि के लिए लेखक ने यथासंभव प्रचलित छन्दो का ही प्रयोग किया है। मुख्यत अनुष्टुप्, उपजाति, इन्द्रवज्रा तथा वसन्ततिलका का अधिक प्रयोग किया गया है। ये छन्द सरलता के लिए प्रसिद्ध है। इन छन्दों के चुनाव के द्वारा भी आर्यशूर ने प्रसाद गुण को पुष्ट करते रहने की भावना दृढ़ रखी है। जातकमाला मे कुल मिला कर सत्ताईस तरह के छन्द प्रयुक्त हुए है जो इस प्रकार है —

१—अनुष्टुभ् (अनुष्टुप्) या श्लोक[3]—
जैसे —

"महत्स्वपि स्वदु खेषु व्यक्तधैर्या कृपात्मका ।
मृदुनाप्यन्यदु खेन कम्पन्ते यत्तदद्भु तम् ।।"[4]

लगभग ४१८ श्लोको मे इस छन्द का प्रयोग जातकमाला मे हुआ है।
२—इन्द्रवज्रा[5] जैसे—

"तर्प विनिन्येऽर्थिजनस्तमेत्य
न त्वर्थिन प्राप्य स दानशौण्ड. ।
न ह्यस्य दानव्यवसायमर्थी
याच्ञाप्रमाणेन शशाक जेतुम् ।।"[6]

---

१. जातक०—९।६९-७२
२. जातक० १३।२
३. श्लोके षष्ठ गुरु ज्ञेय सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्व सप्तम दीर्घमन्ययो ।।—श्रुतबोध-१०
४ जातक० १।१७
५ स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ ग ।"—वृत्तरत्नाकर ३।३०
६. जातक० २।७

लगभग ८५ श्लोको मे वह प्रयुक्त हुआ है।

३—उपजाति[1] जैसे—

"येनाभ्युपेतोऽस्मि मनोरथेन
तमेष ते ब्राह्मण पूरयामि।
आकाङ्क्षमाणाय मदेकमक्षि
ददामि चक्षुर्द्वयमप्यहं ते ॥"[2]

लगभग ४६१ श्लोक इस छन्द मे है।

४—वसन्ततिलका[3] जैसे—

"पाप समाचरति वीतघृणो जघन्य
प्राप्यापद सघृण एव तु मध्यबुद्धि ।
प्राणात्ययेऽपि तु न साधुजन स्ववृत्ति
वेला समुद्र इव लङ्घयितु समर्थ ॥"[4]

११३ श्लोको मे यह छन्द प्रयुक्त हुआ है।

५—बंशस्थ[5] (बंशस्थविल) जैसे—

"सुखानुलोमे गुणबाधिनि क्रमे
गुणानुकूले च सुखोपरोधिनि।
नरोऽपि तावद्गुणपक्षसश्रया-
द्विराजते किम्वथ तिर्यगाकृति ॥"[6]

६—दुतविलम्बित[7] जैसे—

"उपकृत किल न मे वेत्ति परस-
तदपकारमिति प्रकरोति न
ननु विशोध्य गुणै. स यशस्तनु
द्विरदवृत्तिमभिप्रतिपद्यते ॥"[8]

---

१ "अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ, पादौ यदीयावुपजातयस्ता ।
इत्थ किलान्यस्वपि मिश्रितासु वदन्ति जातिस्त्विदमेव नाम ॥"—वृत्तरत्ना० ३।३२

२ जातक० २।१३

३ "उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ ग ।"—वृत्तरत्नाकर ३।७८

४. जातक० ११।१८

५ "जतौ तु वशस्थमुदीरित जरौ।"—वृत्तरत्नाकर ३।४७

६ जातक० ६।४

७ "द्रुतविलम्बितमाह नभौ भरौ।"—वृत्तरत्नाकर ३।५०

८ जातक० ३४।२०

७—पुष्पिताग्रा[1] जैसे—

"अभयमभयदो ददाति राजा
स्थिरशुचिशीलधनाय सज्जनाय ।
अविनयनिरतै प्रजाहितार्थं
नरपशुभिस्तु सहस्रसो यियक्षु ॥"[2]

इसमे लगभग १६ श्लोक है ।

८—भुजङ्गप्रयात[3] जैसे—

"समुत्कृत्तसर्वत्वचो वेदनार्ता
विमासीकृता केचिदर्थ्यास्थशेषा ।
न चायान्ति नाश धृता दुष्कृतै स्वै-
स्तथा चापरे खण्डशश्छिद्यमाना ॥"[4]

९—शार्दूलविक्रीडित[5] जैसे—

"दान नाम महानिधानमनुग चौराद्यसाधारण
दान मत्सरलोभदोषरजस प्रक्षालन चेतस ।
ससाराध्वपरिश्रमापनयन दानं सुख वाहन
दान नैकसुखोपधानसुमुख सन्मित्रमात्यन्तिकम् ॥"[6]

लगभग १५ श्लोक इस छन्द मे है ।

१०—शालिनी[7] जैसे—

"सारादान दानमाहुर्धनाना-
मैश्वर्याणा दानमाहुर्निदानम् ।
दान श्रीमत्सज्जनत्वावदान,
बाल्यप्रज्ञै पासुदान सुदानम् ॥"[8]

---

१. "अयुजि नयुगरेफतो यकारो ।
युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा ॥" वृत्त० ४।१०

२ जातक० १०।१७

३ "भुजङ्गप्रयात चतुर्भिर्यकारै ।"—छन्दोमञ्जरी २।११६

४ जातक० २६।२६

५ "सूर्याश्वैर्मसजस्तता सगुरव शार्दूलविक्रीडितम् ॥" वृत्त० ३।६६

६ जातक० ३।२१

७ "शालिन्युक्ता म्तौ तगौ गोऽब्धिलोकै ।" वृत्त० ३।३५

८. जातक० ३।२३

लगभग ११ श्लोक इस छन्द मे है।

११—मालिनी[1] जैसे—

"न सुगतपरिचर्या विद्यते स्वल्पिकापि
प्रतनुफलविभूतिर्यच्छ्रुत केवलं प्राक्।
तदिदमलवणाया शुष्करुक्षारुणाया
फलविभवमहत्व पश्य कुल्माषपिण्ड्या ॥"[2]

लगभग ५ श्लोक इस छन्द मे है।

१२—शिखरिणी[3] जैसे—

"दयालुर्नोद्वेग जनयति परेषामुपशमा-
द्दयावान् विश्वास्यो भवति जगता बान्धव इव।
न सरम्भक्षोभ प्रभवति दयाधीरहृदये
न कोपाग्निश्चित्ते ज्वलति हि दयातोयशिशिरे ॥"[4]

शिखरिणी ४ श्लोको मे प्रयुक्त हुआ है।

१३—प्रहर्षिणी[5] जैसे—

"यत्पीत्वा वमथुसमुद्गतान्नलिप्ता
निशङ्कं श्वभिरवलिह्यमानवक्त्रा.।
नि सज्ञा नृपतिपथिष्वपि स्वपन्ति
प्रक्षिप्त क्रयसुभग तदत्र कुम्भे ॥"[6]

४ श्लोक इसमे है।

१४—प्रमिताक्षरा[7] जैसे—

"मदमानमोहभुजगोपलय
प्रशमाभिरामुखविप्रलयम्।
क इवाश्रयेदभिमुख बिलय
बहुतीव्रदु खनिलय निलयम् ॥"[8]

---

१ "ननमयययुतेय मालिनी भोगिलोकै।"—वृत्त० ३।८३

२ जातक० ३।४

३ "रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलाग शिखरिणी।"—वृत्तरत्नाकर ३।९१

४ जातक० २६।४३

५ "म्नौ ज्रौ गस्त्रिदशयति· प्रहर्षिणीयम्।"—वृत्तरत्नाकर ३।७

६ जातक० १७।१६

७ प्रमिताक्षरा सजससैरुदिता।"— वृत्तरत्नाकर ३।६१

८. जातक० १८।२०।

लगभग ६ श्लोक इसमे है।

१५—उपेन्द्रवज्रा[1] जैसे—

"पटुत्वहीनेऽपि मतिप्रभावे
जडप्रकारेष्वपि चेन्द्रियेषु।
विनोपदेशात्प्रतिपद्यते य-
त्प्रसूतमात्रः स्तनपानयत्नन्॥"[2]

१६—आर्या[3] जैसे—

"स्वाधीनसुलभमेतन्निरवद्यं विद्यते ममैव खलु।
अतिथिजनप्रतिपूजनसमर्थरूप शरीरधनम्॥"[4]

४ श्लोक इस छन्द मे है।

१७—तोटक[5] जैसे—

"यदि कारणमीस्वर एव विभु-
र्जगतो निखिलस्य तवाभिमत।
ननु नार्हसि मय्यधिरोपयितु
विहित विभुना कपिराजवधम्॥"[6]

१८—वियोगिनी[7] जैसे—

"ह्रियमाणमनाथमप्लव
सरितोदीर्णजलौघवेगया।
अभिधावत दीनवत्सलाः
कृपण तारयितुं जवेन माम्॥"[8]

१२ श्लोक इस छन्द मे है।

---

१. "उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ।"—वृत्तरत्ना० ३।३१
२. जातक० २६।१२
३ यस्या पादे प्रथमे, द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या॥—श्रुतबोध ४
४. जातक० ६।१६
५ "वद तोटकमब्धि सकारयुतम्।"—छन्दोमञ्जरी २।१२१
६ जातक० २३।४०
७. 'विषमे ससजा गुरु' समे सभरा लोऽथ गुर्वियोगिनी।"—छन्दसार ८
८. जातक २६।२

१९—पृथ्वी[1] जैसे—

"दयामृदुषु दुर्जनः पटुतरावलेपोद्धतः
परां व्रजति विक्रियां नहि भयं ततः पश्यति ।
यतस्तु भयशङ्कया सुकृशयापि संस्पृश्यते-
विनीत इव नीचकैश्चरति तत्र शान्तोद्धवः ॥"[2]

२ श्लोक इस छन्द मे है।

२०—वैतालीय[3] जैसे—

"व्रजति गुणपथेन च स्वयं
नयति परानपि तेन वर्त्मना ।
वचनमपि न रूक्षमक्षमा
जनयति तस्य हितोपसंहितम् ।'[4]

लगभग २० श्लोक इस छन्द मे है।

२१—औपच्छन्दसिक[5] जैसे—

"स्वगुणातिशयोदितैर्यशोभि-
र्जगदावर्जनदृष्टशक्तियोगः ।
रचनागुणमात्रसत्कृतेषु
ज्वलयत्येव परेष्वमर्षवह्निम् ॥"[6]

इस छन्द मे ७ श्लोक है।

२२—मत्तमयूर[7] जैसे—

"आत्मार्थं स्याद्यस्य गरीयान् परकार्या-
त्तेनापि स्याद्द्येयमनादृत्य समृद्धिम् ।
नैति प्रीतिं तां हि महत्यापि विभूत्या
दानैस्तुष्टिं लोभजयाद्यामुपभुङ्क्ते ॥"[8]

---

१. "जसौ जसयला वसुग्रहयतिश्च पृथ्वी गुरु ।"—वृत्तरत्नाकर ३।९२

२ जातक० ३३।४

३. षड् विषमेऽष्टौ समे कला. ताश्च समे स्युर्नो निरन्तरा ।
न समाऽत्र पराश्रिता कला, वैतालीयेऽन्ते रलौ गुरु ॥"—वृत्तरत्नाकर २।१२

४ जातक ७।३०

५ "पर्यन्ते र्यौ तथैव शेषं त्वौपच्छन्दसिकं सुधीभिरुक्तम् ॥"—वृत्तरत्नाकर २।१३

६ जातक० २३।४

७ वेदैरन्ध्रैर्म्तौ यसगा मत्तमयूरम् ।"—वृत्त० ३।७२

८ जातक० ५।२२

५ श्लोक इस छन्द मे है।

२३—वक्त्र[1] —जैसे—

"पुष्पमालाहसत्कण्ठमिम भरितमाकण्ठम्।
अवतसकृताकुम्भ क्रेतुमिच्छति क कुम्भम्।"[2]

२४—रुचिरा[3] —जैसे—

"न वेत्ति चेदुपकृतमातुर परो
न योक्ष्यतेऽपि स गुणकातया श्रिया।
सचेतस पुनरथ को भवेत्क्रम
समुच्छ्रित प्रमथितुमात्मनो यश॥"[4]

२ श्लोक इस छन्द मे है।

३५—उद्धता[5] .—जैसे—

"त्वत्कृताथ यदीज्या न त्वसो तदकर्ता।
आत्मनो हि विभूत्या य करोति स कर्त्ता॥"[6]

२६—आर्यागीति ( या स्कन्धक )[7], जैसे—

"प्रात पराभव त दु खानि महान्ति कस्तदानुभवन्तम्।
याचेद्दण भवन्तं प्रतिवचनमपि प्रदातुमप्रभवन्तम्॥"[8]

२७—उष्णिग् जाति —उद्यता[9], जैसे—

"ईश्वर कुरुते चेत्पातकान्यखिलानि।
तत्र भक्तिनिवेश क गुण नु समीक्ष्य॥"[10]

---

१. "वक्त्र नाद्यान्नसौ स्यातामब्धेर्योऽनुष्टुभि ख्यातम्।"
—वृत्त० २।२१

२ जातक०—१७।५

३ "जभौ सजौ गिति "रुचिरा" चतुर्ग्रहै।"
—छन्दोमजरी २।१६३

४ जातक० ३४।२१

५. "सैगि उद्धता।"
—हेमचन्द्रकृत छन्दोऽनुशासनम्—२।१६

६ जातक० २३।३५

७ "आर्यापूर्वार्द्धं यदि गुरुणैकेनाधिकेन निधने युक्तम्।
इदरतद्वन्निखिल यदीयमुदितैवमार्यागीति॥"—वृत्त० २।११

८. जातक० २६।४२

९ "उद्यता पौ"—छन्दो वेविति ४।१७

१० जातक० २३।३६

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि आर्यशूर विविध छन्दो के विषयानुरूप प्रयोग मे अत्यधिक प्रवीण है।

अब जातकमाला मे प्रयुक्त अलंकारो पर विचार करना है। यह पहले कहा जा चुका है कि जातकमाला यथासंभव अलकारो से बच कर लिखी गई है। फिर भी शब्द एवं अर्थ जहाँ प्रयुक्त होगे वहाँ अलंकारो से बच कर रहना साधारण कार्य नही होता है। अत इस ग्रन्थ मे भी यत्र-तत्र स्वाभाविक रूप मे अर्थ की अभिव्यंजना के लिए नितान्त अपेक्षित हो जाने पर अलंकार आ ही गए है। कुछ उदाहरणो के द्वारा जातकमाला मे प्रयुक्त अलंकारो के स्वरूप का यहाँ दिग्दर्शन कराया जाता है। जैसे—

१—यमक[१] —

'ततश्चकम्पे सधराधरा धरा
व्यतीत्य वेला प्रससार सागर ।
प्रसक्तगम्भीरमनोज्ञनिस्वना
प्रसस्वनुर्दुन्दुभयो दिवौकसाम् ॥''[२]

"धरा" का तीन बार प्रयोग दिखा कर यमक अलंकार तथा "ससारसागर" मे अनुप्रासजन्य माधुर्य का प्रयोग सौन्दर्यपूर्ण है। एक दूसरा उदाहरण—

"मदमानमोहभुजगोपलय
प्रशमाभिरामसुखविप्रलयम् ।
क इवाश्रयेदभिमुख विलय
बहुतीव्रदु.खनिलय निलयम् ॥''[३]

यहाँ प्रथम तीन चरणो के अन्त मे "लयम्" का अन्त्यानुप्रसास तथा अंतिम चरण मे "निलयम्" शब्द के द्वि प्रयोगजन्य यमक का निवेश माधुर्यपूर्ण है। इनके गद्य मे भी कही-कही यमक का प्रयोग मिलता है, जैसे—

"स्वा इव प्रजा. प्रजा. पालयति स्म ।''[४]

२—अनुप्रास[५] —

गद्य मे अनुप्रास का प्रयोग ग्रन्थारम्भ मे ही परिलक्षित हो जाता है—

---

१. "सत्यर्थे पृथगर्थाया· स्वरव्यजनसहते ।
क्रमेण तेनेवावृत्ति. यमकं विनिगद्यते ॥''—सा० द० १०।८

२ जातक० २।३८

३. जातक १८।२०

४ जातक० २।१ के पहले का गद्य

५ "वर्णसाम्यमनुप्रास.''—का० प्र० ९।७९

"रत्नत्रयगुरुभिः प्रतिपत्तिगुणाभिराधितगुरुभिर्गुणप्रश्चयगुरुभिरस्मद्गुरुभि परिकीर्त्यमानमिदं भगवत. पूर्वजन्मावदानम् ॥"[१]

श्रुत्नुप्रास[२] —जैसे

"परिक्षामेक्षणयुगां क्षुधा छाततरोदरीम् ।
आहारमिव पश्यन्तीं बालान् स्वतनयानपि ॥"[३]

३—उपमा[४] —

यह अलंकारो का शिरोरत्न है ।[५] जिस प्रकार नाट्य रंगमंच पर नटी अनेक भूमिका-भेद से नृत्य करती हुई प्रेक्षको का मनोरंजन करती है, उसी प्रकार उपमा रूपी नटी अनेक उक्ति-वैचित्र्य से नृत्य करती हुई काव्य-मर्मज्ञो को मनोमुग्ध करती है ।[६] आर्यशूर ने जातकमाला मे उपमालंकार का प्रचुर प्रयोग किया है । कुछ उदाहरण द्रष्टव्य है—

(क) "दानोद्भव. कीर्तिमय सुगन्ध-
स्तस्यार्थिना वागनिलप्रकीर्णः ।
मद जहारान्यनराधिपाना
गन्धद्विपस्येव परद्विपानाम् ॥"[७]

( दान से उत्पन्न होनेवाली उनकी (शिबिराज की) कीर्त्तिमय सुगन्ध ने, जिसे याचको ने अपनी वाणीरूपी वायु से दिशाओ मे फैलाया, दूसरे राजाओ के मद का अपहरण किया, जिस प्रकार गन्ध-कुंजर की सुगन्ध हवा मे फैल कर दूसरे हाथियो का अभिमान चूर्ण किरती है ।)

---

१. जातक १।४ के बाद का गद्य ।

२. "उच्चार्यत्वाद्यदेकत्र स्थाने तालुरदादिके ।
साद्दश्य व्यज्जनस्यैव श्रुत्यनुप्रास उच्यते ॥"—सा० द० १०।५

३ जातक० १।१४

४. "साद्दश्यप्रयोजकसाधारणधर्मसम्बन्धो ह्युपमा ।"
—का० प्र० १०।८७ बालबोधिनी व्याख्या

५ "अलंङ्कारशिरोरत्नं सर्वस्वं काव्यसम्पदाम् ।
उपमाकविवंशस्य मातैवेति मतिर्मम ॥"
—अलंकारशेखर ११।३ मे राजशेखर के नाम से उद्धृत

६. "उपमैषा शैलूषी सम्प्राप्ता चित्रभूमिकाभेदान् ।
रञ्जयति काव्यरङ्गे नृत्यन्ती तद्विदा चेतः ॥"
—चित्रमीमांसा—उपमाप्रकरणारम्भ

७. जातक० २।६

यहाँ राजा की उपमा "गन्धकुजर" (मतवाला हाथी) से दी गई है।

(ख) "अथ क्षितीशस्य तमत्युदारं
गात्रेष्वपि स्वेषु निवृत्तसङ्गम्।
विज्ञाय दानाश्रयिण वितर्कं
पतिप्रिया स्त्रीव मही चकम्पे ॥"[1]

( अंगो से भी आसक्ति हटा कर दान देने के सम्बन्ध मे राजा के उस उदार विचार को जान कर पति से प्रेम करनेवाली स्त्री की भाँति पृथ्वी काँपी। )

यहाँ "पतिप्रिया स्त्री" से "मही" की उपमा देकर कवि ने सुन्दर कल्पना की है। इस उपमा मे लिग एवं वचन तक का साम्य है।

(ग) "सत्या च शक्तौ मम यद्युपेक्षा
स्यादाततायिन्यपि दु.खमग्ने।
कृत्वेव पाप मम तेन चित्त
दह्येत कक्षं महताग्निनेव ॥"[2]

( यदि अत्याचारी भी दु ख मे पडा हो और शक्ति के रहते मै उसकी उपेक्षा करूँ तो मानो पाप करके उस पाप से मेरा चित्त ऐसे जलेगा जैसे अग्नि-पुंज से तृण जल जाय। )

यहाँ दु ख मे पडे आततायी के प्रति भी किये गये उपेक्षा-भाव मे पाप की उत्प्रेक्षा कर महान् अग्नि से उसकी उपमा दी गयी है। अतएव उत्प्रेक्षा पर आधारित उपमा होने के कारण यह अगागिभाव संकर अलंकार की शोभा से सुशोभित है।

(घ) अनुप्रास की छटा से युक्त उपमा का गद्य मे उदाहरण :—

"नीलोत्पलदलशकलरुचिरकान्तिनयनम्।"[3]

(नील-कमल की पंखुडी के समान मनोहर कान्तिमान् नेत्र · ।)

यहाँ "ल" वर्ण की आवृत्ति से उत्पन्न अनुप्रास की छटा से मंडित समासगत उपमा की शोभा विलक्षण आनन्ददायिनी है। राजा के नेत्र की उपमा नील-कमल की पंखुडी से देकर कवि ने मनोहर कल्पना की है।

---

१ जातक० २।८

२ जातक० १।२४

३ जातक० २।२८ के बाद का गद्य

(ङ) अनुप्रास के साथ उपमा का पद्य मे उदाहरण —

"अथ मुदितजनप्रहासनादा
प्रविततपाण्डुरशीतचारुपक्षा ।
सलिलनिधिगता रराज सा नौ-
र्गतजलदे नभसीव राजहसी ॥"[१]

( तब सफेद पाल के सुन्दर पंख फैल गये । प्रसन्न यात्रियो के हास्य से जहाज गूँज उठा । समुद्र मे चलता हुआ जहाज ऐसे शोभित हुआ जैसे मेघमुक्त निर्मल आकाश मे उडता हुआ राजहंस । )

यहाँ समुद्र मे चलने हुए जहाज ("सलिलनिधिगता नौ") की उपमा आकाश मे चल रहे राजहंस (नभसि राजहंसी) से दी गयी है । यह उपमा "ल-ल" "र-र" तथा "सी-सी" से उत्पन्न अनुप्रास की शोभा से शोभित है ।

(च) यमक की छटा से मंडित उपमा —

"तत. स राजा नयने प्रदाय
विपद्मपद्माकरतुल्यवक्त्र ।
पौरैरसाधारणतुष्टिरासीत्
समग्रचक्षुर्ददृशे द्विजश्च ॥"[२]

( जब राजा ने अपने दोनो नेत्र दे दिये तब उनका मुख कमल-रहित सरोवर के समान कान्ति-हीन हो गया और उस ब्राह्मण के नेत्र अखण्ड दिखाई पडे । इससे राजा को असाधारण आनन्द हुआ । )

यहाँ नेत्र-रहित राजा के मुख (वक्त्र) की उपमा कमलरहित सरोवर (विपद्मपद्माकर) से दी गयी है । यह उपमा समासगत रहने पर भी "पद्म" शब्द मे यमक के कारण अत्यन्त मनोहारिणी है ।

(छ) वाक्यगा श्रौती उपमा का उदाहरण—

"परीत्य कृत्स्नं मनसा नृलोक-
मन्येष्वलब्धप्रणयावकाशा ।
तमर्थिनः प्रीतमुखा. समीयु-
र्महाह्रदं वन्यगजा इवैव ।|'[३]

( चित्त द्वारा सम्पूर्ण मनुष्य-लोक मे विचरण कर और दूसरो के यहाँ याचना करने का अवसर न पाकर याचकगण उनके ही समीप गये जैसे जंगल के हाथी महासरोवर के पास जा रहे हों । )

---

१. जातक० १४।३२

२. जातक० २।२६

३ जातक० २।४

यहाँ बोधिसत्त्व शिबिराज ("तम्") उपमेय, महासरोवर (महाह्लद") उपमान, प्रसन्न मुख से जाना ("प्रीतमुखा समीयु ") सामान्य धर्म और 'यथा" उपमावाचक शब्द है। इस प्रकार उपमेय, उपमान, सामान्य-धर्म एवं उपमावाचक शब्द – इन सबके उपस्थित रहने के कारण यह पूर्णोपमा का उदाहरण हुआ। साथ ही यह वाक्य मे है तथा श्रवणमात्र से बोध करानेवाली है। अतएव यह वाक्यगा श्रौती उपमा है।

(ज) वाक्यगा श्रौती उपमा का एक अन्य उदाहरण—

**"यत प्रदानैरभिवर्ष याचकान्**
**ह्लदान् महामेघ इवाभिपूरयन्।**
**धनक्षय नाप्स्यसि मत्परिग्रहा-**
**दिद क्षमेथाश्च विचेष्टित मम।।"[1]**

( सरोवरो को जल से भरते हुए महामेघ के समान याचको पर दान की वृष्टि करे। मेरी कृपा से आपका धन कभी क्षीण न होगा। आप मरे इस आचरण को क्षमा करे। )

यहाँ बोधिसत्त्वभूत श्रेष्ठी की उपमा महामेघ से दी गयी है। 'महामेघ" उपमान है, वृष्टि करना (जल की और दान की) सामान्य धर्म है तथा 'इव" उपमा-वाचक शब्द है, किन्तु उपमेय का स्पष्ट उल्लेख नही है। अत यह लुप्तोपमा का उदाहरण है।

(झ) एक ही स्थल मे कभी कभी उपमा-समूह का प्रयोग भी जातकमाला मे दिखाई पडता है। जैसे मैत्रीबल-जातक मे बोधिसत्त्व मैत्रीबल राजा के अपने ही शरीर के मास और रक्त से यक्षो के रूप मे आये अतिथि की सेवा करने का निश्चय जान कर पृथ्वी काँप उठी और सुमेरु पर्वत प्रकम्पित हो गये, जिससे वहाँ के वृक्षो से पुष्पवृष्टि होने लगी। उन पुष्पो का वर्णन करते हुए आर्यशूर कहते है—

**"तदभ्रवद्व्योमनि मारुतेरित**
**पतत्रिपङ्क्तेव वितानवत्क्वचित्।**
**विसृत्य माला ग्रथितेव कुत्रचित्-**
**सम समन्तान्नृपतेर्व्यकीर्यत।।"[2]**

( हवा से प्रेरित होते वे फूल आकाश मे कही बादल के समान, कही पक्षियों के झुण्ड के समान, कही चँदोबे के समान, कही गुंथी हुई विशाल माला के समान दिखाई पडे और एक साथ ही राजा के चारो ओर आकर फैल गये। )

---

१ जातक० ५।३३
२ जातक० ८।६२

यहाँ हवा से प्रेरित पुष्पो की उपमा बादल, पक्षियो के झुण्ड, चँदोबा तथा गुंथी हुई माला से दी गयी है। उपमेय तथा उपमान दोनो प्रकृति से गृहीत है। अतएव यह उपमा स्वाभाविक सौन्दर्य से युक्त है।

(ञ) वाक्यगा श्रौती पूर्णोपमा का एक सुन्दर उदाहरण—चुड्डबोधि-जातक" मे क्रोध के दोषो का वर्णन करते हुए बोधिसत्त्व कहते है—

"विस्मृत्य चात्मक्षमसिद्धिपक्षं
रोषात्प्रयात्येव तदुत्पथेन।
निहीयते येन यशोऽर्थसिद्धचा
तामिस्रपक्षेन्दुरिवात्मलक्ष्म्या॥"[1]

( क्रोध के कारण मनुष्य अपने योग्य कल्याणपक्ष को भूल कर कुमार्गगामी हो जाता है, जिससे वह कीर्त्ति-हीन होता है, जैसे कृष्ण-पक्ष का चन्द्रमा श्रीहीन होता है। )

यहाँ क्रोध के कारण कुमार्गगामी एवं कीर्त्तिहीन मनुष्य की उपमा कृष्ण-पक्ष के श्रीहीन चन्द्रमा से दी गयी है। मनुष्य उपमेय, चन्द्रमा उपमान, हीनता (कीर्त्ति एवं श्री की) सामान्य धर्म एवं इव उपमावाचक शब्द—इन चारो के स्पष्ट उल्लेख होने के कारण यह पूर्णोपमा का उदाहरण है। साथ ही यह पूरे वाक्य मे है तथा श्रवणमात्र से ही बोध होनेवाली है। अतएव वाक्यगा श्रौती पूर्णोपमा है।

(४) उत्प्रेक्षा[2] —

आर्यशूर उपमा के बाद उत्प्रेक्षलाङ्कार का सर्वाधिक प्रयोग करते है। कुछ उदाहरण यहाँ प्रस्तुत हैं :—

(क) वर्तकापोतक-जातक मे दावाग्नि की विभीषिका का वर्णन करते हुए कवि कहते है —

"चण्डानिलास्फालनचञ्चलानि
भयद्रुतानीव वने तृणानि।
सोऽग्नि ससरम्भ इवाभिपत्य
स्फुरत्स्फुलिङ्गप्रकरो ददाह॥

---

१. जातक० २१।३०

२. "सम्भावनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत्।"—का० प्र० १०/९२
उत्प्रेक्षावाची शब्द :—
"मन्ये शङ्के ध्रुव प्रायो नूनमित्येवमादिभि।
उत्प्रेक्षा व्यज्यते शब्दैरिवशब्दोऽपि तादृश॥"—काव्यादर्श २।२३४

भयद्रुतोद्भ्रान्तविहङ्गसार्थं
परिभ्रमद्भीतमृग समन्तात् ।
धूमौघमग्नं पटुवह्निशब्द
वनं तदार्त्येव भृश ररास ॥"[1]

( प्रचण्ड वायु के स्पर्श से कांपते हुए या उडते हुए, मानो भय से भागते हुए, तृणो को क्रोध से पकड कर वह अग्नि अपनी चमकती हुई चिनगारियो से दग्ध कर रहा था। भय से व्याकुल होकर भागते हुए पक्षियो से युक्त, भयभीत होकर चारो ओर दौडते हुए जानवरो मे भरा हुआ, धूम-राशि मे डूबा हुआ तथा अग्नि के तीक्ष्ण शब्द से युक्त वह जगल मानो पीडा से कराह रहा था। यहाँ प्रथम श्लोक मे प्रचण्ड वायु के स्पर्श से उड हुए वन के तृणो मे दावाग्नि के कारण भयभीत होकर भागने की उत्प्रेक्षा की गयी है तथा द्वितीय श्लोक मे दावाग्नि के तीक्ष्ण शब्द मे जंगल के पीडा से कराहने की उत्प्रेक्षा की गयी है।

(ख) व्याघ्री-जातक मे बोधिसत्त्व के प्रव्रजित होकर वन-गमन का वर्णन करते हुए आर्यशूर कहते हैं—

"स तत्र नि सङ्गतया तया च
प्रज्ञावदातेन शमेन चैव ।
प्रत्यादिदेशेव कुकार्यसङ्गा-
द्विश्लिष्टशिष्टोपशम नृलोकम् ॥"[2]

( वहाँ उन्होने अपनी अनासक्ति और प्रज्ञा-विमल शान्ति के द्वारा मनुष्य-लोक को, जो कुकार्यो मे आसक्त होने के कारण सज्जनो की शान्ति से वंचित था, मानो तिरस्कृत और लज्जित किया।)

यहाँ मनुष्य लोक को छोड दिया, इस व्यापार को "तिरस्कृत और लज्जित किया", इस रूप मे संभावित कल्पना द्वारा कहा गया है। अत. यह क्रियास्वरूपोत्प्रेक्षा का उदाहरण है।

(ग) शिबि-जातक मे महाराज शिबि के गुणो का वर्णन करते हुए आर्यशूर कहते है —

"तस्मिंस्त्रिवर्गानुगुणा गुणौघाः
संहर्षयोगादिव संनिविष्टा ।
समस्तरूपा विबभुर्न चासु
विरोधसक्षोभविपन्नशोभा ॥"[3]

---

१ जातक० १६।५-६

२ जातक० १।७

३. जातक० २।१

( त्रिवर्ग—अर्थ, धर्म और काम की सिद्धि के अनुरूप सकल गुणगण मानो आनन्दातिरेक से उनमे प्रविष्ट हुए। एक साथ रहते हुए वे शोभित हुए, पारस्परिक विरोध-जन्य क्षोभ के अभाव से उनकी शोभा नष्ट नही हुई।)

सकल गुणो से युक्त होना इस क्रिया को आनन्दातिरेक से प्रविष्ट होना रूप मे संभावित किया गया है। अत. यहाँ भी क्रियोत्प्रेक्षा है।

(घ) गद्य मे उत्प्रेक्षा का उदाहरण—

व्याघ्री-जातक मे पवित्र शील वाले ब्राह्मण वंश मे उत्पन्न बोधिसत्त्व के प्रव्रजित होने का वर्णन करते हुए कवि कहते है—

"अथ कदाचित् स महात्मा परिनिष्पन्नभूयिष्ठे पृथूभूते शिष्यगणे प्रतिष्ठापितेऽस्मिन्कल्याणे वर्त्मन्यवतारिते नैष्क्रम्यसत्पथ लोके संवृत्तेष्विवापायद्वारेषु राजमार्गीकृतेष्विव सुगतिमार्गेषु दृष्टधर्मसुखविहारार्थं तत्कालशिष्येणाजितेनानुगम्यमानो योगानुकूलान् पर्वतदरीनिकुञ्जाननुविचचार।'[1]

( जब उनकी शिष्यमण्डली बहुत बढ़ गयी और उनमे से अनेको ने सिद्धि प्राप्त कर ली, संसार मे कल्याण-मार्ग स्थापित हो गया और लोग वैराग्य के सन्मार्ग पर आरूढ़ हो गये, दुर्गति के द्वार मानो बन्द हो गये और सुगति के मार्ग मानो राज-मार्ग की तरह प्रशस्त, समतल और सुगम बन गये, तब एक बार वह महात्मा इसी जन्म मे सुखपूर्वक विहार करने के लिए अपने तत्कालीन शिष्य अजित के साथ योग के अनुकूल पर्वतकन्दराओ और निकुंजो मे घूमने लगे।

**५—रूपक[2] :—**

"वर्तकापोतक-जातक" मे दावाग्नि की भयंकरता का वर्णन करते हुए आर्यशूर कहते है—

(क) "स मारुताघूर्णितविप्रकीर्णै-
ज्वालाभुजैर्नृत्तविशेषचित्रैः।
वल्गन्निव व्याकुलधूमकेश.
सत्त्वान तेषा धृतिमाददान ॥"[3]

( वह दावाग्नि वायु-द्वारा संचालित ज्वालारूपी भुजाओ को फैलाता हुआ, बिखरे हुए धुआँ रूपी बालो को हिलाता हुआ, विशेष प्रकार का नृत्य करता हुआ, उछल उछल कर आगे बढ़ता हुआ उन पशु-पक्षियो और वनस्पतियो का धैर्य हरण कर रहा था )

---

१ जातक० १।१२ के बाद का गद्य

२ "तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययो ।"—का० प्र० १०।९३

३ जातक० १६।४

यहाँ ज्वाला उपमेय तथा भुजा उपमान है, इसी प्रकार धुआँ उपमेय तथा केश उपमान है। दोनो उपमेय तथा उपमान शब्द द्वारा कहे गये है। अतएव यह समस्तवस्तुविषयक[1] सागरूपक है।

(ख) निरंग रूपक[2] का उदाहरण—

शिबि जातक मे महाराज शिबि के नेत्र-दान का निश्चय जान कर घबराहट और दु ख से व्याकुल अमात्यगण उन्हे वैसा करने से रोकते हुए कहते हैं—

"एकस्यार्थे द्विजस्यास्य मा न सर्वान्पराकृथा. ।
अल शोकाग्निना दग्धु सुख संर्बधिता प्रजा ॥"[3]

( इस एक द्विज के लिए आप हम सबकी उपेक्षा न करें। सुख मे पली हुई प्रजा को आप शोक-रूपी अग्नि से न जलायें। )

यहाँ केवल शोक-रूप उपमेय को अग्नि-रूप उपमान बनाया गया है और उसके किसी अप्रधान वस्तु का पोषक रूप से निर्देश नही किया गया है। अतएव अंगो से रहित होने के कारण यह निरंग (शुद्ध) रूपक का उदाहरण है।

(ग) गद्य मे रूपक का उदाहरण .—

"प्रादुर्भूते च तस्मिन्नयनाश्चर्ये प्रमुदितमना: स राजा पुनरपि शक्रमुवाच ।"[4]

( नेत्र रूपी आश्चर्य के प्रकट होने पर प्रसन्नचित्त राजा ने पुन शक्र से कहा। )

यहाँ नेत्ररूप उपमेय को आश्चर्य रूप उपमान बनाया गया है तथा उसके किसी अंग का वर्णन नही हुआ है। अतएव यह भी निरंग (शुद्ध) रूपक है।

६—अर्थान्तरन्यास[5] ·—जैसे—

(क) व्याघ्री जातक मे भूख की ज्वाला से व्याकुल हो अपने सद्य प्रसूत शिशु को भी आहार बनाने के लिए उद्यत व्याघ्री की दयनीय दशा से द्रवीभूत बोधिसत्त्व का वर्णन करते हुए आर्यशूर कहते हैं —

---

१. "समस्तवस्तुविषय श्रौता आरोपिता यदा ।—का० प्र० १०।९३

२ "निरङ्गन्तु शुद्धम् ।"—का० प्र० १०।९४

३ जातक० २।१६

४ जातक० २।३६ के बाद का गद्य

५ "सामान्य वा विशेषेण विशेषस्तेन वा यदि ॥
कार्यं च कारणेनेद कार्येण च समर्थ्यते ।
साधर्म्येणेतरेणार्थान्तरन्यासोऽष्टधा तत ॥"—सा० द० १०।६१-६२

"बोधिसत्त्वस्तु तां दृष्ट्वा धीरोऽपि करुणावशात् ।
चकम्पे परदुःखेन महीकम्पादिवाद्रिराट् ॥
महत्स्वपि स्वदुःखेषु व्यक्तधैर्याः कृपात्मकाः ।
मृदुनाप्यन्यदुःखेन कम्पन्ते यत्तदद्भुतम् ॥"[१]

( उस बाघिन को देख कर धीर होने पर भी बोधिसत्त्व करुणा के वशीभूत हो गये और दूसरे के दुःख से ऐसे काँपने लगे जैसे भूकम्प से गिरिराज काँप रहा हो।

दयालु व्यक्ति अपने भारी दुःखो मे भी धैर्य धारण करते है और दूसरे के हल्के दुःख से भी विचलित हो जाते हैं, यह आश्चर्य है।)

यहाँ प्रथम वाक्य विशेष है और उसका समर्थन दूसरे सामान्य वाक्य से किया गया है। अतः विशेष का सामान्य से समर्थन-रूप अर्थान्तरन्यास है।

(ख) कारण का कार्य से समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास—जैसे—

विश्वन्तर जातक मे विश्वन्तर के अद्भुत दान-कर्म की परीक्षा के लिए आये हुए देवराज इन्द्र ब्राह्मण का रूप धारण कर उनसे पत्नी की याचना करते हुए कहते है—

"महाह्लदेष्वम्भ इवोपशोषं
न दानधर्मः समुपैति सत्सु ।
याचे ततस्त्वां सुरसन्निभां यां
भार्यामिमामर्हसि तत्प्रदातुम् ॥"[२]

( जैसे बडे बडे सरोवरो का जल नही सूखता है, वैसे ही सज्जनो का दान-धर्म बन्द नही होता है। अतः मेरी प्रार्थना है कि आपकी देवता-तुल्य जो यह पत्नी है इसे आप मुझे दान कर दे। )

यहाँ पूर्वार्ध कारण रूप वाक्य का उत्तरार्ध कार्यरूप वाक्य के द्वारा समर्थन हुआ है। अतएव कारण का कार्य से समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास है। साथ ही पूर्वार्ध मे उपमा है।

(घ) कार्य का कारण से समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास का उदाहरण —

"चुकोप मद्री न तु नो रुरोद
विवेद सा तस्य हि तं स्वभावम् ।
अपूर्वदुःखातिभरातुरा तु
तं प्रेक्षमाणा लिखितेव तस्थौ ॥"[३]

---

१ जातक० १।१६-१७

२. जातक० ९।९२

३. जातक० ९।९४

( पति के द्वारा ब्राह्मण रूपधारी इन्द्र को दान कर दिये जाने पर विश्वन्तर की पत्नी मद्री न क्रुद्ध हुई और न रोई, इसलिए कि वह अपने पति के स्वभाव से परिचित थी। किन्तु अभूतपूर्व दुख के भारी दुख से दुखी होकर उनकी ओर देखती हुई वह चित्रलिखित सी खडी रही। )

यहाँ प्रथम चरण के कार्यरूप वाक्य का द्वितीय चरण के कारण-रूप वाक्य के द्वारा समर्थन किया गया है। अतएव कार्य का कारण से समर्थन रूप अर्थान्तर-न्यास अलंकार है।

(ड) विशेष का सामान्य से समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास, जैसे—

विश्वन्तर-जातक मे ही ब्राह्मण रूप मे बोधिसत्त्व विश्वन्तर के अद्भुत दान-कर्म की परीक्षा लेकर देवराज इन्द्र अपने वास्तविक रूप मे प्रकट होते है और प्रसन्न होकर उससे कहते हैं —

'तुभ्यमेव प्रयच्छामि मद्रीं भार्यामिमामहम्।
व्यतीत्य नहि शीतांशु चन्द्रिका स्थातुमर्हति॥'[१]

( मैं आपकी पत्नी इस मद्री को आपको ही वापस दे रहा हूँ। चन्द्रमा को छोड कर चन्द्रिका और कहाँ रह सकती है ? )

यहाँ पूर्वार्ध विशेष का उत्तरार्ध सामान्य से समर्थन किया गया है। अतएव विशेष का सामान्य से समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास अलंकार है।

— —

१ जातक० ९।९९

# उपसंहार

बौद्ध संस्कृत-साहित्य के अन्यतम रत्न जातकमाला पर किया गया यह अध्ययन मुख्यत साहित्यपरक है। तथापि आनुषगिक रूप मे, विशेषत उक्त ग्रन्थ की दार्शनिक पृष्ठभूमि के प्रतिपालन के लिए महायान बौद्ध धर्म की न्यूनाधिक चर्चा की गई है। महायान बौद्धधर्म की तत्त्वविवेचनात्मक (Metaphysical) स्थिति के निरूपण से यथासाध्य पृथक् रहते हुए भी यह दिखलाने का प्रयास हुआ है कि जातकमाला मे महायान-सम्प्रदाय का आचारशास्त्रीय पक्ष तो प्रस्फुटित हुआ ही है, उसका तत्त्वविवेचनात्मक पक्ष भी कम महत्त्वपूर्ण नही है। वस्तुत दर्शनशास्त्र की बिविधशाखाये (आचारशास्त्र, तत्त्व-मीमासा तथा धर्म) बौद्ध-साहित्य मे इस प्रकार घुल मिल गई है कि इन्हे अनन्य या एकान्तभाव से निरूपित करना अत्यन्त कठिन है।

मूलरूप से जातकमाला बोधिसत्त्व की कल्पना का चरम उत्कर्ष प्रकट करती है, जिसमे बुद्ध के बुद्धत्त्वलाभ के पूर्व जन्मो की कथाओ का निदर्शन है। बुद्ध के बोधिसत्त्वरूप मे जो सिद्धि-लाभ के प्रति उन्मुखता या उत्कट उत्सुकता होनी चाहिए, वह इन अवदान-कथाओ मे नही मिलती। लोक-कल्याण और परोपकार बोधिसत्त्व के जीवन का चरमलक्ष्य (Summum bonum) प्रतीत होता है। इस तथ्य का निरूपण प्रस्तुत कृति मे सम्यक् प्रकार से किया गया है। इतना ही नही निर्वाण और पुनर्जन्म के विषय मे आस्तिक एवं नास्तिक दर्शन सम्प्रदायो के अन्तर्गत जो विवेचन हुए है, उन्हे भी बुद्धसम्मत निर्वाण के परिप्रेक्ष्य मे देखने का प्रयास हुआ है।

वास्तव मे किसी भी अध्ययन के मूल मे दर्शनशास्त्र की विवेचना ही पृष्ठ-भूमि मे काम करती है। मानव जीवन स्वयं एक दर्शन है। हम जो कुछ करते है, सोचते है, सबके पीछे एक निश्चित नियम है। बोधिसत्त्व के आचरणो मे भी इसी दार्शनिकता का परिचय प्राप्त होता है। इसे जातकमाला का प्रत्येक जातक आर-म्भिक तथा अतिम पंक्तियो मे प्रकट करता है। इसलिए इस प्रबन्ध मे दार्शनिक परिवेश का विवरण देकर यह सिद्ध किया गया है कि तथाकथित काव्यग्रन्थ के मूल मे भी किस प्रकार दर्शन की पीठिका रहती है और जो ग्रन्थ दर्शन प्रधान काव्य हो, उसका तो कहना ही क्या ?

काल का निर्णय करना भारतीय इतिहास मे बहुत ही दु साध्य तथा अनेकान्त व्यापार माना गया है। जातकमाला के लेखक के काल का निर्णय भी आनुमानिक ही है जो विशुद्ध बहिरंग प्रमाणो पर आश्रित है। इसके बाद इत्सिग द्वारा उल्लेख तथा अजन्ता मे कतिपय जातको के भित्तिचित्र के आधार पर जो काल निर्णय किया गया है (४०० ई०), वह कभी भी एकान्त ज्ञान नही दे सकता, तथापि अधिक स्पष्ट

प्रमाणो के अभाव मे यही स्वीकार करना पडा है। आर्यशूर की कृतियाँ, संख्या मे कई होने पर भी कुछ केवल तिब्बती अनुवाद मे ही उपलब्ध है। जातकमाला, सुभाषितरत्नकरण्डककथा तथा पारमितासमास ये तीन कृतियाँ ही मूल संस्कृत मे उपलब्ध होती है। इन तीनो की शैली मे समानता नही है, जिससे इनके एककर्तृत्व पर आशका उठायी गई है। इससे प्रबन्ध मे हमने सकारण निर्देश किया है कि जातकमाला ही आर्यशूर की एकमात्र प्रामाणिक कृति है।

आर्यशूर के व्यक्तित्व के विषय मे यही अनुमान होता है कि वे एक प्रबुद्ध विद्वान् तथा उत्साही धर्मप्रचारक थे, जिन्होने अश्वघोष के समान ही बौद्ध साहित्य को हृदय बना कर संस्कृत भाषा मे उपनिबद्ध किया। बहुधा कहा जाता है कि किसी की शैली से उसके व्यक्तित्व का ज्ञान होता है। इस आधार पर यह कहा जा सकता है कि आर्यशूर सरल चित्तवृत्ति के व्यक्ति थ, जिन्हे अपने जीवन, कला तथा शैली मे भी आर्जव प्रिय था।

प्रबन्ध का मुख्य बल जातकमाला के साहित्यिक अध्ययन पर रहा है। इसके सामग्री का उपयोग किया गया है। जातकमाला जिस प्रकार की शली म लिखी गई है, उसका प्रचार आर्यशूर के अनुमानित काल मे पर्याप्त था। यह दिखलाया गया है कि किस प्रकार संस्कृत भाषा की तात्कालिक शैली ने आर्यशूर को प्रभावित किया है। प्रभावक शली दो विभिन्न दिशाओ से आती प्रतीत होती है। एक तो बौद्ध सस्कृत-साहित्य और दूसरी बौद्धेतर सस्कृत साहित्य। बौद्ध सस्कृत-साहित्य मे भगवान् बुद्ध के जीवन चरित्र से सम्बद्ध ललितविस्तर का सविस्तर प्रभाव आर्यशूर की शली पर दिखलाया गया है। इसमे यह भी स्पष्ट किया गया है कि मुख्यत गद्य शैली ही आर्यशूर को प्रभावित करती रही है। ललितविस्तर के पद्यो से आर्यशूर के पद्यो की कोइ तुलना ही नही। वे उससे बहुत आगे बढ़े हुए है।

बौद्धेत्तर साहित्य के अन्तर्गत कई प्रकार की सामग्री पाते है। एक तो पंचतन्त्र जैसे ग्रन्थो की कथा कहने वाली शैली जिसने भाव और कला दोनो ही दृष्टियो से जातकमाला को प्रभावित किया है। कथा का मुख्य सूत्र बढ़ाने वाले गद्य तथा सम्वाद अथवा भाषणपरक पद्य जिस प्रकार पंचतन्त्र मे आये है, उसी प्रकार जातकमाला मे भी। अतः संरचना (Structure) की दृष्टि से पंचतन्त्र का प्रभाव जातकमाला पर सर्वाधिक है। किन्तु दोनो मे एक मुख्य अन्तर यह है कि जातकमाला की प्रत्येक कथा स्वतंत्र एवं पूर्ण है, जब कि पंचतंत्र मे कथाये परस्पर उलझायी हुई है।

संस्कृत का शिलालेखीय साहित्य भी कदाचित् आर्यशूर को प्रभावित करने मे पीछे नही रहा होगा। शिलालेख की शैली अपने समय की साहित्यिक शैली की परिचायिका होती है। अत रुद्रदामन् का गिरनार शिलालेख या बासुदेव का मथुराशिलोलेख या समुद्रगुप्त का प्रयागस्तम्भलेख अवश्य ही तात्कालिक शैली का

आदर्श है। इसमे कोई आश्चर्य नही कि गद्य मे समासभूयस्त्व के सन्निवेश के लिए आर्यशूर ने इन बौद्धेतर संस्कृत शैलियो का भी निरीक्षण किया होगा।

आर्यशूर के काल का जो निरूपण हमने किया है, उस काल मे काव्यशास्त्र का कितना विकास हुआ था कहना कठिन है किन्तु काव्यशास्त्रीय मौलिक सिद्धान्त विशेषत अलंकार, गुण, रीति दोष इत्यादि के विचार उस समय तक आकार ग्रहण कर चुके थे, भले ही उनका पल्लवन नही हुआ हो। अत आर्यशूर अवश्य ही काव्यशास्त्रीय तथ्यो से परिचित होगे। तथापि ऐसा प्रतीत नही होता कि ये किसी लक्षणग्रन्थ को दृष्टि मे रख कर जातकमाला की रचना कर रहे हो। इनकी रचना का उद्देश्य धर्म के प्रति लोगो की श्रद्धा उत्पन्न करना तथा बोधिसत्त्व के अद्भुत चरित्रो के प्रति काव्यकुसुमाजलि का अर्पण करना था। अत इनको जातकमाला मे जो कुछ भी काव्यशास्त्रीय तत्त्व यत्र-यत्र विखरे हुए मिलते है, वे सायास उपनिबद्ध नही हुए है। इस प्रबन्ध मे एक पूरा अध्याय ही काव्यशास्त्रीय तत्त्वो के सदर्भ मे जातकमाला के अध्ययन मे लगाया गया है। संस्कृत आलोचना के जो भी सिद्धान्त समय-समय पर प्रस्तुत किए गये है तथा काव्य की आत्मा का स्वरूप निर्धारण किया गया है, उन सबो की पृष्ठभूमि मे यदि हम देखे, तो जातकमाला मे रीति तथा अलंकारो का ही निवेश मिलता है। काव्यशास्त्र के उदात्ततर तत्त्व—जैसे ध्वनि, रस, तथा मम्मट-सम्मत रस धर्म रूप गुण इसमे नही मिलते। यही कारण है कि आर्यशूर की शैली को विशुद्धोक्ति से पूर्ण माना गया है, किन्तु यह विशुद्धोक्ति कालिदास की शैली के निकट इन्हे नही पहुँचाती, क्योकि कालिदास मे सरल उक्तियो के पीछे रस और ध्वनि की उदारपरियोजना है। यहाँ तक कि अश्वघोष मे भी धर्मप्रचारक का रूप मुखर होने पर भी हृदयतत्त्व का अभाव नही है, किन्तु आर्यशूर के वर्णन आधुनिक भाषा मे इतिवृत्तात्मक कहे जा सकते है, जहाँ हृदयतत्त्व या प्राणतत्त्व के लिए कोई स्थान नही। विशुद्ध का अर्थ उस विदग्ध आलोचक के हृदय मे यही रहा होगा कि आर्यशूर की भाषा, रस आदि तत्त्वो से सर्वथा रहित है। वस्तु का वर्णन करना ही उसका उद्देश्य है।

काव्यशास्त्र के आधार पर फिर भी जातकमाला को अत्यन्त निकृष्ट काव्य नही कहा जा सकता। विशुद्ध शैली मे लिखे गये गद्य और पद्य निबद्ध मे यह प्रबन्ध काव्य तो है ही, इसे हम चम्पूकाव्य का प्रारूप कहे तो कोई आपत्ति नही। यह सत्य है कि सस्कृत-साहित्य मे नीतिकथापरक चम्पू नही लिखे गये। संस्कृत के सभी चम्पू काव्य किसी महापुरुष के जीवनचरित से ही सम्बद्ध है तथापि प्राय जीवनचरित से ही सम्बन्ध रखने पर भी जातकमाला की दिशा दूसरी है। पचतंत्र से प्रेरित उस शैली को काव्यात्मक करनेवाली जातकमाला का स्थान वस्तुत संस्कृत-साहित्य के इतिहास मे एक दृढ़ भूमिका पर अवस्थित है तथा परवर्त्ती साहित्यिक विकास के ऐतिहासिक अध्ययन मे इसका योगदान महत्वपूर्ण है।

कि मानवप्रकृति अध्यात्मपरक है। किसी भी जातक मे आनेवाले बोधिसत्त्व को अध्यात्मवादी मानव तथा उनके विरोधी शक्र को ईर्ष्यालु मानव के रूप मे प्रदर्शित किया गया है। शक्र के द्वारा ली गई कठिन-परीक्षा मे भी बोधिसत्त्व की आध्यात्मिक दृष्टि सर्वथा निष्कलुष रहती है। दूसरी ओर कथावस्तु का विस्तार करने के लिए मानवेतर प्रकृति का भी उपन्यास किया गया है जिसमे प्रकृति के घोर तथा रमणीय दोनो ही पक्षो का सुरम्य चित्रण है। वस्तुत कवि-कल्पना वह सुरम्य प्रासाद है, जिसमे जाकर प्रत्येक वस्तु चमत्कारपूर्ण बन जाती है। इस प्रकार जातकमाला के लेखक को अपने धर्मप्रचाररूप उद्देश्य मे काव्यविधा का माध्यम अपनाने से पूर्ण सफलता मिली है।

—०—

## परिशिष्ट १

# विशेष शब्दानुक्रमणी

———

## परिशिष्ट—२

## सन्दर्भ-ग्रन्थ

(अ) जातक विषयक :—


जातकमाला — आर्यशूर—सं० प्रो० श्री सूर्यनारायण चौधरी, संस्कृत भवन, पूर्णिया, १९५२ ई० ।

जातकमाला — आर्यशूर—सं० परशुराम वैद्य, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, १९५९ ई० ।

जातकमाला — आर्यशूर—स० प्रो० श्री सूर्यनारायण चौधरी, मोतीलाल बनारसी दास, पटना, १९७१ ई० ।

जातकमाला — आर्यशूर—सं० प० श्री वटुकनाथ शास्त्री, मास्टर खेलाडीलाल एण्ड सन्स, बनारस, सं० १९९७ ।

जातक — सं० भदन्त आनन्द कौसल्यायन, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, छ खंड, १९४१-४२ ई० ।

जातककालीन भारतीय-संस्कृति — मोहनलाल महतो वियोगी, बिहार राष्ट्रभाषा-परिषद्, पटना, १९५८ ई० ।

जातककथा — आनन्द कौसल्यायन—सस्ता साहित्य मण्डल प्रकाशन, नई दिल्ली, १९५० ई० ।

जातकमाला — रामचन्द्र वर्मा—साहित्य रत्नमाला कार्यालय, बनारस सिटी, सं० १९८१ ।

पालिजातकरत्नावलि. — स० पं० श्री वटुकनाथ शास्त्री, मास्टर खेलाडी लाल एण्ड सन्स, संस्कृत बुक डिपो, कचौडी गली, बनारस सिटी, १९४० ई० ।

The Jatakamala — Aryasura—Ed. by H Kern, Harvard University Press, 1943

The Jatakamala of Aryasura — Ed by R. C Dwivedi, Motilal Banarsidass, Benaras, 1965

The Jatakamala or Garland of Birth-stories — Aryasura tr by J S Speyer, Motilal Banarsidass, Bungalow Road, Jawahar Nagar, Delhi–7, 1971

A Study of the Jatakas — Analytical and Critical—M L Feer, Sushil Gupta (India) Private Ltd 22/3-c, Galiff Street, Calcutta-4, 1963

Significance of Jatakas — Gokul Das De, Calcutta University, 1951.

Studies in Jataka in Connection with Bodhisattva Idea — T Sugimoto, Ph.D Thesis of Patna University, 1966

(आ) बौद्ध दर्शन :—

बोधिचर्यावतार — सं० डॉ० पी० एल्० वैद्य, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, १९६० ई० ।

बौद्धधर्म दर्शन — आचार्य नरेन्द्र देव—बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना–४, १९७१ ई० ।

बौद्ध-दर्शन — बलदेव उपाध्याय – शारदा मंदिर, काशी, १९४६ ई० ।

बौद्ध-दर्शन और वेदान्त — डॉ० चन्द्रधर शर्मा, स्टूडेन्ट्स फ्रेन्ड्स, बनारस, १९४९ ई० ।

बौद्ध साहित्य की सांस्कृतिक झलक — परशुराम चतुर्वेदी, साहित्य-भवन (प्रा० लिमिटेड), इलाहाबाद, १९५८ ई० ।

बौद्ध-संस्कृति — राहुल संकृत्यायन, आधुनिक पुस्तक भवन, ३०-३१, कलाकार स्ट्रीट, कलकत्ता–७, १९५२ ई० ।

बुद्ध और बौद्ध-धर्म — आचार्य चतुरसेन शास्त्री, हिन्दी साहित्य मंडल, बाजार सीताराम, देहली, १९४७ ई० ।

बुद्ध-धर्म के उपदेश — भिक्षु धर्मरक्षित, अजन्ता प्रेस लिमिटेड, पटना–४, १९५१ ई० ।

बुद्ध-वचनामृत — सं० शासन श्री महास्थविर महाबोधिसभा, सारनाथ, वाराणसी, १९५६ ई० ।

महायानसूत्र-संग्रह (प्र० खण्ड) — सं० परशुराम वैद्य, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, १९५९ ई० ।

मिलिन्दपञ्हो (मिलिन्दप्रश्न) — संस्कृतच्छायाकार एवं सं० डॉ० जगन्नाथ पाठक, मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, १९६० ई० ।

ललितविस्तर — सं० परशुराम वैद्य, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, १९५८ ई० ।

अभिधर्मकोश — वसुबन्धु, अनु०—आचार्य नरेन्द्रदेव, हिन्दुस्तानी एकेडमी, इलाहाबाद, १९५८ ई० ।

धम्मपदं — सं० श्री सत्कारि शर्मा वङ्गीय, चौखम्बा विद्या भवन, वाराणसी, १९६८ ई० ।

भगवान बुद्ध — धर्मानन्द कोसम्बी, राजकमल प्रकाशन लिमिटेड, बम्बई, १९५६ ई० ।

थेरगाथा — भिक्षु धर्मरत्न, महाबोधि सभा, सारनाथ, बनारस, १९५५ ई० ।

अपदानपालि (खुद्दकनिकाय भाग ६) — सं० भिक्खु जगदीस कस्सपो, पालि प्रकाशन समिति, नालन्दा, पटना, १९५९ ई० ।

तत्त्वसंग्रह. (प्रथमो भाग) — आचार्य शान्तरक्षितविरचित श्री कमलशीलकृतपञ्जिकोपेत, बौद्ध भारती, वाराणसी, १९६८ ई० ।

The Conception of Buddhist Nirvan — Th Scherbatsky, Bharatiya Vidya Prakashan, P Box 108, Kachauri gali, Varanasi–I

Bodhisattvabhumi — Ed by Nalinaksha Dutta, K P Jayaswal Research Institute, Patna, 1966

The Bodhisattva Doctrine in Buddhist Sanskrit Literature — Har Dayal, Motilal Banarasidass, Bungalow Road, Jawahar Nagar, Delh–7, 1970

The History and Literature of Buddhism — T W. Rhys Davids, Sushil Gupta (India) Ltd, Calcutta–12, 1952.

Buddhist Philosophy in India and Cylon — A B. Keith The Chowkhamba Sanskrit Series Office, Varanasi–1, 1963

The Buddhist Conception of Sprits — Bimala Churan Law, Luzac & Co. 46, Great Russell Street, London, W C 9, 1936

The Way to Nirvana — L De La Vallee Poussin, Cambridge University Press, London, 1917

Dialogues of the Buddha (Sacred Books of the Buddhists Vol III) — T W and C A F Rhys Davids, London, Oxford University Press, Amen Corner, E C, 1910

The Cullaniddesa (Khuddaka Nikaya Vol IV, Pt II) — Ed Bhikkhu J Kashyap, Pali Publication Board, Bihar, Nalanda, Patna 1959

The SamyuttaNikaya of the Sutta-pitaka Pt I–IV — Ed by M L. Feer, Pt. VI–Index—Ed by Mrs Rhys Davids, Pali Text Society, London, 1884-98

The Apadana (II Buddhavamsa–Cariya. Pitaka (Khuddaka Nikaye Vol VII) — Ed. Bhikkhu J. Kashyap, Pali Publication Board, Bihar, Govt Nalanda, Patna, 1959

**(ङ) अन्य दर्शन**

भारतीय दर्शन (भाग १, २) — डॉ० राधाकृष्णन्, अनु० नन्द किशोर गोमिल, राजपाल एण्ड संस दिल्ली–६, १९६९ ई० ।

भारतीय दर्शन — वाचस्पति गैरोला, लोकभारती प्रकाशन, १५-ए, महात्मा गाँधी मार्ग, इलाहाबाद, १९६२ ई० ।

भारतीय दर्शन — श्री सतीशचन्द्र चट्टोपाध्याय एवं श्री धीरेन्द्र मोहन दत्त, अनु०—श्री हरिमोहन झा एवं श्री नित्यानन्द मिश्र, पुस्तक-भंडार, पटना–४, द्वि० सं० ।

भारतीय दर्शन — म० म० उमेश मिश्र—हिन्दी समिति, सूचना विभाग, उत्तर प्रदेश, लखनऊ, १९६४ ई० ।

भारतीय दर्शन — बलदेव उपाध्याय शारदा मदिर, १९/१७, गणेश दीक्षित लेन, बनारस, १९४५ ई० ।

भारतीय दर्शन की रूपरेखा — प्रो० हरेन्द्र प्रसाद सिन्हा, बुकलैण्ड प्राइवेट लिमिटेड, १, शंकर घोष लेन, कलकत्ता–६, १९६५ ई० .

सर्वदर्शन-संग्रह — श्री माधवाचार्य—स० श्री वासुदेव शास्त्री अभ्यंकर, भाण्डारकर ओरियेन्टल रिसर्च इन्स्टीच्यूट, पूना, १९५१ ई० ।

सर्वदर्शन-संग्रह — श्री माधवाचार्य—आनन्दाश्रम संस्कृत ग्रन्थावली, १९२८ ई० ।

सर्वदर्शन-संग्रह — श्री माधवाचार्य—भाष्यकार डॉ० उमाशंकर शर्मा "ऋषि", चौखम्बा विद्या भवन, वाराणसी–१, १९६४ ई० ।

छान्दोग्योपनिषत् — गीता प्रेस, गोरखपुर, संवत् २०२३ ।

छान्दोग्योपनिषत् — सं० हरिनारायण आप्टे, आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना, १९०२ ई० ।

बृहदारण्यकोपनिषत् — सं० हरिनारायण आप्टे, आनन्दाश्रम मुद्रणालय, पूना, १९०२ ई० ।

बृहदारण्यकोपनिषत् (शांकरभाष्यसहित) — गीता प्रेस, गोरखपुर संवत् २०१४ ।

ईशादिविंशोत्तर-शतोपनिषद् — निर्णयसागर मुद्रणालयम्, मुंबई–२, १९४८ ई० ।

श्रीमद्भगवद्गीता (शांकरभाष्य सहित) — अनु० हरिकृष्ण दास गोयन्दका, गीताप्रेस, गोरखपुर, संवत् २०१८ ।

श्रीमद्भगवद्गीता — सं० श्री वासुदेव लक्ष्मण पणशीकर, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १९३६ ई० ।

सांख्यतत्त्वकौमुदी — प्रभा—व्याख्याकार प्रो० डॉ० आद्या प्रसाद मिश्र, प्रेम प्रकाशन, इलाहाबाद, १९६९ ई० ।

न्यायसूत्रम् (वात्स्यायन न्याय-भाष्यसहितम्) — गौतममुनि सं० महामहोपाध्याय डॉ० गङ्गानाथ झा, ओरिएंटल बुक एजेंसी, पूना, १९३९ ई० ।

Indian Philosophy (Vol I) — Radha Krishnan, George Allen & Unwin Ltd. London, 1966

History of Indian Philosophy (Vol -1) — J N Sinha—Sinha Publishing House, 39, S R. Dass Road, Cal -26, 1956.

**(ई) काव्यशास्त्र एव छन्दःशास्त्र .—**


| | | |
|---|---|---|
| हिन्दी काव्यालंकार-सूत्राणि | — | वामन—सं० प्रो० डॉ० बेचन झा, अध्यक्ष संस्कृत विभाग, पटना विश्वविद्यालय, पटना, चौखम्बा सीरिज आफिस, वाराणसी-१, १९७१ ई० । |
| साहित्य दर्पण | — | विश्वनाथ—सं० श्री शालिग्राम शास्त्री, मोतीलाल बनारसीदास, बंगला रोड, जवाहरनगर, दिल्ली-६, १९६१ ई० । |
| काव्यप्रकाश (वामन झलकीकर व्याख्या सहित) | — | मम्मट—सं० रघुनाथ दामोदर कर्मकार, भाण्डारकर ओरियन्टल रीसर्च इन्स्टीच्यूट, पूना, १९२१ ई० । |
| काव्यादर्श | — | आचार्य दण्डी—व्याख्या० एवं सं० पं० रङ्गाचार्य शास्त्री, भाण्डारकार ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीच्यूट, पूना, १९३८ ई० । |
| काव्यादर्श | — | दण्डी—व्याख्या० आचार्य श्री रामचन्द्र मिश्र, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी १, १९५८ ई० । |
| काव्यलक्षणम् | — | दण्डी—सं० प्रो० श्री अनन्तलाल ठाकुर, मिथिला संस्कृत शोध संस्थान, दरभंगा, १९५७ ई० । |
| दशरूपक | — | धनञ्जय—हिन्दी व्याख्या० डॉ० भोलाशंकर व्यास, चौखम्बा विद्याभवन वाराणसी-१, १९६७ ई० । |
| चित्र-मीमासा | — | श्री अप्पय दीक्षित प्रणीत—स० पं० श्री शिवदत्त शर्मा तथा वासुदेव लक्ष्मण शास्त्री पणशीकर, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १९२६ ई० । |
| नाट्यशास्त्र (खण्ड १-३) | — | भरत—जी० ओ० एस०, बरोदा, १९२६-१९५४ ई० । |
| काव्यशास्त्रीयनिबन्ध | — | डॉ० सत्यदेव चौधरी—वासुदेव प्रकाशन, दिल्ली-९, १९६३ ई० । |
| भारतीय काव्यशास्त्र की भूमिका | — | डॉ० नगेन्द्र, नेशनल पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली, १९६३ ई० । |
| संस्कृत आलोचना | — | बलदेव उपाध्याय—प्रकाशन ब्यूरो, सूचना विभाग, १९५७ ई० । |
| अलंकारशेखर | — | केशव मिश्र—सं० पं० शिवदत्त, पाण्डुरंग जावजी, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १९२६ ई० । |
| वृत्तरत्नाकरम् | — | भट्टकेदार—सं० श्रीधरानन्द शास्त्री, पंजाब संस्कृत पुस्तकालय, सैदमिट्ठा बाजार, लाहौर, १ ज्येष्ठ, स० १९९४ । |

वृत्तरत्नाकरम् तथा छन्दोमंजरी — केदार भट्ट तथा गगादास—कलकत्ता, १८१५ ई० ।

वाग्वल्लभ — श्रीदुःखभंजन—चौखम्बा सस्कृत सीरिज ऑफिस, बनारस सिटी, १८३३ ई० ।

सभाष्या रत्नमञ्जूषा — स० हरिदामोदर वेलनकर, भारतीय ज्ञानपीठ, काशी दुर्गाकुण्ड रोड, बनारस सिटी, सितम्बर १८४८ ई० ।

छन्दस्सारः — पं० जगन्नाथ पाण्डेय—चौखम्वा संस्कृत सीरिज ऑफिस बनारस, १८३० ई० ।

श्रुतबोध — कालिदास—चौखम्बा संस्कृत सीरिज ऑफिस, बनारस।

छन्द सूत्रम् — पिङ्गलमुनि ।

पाश्चात्य साहित्यालोचन — श्री लीलाधर गुप्त, हिन्दुस्तानी एकेडमी, इलाहाबाद, १८५२ ई० ।

Jayadaman — Ed. by H D Velankar Haritosha, Samiti, Bombay.

Matravritti — S K Vel Valkar, Poona, 1924

Janasrayi Chandovicitı — Curator, The University Manuscript Library, Trivendram, 1949

Literary Criticism — Leigh Hunt, Columbia University Press, New York, 1956

Kavyadarsa — Dandin—Ed by V Ramaswami, Shastrulu & Sons, 292, Netajee Subhaschandra Bose, Road Post Box 1372, Madras, 1952

(उ) विविधविषयक :—

सदुक्तिकर्णामृत — श्रीहर्ष—सं० म०म० पं० रामावतार शर्मा, पंजाब संस्कृत बुक डिपो, सैदमीठा स्ट्रीट, लाहौर, १८३३ ई० ।

अभिधान चिन्तामणि — हेमचन्द्र—व्याख्या०-श्री हरगोविन्द शास्त्री, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१, १८६० ई० ।

अभिधान चिन्तामणि — निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १८२५ ई० ।

हरिश्चन्द्रोपाख्यानम् — सं० डॉ० उमाशंकर शर्मा 'ऋषि' चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१, १८६३ ई० ।

हिन्दी विश्वकोश (खण्ड १) — नागरी प्रचारिणी सभा, वाराणसी, १८६० ई० ।

रामायणम् — १ वाल्मीकि—सं० श्री वासुदेव लक्ष्मण शास्त्री पणशीकर, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १८३० ई० ।
२. सं०—रामतेज पाण्डेय, पंडित पुस्तकालय, काशी, सं० २०१३ ।

